आकस्मिक नाटक खेला और घोषणा की कि 5 मार्च, 1979 से सभी चीनी सेना अपने सीमा क्षेत्र मे लौटना शुरू कर दे। घोषणा में कहा गया कि चीनी सेना ने उन लक्ष्यों को प्राप्त कर लिया है जो उसके लिए निर्धारित किए गए। दोनों पक्षों में यद्यपि युद्ध रुक गया है और शान्ति-वार्ता चल रही है, लेकिन निकट भविष्य में कोई भी समझौता होता नजर नही आता। चीन का रवैया अड़ंगेबाजी का है। वियतनाम का काफी सीमावर्ती क्षेत्र चीन के कब्जे में है और यदि चीन उसे खाली नही करता तो समझौता दूर की कौड़ी है। वैसे ये आसार भी प्रकट हो रहे हैं कि चीन-वियतनाम संघर्ष पुन: भडक उठे।

## (13) पश्चिम एशिया की समस्या (सितम्बर, 1980 तक)

पश्चिम एशिया अथवा मध्यपूर्व एशिया की समस्या अरब-इजरायल संघर्ष की समस्या है। मिस्र और इजरायल में अन्तिम भयावह युद्ध 6 अक्तूबर से 22 अक्तूबर, 1973 तक चला और तब दोनों पक्षों मे युद्ध-विराम हो गया। दोनों पक्षों को सन् 1967 की लड़ाई की तुलना में कही अधिक क्षति हुई, तथापि यह सिद्ध हो गया कि इजरायली सेना सर्वथा अपराजेय नही है और अरबों में भारी युद्ध-क्षमता है। युद्ध-विराम सुरक्षा-परिषद् के आदेश पर हुआ। युद्ध-विराम के समय स्थिति लगभग यह थी कि इजरायल स्वेज नहर के पश्चिमी तट पर और सीरिया में सासा के पास तक मोर्चे बाँधकर नई जमीन हथियाने मे सफल रहा। इसके विपरीत मिस्र ने स्वेज पार 305 मील की लम्बी पट्टी पर कब्जा कर लिया और सीरिया ने गोलन पहाड़ी क्षेत्र के कुछ भाग पर।

सुरक्षा परिषद् ने युद्ध-विराम सम्बन्धी जो प्रस्ताव पास किया, उसमें आग्रह किया गया कि संघर्षरत सभी पक्ष सैनिक गतिविधियाँ तत्काल रोक दें और स्थायी शान्ति की स्थापना के लिए सम्बद्ध पक्षों मे समुचित तत्वावधान में बातचीत हो। संघर्षरत देशों मे सीरिया ने युद्ध-विराम प्रस्ताव स्वीकार करने मे काफी देर लगाई।

युद्ध-विराम के बाद मिस्र और इजरायल समझौता वार्ता चालू रही। आंशिक समझौते हुए भी, लेकिन समस्या का स्थायी समाधान एक विकट प्रश्नचिह्न ही बना रहा। कई बार विस्फोटक परिस्थितियाँ बनी, लेकिन दोनों पक्षों के सयम के कारण सघर्ष नही छेड़ा। राष्ट्रपति सादात यह मानकर चले कि इजरायल अपनी घरेलू स्थितियो के कारण शान्ति-स्थापना का इच्छुक है और यदि कटु रुख न अपनाया जाए तो दोनों पक्षों के लिए सम्मानजनक समझौता हो सकता है।

अरब राष्ट्रों की अप्रसन्नता की परवाह न करते हुए मिस्र के राष्ट्रपति अनवर सादात ने इजरायल जाने का फैसला किया। 29 वर्ष की घोर शत्रुता और युद्ध को ताक पर रखकर 10 नवम्बर, 1977 को उन्होंने इजरायली संसद् से पश्चिमी एशिया में शान्ति स्थापित करने में सहायता का अनुरोध किया। सादात के बाद बैगिन ने मिस्र मे इस्माइलिया आकर सादात से बातचीत की। एक दूसरे के प्रति समझौतावादी भावना का विकास होता गया, लेकिन मतभेद सुलझे नही। अमेरिकी राष्ट्रपति कार्टर

दोनों पक्षों में समझौते के लिए विशेष प्रयत्न करते रहे और अन्त में सितम्बर, 1978 में अमेरिका मे कैम्प डैविड में पश्चिमेशिया समस्या पर कार्टर-सादात-बैगिन शिखर वार्ता हुई। 13 दिनों की बातचीत अनेक बार नाजुक दौर से गुजरी और अन्त में एक ऐतिहासिक समझौते के साथ समाप्त हुई।

सितम्बर की मिस्र-इजरायल शान्ति-सन्धि के इस दस्तावेज मे इजरायल ने कहा कि (1) वह समूचे सिनाई में मिस्र की प्रभुसत्ता को फिर स्वीकार करते हुए वहाँ से अपना हवाई अड्डा समाप्त कर देगा, (2) इजरायली सेनाएँ शान्ति-सन्धि पर हस्ताक्षर होने के बाद (इजरायली संसद् की स्वीकृति के बाद) तीन महीने से लेकर 9 महीने तक की अवधि में हट जाएँगी, (3) तत्पश्चात् दोनों पक्षों के बीच राजनयिक सम्बन्ध स्थापित हो जाएँगे, (4) दस्तावेज मे स्पष्ट कर दिया गया कि पाँच वर्ष के संक्रान्ति काल मे इजरायल जोर्डन के पश्चिम तक और गाजा पर से अपना सैनिक नियन्त्रण पूरी तरह समाप्त कर देगा, इन क्षेत्रों के लोगों को स्वशासन और पूर्ण-स्वायत्तता प्रदान कर दी जाएगी, लेकिन सुरक्षा-सम्बन्धी कुछ कारणों से इजरायल कुछ इलाकों में अपने सैनिक रखेगा, (5) पश्चिमी तट का मामला तय करने के लिए जोर्डन को बातचीत मे आमन्त्रित किया जाएगा और उसे इजरायल के साथ शान्ति-वार्ता के लिए भी कहा जाएगा।

कैम्प डेविड वार्ता के परिणाम पर मिस्र और इजरायल मे तथा अरब देशों में तीव्र प्रतिक्रियाएँ हुईं। अरब जगत् मे सीरिया ने कैम्प डेविड समझौते की कड़ी आलोचना की और कहा कि अरब हितों का बलिदान कर दिया गया है। कैम्प डेविड समझौते की अल्जीरिया, लीबिया, सीरिया, दक्षिणी यमन, फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन, सऊदी अरब इन सभी अरब राष्ट्रों ने विरोध किया और सोवियत संघ के साथ सम्बन्धों को सुदृढ़ बनाने की इच्छा प्रकट की। कैम्प डेविड समझौते के सन्दर्भ मे मिस्र और इजरायल के प्रतिनिधियों में वार्ता का दूसरा दौर 12 अक्तूबर से 22 अक्तूबर, 1978 तक चला और समझौते की व्याख्या को लेकर दोनों पक्षो मे मतभेद पैदा हो गए।

राष्ट्रपति कार्टर की प्रतिष्ठा दावों पर लग गई और आखिर मार्च 1979 के प्रारम्भ मे यह आशा हो गई कि कैम्प डेविड में मिस्री और इजरायली नेताओं में शान्ति-सन्धि के लिए समझौतों का जो ढाँचा बनाया था वह शीघ्र ही अस्तित्व मे आ जाएगा। ऐसा ही हुआ और 26 मार्च, 1979 को वाशिंगटन मे राष्ट्रपति कार्टर के हस्ताक्षरों सहित मिस्र और इजरायल में शान्ति-सन्धि सम्पन्न हो गई। सन्धि पर सादात, बेगिग्न और कार्टर के हस्ताक्षर हुए। इस शान्ति-सन्धि पर अरब देशों ने तुरन्त विरोध किया और 1 अप्रैल, 1979 को अरब संघ के 16 सदस्यों ने मिस्र का बहिष्कार करने और आर्थिक प्रतिबन्ध लगाने के पहले कदम के तौर पर काहिरा स्थित राजदूतों को स्वदेश लौटाने का आदेश दिया।

मिस्र के प्रधान मन्त्री डॉ मुस्तफा खलील ने बताया कि संधि के लागू जाने से पहले नौ महीनों में इजरायल सिनाई का 75 प्रतिशत इलाका उसे

देगा। इसके एक क्षेत्र मे इजरायल की थोड़ी सेना रहेगी। एक तिहाई क्षेत्र में संयुक्तराष्ट्र सेनाएँ रखी जाएँगी। सिनाई का पूरा क्षेत्र दो से तीन साल के भीतर मिस्र को सौंप दिया जाएगा। सन्धि की पुष्टि हो जाने के नौ महीने के भीतर मिस्र और इजरायल राजनयिक सम्बन्ध स्थापित करेंगे। मिस्र अपना दूतावास तेलअवीव मे खोलेगा, यरूशलम में नहीं। फिलिस्तीनी राजनीतिक बंदियो को रिहा किया जाएगा। सन्धि पर हस्ताक्षर होने के एक महीने के बाद पश्चिमी किनारे और गाजापट्टी मे फिलिस्तीनी शरणार्थी लौट जाएँगे। यह संक्रमणकाल पाँच वर्ष तक रहेगा। उसके बाद फिलिस्तीनियों को अपने भाग्य का फैसला करने का पूरा अधिकार दिया जाएगा। शान्ति-सन्धि पर हस्ताक्षर होने के दस महीने के बाद चनाव होगे।

## नया गतिरोध

सन् 1979 मे कैंप डेविड समझौते के अन्तर्गत पश्चिमेशिया में—खास तौर पर मिस्र और इजरायल मे शान्ति स्थापना की जो आशा बँधी थी वह सन् 1980 के मध्य धूमिल पड़ती दीख रही है। इसका मुख्य कारण इजरायल के प्रतिरक्षा मन्त्री इज़र वाइज़मैन के त्याग-पत्र के बाद उनके स्थान पर नए मन्त्री की नियुक्ति मे आने वाली अड़चनों से प्रधान मन्त्री मेनाहिम बेंगिन को अपने मिले-जुले मन्त्रिमण्डल के घटको के विरोध का सामना करना पड़ रहा है। बेंगिन विदेश मन्त्री यत्जािक शमीर को प्रतिरक्षा मन्त्री और ऊर्जा मन्त्री यत्जिाक मोदाई को विदेश मन्त्री बनाने के पक्ष मे थे लेकिन डेमोक्रेटिक मूवमेंट नामक दल को यह प्रस्ताव स्वीकार नहीं था। हिलाजा प्रतिरक्षा मन्त्रालय भी बेंगिन के पास ही है। इसके अतिरिक्त इजरायल अधिकृत अरब क्षेत्र में पश्चिमी तट के तीन महापौरो–नेबलेस, रामेलाह् और बिरेह—पर बम फैंक कर (2 जून, 1980) कातिलाना हमले के प्रयास की भी बहुत निन्दा हुई है। बेशक तीनों महापौरो की जानें बच गई है लेकिन दो की टाँगों को चोटें लगी हैं। उससे लोगों मे आक्रोश तो है ही। केवल अरब देशों में ही नहीं बल्कि विश्व भर मे तथाकथित इजरायली आतंकवादियों की इस कार्रवाई की निन्दा की गई है।

घटना पर संयुक्त राष्ट्र के महासचिव डॉ. कुर्त वाल्दहीम ने क्षोभ व्यक्त करते हुए इस मुद्दे को सुरक्षा परिषद् में उठाए जाने की पेशकश की लेकिन फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन के नेताओं ने कहा कि इस घटना के सन्दर्भ में फिलिस्तीनियो की सभी समस्याओ पर विचार-विमर्श होना चाहिए। यूरोपीय आर्थिक समुदाय के देशो ने वेनिस मे अपनी बैठक (10–12 जून) में पश्चिमेशिया मे पूर्ण शान्ति के लिए नई नीति निर्धारित करने का प्रस्ताव रखा। एक समाचार के अनुसार कई देश फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को मान्यता प्रदान करने के भी पक्ष मे हैं लेकिन सब देशों में इस पर सहमति नही। मिस्र के राष्ट्रपति (अब प्रधान मन्त्री भी) अनवर अल-सादात ने स्पष्ट करते हुए कहा कि कोई भी समझौता कैंप डेविड समझौते के अन्तर्गत ही ढूंढा जाना चाहिए, क्योंकि यह बहुत व्यापक समझौता है जो अब केवल इजरायल और मिस्र तक ही सीमित नही रह गया है। पिछले दिनो तो सऊदी अरब के शाह फाहद

ने भी कहा था कि यदि इजरायल आतंकवादी गतिविधियों को समाप्त करने का आश्वासन दे तो वार्ता की जा सकती है।

राष्ट्रपति सादात ने अपनी स्थिति स्पष्ट करते हुए कहा कि कैंप डेविड समझौते में परिवर्तन नहीं किया जा सकता। इसके लिए यूरोपीय देशों को अमेरिका के साथ-साथ मिस्र और इजरायल की सहमति लेनी होगी। बेशक यूरोपीय देश गतिरोध को समाप्त करने में भूमिका निभा सकते हैं लेकिन इसके लिए उन्हें मिस्र के इतर अरब देशों को वार्ता के दायरे में लाना होगा। इजरायल द्वारा अरब अधिकृत क्षेत्र में जिस तरह की स्थितियाँ दिनोंदिन उग्र होती जा रही हैं उनसे मिस्र और इजरायल मे भी संशय की भावना बढती जा रही है। इजरायल ने यह भी धमकी दी है कि वह सिनाई का शेष भाग न लौटाने के बारे मे भी सोच सकता है। मई में जोर्डन नदी के पश्चिमी किनारे और गाजा पट्टी मे फिलिस्तीनियो को स्वशासन देने सम्बन्धी जो कदम उठाए जाने वाले थे वे भी नहीं उठाए गए। बेशक कार्टर के साथ बेगिन और सादात की शिखर वार्ता हुई थी। एक तरह से कैंप डेविड समझौते पर भी अमल रुक गया है।

जब मार्च, 1979 मे कैंप डेविड समझौते पर हस्ताक्षर हुए तो इजरायल के कई आतंकवादी गुटों ने खुलेआम कहा था कि सन् 1967 मे हथियाए गए इलाके को यदि वापस किया गया तो हम लोग हथियार उठा लेंगे। इनमे धुरराष्ट्रवादी गुट एमुनिम के सदस्य हैं जो यहाँ तक कहते हैं कि यदि उन्हे हथियाए गए इलाके से निकाला गया तो वे इजरायली सेना के विरुद्ध भी हथियार उठाने से नही झिझकेंगे। बेशक पिछले दो वर्षों मे उग्रपंथी गुटों मे विभाजन हुआ है लेकिन उनमे से कई शक्तिशाली और अधिक उग्र गुट बने हैं, मध्यमार्गियों की संख्या कम है।

यदि मिस्र और इजरायल में परस्पर संशय की भावना बढती है, जो कि बढ रही है (बेगिन ने तो कैंप डेविड समझौता भंग करने तक की धमकी दे डाली है) तो अमेरिका के चुनाव वर्ष में राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर के लिए यह महंगी पड़ेगी। कार्टर की सफल विदेश नीति का एक मुद्दा पश्चिमेशिया में शान्ति स्थापना भी है। दोनों देशो में संवाद टूट जाने और अधिकृत अरब क्षेत्र में महापौरों पर हमले से कार्टर खासे चिंतित बताए जाते है। अगस्त में डेमोक्रेटिक पार्टी का नामांकन प्राप्त करने से पूर्व कार्टर सम्भवतया इस क्षेत्र में कोई महत्त्वपूर्ण और निर्णायक कदम उठाने की सोच सकते हैं। लेकिन देखना यह है कि सादात और बेगिन अपने-अपने उग्रपंथी गुटों का कितना सहयोग प्राप्त कर पाते है ताकि वे टूटी हुई वार्ता को पुनः चालू कर सकें।

## पश्चिम-एशिया-समस्या का अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति पर प्रभाव

पश्चिम एशिया की समस्या अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति पर गहरा प्रभाव डाले हुए है। अरब-इजरायल तनाव के कारण ही मध्यपूर्व के भूमध्यसागरीय क्षेत्र में महाशक्तियाँ अपनी नौ-सैनिक शक्ति के विस्तार के लिए प्रतिस्पर्द्धा कर रही हैं। पश्चिमी एशिया में महाशक्तियों द्वारा संघर्षों की राजनीति का जो खेल-खेला

है उसके फलस्वरूप इस क्षेत्र के देशों में राजनीतिक स्थिरता कायम नहीं हो पा रही है। अरब देश वैसे ही राजनीतिक अस्थिरता का शिकार बने रहते हैं और उस पर भी महाशक्तियों का हस्तक्षेप स्थिति को अधिक बिगाड़ता है और विभिन्न देशों के स्थानीय संघर्ष शान्त नहीं हो पाते। अरब-इजरायल तनाव से विश्व के अन्य देशों की विदेश-नीतियाँ भी प्रभावित हैं। उदाहरणार्थ, भारत चाहते हुए भी इजरायल को कूटनीतिक मान्यता नहीं दे पा रहा है। अरब-राज्यों से मैत्री के कारण ही भारत को यह नीति अपनानी पड़ी है। जबकि इजरायल का भारत के प्रति कोई शत्रुतापूर्ण रवैया नहीं रहा है। पश्चिमी एशिया के इस संकट के फलस्वरूप शीतयुद्ध में उग्रता आती रहती है। संयुक्त राष्ट्रसंघ का मंच राजनीतिक गर्मी से प्रभावित है और जब तक वहाँ का वातावरण शीतयुद्ध के भँवर में फँस जाता है। इस क्षेत्र की समस्याओं का समाधान वास्तव में तभी सम्भव है जब साम्राज्यवादी शक्तियाँ इस प्रदेश में हस्तक्षेप न करें और इजरायल की प्रसारवादी नीति को बढ़ावा न दें। इजरायल विजित अरब क्षेत्र को लौटा दे और अरब-देश भी यहूदी राज्य की वास्तविकता को स्वीकार करें तथा उसे पूर्ण मान्यता देकर सहअस्तित्व की नीति का अनुसरण करे।

## (14) पश्चिमेशिया में परमाणु टकराव

पाकिस्तान के परमाणु बम बनाने की क्षमता के समाचार को लेकर समूचे एशिया में तरह-तरह की आशंकाएँ व्यक्त की जा रही हैं। परन्तु पश्चिमेशिया क्षेत्र के देशों की परमाणु शक्ति सम्पन्न होने की क्षमता की समीक्षा प्रसिद्ध अमेरिकी पत्र वाशिंगटन पोस्ट ने अभी कुछ अर्से पूर्व की है जिससे स्पष्ट है कि आज का पश्चिमेशिया परमाणु टकराव की स्थिति में है। पत्र में प्रकाशित 'डायेल टारगेरसन' नामक पत्रकार की एक समीक्षा में अलग-अलग देशों की परमाणु शक्ति सम्पन्न होने की तैयारियों का दिलचस्प विवरण दिया गया है। समीक्षा के अनुसार[1]—

"निस्सन्देह पश्चिमेशिया में स्थायी शान्ति के लिए प्रयत्न किया जा रहा है। लेकिन इस क्षेत्र के कई देश इस समय परमाणु टकराव की तरफ बढ़ रहे हैं। इस क्षेत्र में कहीं भी परमाणु अस्त्रों के प्रसार की रोकथाम का कोई प्रयत्न दिखाई नहीं पड़ता जबकि यहाँ इसकी सबसे अधिक आवश्यकता है। इजरायल के परमाणु शक्ति सम्पन्न बन जाने से इस क्षेत्र को जितना खतरा पैदा हो सकता है उतना शायद ही किसी अन्य देश के ऐसी स्थिति में आने से हो। अभी इजरायल के पास परमाणु बम नहीं है लेकिन वह बना सकता है। इधर इजरायल के शत्रु परमाणु बम बनाने की जी जान से कोशिश कर रहे हैं। अगर जल्दी ही वे इस स्थिति में आ जाएँ तो कोई आश्चर्य नहीं। लीबिया के सैनिक अधिकारियों ने परमाणु अस्त्र प्राप्त करने के लिए एक करोड़ डॉलर तक की रकम खर्च करने का प्रस्ताव किया है। आज की इस दुनिया में भाड़े पर वैज्ञानिक भी मिल सकते हैं और परमाणु बम बनाने के लिए यूरेनियम भी खरीदा जा सकता है। इजरायल अधिकारियों का कहना है कि फ्रांस

1 दिनमान, 20-26 मई, 1979.

ईराक को परमाणु बम बनाने के लिए यूरेनियम तथा अन्य अनुसंधान सुविधाएँ उपलब्ध कराने को तैयार है। विश्व के नेता पश्चिमेशिया में परमाणु बम के विरुद्ध बराबर चेतावनी दे रहे हैं लेकिन यह खतरा बढता ही जा रहा है।

ईराक

अमेरिका के विचार में ईराक परमाणु शक्ति सम्पन्न होने के लिए जबरदस्त प्रयत्न कर रहा है। पश्चिम यूरोप सहित अनेक देशों ने उसे परमाणु ऊर्जा बनाने का वचन दिया है। यह ईंधन ब्रीडर रिएक्टरो द्वारा उपलब्ध कराया जाएगा। इस समूची प्रक्रिया से परमाणु बम भी बनाया जा सकता है। इजरायलियों के विचार में तो ईराक परमाणु बम बनाने के लिए ही यह सब कुछ कर रहा है। उसकी सूचना तो यहीं तक है कि बगदाद से बाहर किसी जगह सब तैयारियाँ हो रही हैं। बताया जाता है कि फ्रांस इस काम में ईराक की काफी मदद कर रहा है। वह बहुत बढिया किस्म का यूरेनियम ईराक को उपलब्ध करा रहा है।

पाकिस्तान

इस्लामी देश पाकिस्तान परमाणु बम बनाने के लिए अपनी सारी अर्थव्यवस्था को एक नई दिशा देने की कोशिश कर रहा है। अमेरिकी विदेश विभाग के विचार में पाकिस्तान जल्दी से जल्दी परमाणु टैक्नोलॉजी प्राप्त कर लेना चाहता है जिससे कि वह अन्ततः परमाणु बम बना सके। कुछ सूत्रों के अनुसार लीबिया, सऊदी अरब और कुवैत इस काम मे पाकिस्तान की आर्थिक सहायता कर रहे हैं। वे यह चाहते हैं कि इस्लामी दुनिया के पास परमाणु अस्त्र हो। ईरान ने तो कही यह भी कहा बताते हैं कि आप देखेंगे कल की इस्लामी दुनिया कैसी होगी।

इजरायल

फ्रांस ने सन् 1950 के अन्तिम दशक मे इजरायल को 27 मेगावाट का एक अनुसंधान रिएक्टर उपलब्ध करा दिया था और यह सब काम अन्तर्राष्ट्रीय निरीक्षण व्यवस्था के नियमो की अनदेखी करके हो गया। इस प्रकार इजरायल को प्लूटोनियम के उत्पादन का साधन मिल गया जिससे वह सन् 1960 के अन्तिम दशक मे ही परमाणु बम बनाने योग्य हो गया था। अब तो इजरायल बढ़िया किस्म का यूरेनियम प्राप्त करके श्रेष्ठतम परमाणु अस्त्र बनाने की कोशिश कर रहा है। कुछ गुप्त सूत्रो के अनुसार इजरायल इस समय वर्ष में एक बम बनाने की क्षमता प्राप्त कर चुका है। समझा जाता है कि इजरायल ने परमाणु बम बना भी लिया है। यह बात सी. आई. ए. की 1974 की रपट मे कहीं देखने को भी मिली है। कहा जाता है रपट मे गलती से यह जानकारी आ गई।

आतंकवादी संगठनों की बम प्राप्त करने की कोशिश

काफी वित्तीय साधनों से युक्त आतंकवादी संगठन भी परमाणु बम बनाने की क्षमता रखते हैं। यह इतनी मात्रा में प्लूटोनियम उड़ा कर ला सकते हैं जो एक बम बनाने की तकनीक और जानकारी रखते हैं। समझा जाता है कि फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन भी यह काम कर सकता है। यह बात स्टाकहोम की एक [illegible]

शान्ति संस्था ने बताई थी। लेकिन लगता है फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन अब ऐसा नहीं करेगा क्योंकि मिस्र ने सोवियत संघ से सन् 1961 में एक छोटा अनुसंधान रिएक्टर प्राप्त कर लिया था। इस समय यह संयन्त्र अन्तर्राष्ट्रीय संरक्षण में है। पर कुछ घटिया किस्म के यूरेनियम से इस सयन्त्र द्वारा परमाणु बम बनाया जा सकता है।

बड़े देशों ने ऐसे प्रयत्न अब शुरू किए है जिनसे सभी जगह परमाणु अस्त्रों के प्रसार को रोका जा सके। जब अमेरिका को यह पता लगा कि पाकिस्तान का सैनिक प्रशासन परमाणु बम बनाने की फिक्र में है तो उसने उसको विदेशी सहायता में काफी कटौती कर दी। उधर सोवियत संघ ने लीबिया में रिएक्टर बनाने का काम रोक दिया है। फ्रांस पाकिस्तान को कुछ ऐसी सामग्री देने पर रोक लगा रहा है जिससे परमाणु बम बनाया जा सकता है। वाशिंगटन, लन्दन, पेरिस, स्टाकहोम, रोम, वियना आदि जगहों पर कुछ ऐसी व्यवस्था की गई है कि कहीं भी परमाणु अस्त्र बनाने की तैयारी का पता बडे देशों को लग जाए ताकि वे जल्दी ही इसकी रोकथाम के लिए कार्यवाही कर सकें। अन्य अन्तर्राष्ट्रीय संस्थाएँ भी परमाणु अस्त्रों के प्रसार को रोकने की कोशिश कर रही हैं। लेकिन कठिनाई तो यह है कि परमाणु अस्त्र प्रसार निषेध सन्धि पर हस्ताक्षर करने वाले देश भी गुप्त रूप से परमाणु अस्त्र बनाने की कोशिश में रहते हैं। सन्धि मे अन्तर्राष्ट्रीय निरीक्षण की जो व्यवस्था है है उसका भी कोई पालन नहीं करता। आवश्यकता इस बात की है कि देशो को यूरेनियम भेजने पर प्रतिबन्ध लगाया जाए जिससे वे बम बना ही न सकें। परमाणु शक्ति सम्पन्न जो देश परमाणु बनाने की इच्छा रखने वालों को टैक्नोलॉजी और जानकारी उपलब्ध कराए उनके बहिष्कार की भी कोई व्यवस्था होनी चाहिए।

### सेंटो का अवसान (1979)

पहले ईरान और पाकिस्तान और बाद मे टर्की ने केन्द्रीय सन्धि संगठन (सेंटो) से अपने सम्बन्ध तोड़ कर उसके विघटन की प्रक्रिया पूरी कर दी है। 13 मार्च, 1979 के इस फैसले पर अमेरिका की प्रतिक्रिया थी। उसे आश्चर्य नहीं हुआ, यह तो सम्भावित था। वास्तव में पहले पाकिस्तान में और उसके बाद ईरान मे जिस प्रकार का वातावरण था उससे लगने लगा था कि सेंटो उसके लिए बेमानी है। अब केवल कागज पर ब्रिटेन उसका सदस्य रह गया है। अमेरिका सहयोगी सदस्य है। ईराक इसकी सदस्यता 1959 में ही छोड़ चुका है। टर्की के प्रधान मन्त्री बुलन्द एजेवित ने मन्त्रिमण्डल की एक विशेष बैठक के बाद घोषणा की कि वह भी ईरान और पाकिस्तान की तरह सेंटो की सदस्यता से त्याग-पत्र दे रहा है।

### (15) अफगानिस्तान में क्रान्ति : रूसी हस्तक्षेप

27 दिसम्बर, 1979 को एक बार फिर अफगानिस्तान की राजधानी काबुल की सड़कों पर टैंक देखे गए। 6 सितम्बर, 1979 को सत्तारूढ़ हुए राष्ट्रपति हफीजुल्ला अमीन का तख्ता पलट दिया गया। भूतपूर्व राष्ट्रपति नूर मोहम्मद तराकी (अब दिवंगत) के उप राष्ट्रपति बबराक कारमाल ने इस बार तख्ता पलटा

था। सफल क्रान्ति के बाद उन्होंने रेडियो से घोषणा की कि वह देश को स्वच्छ शासन देंगे। स्थिति पर काबू पाने के लिए उन्होने सोवियत संघ से राजनीतिक, नैतिक, आर्थिक और सैनिक सहायता की माँग की जो उन्हें तुरन्त प्रदान की गई।

सोवियत सैनिको की सहायता से अफगानिस्तान मे हफीजुल्ला अमीन का जो तख्ता पलटा गया (27 दिसम्बर, 1979) उसके पीछे काम करने वाली शक्तियो के बारे में खबरें सटिप्पणी छपनी शुरू हो गई। जब तख्ता पलट की घटना हुई उस समय बबराक कारमाल देश में नही थे। उनकी टेप की गई आवाज रेडियो से सुनाई जा रही थी। मतलब यह कि अमीन को सत्ता से सोवियत सैनिको ने ही हटाया। एक अन्य समाचार के अनुसार हफीजुल्ला अमीन की चारों पत्नियो और 24 बच्चों को राष्ट्रपति भवन (दर उलेमान महल) में मार डाला गया। सैनिको ने उन सभी लोगों को मौत के घाट उतार दिया जिन्होंने उनके मार्ग में किसी प्रकार की बाधा पैदा करने की कोशिश की। अमीन की मौत किन हालातो में हुई, इसकी सही रपट तो अभी प्राप्त नही हुई। लेकिन खबरों के अनुसार इस्लामी और सैनिक अदालत के फैसले पर उन्हें मृत्युदण्ड दिया गया। 25 दिसम्बर, 1979 की सुबह उन्हें बच्चों में खिलौने बाँटते हुए देखा गया था। उसी दिन ही दो सौ सोवियत सैनिक परिवहन विमान और पाँच हजार सैनिक काबुल हवाई अड्डे पर उतरे थे। बबराक कारमाल नववर्ष की पूर्व संध्या पर काबुल टेलीविजन पर देखे गए। उन्होने लोगो से शान्त रहने की अपील करते हुए कहा कि वह देश को नया संविधान देंगे जिसके अन्तर्गत शीघ्र चुनाव कराए जाएँगे।

अफगानिस्तान मे राजनीतिक उलझाव दिनोंदिन बढता जा रहा है। सोवियत संघ की सैनिक कार्यवाही के साथ-साथ राजनीतिक कार्यवाही भी शुरू हो गई है। प्रयास हो रहे हैं कि अफगानिस्तान के निरन्तर कम होने वाले सैन्य बल को पुनर्गठित किया जाए। पुनर्गठन की इस प्रक्रिया मे भी रूसी सलाहकार अहम भूमिका निभा रहे हैं। ज्यों-ज्यो सोवियत सघ अफगानिस्तान मे अपनी जड़ें मजबूत करता जा रहा है त्यो-त्यों उसके पड़ोसी देश खास तौर पर पाकिस्तान और ईरान में एक अजीब तरह का डर और सशय बढ रहा है। इनके अलावा मुस्लिम देशों ने भी सोवियत गतिविधियों पर खेद व्यक्त किया है। अमेरिकी राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर ने पाकिस्तान को 20 करोड़ डॉलर के हथियार देने की घोषणा की है। इसके साथ ही वह पाकिस्तान को सहायता देने के लिए चीन से निरन्तर सम्पर्क बनाए हुए है। उनको शायद यह डर है कि रूसी सैनिक धीरे-धीरे पाकिस्तान और ईरान की ओर बढ़ सकते हैं।

अफगानिस्तान में सोवियत सैनिकों की उपस्थिति के मुद्दे पर संयुक्तराष्ट्र सुरक्षा परिषद् में भी काफी लम्बी बहस हुई। इस बहस मे अफगानिस्तान के विदेश मन्त्री शाह मोहम्मद दोस्त ने रूसी सहायता का समर्थन करते हुए कहा कि रूसी सैनिक हमारे आग्रह पर ही काबुल आए थे। पिछले 13 वर्षों में सुरक्षा परिषद् का यह छठा आपत्कालीन अधिवेशन था। इससे पहले तीन अधिवेशन पश्चिमेशिया

की स्थिति पर, एक 1956 मे हंगरी की समस्याओं पर तथा 1960 में कांगो की समस्याओ पर हो चुका है। अफगानिस्तान के विदेश मन्त्री ने अपने देश की स्थिति को आन्तरिक मामला बताया और यह भी कहा कि इससे उस क्षेत्र की शान्ति को किसी प्रकार का कोई खतरा नहीं। उनका यह भी तर्क था कि प्रत्येक देश को 'आत्मरक्षा' का अधिकार है और उसके लिए वह किसी भी तरह की बाहरी सहायता का पूर्ण अधिकार रखते हैं। उनका यह भी मानना था कि अफगानिस्तान अपने आप को 'साम्राज्यवादी' शक्तियों से सोवियत संघ की सहायता से अलग कर रहा है। ज्यों ही उसकी स्थिति 'मजबूत' हो जाएगी, सोवियत सेनाएँ वहां से हट जाएँगी। इसी आशय का एक पत्र सोवियत राष्ट्रपति ब्रेझनेव ने भारतीय प्रधान मन्त्री श्रीमती गाँधी को लिखकर उन्हें आश्वासन दिलाया था कि सोवियत सेना अफगान सरकार के आग्रह पर तुरन्त वहाँ से हट जाएगी। लेकिन चीन का आरोप था कि सोवियत सैनिकों को अफगान सरकार ने नही बुलाया था बल्कि यह उनका अपना निमन्त्रण था। इस तरह की सोच का कोई आधार नही कि हफीजुल्ला अमीन अपने पतन के लिए सोवियत सघ को निमन्त्रित करते। चीनी प्रतिनिधि चेङ चू ने सोवियत कार्यवाही को तीसरी दुनियाँ के देशों में सोवियत विस्तार की गतिविधियाँ करार दिया। यह केवल अफगानिस्तान तक ही सीमित नहीं रहा बल्कि इसका विश्वव्यापी प्रभाव पड़ेगा। काफी लम्बी बहस के बाद सुरक्षा परिषद् ने सोवियत सघ से अफगानिस्तान में अपनी गतिविधियाँ समाप्त करते हुए सैनिकों की वापसी का प्रस्ताव पास किया। लेकिन इस प्रस्ताव पर सोवियत सघ ने अपने वीटो के अधिकार कर इस्तेमाल कर प्रस्ताव को नाकाम कर दिया।

अफगानिस्तान के भीतर सोवियत सैनिक अपना नियन्त्रण मजबूत करने में जुटे हुए हैं। उन्होंने अपनी समरनीति तय की है। उधर विद्रोही अफगान सोवियत सैनिकों को बुरी तरह परेशान कर रहे हैं। विद्रोहियो के सन्तुलित और संयोजित प्रहार से रूसी और सरकारी अफगानी सैनिकों के पैर अधिक नहीं जम पा रहे हैं। अफगानिस्तान में सोवियत सैनिकों की वापसी को लेकर अन्तर्राष्ट्रीय दबाव निरन्तर बढ रहा है। केवल अमेरिका तथा अन्य पश्चिमी देश ही सोवियत संघ से अफगानिस्तान से हटने के लिए जोर नही डाल रहे हैं बल्कि अरब, एशिया, अफ्रीका आदि देशो का दबाव भी बढ़ता जा रहा है। सोवियत रूस ने अफगानिस्तान मे अपनी सामरिक शक्ति को बिना कमजोर किए अपनी सैनिक शक्ति को कुछ घटाया है और यह सकेत दिया है कि यदि अफगान सरकार को कोई खतरा न रहेगा तथा बाह्य शक्तियों का अफगानिस्तान पर दबाव हट जाएगा तो उसका अफगानिस्तान मे बने रहने का कोई इरादा नहीं है। बहरहाल नवम्बर, 1980 के प्रारम्भ में स्थिति यही है कि अफगानिस्तान का मामला काफी उलझा हुआ है। अप्रेल, 1980 मे अफगानिस्तान में सोवियत सेनाओ के रहने पर सोवियत सघ और अफगानिस्तान के नेताओं में एक समझौते पर हस्ताक्षर हो चुके थे। सोवियत सैनिकों की वापसी चाहे नाममात्र की हुई हो, राजनयिक तौर पर तो इसका महत्त्व हो ही गया है।

## (16) फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन नई स्थिति में नई भूमिका के प्रति जागरुक

भारत और आस्ट्रिया ने फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को कूटनीतिक मान्यता देकर अपने-अपने यहाँ स्थित संगठन के कार्यालयों का दर्जा बढ़ा दिया है। फ्रांस, पश्चिम जर्मनी, इटली और आयरलैंड अपने अपने ढंग से फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के आत्मनिर्णय के अधिकार का समर्थन कर चुके हैं तथा ब्रिटेन फिलिस्तीनी समस्या के समाधान के लिए अपने ढंग से प्रयास कर रहा है। इस प्रकार यूरोपीय आर्थिक समुदाय में फिलिस्तीनी समस्या के प्रति नया सोच परिलक्षित हुआ है। सच तो यह है कि यूरोपीय आर्थिक समुदाय के नौ सदस्य देशों में हालैंड को छोड़कर अन्य सभी इस विचार के समर्थक हैं कि साझा बाजार की ओर से अरब-इजरायल संघर्ष पर एक नई घोषणा की जाए। किन्तु यह घोषणा सम्भवत. 23 मई से पहले नही की जाएगी क्योंकि यह तिथि कैंप डेविड समझौते को क्रियान्वित करने की अन्तिम तिथि है।

इनके अलावा संयुक्तराष्ट्र में भी फिलिस्तीनी समस्या एक नई करवट ले रही है। संयुक्तराष्ट्र की फिलिस्तीनी अधिकार समिति ने समस्या पर एक नया प्रस्ताव तैयार किया है और सुरक्षा परिषद् के प्रतिनिधियों ने उस पर विचार किया है। यह प्रस्ताव जून, 1967 के छह दिवसीय अरब-इजरायल संघर्ष के बाद सुरक्षा परिषद् द्वारा पारित प्रसिद्ध प्रस्ताव 242 से प्रेरित होकर और किया गया है। इसमे यह कहा गया है कि इजरायल को अपनी शान्ति और सुरक्षा का अधिकार है और इसी प्रकार फिलिस्तीनियों को अपने निजी राष्ट्र के प्रस्ताव के अनुसार फिलिस्तीनी लोगों को फिलिस्तीन मे एक स्वाधीन राष्ट्र की स्थापना के अधिकार समेत आत्म-निर्णय का अधिकार होना चाहिए।

अन्तर्राष्ट्रीय जगत् की इन हलचलों के अलावा फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के चिन्तन मे भी कुछ परिवर्तन परिलक्षित होता है। अब वह कैंप डेविड समझौते का पहले जैसा मुखर विरोधी नही रहा है, उसकी शिकायत यह है कि कैंप डेविड समझौते मे उसे भागीदार नही बनाया गया। श्री अराफत की भारत यात्रा की समाप्ति पर जारी की गई संयुक्त विज्ञप्ति मे कैंप डेविड समझौते का उल्लेख भी उसकी अहमियत को ही रेखांकित करता है और इसको भी कि अपनी स्थापना के लगभग 16 वर्ष बाद फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन समस्या के शान्तिपूर्ण हल के प्रति आशान्वित हुआ है।

उधर अमेरिका और मिस्र ने जोर्डन नदी के तट के अधिकृत अरब क्षेत्र में इजरायल द्वारा यहूदी बस्तियों के निर्माण का कड़ा विरोध किया है। मिस्र तो इजरायल की इस कार्यवाही को कैंप डेविड समझौते का उल्लंघन मानता है। यह पश्चिमेशिया के घटनाक्रम में एक नया मोड़ है कि अमेरिका ने इजरायल की यहूदी बस्ती नीति का खुला विरोध किया है।

फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को मान्यता देकर भारत ने अपनी अब तक की

नीति पर ही मुहर लगाई है। भारत दुनियाँ भर के मुक्ति संघर्षों का सक्रिय समर्थक रहा है और अपनी इसी नीति के अधीन वह फिलिस्तीनियों के आत्मनिर्णय के अधिकार और स्वाधीन फिलिस्तानी राज्य की स्थापना का पक्ष लेता रहा। अब उपयुक्त समय आने पर उसने फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को मान्यता देकर यह स्पष्ट कर दिया है कि वह आक्रमणकारी को आक्रमण का लाभ उठाने देने का पक्षधर नहीं है। इस तरह जहाँ भारत ने अपनी पुरानी नीति पर दृढ़ रहने का निश्चय व्यक्त किया है, वहाँ आस्ट्रिया और यूरोपीय आर्थिक समुदाय के देशों ने अपने अब तक के रवैये को छोड़कर समस्या को सही संदर्भ में समझने की सूझबूझ का परिचय दिया है। इस परिवर्तन का श्रेय फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को दिया जाना चाहिए जिसने 15 वर्ष के अपने जुझारू जीवन के बाद वर्तमान परिस्थितियों के तकाजे को देखते हुए समस्या के शान्तिपूर्ण समाधान में अपना विश्वास व्यक्त किया है।

पिछले एक या दो वर्ष मे या यों कहिए कि अक्तूबर, 1973 के मिस्र-इजरायल युद्ध के बाद से, जिसमे मिस्र ने इजरायल को निर्णायक शिकस्त दी थी, पश्चिमेशिया मे घटनाचक्र बडी तेजी से चला है। अक्तूबर युद्ध ने जहाँ मिस्र में नया आत्म-विश्वास भरा वहाँ इजरायल को यह अहसास भी करा दिया कि वह सर्वथा अजेय नहीं है। कहना न होगा कि कैंप डेविड समझौता बहुत कुछ अक्तूबर युद्ध का परिणाम था। किन्तु अरब देशो को यह समझौता नही भाया। सीरिया, लीबिया, ईराक, सऊदी अरब, जोर्डन सहित प्राय: सभी अरब देशो ने कैंप डेविड समझौते को अस्वीकार करते हुए मिस्र की आर्थिक नाकेबन्दी कर दी। उन्होने फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को सशस्त्र सघर्ष के लिए उकसाया। किन्तु उन्होने न तो अधिकृत अरब क्षेत्रों को इजरायल से मुक्त कराने के लिए लफ्फाजी के अलावा और कोई ठोस प्रयत्न किया और न ही फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन को अपेक्षित सहायता दी। उल्टे लीबिया ने सगठन की मान्यता रद्द करते हुए यासिर अराफत पर यह आरोप लगाया कि उन्होने फिलिस्तीनी समस्या को युद्ध से हल करने का रास्ता छोड़ दिया है।

श्री अराफत ने सचमुच युद्ध का रास्ता छोड़ दिया, यह कहना ठीक नही होगा किन्तु उनके मित्रों ने उन्हें जिस भूमि पर ला खड़ा किया वहाँ उनके लिए समस्या के शान्तिपूर्ण समाधान को खोजने के अलावा शायद और कोई रास्ता नहीं बचा था। कैंप डेविड समझौता विरोधी अरब देशों ने बगदाद सम्मेलन में फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के कंधे से कंधा मिलाकर लड़ने का जो संकल्प व्यक्त किया था उसे पूरा करना तो दरकिनार, लेबनान में सीरियाई सैनिकों ने फिलिस्तीनी छापामारों के विरुद्ध कार्यवाही करके अपने कुत्सित इरादे ही व्यक्त किए।

यह पहला अवसर नहीं था कि किसी अरब देश के सैनिकों ने फिलिस्तीनी छापामारो के विरुद्ध कार्यवाही की, 1970 मे जोर्डन के शाह हुसैन भी ऐसा कर चुके हैं। सीरिया तो उनके पदचिह्नों पर ही चला। दोनों की कार्यवाही मे अन्तर यह रहा कि शाह हुसैन ने फिलिस्तीनी छापामारों को अपने लिए खतरा समझ कर

उन्हें जोर्डन से खदेड़ा जबकि सीरिया ने एक पड़ौसी देश में घुस कर उन पर प्रहार किया।

इसे इतिहास की विडम्बना ही कहा जाएगा कि सितम्बर, 1964 में सिकन्दरिया में हुए वित्तीय अरब शिखर सम्मेलन मे सयुक्त अरब एकता का जो मार्ग चुना गया था समय-समय पर अरब देश अपने हितों को देखते हुए उससे हट कर चले। किन्तु उस सम्मेलन की एक उपलब्धि तो रही ही। उसमे ही फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन की स्थापना का मार्ग भी प्रशस्त हुआ था। यह सगठन ही आगे चल कर उपेक्षित और प्रताड़ित फिलिस्तीनियों के सघर्ष का वाहक बना।

किन्तु इसके मूल में ही विग्रह का बीज भी बो दिया गया। जिस समय फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन की स्थापना हुई, लगभग उसी समय विभिन्न अरब देशों मे रहने वाले फिलिस्तीनियों को लेकर फिलिस्तीनी राष्ट्रीय मुक्ति आन्दोलन का गठन भी किया गया जो अल फतह के नाम से प्रसिद्ध हुआ। इन दोनों संगठनो को विभिन्न अरब देशों मे छापामार प्रशिक्षण दिया गया और ये ही संगठन समान लक्ष्य होते हुए भी अपने-अपने ढंग से इजरायल के विरुद्ध अलग-अलग कार्यवाही करने में रत रहे।

जहाँ तक फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन का प्रश्न है, सन् 1967 तक प्रायः उसने जोर्डन को केन्द्र बना कर इजरायल के विरुद्ध कार्रवाई की। जून, 1967 के युद्ध के बाद जब दोनो पक्षों के बीच युद्ध-विराम हुआ तो फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के एक उग्रपंथी वर्ग द्वारा इजरायल और इजरायल अधिकृत अरब क्षेत्रों पर व्यापक हमले किए गए। चूँकि फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन का केन्द्र जोर्डन और लेबनान थे, इसलिए इजरायल ने बदले की कार्रवाई करते हुए इन देशों पर व्यापक जवाबी हमले किए। इसका परिणाम यह हुआ कि शाह हुसैन फिलिस्तीनी समस्या के समाधान के प्रति उत्तरदायित्व को भूल कर फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन पर ही बरस पड़े। इसमें कोई सन्देह नही कि सन् 1970 के आते-आते जोर्डन में फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन की ताकत बहुत बढ़ गई थी और उसने उसी वर्ष जून में शाह हुसैन की हत्या का भी एक विफल प्रयास किया, किन्तु शाह हुसैन ने जिस तरह से फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के सदस्यों को कुचला, वैसा सम्भवतः हाल में लेबनान में सीरियाई सैनिकों ने भी नही किया। शाह हुसैन ने एक तरह से मुक्ति संगठन के छापामारों को जोर्डन से खदेड ही दिया। जोर्डन से निकाले गए वे छापामार बाद में लेबनान में इकट्ठे हुए और उन्होंने वहाँ से इजरायल के विरुद्ध अपनी कार्रवाइयाँ शुरू कीं। सन् 1973 के आते-आते जोर्डन में फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के सदस्य और फिलिस्तीनी शरणार्थी इतने अधिक हो गए कि वहाँ का हर दसवाँ आदमी फिलिस्तीनी हो गया।

इजरायल के विरुद्ध फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन की कार्रवाइयों और मे इजरायल के लेबनान पर हमलों से लेबनान में मतद् युद्ध की स्थिति पैदा . जिसने सन् 1974–75 मे लेबनान को गृहयुद्ध मे झोंक दिया।

3 नवम्बर, 1969 को मिस्र और लेबनान के बीच एक समझौता हुआ था जिसके अन्तर्गत लेबनान ने फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को अपने यहाँ रहते हुए इजरायल के विरुद्ध कार्रवाई करने की खुली छूट दे दी थी। यह कहा जा सकता है कि इस समझौते के रहते फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन ने लेबनान के हितो के विरुद्ध कोई कार्रवाही नहीं की। किन्तु यह मानना ही होगा कि पिछले पाँच-छः वर्षों में फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन के कारण लेबनान को धन-जन की व्यापक क्षति उठानी पड़ी।

फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन वस्तुतः फिलिस्तीनी शरणार्थियों का संगठन है। सन् 1948 में जब इजरायल अस्तित्व में आया और फिलिस्तीनी बेघर होने को बाध्य हुए तो उनके सामने दर-दर भटकने के अलावा और कोई रास्ता नही रह गया था। अरब देशों से उन्हें मौखिक सहानुभूति ही मिली, जिसके कारण अगले 15–16 वर्षों में फिलिस्तीनी यह सीख गए कि उन्हें अपनी लड़ाई स्वयं लड़नी होगी। उनके इस चिन्तन के परिणामस्वरूप ही 28 मई, 1964 को जोर्डन अधिकृत यरूशलम मे फिलिस्तीनी अरब शरणार्थियों का पहला सम्मेलन हुआ जिसमे फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन की विधिवत् स्थापना की गई। किन्तु यह सम्मेलन सगठन की कोई सर्वसम्मत कार्यकारिणी निर्वाचित नहीं कर सका। अतः उसने अहमद शुकैरी को अध्यक्ष चुना और उन्हें ही कार्यकारिणी मनोनीत करने का अधिकार दिया। श्री शुकैरी ने, जिनका हाल ही में 92 वर्ष की उम्र में निधन हो गया, अपनी सूझ-बूझ से फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को व्यापक आधार प्रदान किया। किन्तु यह स्वीकार करना होगा कि सगठन को सही दिशा यासिर अराफत ने ही दी और आज सगठन जिस रूप मे है इस रूप मे लाने का बहुत कुछ श्रेय अराफत को ही है।

अब प्रश्न यह उठता है कि फिलिस्तीनी समस्या से सबद्ध पक्षों के सोच में यह परिवर्तन क्यों कर सम्भव हुआ। इसका एक स्पष्ट कारण तो यह दिखाई पड़ता है कि फिलिस्तीनी समस्या के रहते पश्चिमेशिया मे स्थाई शान्ति की स्थापना सम्भव नहीं है और वहाँ अशान्ति के रहते अरब तेल को उसके उपभोक्ता पर्याप्त मात्रा मे प्राप्त नही कर सकते, क्योंकि पिछले 10 वर्षों से अरब देश तेल को एक अस्त्र के रूप मे प्रयुक्त करके उसके उपभोक्ता पश्चिमी देशों पर यह दबाव डालते चले आ रहे है कि वे इजरायल पर अधिकृत अरब क्षेत्र से हटने के लिए दबाव डालें। अरब देशों का यह दबाव लगातार बना हुआ है जिसके कारण न केवल पश्चिमी देशों को तेल संकट से जूझना पड़ रहा है बल्कि विकासशील देश भी तेल-मूल्य मे वृद्धि के कारण अपने आर्थिक विकास मे लाचार बने हुए हैं। अतः तेल की कमी से प्रभावित देशों का पश्चिमेशिया समस्या के शीघ्र समाधान के प्रति उत्सुक होना स्वाभाविक ही है।

किन्तु पश्चिमेशिया के हाल के घटनाचक्र के पीछे मात्र यह कारण ही नहीं है। होता तो कब का समस्या का समाधान हो गया होता। वस्तुतः कैम्प डेविड

समझौते से पश्चिमेशिया की स्थिति में गुणात्मक परिवर्तन आया। यह समझौता मान कर जहाँ मिस्र अपने युद्ध में खोये दो-तिहाई क्षेत्र को वापस पा गया और शेष 1982 में पा लेगा, वहाँ जोर्डन और सीरिया आज भी वहीं खड़े है जहाँ सन् 1967 के युद्ध में इजरायल ने उन्हें खड़ा कर दिया था। इस शर्मनाक स्थिति से उबरने का उन्हे कोई रास्ता नहीं सूझ रहा है और यदि अब वे यह सोचने लगे हो कि समस्या के समाधान का एकमात्र रास्ता युद्ध ही नही है, बातचीत करके भी उसे सुलझाया जा सकता है तो इसमें अस्वाभाविक कुछ भी नही है।

अफगानिस्तान मे सोवियत कार्रवाई ने भी यदि इस दिशा में कोई भूमिका निभाई हो तो आश्चर्य की कोई बात नही है। अरब देशों मे इस कार्रवाई से आतक फैल गया है और उसके मन में यह भय समा गया है कि सोवियत सघ की नजर उनके विपुल तेल भण्डार पर है। इस भय के रहते उनका अमेरिका के इर्द-गिर्द इकट्ठा होना स्वाभाविक ही है और सम्भवतः इसलिए उन्होंने अमेरिका के विरुद्ध बोलना प्रायः बन्द कर दिया है।

कारण कुछ भी रहे हों, पश्चिमेशिया की हाल की घटनाएँ भविष्य के प्रति आशा बँधाती हैं। यह आशा इसलिए और भी बलवती हो उठी है कि समस्या से सीधे जुड़ा जुझारू फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन नई स्थिति में अपनी नई भूमिका के प्रति जागरुक है। (दिनमान, अप्रेल 1980)

## (17) इस्लामी विदेश मन्त्री सम्मेलन (मई, 1980)
## क्या पाकिस्तान अपनी समस्याओं का समाधान अरब देशों में ढूँढ रहा है ?

इस्लामाबाद मे मई, 1980 के मध्य चालीस मुस्लिम देशो के विदेश मन्त्रियों का सम्मेलन अफगानिस्तान के प्रश्न पर निर्णय लेने और मुस्लिम देशो की सामूहिक सुरक्षा के बारे में एक योजना स्वीकार करने के बाद समाप्त हो गया। इस बार सम्मेलन में अफगानिस्तान पर सोवियत आक्रमण को लेकर बहुत लम्बा विचार-विमर्श हुआ। एक बार तो अफगानिस्तान के प्रश्न पर सम्मेलन में गतिरोध की आशका भी उत्पन्न हो गई थी। लेकिन किसी न किसी तरह इस गतिरोध को समाप्त कर मुस्लिम देशों ने अपना एक प्रतिनिधि-मण्डल काबुल और मास्को भेजने का निर्णय लिया और बातचीत द्वारा इस सकट को समाप्त करने का निश्चय किया। वैसे तो अफगानिस्तान की घटनाओं के बारे मे मुस्लिम देशों के विदेश मन्त्रियों ने अपने पिछले जनवरी, 1980 के सम्मेलन से अलग हट कर कोई निर्णय नहीं लिया लेकिन इस बार इस प्रश्न पर विदेश मन्त्रियों ने कुछ उदार रवैया अपनाया। अनौपचारिक बातचीत के दौरान मुस्लिम देशों के सभी विदेश मन्त्री यही महसूस कर रहे थे कि कोई शर्त लगाए बिना बातचीत करके ही इस समस्या का समाधान ढूंढा जाना चाहिए। अरब देशो और पाकिस्तान का रवैया कुछ सख्त नजर आया। सम्मेलन ने अफगानिस्तान की स्थिति पर और आगे विचार करने के एक उपसमिति बनाई। प्रस्ताव मे अफगानिस्तान मे श्री बबराक कारमाल से

बातचीत की सम्भावना से इन्कार किया गया जबकि पिछली बार के सम्मेलन में विदेश मन्त्रियों का रुख था कि जब तक अफगानिस्तान की धरती पर से सोवियत सेनाएँ नहीं हटा ली जाएँगी, तब तक श्री कारमाल से कोई बातचीत ही नहीं की जा सकती। लेकिन विदेश मन्त्रियों ने अपना यह निर्णय कायम रखा कि जब तक सोवियत सेनाएँ काबुल से नहीं हटाई जाती, तब तक अफगानिस्तान की नई सरकार को कोई भी मुस्लिम देश मान्यता नहीं देगा। अफगानिस्तान के बारे में उपसमिति से कहा गया कि संकट का समाधान करने मे वह गुट-निरपेक्ष देशो की मदद भी ले सकती है। उपसमिति के कार्य की व्याख्या करते हुए पाकिस्तान के वैदेशिक मामलों के सलाहकार श्री आगा शाही ने कहा कि उपसमिति मास्को सहित अनेक देशों की राजधानियो मे जाएगी और इस सम्बन्ध मे वहाँ के नेताओं से बातचीत करेगी। श्री आगा शाही के विचार मे मुस्लिम देशों की यह एक पहल है। अफगानिस्तान के प्रश्न को लेकर सम्मेलन में जो भी निर्णय लिया वह इस सम्मेलन के पिछले निर्णय से केवल इतना ही भिन्न था कि बातचीत द्वारा समस्या के समाधान को इसमें प्राथमिकता दी गई और इस दिशा मे ठोस कदम भी उठाया गया। लेकिन अफगानिस्तान से सोवियत सेनाओं को तुरन्त हटाए जाने की मांग दोहराई गई। यह भी कहा गया कि अफगानिस्तान के लोगो को अपनी मर्जी की सरकार बनाने का अधिकार है और जो साढ़े सात लाख अफगानी शरणार्थी बन कर पाकिस्तान आए हैं उन्हें वापस लेने की व्यवस्था करना सरकार का पहला कर्त्तव्य है।

ईरान मे अमेरिकी बंधकों के बारे मे भी सम्मेलन ने एक प्रस्ताव पास किया जिसमें इन बंधकों को बातचीत द्वारा ही रिहा करने की बात कही गई, लेकिन प्रस्ताव पर विचार-विमर्श के दौरान अमेरिका की कड़ी निन्दा की गई। कहा गया कि हाल ही मे ईरान पर हमला करके बधकों को छुडाने की अमेरिकी कार्रवाई की वजह से अमेरिका के प्रति दुनिया की सहानुभूति नहीं रही है। इस अवसर पर सऊदी अरब के विदेश मन्त्री शहजादा साउद अल-फैसल ने कहा कि ईरान के विरुद्ध किसी भी आर्थिक, राजनीतिक और सैनिक कार्रवाई मे हमारा देश ईरान के साथ रहेगा और अन्य मुस्लिम देश भी निश्चय ही उसके साथ होगे। साथ ही श्री फैसल का यह भी कहना था कि अन्तर्राष्ट्रीय कानून के अन्तर्गत शान्तिपूर्ण उपायों से ही इस समस्या का समाधान किया जाएगा। सऊदी अरब के विदेश मन्त्री ने अपने भाषण मे अफगानिस्तान के प्रश्न को मुस्लिम देशो की एक बहुत ही महत्त्वपूर्ण समस्या बताया और कहा कि इस सम्मेलन के सामने इस समय सर्वोपरि प्रश्न अफगानिस्तान का ही है। उनका कहना था कि मुस्लिम देश दुनिया की दो बड़ी शक्तियो से अलग रहना चाहते हैं।

एक उल्लेखनीय बात मुस्लिम देशों की सामूहिक सुरक्षा व्यवस्था सम्बन्धी पाकिस्तान का एक सुझाव था। विदेश मन्त्रियों ने पाकिस्तान को अधिकार दिया कि मुस्लिम देशों की सामूहिक सुरक्षा की एक योजना वह तैयार करे। इस सम्बन्ध मे पाकिस्तान के सरकारी प्रवक्ता ने सवाददाता सम्मेलन में घोषणा की कि एक

राजनीतिक समिति इस योजना का मसौदा तैयार करेगी। इस प्रवक्ता का कहना था कि यह सुरक्षा व्यवस्था जनरल जिया द्वारा निर्धारित निर्देशात्मक सिद्धान्तों के आधार पर तैयार की जाएगी। इस सम्बन्ध में राष्ट्रपति जनरल जिया ने अपने उद्घाटन भाषण में यह कहा कि मैं तो यह नहीं चाहता कि मुस्लिम देशों की सेनाएँ एक ही कमान में ले आई जाएँ, लेकिन मैं मुस्लिम देशों के सामने यह सुझाव रख रहा हूँ कि किसी सम्भावित आक्रमण का मुकाबला करने के लिए वे अपनी सेनाओं को एक कर दें। हमें मुस्लिम देशों के विरुद्ध आज के खतरों को देखते हुए यह सब करना होगा। अब मुस्लिम देशों को अपनी जनशक्ति, कृषि, औद्योगिक और अन्य सभी साधनों का इस्तेमाल सामूहिक हित के लिए ही करना चाहिए। जनरल जिया के सुझाव को विदेशी मामलों के सलाहकार श्री आगा शाही ने और स्पष्ट किया। उनका कहना था कि रक्षा के सम्बन्ध में मुस्लिम देशों को समान नीति अपनानी चाहिए। हम अपनी सुरक्षा के लिए पूर्व और पश्चिम की ओर देखना नहीं चाहते। हमें स्वयं ही अपनी रक्षा की व्यवस्था करनी होगी। हमारे पास जो साधन हैं उनका इस्तेमाल हमें अपनी समृद्धि के लिए करना होगा। सम्मेलन के प्रवक्ता का कहना था कि सामूहिक सुरक्षा के इस प्रस्ताव का सभी मुस्लिम देशों ने स्वागत किया।

पाकिस्तान स्थित भारतीय दूतावास का कोई प्रतिनिधि इस सम्मेलन के उद्घाटन अधिवेशन में उपस्थित नहीं था क्योंकि यह पहले ही मालूम हो गया था कि राष्ट्रपति जिया और उनके सलाहकार आगा शाही कश्मीर का मामला इस सम्मेलन में उठाने वाले हैं। ऐसा ही हुआ। राष्ट्रपति जिया ने अपने उद्घाटन भाषण में कहा कि हमारे सामने बहुत समय से चला आ रहा एक और मामला भी है। जम्मू और कश्मीर के लोगों को आत्मनिर्णय का अधिकार अभी नहीं मिला है। इस सन्दर्भ में जनरल जिया ने भारत-पाक सम्बन्धों की चर्चा की और कहा कि अगर यह मामला तय हो जाये तो दोनों देशों के आपसी सम्बन्ध बेहतर हो सकते हैं और इस क्षेत्र में स्थिरता आ सकती है। भारत के विचार में जनरल जिया का मुस्लिम देशों के सम्मेलन में कश्मीर का सवाल उठाना भारत-पाक शिमला समझौते की भावना के विरुद्ध था।

छः दिन के सम्मेलन में इजरायल द्वारा यरूशलम को अपनी राजधानी बनाने के प्रश्न पर काफी जोरदार चर्चा हुई और विदेश मन्त्रियों ने सुरक्षा परिषद् को सलाह दी कि यदि इजरायल ऐसा करता है तो उसके विरुद्ध तत्काल ही कार्रवाई की जानी चाहिए। सम्मेलन की राजनीतिक समिति ने तत्काल ही इस बारे में निर्णय ले लिया। पाकिस्तान सरकार के एक प्रवक्ता का कहना था कि जो भी देश इजरायल के इस सुझाव का समर्थन करेगा हम उसके साथ अपने सम्बन्ध तोड़ लेंगे। सम्मेलन की समिति ने यह भी कहा कि जब भी इजरायल अपनी इस योजना को कार्यरूप दे, संयुक्तराष्ट्र सुरक्षा परिषद् की तत्काल बैठक बुलाई जानी चाहिए।

एक ओर तो राष्ट्रपति जनरल जिया ने मुस्लिम देशों की सामूहिक सुरक्षा का सुझाव रखा तो दूसरी ओर बंगलादेश के प्रतिनिधि ने यूरोपीय समुदाय के ढंग पर

इस्लामी आर्थिक समुदाय बनाने का सुझाव दिया। इस सुझाव के अन्तर्गत तेल उत्पादक बड़े अरब देश गरीब मुस्लिम देशों को अपनी समृद्धि में साझीदार बनाएँ। बंगलादेश के विदेश मन्त्री श्री शमसुल हक का कहना था कि हमारा देश मुस्लिम देशों की सामूहिक आर्थिक व्यवस्था को बहुत महत्त्वपूर्ण मानता है। उन्होंने इस्लामी देशों का एक बैंक बनाने का भी सुझाव दिया।

सम्मेलन की मुख्य राजनीतिक समिति ने सीरिया के एक सुझाव को भी स्वीकार कर लिया था, जिसमे कहा गया कि मुस्लिम देश अपने यहाँ किसी भी बड़ी शक्ति के सैनिक अड्डे बनाए जाने के विरुद्ध हैं। सीरिया के प्रस्ताव में सभी मुस्लिम देशों से अपील की गई कि वे शक्ति-गुटों से अलग रहकर अपने आप को बिल्कुल स्वतन्त्र रखें।

मुस्लिम देशों के विदेश मन्त्रियों के इस सम्मेलन में अफगान विद्रोहियों का एक प्रतिनिधि-मण्डल बाकायदा सम्मिलित हुआ था। उन्होंने मुस्लिम देशो से आग्रह किया कि वे अफगानिस्तान और सोवियत संघ से अपने राजनयिक सम्बन्ध बिल्कुल तोड़ दें लेकिन विदेश मन्त्रियों ने इस तरह के सुझाव का विरोध किया और कहा कि अफगानिस्तान से सोवियत सैनिकों की वापसी शान्तिपूर्ण प्रयत्नों द्वारा ही होनी चाहिए।

मुस्लिम विदेश मन्त्रियों के सम्मेलन के प्रस्तावों के बारे में सोवियत संघ की प्रतिक्रिया प्रतिकूल रही। तास समाचार एजेन्सी के अनुसार सोवियत संघ अफगानिस्तान से अपनी सेनाएँ हटाने के सम्मेलन के सुझाव को बिल्कुल स्वीकार नहीं करेगा। समाचार एजेन्सी ने कहा कि अफगानिस्तान का बहाना लेकर मुस्लिम देश अपनी घरेलू समस्याओं से लोगों का ध्यान हटाना चाहते हैं। इस सम्मेलन में अफगानिस्तान सरकार के किसी प्रतिनिधि को आमन्त्रित नहीं किया गया बल्कि क्रान्ति विरोधी संगठन के लोग इसमें शामिल हुए थे। इस्लामाबाद सम्मेलन भले ही अनेक महत्त्वपूर्ण प्रश्नों पर अपने निर्णय ले चुका है लेकिन पाकिस्तान इस तरह भारतीय उपमहाद्वीप से अलग-थलग होकर अपनी समस्याओं का समाधान कहीं अरब देशों में ढूंढ रहा है।

### (18) भारत-रूस शस्त्र-समझौता (1980) : सुरक्षा अपनी-अपनी

भारत और सोवियत संघ के बीच शस्त्रों की खरीद के बारे मे मई, 1980 के एक समझौते पर पश्चिमी देशों के पत्रों मे तीव्र प्रतिक्रिया देखने को मिली है। स्पष्ट है कि पश्चिमी देशों ने इस समझौते को लेकर भारत पर सोवियत संघ के गुट में शामिल होने का आरोप लगाया है। उनके विचार मे पाकिस्तान की बढ़ती हुई सैनिक शक्ति को देखकर ही भारत ने सोवियत संघ से शस्त्रों की खरीद का यह सबसे बड़ा समझौता किया है। प्रसिद्ध ब्रितानी साप्ताहिक इकानामिस्ट ने अपने ताजा अंक में इस समझौते का विवरण देते हुए टिप्पणी की है—

"भारत और सोवियत संघ ने अभी हाल ही इन अस्त्रों की खरीद के बारे में एक समझौते पर हस्ताक्षर किए हैं जिसके अन्तर्गत अगले पाँच वर्ष तक सोवियत

संघ भारत को 160 करोड़ डॉलर के मूल्य का सैनिक साज-सामान भेजेगा। इसी के लिए सोवियत संघ भारत को ऋण दे रहा है जो 17 वर्षों मे भारत को अदा करना होगा। इस पर केवल ढाई प्रतिशत ब्याज लिया जाएगा। यह ऋण शस्त्रों की खरीद के लिए भारत की सहायता के रूप में दिया जा रहा है। समझौते के अन्तर्गत शस्त्रों में भारत को सोवियत संघ के आधुनिकतम टी–72 नामक टैंक भी भेजे जाएँगे। इसके अतिरिक्त हवा से हवा में और धरती से धरती पर मार करने वाले प्रक्षेपास्त्र भी भारत को मिलेंगे। साज-सामान में गश्ती नावें भी शामिल हैं जो प्रक्षेपास्त्रों से लैस होंगी। इसके अलावा टैंकों को नष्ट करने वाले राकेटों और इलेक्ट्रानिक साज-सामान भी सोवियत संघ भारत को दे रहा है।

इस समझौते के लिए सोवियत संघ से पिछले एक वर्ष से बातचीत चल रही थी इसलिए यह तो नहीं कहा जा सकता है कि समझौता श्रीमती इन्दिरा गान्धी और उनके सोवियत संघ समर्थक साथियों ने ही किया है। लेकिन सोवियत संघ से हथियारों के बारे में यह भारत का बहुत बड़ा समझौता है। वैसे भारत ने ब्रिटेन से 40 जगुआर विमान खरीदने का और 110 ऐसे विमान भारत मे बनाने का समझौता भी कर रखा है। रूस के साथ समझौता इससे थोड़ा छोटा है। फिर भी भारत का अस्त्रों की खरीद के बारे में सोवियत सघ के साथ अब तक का यह सबसे बड़ा समझौता है। भारत ने बडी शक्तियों में किसी से भी इतने अस्त्र-शस्त्र लेने का समझौता नहीं किया है। भारत ब्रिटेन से हैरियत नामक समुद्री बममार भी खरीद रहा है। ये बममार विमान वाहक समुद्री जहाजों पर से उड़कर हमला कर सकते हैं। ये ब्रिटेन के आधुनिकतम विमान हैं। इसके अलावा भारत अपने यहाँ पनडुब्बियाँ बनाने के लिए पाँच यूरोपीय देशों से भी बातचीत कर रहा है। उधर एक भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल जगुआर विमानों के लिए हवा से हवा में मार करने वाले प्रक्षेपास्त्र खरीदने के उद्देश्य से अभी हाल ही में फ्रांस भी गया था जहाँ पेरिस में उसने सरकार से काफी लम्बी बातचीत की है। स्पष्ट है कि भारत केवल सोवियत संघ से ही नहीं बल्कि पश्चिमी यूरोप के देशों से भी हथियार खरीदने की पूरी-पूरी कोशिश कर रहा है।

आखिर भारत हथियारों की इतनी भारी खरीद क्यों कर रहा है? इस बारे में उसका कहना है कि वह रक्षा पर अपने सम्पूर्ण राष्ट्रीय उत्पादन का केवल 3·5 प्रतिशत ही खर्च करता है जबकि उसका पड़ोसी पाकिस्तान रक्षा पर इससे कहीं अधिक खर्च कर रहा है। भारत के हथियारों की इस खरीद से पाकिस्तान का भारत से डर कम नहीं होगा न इससे इस उपमाद्वीप में शस्त्रों की वह होड़ समाप्त होगी, जिसके लिए भारत पाकिस्तान को पिछले काफी समय से दोषी ठहरा रहा है। इस तरह समूचे उपमहाद्वीप मे अस्त्र-शस्त्रों की होड़ बढ़ती जाएगी। वैसे पाकिस्तान के राष्ट्रपति जनरल जिया कोई 40 करोड़ डॉलर की सहायता का राष्ट्रपति कार्टर का प्रस्ताव अभी दो महीने पहले अस्वीकार कर चुके हैं। लेकिन अस्त्रों की सहायता और आधुनिकतम हथियारों के लिए वह बराबर अमेरिका से

अनुरोध कर रहे हैं। फ्रांस ने पाकिस्तान को मिराज जैट विमान देने का प्रस्ताव किया है। लेकिन वह इसके लिए नकद कीमत मांग रहा है जो सम्भवतः पाकिस्तान इस समय देने की स्थिति में नहीं है।

भारत काफी समय से अपने ही साधनों से हथियार बनाने के लिए प्रयत्नशील रहा है। इसलिए आज वह सोवियत अस्त्रों पर निर्भर नहीं है जितना दस वर्ष पहले था। अमेरिका भारत को 38 टन समृद्ध यूरेनियम देने के अपने वायदे से मुकर रहा है तो भारत इस दिशा मे भी आत्मनिर्भर होने की बात सोचने लगा है। भारत के तारापुर बिजली सयन्त्र के लिए अमेरिका ने यूरेनियम देने का पक्का वायदा किया था लेकिन अमेरिकी कांग्रेस ने उन देशों को परमाणु ईंधन देने की मनाही कर दी जो अन्तर्राष्ट्रीय सुरक्षा सम्बन्धी शर्तों को मानने के लिए तैयार नहीं हैं। अब श्री कार्टर भारत को यूरेनियम देने के प्रतिबन्ध को हटाने के लिए इसी शर्त पर तैयार हैं कि अमेरिका और भारत के सम्बन्धों मे कुछ सुधार हो जाए। अफगानिस्तान पर सोवियत आक्रमण को लेकर भारत और अमेरिका के सम्बन्धो में कुछ तनाव आया है लेकिन लगता है अमेरिकी संसद श्री कार्टर के वायदे के बावजूद भारत को यूरेनियम देने के प्रस्ताव पर अपनी स्वीकृति नही देगी।"

ब्रिटिश साप्ताहिक 'इकानामिस्ट' की टिप्पणी ने सिक्के के एक पहलू को देखा है। इस समय औद्योगिक देशो मे भारत का दसवां स्थान तथा प्रमुख सैनिक शक्तियों में छठा स्थान है। लेकिन भारत अपने सकल राष्ट्रीय उत्पाद का चार प्रतिशत से अधिक प्रतिरक्षा कार्यों पर खर्च नही करता। सोवियत संघ से इतने व्यापक समझौते का अर्थ यह नही है कि वह अस्त्रों की होड़ मे प्रवेश करना चाहता है बल्कि यह है कि कुछ पुराने और क्षमता चुक गए अस्त्रों के स्थान पर नए और आधुनिक हथियार प्राप्त करना चाहता है। उसे अपनी लम्बी सीमा और तटवर्ती रेखा पर चौकसी बनाए रखना है, क्योंकि न केवल सामरिक तौर पर यह महत्त्वपूर्ण है बल्कि व्यापारिक तौर पर भी इसकी आवश्यकता को अब अधिक तेजी के साथ महसूस किया जा रहा है। बेशक भारत के अस्त्र भण्डारों में अमेरिका, ब्रिटेन, फ्रांस आदि पश्चिमी देशों के हथियार भी हैं, लेकिन वर्तमान समझौते से सोवियत हथियारो की संख्या बहुत बढ जाएगी।

सोवियत संघ से हुए अस्त्रों के समझौते पर तरह-तरह के विचार प्रकट हो रहे है। भारत के पड़ोसी देशों में चीन और पाकिस्तान प्रमुख हैं। चीन ने पिछले दिनों अन्तरमहाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का परीक्षण कर भारतीय प्रतिरक्षा इकाइयों को सतर्क तो कर ही दिया। शायद यही कारण है कि पिछले दिनो भारत के प्रतिनिधि-मण्डल ने मास्को की यात्रा के दौरान प्रक्षेपास्त्र, राकेट और पनडुब्बियो के स्वयं निर्माण की प्राविधि की मांग की थी। वर्तमान सेना के लिए ये हथियार अनिवार्य माने जाते हैं। चीन के सहयोग से पाकिस्तान द्वारा परमाणु बम बनाने की खबर को लगता है कि भारत ने गम्भीरता से लिया है। बेशक इस समय दोनों देशो के

साथ भारत के लगभग सामान्य सम्बन्ध हैं लेकिन समय-समय पर दोनों देश कई तरह के भ्रामक नक्शों का वितरण कर या वक्तव्य देकर स्थिति को उलझा देते है। हाल ही में जूनागढ़ पर पाकिस्तान का दावा और असम के बारे मे चीनी नक्शों से उनके इरादों के बारे में कई तरह के भ्रम तो पैदा होते ही हैं। यद्यपि वर्तमान सामरिक शक्ति के मुताबिक भारत पाकिस्तान से उन्नीस नही है लेकिन पश्चिमी देश चीन की सहायता से अफगानिस्तान मे सोवियत संघ के सैनिकों की उपस्थिति के विरोध में पाकिस्तान मे किलाबन्दी करने का जो इरादा रखते है उससे शायद भारत और रूस दोनों का सतर्क रहना जरूरी हो जाता है। काराकुरम सड़क को चौड़ा या दोहरा करना भी भारत की सामरिक क्षमता को चुनौती से कम नही है। सोवियत संघ और भारत दोनो ने ही चीन और पाकिस्तान के इस निश्चय का विरोध किया है।

भारत सोवियत संघ को विश्वस्त मित्र भी मानता है। अभी तक उसने भारत को सहयोग ही दिया है चाहे वह संयुक्तराष्ट्र मे कश्मीर का मसला रहा हो या भारत-पाकिस्तान मे युद्ध से उत्पन्न संकट। भारत द्वारा सोवियत संघ से इतने बड़े पैमाने पर हथियारों का समझौता इसी विश्वास का द्योतक है। दूसरी ओर सोवियत संघ भी खासा चौकन्ना है। एक समय ऐसी ही विश्वसनीयता और मैत्री उसकी मिस्र के साथ भी थी। लेकिन राष्ट्रपति गमाल नासिर की मृत्यु के बाद मिस्र के साथ ऐसी दरार पडी कि अभी तक वह भरी नहीं गई है। मिस्र ने आधुनिक हथियारो के लिए पहले उससे फालतू कलपुर्जे माँगे जिस पर दोनों देशों मे असहमति हो गई। इस असहमति ने ऐसा रूप अख्तियार किया कि पहले लगभग बीस हजार सोवियत सलाहकार मिस्र से निष्कासित किए गए और उसके बाद बीस वर्षीय मैत्री समझौता भग कर दिया गया। इसका कारण बेशक पश्चिमेशिया समस्या थी, क्योंकि मिस्र के राष्ट्रपति अनवर सादात इसमे अमेरिका की प्रमुख भूमिका मानते हैं। लेकिन यह भी सच है कि यदि सोवियत संघ ने फालतू कलपुर्जों के सामान पर सन्तुलित दृष्टिकोण का परिचय दिया होता तो शायद दोनों देशों मे बिगाड़ इस सीमा तक नहीं पहुँचता। ऐसी हालत मे सम्भवतया जिनेवा में व्यापक पश्चिमेशिया समझौता भी हो जाता। ऐसी स्थिति मे सोवियत सघ की साख बनी रहती और साथ ही उसकी प्रभावी भूमिका भी। मिस्र और सोवियत संघ में टूट के साथ-साथ अरब देशों में आपसी टूट भी न होती। निस्सन्देह मिस्र के रवैये से सोवियत संघ ने सीख ली है और अब भारत को हथियारों की सहायता और कलपुर्जे देने में वैसी गलती नही दोहराएगा। कम्युनिस्ट देशों के बाहर भारत ही उनका एक मात्र विश्वस्त मित्रों में है।

## (19) दियागो गार्सिया : हिन्दमहासागर की गरमाहट

पिछले लगभग पाँच वर्षों से चर्चित 11 मील के क्षेत्रफल वाले इस द्वीप का सामरिक महत्त्व तो उसी दिन बढ़ गया था जब ब्रिटेन ने इसका हस्तान्तरण अमेरिका को किया था। जब से सोवियत संघ ने फारस की खाड़ी मे अधिक रुचि

लेनी शुरू की अमेरिका हिन्दमहासागर में अपनी स्थिति मजबूत कर रहा है। हिन्दमहासागर के बीच में स्थित (भारत से लगभग एक हजार मील दक्षिण में) दियागो गार्सिया द्वीप का अमेरिका अपने एक बड़े सैनिक अड्डे के तौर पर निरन्तर विकास कर रहा है। अमेरिका की इस सैनिक उपस्थिति को लेकर भारत सहित कई देशों ने समय-समय पर चिन्ता भी व्यक्त की है, बावजूद इसके स्थिति मे अधिक अन्तर नहीं आया है।

सन् 1976 में जब दियागो गार्सिया द्वीप ब्रिटेन ने अमेरिका को देने सम्बन्धी समझौता किया था तो यह आगाह कर दिया गया था कि कोई भी बड़ा कदम उठाने से पहले वह ब्रिटेन से परामर्श करेगा ताकि हिन्दमहासागर के निकट स्थित देशों–खास तौर पर भारत–को शिकायत न हो। शुरू में इस आश्वासन का निर्वाह भी हुआ लेकिन ज्यों-ज्यों राजनीतिक स्थितियों में उलझाव आता गया अमेरिका ने पहले दियागो गार्सिया में छोटा अड्डा स्थापित किया लेकिन अब इतना बड़ा सैनिक और नौ-सैनिक अड्डा तैयार हो चुका है कि बड़े विमान और बमवर्षक वहाँ उतर सकते हैं। इस छोटे से द्वीप मे इतनी गोपनीयता बरती जाती है कि आज तक इस द्वीप की विकास सम्बन्धी जानकारी देने के लिए पत्रकारों तक को जाने की अनुमति नहीं दी गई। दियागो गार्सिया मे केवल सैनिक ही है, ब्रिटेन के 25 और अमेरिका के दो हजार। 900 निर्माण कर्मचारी हैं और 400 नौ-सैनिक मूल निवासी नहीं, वे या तो मारिशस चले गए है या सेशेल्स।

दियागो गार्सिया में आधुनिक अड्डा बन चुका है। जहाँ जरूरत पड़ने पर सभी प्रकार के आधुनिक अस्त्रों से लैस 12,000 नौ-सैनिक भेजे जा सकते है। उन्हे टैंक, बख्तरबन्द गाड़ियाँ भी मुहैया की ही जा सकती हैं। विमानवाहक जहाज और परमाणु पनडुब्बियाँ तथा लम्बी दूरी तक मार करने वाले भारी बमवर्षक भी भेजे जा सकते हैं। वास्तव मे अमेरिका चाहता है कि उसके आधुनिक बी–252 बमवर्षकों के संचालन और लोगों के आवास की व्यवस्था हो सके। इस बारे मे पिछले दिनो अमेरिकी प्रतिरक्षा मन्त्री हेरल्ड ब्राउन ने ब्रितानी प्रधान मन्त्री मारग्रेट टैचर से लंदन मे बातचीत भी की थी। यद्यपि ब्रिटेन और अमेरिका की गहरी दोस्ती है लेकिन मास्को ओलम्पिक के बहिष्कार और ईरान के विरुद्ध आर्थिक नाकेबन्दी जैसी मुद्दों पर स्वाधीन और अलग निर्णय लेने का दम भर श्रीमती टैचर ने अपने व्यक्तित्व की छाप प्रस्तुत की है। यद्यपि शुरू में ब्रिटेन सरकार मास्को ओलम्पिक के बहिष्कार का समर्थन करती रही थी लेकिन वहाँ के ओलम्पिक समिति ने ओलम्पिक खेलों में शामिल होने का निर्णय लेकर अपने स्वतन्त्र अस्तित्व का परिचय दिया। इसी प्रकार ईरान के विरुद्ध व्यापारिक प्रतिबन्ध भी ब्रिटेन ने पूरी तरह लागू नहीं किए। इस क्षेत्र मे ब्रिटेन का समर्थन करने वाले देशों में फ्रांस भी है। पश्चिमी जर्मनी ने अमेरिका का साथ दिया। दियागो गार्सिया को परमाणु अस्त्रों के अड्डे के तौर पर विकसित करने का विरोध भारत तथा हिन्दमहासागर के निकट स्थित देशों ने जोरदार ढंग से किया है। क्या इस बारे में भी ब्रिटेन सरकार निर्भीक निर्णय ले पाती है, यह भारत एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न है।

अमेरिका को सबसे अधिक डर सोवियत संघ से है। सोवियत संघ अमेरिका की नौ-सैनिक घेराबन्दी निरन्तर कर रहा है। लातीनी अमेरिकी देशों में सोवियत संघ की पैठ, अफगानिस्तान के साथ-साथ खाड़ी देशों में नौ-सैनिक बेड़ों की उपस्थिति (विशेष तौर पर बन्धकों को छुड़ाने के अमेरिका के विफल प्रयास से उत्पन्न द्वेष), वियतनाम, कंबुजिया और लाओस मे बढ़ती दोस्ती के कारण चीन सागर में सोवियत नौ-सैनिक बेड़े का सक्रिय होना और हिन्दमहासागर के द्वीपों पर भी नजर रखना आदि कुछ ऐसे क्षेत्र हैं जो अमेरिका को परेशान किए जा रहे हैं। अपने पश्चिमी मित्र देशों से 'संकट की इस घड़ी' में सहयोग और समर्थन की अपेक्षा करना स्वाभाविक है। ब्रिटेन के नेताओं ने अमेरिका को दोस्ती का भरोसा तो शायद दिलाया है लेकिन पाँच वर्ष पहले के समझौते की धाराओं की ओर भी उनका ध्यान खींचा है। यदि अमेरिका दियागो गार्सिया में परमाणु अस्त्रों के अड्डे स्थापित करता है तो पड़ौसी देशों जैसे मारिशस, सेशेल्स भी अपने लिए खतरा महसूस करते हैं। सेशेल्स ने तो दियागो गार्सिया मारिशस को सौंपे जाने की माँग की है। मारिशस के प्रधान मन्त्री सर शिवसागर रामगुलाम ने 15 वर्ष पहले ब्रिटेन को दिए गए दियागो गार्सिया की माँग की है। 1965 में मारिशस ने ब्रिटेन को चागोस द्वीपसमूह (जिसमे दियागो गार्सिया शामिल है) इस शर्त पर दिया था कि वहाँ पर वह सचार केन्द्र स्थापित करेगा तथा मारिशस की सहायता के लिए 70 लाख डॉलर देगा। वर्तमान विवाद से दियागो गार्सिया मारिशस के लिए एक 'भावात्मक मुद्दा' बन गया है।

इसके अतिरिक्त दियागो गार्सिया मे पाँचवां बेडा रखने की योजना है। इसके होने से एक तरफ अमेरिका सऊदी अरब, मिस्र (सिनाई क्षेत्र) पर नजर रखते हुए तुर्की के पास स्थित छठे बेड़े से भी सम्पर्क स्थापित कर सकता है तो दूसरी ओर उसका सातवाँ बेड़ा है जो ओकिनावा में अपनी उपस्थिति बनाए हुए है। छठा बेड़ा तुर्की, यूनान, इटली, पश्चिम जर्मनी, मोरक्को, पुर्तगाल, स्पेन आदि पर नजर रखता है तो सातवाँ बेड़ा आस्ट्रेलिया, फिलिपीन, ताइवान, दक्षिण कोरिया, जापान पर अपनी दृष्टि रखे हुए है। दियागो गार्सिया के विकसित हो जाने से पाँचवें, छठे और सातवें बेड़े मे परस्पर ताल-मेल हो जाएगा और अमेरिका को अपनी 'नौ-सैनिक आँख' सोवियत संघ पर रखने में सहायता मिलेगी। अमेरिका की सात 'तैरते हुए अस्त्रागार' भी हिन्दमहासागर में रखने की योजना है। पहला तैरता हुआ अस्त्रागार जून के अन्त तक दियागो गार्सिया पहुँच जाएगा। इस अस्त्रागार में टैंक, परमाणु चालित बमवर्षक तथा अन्य युद्ध सामग्री होगी। अमेरिका का तर्क है, क्योंकि सोवियत संघ सेशेल्स को हथियाना चाहता है इसलिए उसने यह कार्रवाई करने का निर्णय किया है।

बावजूद इसके दियागो गार्सिया में अमेरिका ने विस्तार कार्य शुरू कर दिया है। हवाई पट्टी आठ हजार से बारह हजार फुट कर दी गई है ताकि सामरिक बमवर्षकों के उड़ान मे असुविधा न हो। ईंधन के भण्डार की क्षमता भी छह लाख चालीस हजार बैरल की गई है। नौ-सैनिक जहाजों को आधुनिक यन्त्रों से लैस कर

दिया गया है ताकि हिन्दमहासागर से गुजरने वाले हर जहाज पर नजर रखी जा सके। इस विस्तार योजना पर अमेरिका की एक अरब डॉलर खर्च करने की योजना है। इसी के अनुरूप सोवियत संघ ने भी अपनी उपस्थिति प्रदर्शित की है। प्रेक्षकों के अनुसार इस समय वहाँ 21 लड़ाकू जहाज तथा छह सहकारी जहाज हैं जबकि सोवियत संघ के 12 लड़ाकू जहाज और 15 सहकारी जहाज हैं। दूसरे देशों को शान्ति की दीक्षा देने वाले ये बड़े देश संयुक्त राष्ट्र के उस प्रस्ताव का खुल्लमखुल्ला उल्लंघन कर रहे हैं जिसमें हिन्दमहासागर को शान्ति का क्षेत्र घोषित किया गया है। क्या अमेरिका की ये विस्तार योजनाएँ हिन्दमहासागर को शान्ति का क्षेत्र बनाए रखने में अपना योगदान दे पाएँगी। (दिनमान, जन 1980)

## (20) प्रशान्त क्षेत्र : वनुआतु : एक नए राष्ट्र का उदय

हाल मे विश्व के मानचित्र में स्वाधीन राष्ट्रों की पंक्ति मे वनुआतु नामक एक नया देश आ गया। 30 जुलाई, 1980 से पूर्व तक इसका नाम न्यू हैब्रिडीज था। भारत से 1200 मील की दूरी पर प्रशान्त महासागर में स्थित इस द्वीपसमूह को विश्व की दो महाशक्तियों–ब्रिटेन और फ्रांस–ने अब से 74 वर्ष पूर्व अपने संयुक्त शासन में लिया था।

प्रशान्त के इन असंख्य द्वीपसमूहों को अपने प्रभाव क्षेत्र में लाने के लिए प्रशान्त कुटुम्ब के बड़े भाई आस्ट्रेलिया एवं न्यूजीलैण्ड की दिलचस्पी है। इन द्वीपसमूहों में वहाँ के मूल निवासियों में अंग्रेजी भाषा, ईसाई धर्म और पाश्चात्य संस्कृति को फैलाने में इनकी पूरी सहानुभूति है। अपने देश के मूल निवासी मावरी तथा अन्य जातियों का लगभग वंश संहार इन्होंने कर दिया है और अब अन्य क्षेत्रों पर भी इन दोनों देशो की ललचाई आँखें लगी हुई हैं। ब्रिटेन अपने इन राष्ट्रमण्डलीय साथियों और गोरे निवासियों को पूरा अवसर देकर इस क्षेत्र में अपना प्रभाव बनाए रखना चाहता है।

ब्रिटेन और फ्रांस के दावेदारो के हटने पर क्षेत्रीयता के आधार पर आस्ट्रेलिया और न्यूजीलैण्ड इस क्षेत्र में अपना भाईचारा बढा रहे है और प्रशान्त क्षेत्र के विकास के नाम पर और उनकी सुरक्षा को लेकर अनेक क्षेत्रीय संगठन उनकी संरक्षकता मे चल रहे हैं।

वनुआतु नामक इस नवोदित राष्ट्र में कुल मिलाकर 93 छोटे बड़े टापू हैं, जिनमें से केवल 13 में मनुष्य निवास करते हैं और उनमें समृद्धि एवं विकास की सम्भावनाओं को नकारा नहीं जा सकता।

## (21) भारत द्वारा हाल ही में उपग्रह छोड़ने पर पाकिस्तान की प्रतिक्रिया

भारत द्वारा हाल ही में उपग्रह छोडने की घटना पर विश्व के अनेक समाचार पत्रों में चर्चा रही। टेक्नोलोजी के क्षेत्र में विश्व के सभी देश इस घटना को भारत की महत्त्वपूर्ण उपलब्धि मान रहे हैं। लेकिन पड़ोसी देश पाकिस्तान ने

इसे भारत की एक बहुत बड़ी कामयाबी मानते हुए भी अपनी आशंकाएँ व्यक्त की हैं। पाकिस्तान के प्रसिद्ध दैनिक 'डॉन' ने अपनी ताजा संपादकीय टिप्पणी में कहा है—

"भारत चार चरणों के रॉकेट द्वारा अपने यहाँ का बना हुआ पहला उपग्रह कक्ष में छोड़ने में सफल रहा है। टेक्नोलॉजी के क्षेत्र में भारत की यह चरम उपलब्धि है। इससे यह भी स्पष्ट होता है कि भारत आधुनिकतम टेक्नोलॉजी हासिल करने के लिए कृतसंकल्प है—भारत की इस उपलब्धि को देखते हुए हमें शायद विकासशील शब्द की परिभाषा भी बदलनी पड़ेगी। इतनी उच्चतम टेक्नोलॉजी वाला देश विकासशील कैसे कहा जा सकता है?""सोवियत संघ, अमेरिका, फ्रांस, चीन और जापान जैसे उन्नत देशों की तरह भारत भी आज अपना उपग्रह छोड़ने में सफल रहा है। जाहिर है अनुसंधान और व्यापक साधनों का इस्तेमाल करके ही भारत ने यह सफलता प्राप्त की होगी। 5 हजार किलोमीटर तक जाने वाला रॉकेट एक दिन में नहीं बन सकता। इसके लिए कुशल प्रशिक्षण, अनुसंधान और आधुनिकतम औद्योगिक तकनीक की जरूरत पड़ती है। चाहे जो भी है भारत के रॉकेट छोड़ने के, राजनीतिक और सैनिक पहलुओं की अनदेखी नहीं की जा सकती। रॉकेट क्षेत्र में महत्त्वाकांक्षा के पीछे भारत का, विनाशकारी अस्त्र तैयार करने और उन्हें छोड़ने की क्षमता प्राप्त करने का इरादा जरूर है। शान्तिपूर्ण उपयोग की बात तो सिर्फ दिखाने के लिए कही जा रही है।"

अब से छह वर्ष पहले जब भारत में परमाणु विस्फोट किया गया था तभी से लगने लगा था कि भारत आधुनिकतम परमाणु टेक्नोलॉजी हासिल करने को उत्सुक है। रोहिणी उपग्रह छोड़ा जाना उसी का एक परिणाम है। चार चरणों के इस रॉकेट से सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है कि भारत के पास मध्यम दूरी तक मार करने वाले प्रक्षेपास्त्रों की क्षमता है। क्या यह भारत की महानतम सैन्य शक्ति का प्रमाण नहीं है? भारत ने परमाणु अस्त्रों के प्रयोग के बारे में अब तक जो कुछ कहा है और कुछ किया है उसमे बहुत फर्क है। सवाल भारत की संभावित सैनिक क्षमता का है। निश्चय ही यह उपग्रह छोड़ने के बाद भारत की नीति में परिवर्तन आएगा। अपनी सैनिक शक्ति को देखते हुए अब वह अपनी नीति निर्धारित करेगा।

यहाँ, यह कहना भी अनुचित नहीं होगा कि एक ओर तो भारत अपने को पिछड़ा हुआ और गरीब देश कहता है दूसरी, ओर वह परमाणु शक्ति संपन्न देशों की पंक्ति मे आना चाहता है। कुल भारतीय जनसंख्या के कोई 46 प्रतिशत लोग अभी भी गरीबी की रेखा के नीचे हैं। ऐसी हालत में प्रचलित अस्त्रों पर से भरोसा छोड़कर भारत ने परमाणु अस्त्र बनाने के लिए अपने साधन जुटाने शुरू कर दिए हैं। इसके लिए भारत ने अपनी सामाजिक और आर्थिक प्रगति को भी धीमा कर दिया है। भारत की आज की सामाजिक और आर्थिक स्थिति के संदर्भ में यदि उसके परमाणु कार्यक्रम को देखा जाए तो कहना पड़ेगा कि भारत जो

की आवश्यक चीजों की अनदेखी करके परमाणु शक्ति का विकास कर रहा है। स्वयं भारत के ही अधिकारियों का कहना है कि भारत के वर्तमान साधनों से तो कक्षा में छोड़ा जाने वाला इतना आधुनिकतम उपग्रह नही बनाया जा सकता। निश्चय ही भारत ने इसके लिए अन्य देशों से भी सहायता ली होगी, लेकिन हम इस बहस में न पड़ कर केवल इतना कहना चाहेंगे कि भारत की सैनिक तैयारी को देखते हुए इस उपग्रह का छोड़ा जाना सामरिक दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण है। भारत मे अस्त्र-शस्त्र उद्योग का तेजी से विकास हो रहा है। 1974 मे भारत ने जो परमाणु विस्फोट किया था वह पाकिस्तान के लिए कोई मामूली चिन्ता की बात नही थी क्योंकि पाकिस्तान के साथ तीन युद्धो के बाद यह विस्फोट किया गया था। अब सोवियत संघ से बहुत बड़े पैमाने पर अस्त्र खरीद कर भारत पाकिस्तान के लिए और भी चिन्ता का कारण बनता जा रहा है। हम यह तो नही कहना चाहते कि भारत सैनिक दृष्टि से कोई बहुत जबर्दस्त ताकत हासिल कर चुका है लेकिन इतना जरूर है कि भारत के उपग्रह छोड़ने के हाल ही के कार्यक्रम के बाद से पाकिस्तान को अब सतर्क होना ही पड़ेगा। इस उपमहाद्वीप मे भारत का उपग्रह छोड़ने का कार्यक्रम पूरे सैनिक शक्ति संतुलन पर असर डालता है। भारत के परमाणु शक्ति संपन्न देश बन जाने से अगर उपमहाद्वीप का शक्ति संतुलन बिगडता है तो इसका सीधा असर पाकिस्तान पर ही पड़ेगा। भारत अपने सैनिक साधनों का चाहे जैसे भी विकास करे, अपनी सैनिक शक्ति बढाने के लिए कोई भी कार्यक्रम अपनाए, लेकिन पड़ोसी देश होने के नाते पाकिस्तान को एक तरफ निगरानी तो रखनी ही होगी क्योंकि यह उसकी अपनी रक्षा का भी प्रश्न है।

## (22) राष्ट्रकुल का क्षेत्रीय सम्मेलन

4–8 सितम्बर, 1980 को दिल्ली के विज्ञान भवन मे एशियाई और प्रशान्त देशों के 16 राज्याध्यक्षों और शासनाध्यक्षों का राष्ट्रकुल का दूसरा क्षेत्रीय सम्मेलन कई प्रकार से महत्त्वपूर्ण था। 1978 में सिडनी मे हुए पहले सम्मेलन की अपेक्षा इसमें कुछ देश भी अधिक शामिल हुए, जिन्हें 1979 और 1980 में स्वाधीनता प्राप्त हुई। इन छोटे देशो की भूमिका पर राष्ट्रपति नीलम संजीव रेड्डी ने अपने उद्घाटन भाषण मे विशेष चर्चा की। पहले दिन ही इन छोटे देशों ने अपने भविष्य की भूमिका के बारे मे जिन इच्छाओं को रेखांकित किया उससे लगता था कि वे न केवल राष्ट्रकुल को दृढ़ बनाने में ही, महत्त्वपूर्ण योगदान देंगे बल्कि एशियाई और प्रशान्त क्षेत्रों के विकास मे भी उल्लेखनीय भूमिकाएँ निभाएँगे।

इस तरह के क्षेत्रीय सम्मेलनों का मुख्य उद्देश्य परस्पर द्विपक्षीय सम्बन्धो को दृढ़ बनाना तो होता ही है, अपने क्षेत्र मे एकता और अखण्डता की भावना को दृढ़ करना भी उनका दायित्व है। इन उद्देश्यों में संप्रदाय की भावना का विकास करना, विभिन्न क्षेत्रों मे संवाद स्थापित करना, व्यापार के क्षेत्र में प्राथमिकताएँ निश्चित करना, वैज्ञानिक और प्राविधि सम्बन्धी अनुभवो का आदान-प्रदान करना,

औद्योगिक और प्रबन्ध सम्बन्धी क्षेत्रों में एक दूसरे की सहायता करना आदि प्रमुख है। 1978 में इन्ही विषयों को आधार बनाकर ही संयुक्त विज्ञप्ति जारी की गई थी। लेकिन सिडनी होटल के पास दो साल पहले जो विस्फोट हुआ था उसको ध्यान में रखते हुए भारत सरकार ने सुरक्षा के कुछ अतिरिक्त सुरक्षा प्रबन्ध किए। सम्मेलन में भाग लेने वाले देशों ने राजनीतिक, आर्थिक और साँस्कृतिक सम्बन्धों को प्रगाढ़ बनाने और अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक क्षेत्र में सहयोग स्थापित करने पर विशेष बल दिया। दिल्ली सम्मेलन का स्वर भी सिडनी जैसा था। छोटे-बड़े सभी देशो का बिना भेदभाव एक मच पर उपस्थित होना, परस्पर मतैक्य का ही परिचायक था। एक छोटा-मा देश नौरू है जिसकी आबादी मात्र साढ़े सात हजार है लेकिन संसार में प्रति व्यक्ति सबसे ऊँची आय वाला यह देश—साढ़े बाइस हजार डॉलर। इसके विपरीत भारत है जिसकी जनसंख्या 60 करोड के करीब है लेकिन प्रति व्यक्ति आय मात्र 160 डॉलर। बगलादेश में प्रति व्यक्ति आय 80 डॉलर है। ऑस्ट्रेलिया अपने आप मे एक महाद्वीप है जो 70 लाख वर्ग किलोमीटर में फैला हुआ है लेकिन उसकी आबादी केवल एक करोड़ 40 लाख ही है, और प्रति व्यक्ति आय 7200 डॉलर। इन सभी देशों की कुल जनसंख्या 70 करोड है जबकि सारे राष्ट्रकुल देशों की आबादी एक अरब से कुछ ही अधिक है। निस्संदेह इस तरह के मिले-जुले परिवार मे जिस तरह की एकता की भावना होनी चाहिए उसको दृढ करने मे इस तरह के सम्मेलन उल्लेखनीय भूमिका निभाते है।

इस सम्मेलन में भिन देशों और उनके प्रमुख नेताओं ने अपने देश का नेतृत्व किया उनमें 12 देशों के प्रधानमन्त्री और चार देशो के राष्ट्रपति थे। भारत का नेतृत्व प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने किया। अन्य देश और उनके नेता इस प्रकार थे—ऑस्ट्रेलिया के प्रधान मन्त्री माल्कम फ्रेजर, बगलादेश (क्षेत्रफल 55126 वर्गमील जनसख्या 84,660,000) के राष्ट्रपति जियाउर्रहमान, फिजी के प्रधानमन्त्री रातु सर कामिसेसे मारा, किरीबाती (जनसख्या 56000, 12 जुलाई 1979 को स्वाधीन) के राष्ट्रपति आयरेमारिया ताबाई, मलयेशिया के प्रधानमन्त्री दातुक हुसैन आन, नौरू के राष्ट्रपति हैमर द रॉबर्ट, न्यूजीलैण्ड के प्रधानमन्त्री रॉबर्ट माल्डून, पापुआ न्यू गिनी (आबादी तीस लाख, 16 सितम्बर, 1975 को स्वाधीन) के प्रधानमन्त्री सर जुलियस चान, सिंगापुर के प्रधानमन्त्री ली क्वान यू, सोलोमाने द्वीप (जनसंख्या 210,000, 7 जुलाई, 1978 को स्वाधीन) के प्रधानमन्त्री पीटर कैनीलोरिया, श्रीलका के राष्ट्रपति जे. जयवर्द्धन, टोंगा (जनसंख्या 90,000, 4 जून, 1970 को स्वाधीन) के प्रधानमन्त्री फातेफेही तू इपलेहों, तुवालु (जनसंख्या 7000, 1 अक्तूबर, 1978 को स्वाधीन) के प्रधानमन्त्री तायोलिपि, वनुआतु (जनसंख्या 99,000, जुलाई, 1980 को स्वाधीन) के प्रधानमन्त्री वाल्टर लीनी तथा पश्चिम समोआ के प्रधानमन्त्री तुपुआला ऐफी। सम्मेलन के अलावा इन देशों के नेताओ में अनौपचारिक तौर पर भी बातचीत हुई।

13–16 फरवरी, 1978 को सिडनी में हुए सम्मेलन में दक्षिण

स्वरूप हो जाएगा जैसा अमेरिका का पश्चिमी यूरोप के देशों के साथ है या सोवियत संघ और पूर्व यूरोप के देशो के बीच है। माल्कम फ्रेजर ऑस्ट्रेलिया की महत्त्वपूर्ण भूमिका पर इसलिए जोर दे रहे हैं।

## सम्मेलन को राष्ट्रपति रेड्डी का सम्बोधन

भारत के राष्ट्रपति श्री नीलम सजीव रेड्डी ने 4 सितम्बर, 1980 को नई दिल्ली मे राष्ट्रमण्डल शासनाध्यक्षों के दूसरे क्षेत्रीय सम्मेलन का शुभारम्भ करते हुए एशिया और प्रशान्त क्षेत्र के राष्ट्रमण्डल के राष्ट्रपतियों और प्रधान मन्त्रियों के भारत आगमन पर प्रसन्नता व्यक्त की। उन्होने कहा कि इतिहास इस बात का साक्षी है कि भारत ने राष्ट्रमण्डल के स्वरूप का निर्धारण करने में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाई है। हमें इस बात पर गर्व है कि प्रधान मन्त्री स्व. श्री नेहरू की प्रेरणा से हम वह आदर्श स्वप्न साकार करने में सफल हुए। स्वय राष्ट्रमण्डल शब्द ही उन आदर्शों को प्रतिध्वनित करता है जो सम्पूर्ण मानव की समृद्धि की आकांक्षा रखते हैं। अब इस बात की परम आवश्यकता है कि सार्वभौम कल्याण के लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए प्रयास किया जाए।

उन्होंने कहा कि राष्ट्रमण्डल हम सबके लिए महत्त्वपूर्ण हो सकता है अगर हम इसके गतिशील ढांचे की उन्नत क्षमता का उपयोग बेहतर उद्देश्य के लिए करें। इस सम्मेलन की सफलता इस बात पर निर्भर करेगी कि यह कार्यात्मक सहयोग की व्यवस्था मे कितनी जीवन शक्ति का सचार कर सकता है। इस सम्मेलन से सदस्य देशों के बीच और अधिक सहयोग के लिए संभावित नए क्षेत्र सुनिश्चित करने में सहायता मिलेगी। भारत ऊर्जा के वैकल्पिक साधनो के बारे में बनाए गए कार्यदल का संयोजक था। ज्यों-ज्यो विश्व के परम्परागत ईंधन स्रोत रीते होते जा रहे है त्यों-त्यों इस विषय का और अधिक महत्त्व होता जा रहा है। किन्तु संगठित प्रयास और ज्ञान के आदान-प्रदान के बिना इस क्षेत्र में ठोस प्रगति करना आसान नही है। उन्होने कहा कि यह सम्मेलन एक ऐसा सुन्दर अवसर है जिसमें कि सम्मेलन के सदस्य अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों को क्षेत्रीय भविष्य की दृष्टि से देख सकते हैं। अनौपचारिक वातावरण मे विचारों के आदान-प्रदान की यह प्रक्रिया ही दरअसल राष्ट्रमण्डल की भावना का निचोड है। हम भारत के लोग उन तीनों क्षेत्रों के देशों के साथ मित्रता की कद्र करते हैं जिनके प्रतिनिधि यहाँ मौजूद हैं—हमारे उपमहाद्वीप के पड़ोसी, एशियान देश तथा दक्षिण प्रशान्त द्वीप। इस सम्मेलन के स्थान के लिए दिल्ली का चुनाव हमारे सक्रिय दृष्टिकोण और एशिया-प्रशान्त क्षेत्र के प्रति हमारे सम्मान का द्योतक है।

## सम्मेलन में प्रधान मन्त्री श्रीमती गाँधी का भाषण

प्रधान मन्त्री, श्रीमती इन्दिरा गांधी ने राष्ट्रमण्डल शासनाध्यक्षों के दूसरे क्षेत्रीय सम्मेलन को सम्बोधित करते हुए कहा कि हम सच्चे अर्थों में एक दूसरे पर निर्भर रहने मे विश्वास रखते हैं लेकिन जब तक सभी के हित समान नही होंगे इस प्रकार की परस्पर निर्भरता का कोई अर्थ नहीं होगा। राष्ट्रों तथा लोगो के हितों

दक्षिण पूर्वेशिया, प्रशान्त, हिन्दमहासागर, आतंकवाद पर अंकुश, निरस्त्रीकरण के प्रसार, दक्षिण अफ्रीका, पश्चिमेशिया आदि समस्याओं के साथ-साथ अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक मुद्दों पर विचार-विमर्श किया था। इसके साथ ही राष्ट्रकुल क्षेत्रीय देशों द्वारा परस्पर सामान्य व्यापार नीति तथा औद्योगिक विकास पर बल देते हुए ऊर्जा की निरन्तर कमी से निपटने के लिए एवजी कदम उठाने पर जोर दिया गया था। इन कदमों मे मानव स्रोतो के विकास, गैर-कानूनी ढंग से बढने वाली मादक वस्तुओं के फैलाव को रोकने पर भी जोर दिया गया था। छोटे देशों की विशेष समस्याओं को विशेष ढंग से सुलझाए जाने के लिए एक विशेष मंच की स्थापना का अनुभव किया गया। इस बात की भी आवश्यकता महसूस की गई थी कि इन छोटे देशों के पास कच्चे माल की बहुलता का किस प्रकार से इस्तेमाल किया जा सकता है।

इस समय इस तरह के सम्मेलनों के आयोजन को लेकर तरह-तरह के प्रश्न किए गए हैं। कुछ विश्लेषणकर्त्ताओं का यह भी मानना है कि वर्तमान सम्मेलन का आयोजन भारत मे जरूर हुआ है लेकिन उसका लाभ ऑस्ट्रेलिया को होने वाला है। तर्क यह भी दिया जाता है कि भारत के पड़ोसी देशों मे मुख्यतया बंगलादेश और श्रीलंका भी आते हैं, जबकि अन्य सभी देश ऑस्ट्रेलिया के अधिक निकट है। यहाँ तक कि मलयेशिया और सिंगापुर भी भौगोलिक तौर पर अपने आपको ऑस्ट्रेलिया के अधिक नजदीक पाते हैं। 'एशियन' देशों का महत्त्वपूर्ण होने के नाते ऑस्ट्रेलिया और न्यूजीलैंड के साथ इनका विशेष तालमेल है। प्रशान्त महासागर मे स्थित छोटे देश भी आचार-व्यवहार तथा परम्पराओं के कारण ऑस्ट्रेलिया के अधिक करीब अपने आप को पाते है। आवश्यकता पड़ने पर वे आस्ट्रेलिया से हर तरह की सहायता की अपेक्षा भी कर सकते हैं। पापुआ और न्यूगिनी कभी ऑस्ट्रेलिया के ही भाग थे। बेशक अब वह स्वाधीन हो गया है लेकिन आस्ट्रेलिया का वर्चस्व वहाँ बना हुआ है।

ऑस्ट्रेलिया बड़ा देश है ही और उसे एक देशीय महाद्वीप भी कहा जाता है। नामुमकिन नही कि ऑस्ट्रेलिया नवस्वाधीन छोटे-छोटे देशों जैसे तुवालु, वनुआतु सोलोमन, द्वीपसमूह आदि पर अपने प्रभाव का इस्तेमाल करता हुआ उनके विकास-कार्य मे योगदान दे। प्रशान्त सागर स्थित ये देश खनिज मे खासे सम्पन्न हैं और उनके कच्चे माल के दोहन में ऑस्ट्रेलिया को यह सस्ता भी पड़ेगा और जल्द भी उपलब्ध हो सकेगा। उनके कच्चे माल के एवज में वह अपना माल बड़े पैमाने पर इन छोटे देशों मे खपा कर अपनी व्यापारिक स्थिति मजबूत बना सकता है। इस व्यापारिक स्थिति द्वारा ही वह सरकार और लोगो के दिल में अपने लिए स्थान बना सकता है। समय-समय पर उनके द्वारा चाही आर्थिक और सामरिक सहायता भी देने की वह स्थिति में है। इस तरह की अटकलें लगाई जा रही हैं कि प्रशान्त के इन छोटे देशो को अलग-अलग समूहों में गठित करने की ऑस्ट्रेलिया की एक दूरगामी योजना है। यदि योजना कार्यान्वित होती है तो देर सबेर इसका वैसा ही

स्वरूप हो जाएगा जैसा अमेरिका का पश्चिमी यूरोप के देशो के साथ है या सोवियत सघ और पूर्व यूरोप के देशो के बीच है। माल्कम फ्रेजर ऑस्ट्रेलिया की महत्त्वपूर्ण भूमिका पर इसलिए जोर दे रहे हैं।

## सम्मेलन को राष्ट्रपति रेड्डी का सम्बोधन

भारत के राष्ट्रपति श्री नीलम सजीव रेड्डी ने 4 सितम्बर, 1980 को नई दिल्ली में राष्ट्रमण्डल शासनाध्यक्षों के दूसरे क्षेत्रीय सम्मेलन का शुभारम्भ करते हुए एशिया और प्रशान्त क्षेत्र के राष्ट्रमण्डल के राष्ट्रपतियों और प्रधान मन्त्रियो के भारत आगमन पर प्रसन्नता व्यक्त की। उन्होंने कहा कि इतिहास इस बात का साक्षी है कि भारत ने राष्ट्रमण्डल के स्वरूप का निर्धारण करने में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाई है। हमे इस बात पर गर्व है कि प्रधान मन्त्री स्व. श्री नेहरू की प्रेरणा से हम वह आदर्श स्वप्न साकार करने में सफल हुए। स्वय राष्ट्रमण्डल शब्द ही उन आदर्शों को प्रतिध्वनित करता है जो सम्पूर्ण मानव की समृद्धि की आकांक्षा रखते हैं। अब इस बात की परम आवश्यकता है कि सार्वभौम कल्याण के लक्ष्य को प्राप्त करने के लिए प्रयास किया जाए।

उन्होंने कहा कि राष्ट्रमण्डल हम सबके लिए महत्त्वपूर्ण हो सकता है अगर हम इसके गतिशील ढाँचे की उन्नत क्षमता का उपयोग बेहतर उद्देश्य के लिए करें। इस सम्मेलन की सफलता इस बात पर निर्भर करेगी कि यह कार्यात्मक सहयोग की व्यवस्था मे कितनी जीवन शक्ति का संचार कर सकता है। इस सम्मेलन से सदस्य देशो के बीच और अधिक सहयोग के लिए संभावित नए क्षेत्र सुनिश्चित करने में सहायता मिलेगी। भारत ऊर्जा के वैकल्पिक साधनों के बारे मे बनाए गए कार्यदल का संयोजक था। ज्यों-ज्यो विश्व के परम्परागत ईंधन स्रोत रीते होते जा रहे है त्यों-त्यों इस विषय का और अधिक महत्त्व होता जा रहा है। किन्तु संगठित प्रयास और ज्ञान के आदान-प्रदान के बिना इस क्षेत्र में ठोस प्रगति करना आसान नहीं है। उन्होने कहा कि यह सम्मेलन एक ऐसा सुन्दर अवसर है जिसमे कि सम्मेलन के सदस्य अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों को क्षेत्रीय भविष्य की दृष्टि से देख सकते हैं। अनौपचारिक वातावरण मे विचारों के आदान-प्रदान की यह प्रक्रिया ही दरअसल राष्ट्रमण्डल की भावना का निचोड़ है। हम भारत के लोग उन तीनों क्षेत्रों के देशो के साथ मित्रता की कद्र करते हैं जिनके प्रतिनिधि यहाँ मौजूद हैं—हमारे उपमहाद्वीप के पड़ोसी, एशियान देश तथा दक्षिण प्रशान्त द्वीप। इस सम्मेलन के स्थान के लिए दिल्ली का चुनाव हमारे सक्रिय दृष्टिकोण और एशिया-प्रशान्त क्षेत्र के प्रति हमारे सम्मान का द्योतक है।

## सम्मेलन में प्रधान मन्त्री श्रीमती गाँधी का भाषण

प्रधान मन्त्री, श्रीमती इन्दिरा गाँधी ने राष्ट्रमण्डल शासनाध्यक्षों के दूसरे क्षेत्रीय सम्मेलन को सम्बोधित करते हुए कहा कि हम सच्चे अर्थों में एक दूसरे पर निर्भर रहने मे विश्वास रखते हैं लेकिन जब तक सभी के हित समान नहीं होंगे इस प्रकार की परस्पर निर्भरता का कोई अर्थ नही होगा। राष्ट्रों तथा लोगों के हितों

की यह पारस्परिक समानता, जिसकी कि परस्पर निर्भर रहने वाले विश्व में माँग है, का लक्ष्य तभी प्राप्त किया जा सकता है जब कि न्याय और समानता पर आधारित एक नई विश्व व्यवस्था की स्थापना करने में हम सफल न हो जाएँ।

उन्होने राष्ट्रकुल के सदस्यो में हुई इस वृद्धि पर प्रसन्नता व्यक्त की क्योंकि बहुत हद तक भारत का गणराज्य के रूप मे विकास होने से ही राष्ट्रमण्डल का वर्तमान स्वरूप अस्तित्व मे आ सका है। श्रीमती गाँधी ने तेल सकट का उल्लेख करते हुए कहा कि तेल के संकट से विकसित तथा समृद्ध देश भी प्रभावित हुए हैं जो निरन्तर घटते जा रहे इस संसाधन के लिए काफी बड़े भाग का उपयोग करते हैं। अधिक से अधिक तेल प्राप्त करने के उनके प्रयासों से अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ा है। मेरे विचार से तो यह बहुत ही आवश्यक लग रहा है कि तेल उत्पादक एक अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन आयोजित करके एक ऐसी योजना बनाएँ जिससे सभी बड़े-छोटे उपभोक्ताओं को उनकी आवश्यकता के अनुसार तेल की सप्लाई सुनिश्चित हो सके। उन्होने कहा कि शान्ति, समझौते और विकास मे हम सबकी जो एक समान दिलचस्पी है उसी वजह से हम सभी यहाँ एकत्र हुए हैं। परन्तु शान्ति की सम्भावनाओं मे कमी आई है और हम सर्वत्र अस्थिरता की स्थिति देख रहे है। शक्तिशाली राष्ट्रों के हितो में टकराहट की वजह से हमारे आस-पास के देशो की स्थिरता और शान्तिपूर्ण विकास को खतरा उत्पन्न हो गया है। सामरिक महत्त्व के सघर्षों के दबाव से कोई राष्ट्र अछूता नही रह सकता है। न ही वह युद्ध की लपट से बचा रह सकता है। अब सबसे अधिक शक्तिशाली देश भी अपने को असुरक्षित समझ रहे हैं। अफगानिस्तान सकट का उल्लेख करते हुए कहा कि यह सकट अक्षुण्ण बना हुआ है। हम किसी भी राष्ट्र के अंदरूनी मामलों मे किसी प्रकार के बाहरी हस्तक्षेप के विरुद्ध है लेकिन ऐसी जटिल समस्याओं को जिनके दूरगामी परिणाम हो सकते है, सुलझाने मे तरफदारी का रुख या तात्कालिक सम्मेलन राजनीतिक बुद्धिमत्ता का स्थान नही ले सकते। दक्षिण-पूर्व एशिया की स्थिति का उल्लेख करते हुए कहा कि यह रणस्थली रही है और अभी भी वहाँ अशान्ति है। यहाँ फिर बड़ी शक्तियो के स्वार्थ की टकराहट हो रही है।

प्रशान्त महासागर तथा हिन्द महासागर मे बढती हुई सैन्य गतिविधियो का *जिक्र करते हुए उन्होंने कहा कि महाशक्तियो* की बड़ी जिम्मेदारियाँ हैं यह उन पर निर्भर है कि वे शक्ति का, जो हमेशा भ्रामक साबित होती है, अनुसरण न करके समझौते का रास्ता अपनाएँ और संघर्ष के उपकरणों की समाप्ति करें। यदि वे ऐसा करते है तो वे तनाव मे कमी लाने मे तथा विश्व को शान्ति और विकास के मार्ग पर लाने मे निर्णायक योगदान करेंगे। उन्होने राष्ट्रमण्डल सदस्यो से आह्वान किया कि वे उनके बीच सद्भावना का सेतु बनें। हम सब मिलकर समुद्री क्षेत्र का उपयोग अपनी जनता की भलाई के लिए तथा खुले समुद्र का उपयोग मानवता के कल्याण के लिए करें। उन्होंने कहा कि हम सबको चाहिए कि हम मिलकर इस अवसर का अधिकतम लाभ उठाने के लिए ऐसा प्रयास करें जिससे कि मानव अपने से अधिक ऊपर उठकर विकास की एक नई अवस्था मे पहुँचने में समर्थ हो सके।

कारण कुछ समय पूर्व सीरिया और ईराक में राजनयिक सम्बन्ध विच्छेद हो जाना था। बहरहाल, ईराक मिस्र समर्थक तो नहीं ही है।

इस समय मिस्र और सूडान में भी जिस स्तर पर सहयोग है उसे 'अस्थायी विलय' तो कहा ही जा सकता है। फर्क सिर्फ इतना है कि दोनों देशों के अलग-अलग राज्याध्यक्ष हैं और सेना भी जुदा-जुदा है लेकिन वे प्रहार संयुक्त तौर पर करते हैं। अन्य सभी क्षेत्रों में दोनों में परस्पर मतैक्य की भावना है। सूडान के नुमेरी और मिस्री राष्ट्रपति अनवर सादात में नियमित विचार-विमर्श होता रहता है। सीरिया का पहले पहल विलय मिस्र में हुआ था। फरवरी, 1958 में सीरिया के मिस्र में शामिल हो जाने से नए देश का नाम संयुक्त अरब गणराज्य पड़ा। लेकिन आपसी मतभेदों के कारण 30 सितम्बर, 1961 को सीरिया मिस्र से अलग हो गया। मार्च, 1963 में सीरिया की सोशलिस्ट बाथ पार्टी और सेना ने सत्ता पर अधिकार कर लिया। तब से असद सत्तारूढ़ हैं। उसके बाद भी सीरिया, मिस्र और लीबिया संयुक्त देश के तौर पर काम कर चुके हैं। सीरिया और फिलिस्तीनी छापामारों में इस तरह का सहयोग है कि सितम्बर, 1970 में जोर्डन के विरुद्ध सीरिया ने छापामारों को पूर्ण समर्थन दिया और जोर्डन से राजनयिक सम्बन्ध विच्छेद कर लिए। लेकिन 1975 में दोनों देशों में न केवल सम्बन्ध बहाल हुए बल्कि एक सैनिक समझौता भी हुआ।

अरब देशों में कोई भी देश एक दूसरे का स्थाई शत्रु नहीं है। कल तक लीबिया के गद्दाफी और मिस्र के सादात दाँतों कटी रोटी जैसे मित्र थे लेकिन 1973 में इजराइल के साथ अरबों की लड़ाई ने दोनों देशों को इस तरह एक दूसरे से दूर किया कि मतभेद निरन्तर गहराते जा रहे हैं। लीबिया युद्ध जारी रखने के पक्ष में था, जबकि मिस्र को यह सुझाव स्वीकार नहीं था। इसके अलावा लीबिया का युद्ध में सक्रिय योगदान नहीं था। यह बात दीगर है कि आज भी लीबिया समेत बहुत से अरब देशों में मिस्री शिक्षक, प्रशिक्षक और कर्मचारी बड़ी संख्या में काम कर रहे हैं। लीबिया 1 सितम्बर, 1971 को सीरिया और मिस्र के महासंघ में शामिल हुआ। अगस्त, 1972 में लीबिया और मिस्री विलय के लिए भी तैयार हो गए जिसे 1 सितम्बर, 1973 को वास्तविकता का स्वरूप ग्रहण करना था लेकिन अगस्त, 1974 में मिस्र ने संघ का फैसला, यह कहकर त्याग दिया कि गद्दाफी (1 सितम्बर, 1969 से सत्तारूढ़) उनके देश के विरुद्ध षड्यन्त्र रच रहे हैं। मिस्र और लीबिया में तनाव बढ़ने के कारण गद्दाफी ने ट्यूनीसिया के राष्ट्रपति हबीब बुरगीबा के साथ जनवरी, 1974 में दोनों देशों के विलय के फैसले का एलान किया। लेकिन इस योजना ने भी कार्यरूप नहीं लिया क्योंकि बुरगीबा बाद में विलय के लिए तैयार नहीं हुए। मोटे तौर पर इस तरह के निर्णयों का कारण गद्दाफी का अस्थिर स्वभाव रहा। देखना यह है कि सीरिया और लीबिया का प्रस्तावित गठबंधन वास्तविकता अख्तियार करता भी है कि उसके पहले ही टूट जाता है। अक्सर सितम्बर में हुए समझौते टूटे हैं। वर्तमान समझौता भी सितम्बर में ही हुआ है।

## (24) ईराक-ईरान संघर्ष (सितम्बर-अक्तूबर, 1980)

ईराक और ईरान के बीच तनातनी काफी लम्बे अरसे से चली आ रही थी और सितम्बर, 1980 में प्रारम्भिक सप्ताह मे छुट-पुट सैनिक झड़पें भी हुई थी, लेकिन 22 सितम्बर, 1980 को ईराकी वमवर्षको द्वारा तेहरान सहित अनेक ईरानी हवाई अड्डों और सैनिक ठिकानो पर बमबारी के साथ दोनों देश पूरे युद्ध पर उतर आए। राष्ट्रसंघ की सुरक्षा परिषद् ने 23 सितम्बर की रात्रि को ईराक और ईरान की सरकारों से आग्रह किया कि वे शीघ्र लड़ाई बन्द कर दें। बैठक का आयोजन राष्ट्रसंघ के महासचिव कुर्त वाल्दहीम के आग्रह पर हुआ। सोवियत संघ और पूर्व जर्मनी के प्रतिनिधियो ने प्रस्ताव पर विचार के लिए थोड़ा और समय माँगा था, इसलिए अनौपचारिक बैठक दो बार हुई। महासचिव ने आशंका व्यक्त की थी कि दोनों देशो के बीच सीमा-सम्बन्धी लड़ाई भयकर रूप धारण कर सकती है। सोवियत संघ ने ईरान और ईराक दोनों को सुझाव दिया कि वे शान्तिपूर्ण ढंग से अपने विवाद सुलझा लें ताकि पश्चिमी देशो को दखलंदाजी करने का मौका न मिले। सरकारी पत्र प्रावदा ने आरोप लगाया कि अमेरिका अपनी साम्राज्यवादी नीति के अन्तर्गत ईरान व ईराक के झगड़े से ज्यादा से ज्यादा फायदा उठाना चाहता है।[1] अमेरिकी राष्ट्रपति कार्टर ने सन जोस (कैलिफोर्निया) में बोलते हुए सोवियत सघ को चेतावनी दी कि वह ईरान–ईराक के झगड़े में दखल न दे। उन्होंने धमकी भी दी कि खाड़ी के क्षेत्र में सोवियत खतरे का मुकाबला करने के लिए पर्याप्त अमेरिकी शक्ति मौजूद है। कार्टर ने कहा कि अमेरिका पूरी तरह तटस्थता की नीति पर कायम है और अन्य देशो को भी यही नीति अपनानी चाहिए। अमेरिकी अधिकारियों ने यह भी कहा कि अमेरिका मध्यस्थता भी करने को तैयार है और उसे ईरान के इस आरोप की चिन्ता नहीं है कि इसके लिए उसी ने ईराक को भड़काया है।[2]

बावजूद शान्ति और युद्ध-विराम की अपीलों के ईरान और ईराक के बीच घमासान लड़ाई जारी है, दोनो देशो ने एक दूसरे को भारी हानि पहुँचाई है, यद्यपि समाचारों के अनुसार ईराक का पलड़ा भारी नजर आता है। अक्तूबर, 1980 के प्रारम्भ में ईराक ने यह संकेत दिया कि चूंकि वह अपने उद्देश्य को प्राप्त कर चुका है अतः अपनी ओर से एकतरफा युद्ध-विराम कर देगा और यदि ईरानी आक्रमण जारी रहा तो आत्म-रक्षार्थ युद्ध करेगा। इसके उत्तर में 4 अक्तूबर, 1980 को ईरान के धार्मिक नेता आयतुल्ला खुमैनी ने कहा कि 'ईरान बगदाद [illegible] अपराधो का बदला लेकर रहेगा और जब तक हमारी अन्तिम जीत नहीं हो [illegible] तब तक हम ईराक के साथ युद्ध-विराम नहीं कर सकते।'[3] हालांकि [illegible]

1 हिन्दुस्तान, दिनांक 25 सितम्बर, 1980.
2 हिन्दुस्तान, दिनांक 25 सितम्बर, 1980.
3 हिन्दुस्तान, दिनांक 5 अक्तूबर, 1980

जाती है कि शीघ्र ही ईराक और ईरान के बीच युद्ध-विराम होकर शान्ति-वार्ता शुरू हो जाएगी।

उल्लेखनीय है कि ईरान इस मौके पर अपने को बहुत कुछ अकेला पा रहा है। उसके न अरब देशों के मित्र हैं और न पश्चिमी देशों में। सोवियत संघ से मदद की भी वह आशा नहीं कर सकता। आन्तरिक दृष्टि से वह कमजोर है, क्योंकि इस्लामी क्रान्ति के बाद से उसकी सेना तथा वायुसेना का संगठन गड़बड़ा गया है। उत्तर में कुर्द कबायलियों का विद्रोह पूरी तरह नहीं दबा है, क्योंकि वे अरब मूल के होने के कारण अपने को ईराक के अधिक निकट समझते हैं। ईरान का आरोप सही है कि ईरानी कुर्दों को स्वायत्तता प्राप्त करने के लिए सीमा पार से भड़काया जा रहा है और उन्हें धन व हथियारों की मदद दी जा रही है।

जहाँ तक भारत का सवाल है, वह पश्चिमी एशिया में संघर्ष नहीं चाहता। उसमें बड़ी शक्तियों के हस्तक्षेप के वह बिल्कुल खिलाफ है। हिन्दमहासागर में बड़ी ताकतों की सैन्य उपस्थिति का वह इसलिए विरोध कर रहा है। भारत की यह आशंका मात्र कल्पना नहीं है कि बड़ी ताकतें पश्चिमी एशिया के स्थानीय संघर्षों में हस्तक्षेप करने के प्रलोभन से नहीं बच सकेंगी, क्योंकि वे पुनः उस भू-भाग मे अपने पैर जमाना चाहती हैं। खाड़ी में संघर्ष का तो तत्काल असर होगा क्योंकि भारत अपनी आवश्यकता का अधिकांश तेल ईरान और ईराक से आयात करता है और सब पश्चिमी एशियायी देशों से हमारे घनिष्ठ आर्थिक सम्बन्ध हैं। आशा करनी चाहिए कि दोनों देश अपने विवाद को युद्ध द्वारा हल करने से बचेंगे तथा शान्ति को खतरे में नहीं डालेंगे।

### ईराक-ईरान संघर्ष का इतिहास

ईरान और ईराक का वर्तमान संघर्ष वास्तव में उसी ऐतिहासिक पृष्ठभूमि का परिणाम है कि अरब देशों में दबदबा किसका रहे? उचित होगा कि हम दोनों देशों के संघर्ष के इतिहास की रूपरेखा भी जान लें—

"1968 में बाथ पार्टी के ईराक में सत्ता में आने के बाद दोनों देशो के बीच तनाव और भी बढ़ गए थे, लेकिन मार्च, 1975 में शाह ईरान और ईराक मे तत्कालीन उप-राष्ट्रपति सद्दाम हुसैन ने समझौता करने के बाद एक दूसरे को गले से लगाया। इस समझौते में दोनों देशों के बीच सीमा सम्बन्धी समस्याओं पर सहमति हो गई थी। लेकिन कुछ मामले जहाँ के तहाँ छूट गए थे। इनमें से एक तो कुर्द समस्या थी और दूसरी शत-अल-अरब की समस्या प्रमुख थी। इस जल-मार्ग से जहाजों का आने-जाने का अधिकार दोनो ही देशों के लिए सुरक्षित माना गया था। इसके अलावा फारस की खाड़ी की अन्य समस्याओं पर भी उस समय कोई सहमति नही हुई थी। 9 महीने बाद 120 मील लम्बे जलमार्ग मे 50 मील के रास्ते का उपयोग करने पर फिर झगड़ा पैदा हो गया। ईराक इस बारे में 1937 की सन्धि रद्द करने पर जोर दे रहा था। इसके बाद तो समय-समय पर ईरान और ईराक के बीच सीमा सम्बन्धी झगड़े होते ही रहे हैं। 1971 में ईरान ने तीन

खाड़ी द्वीपों पर कब्जा कर लिया था, जिसके बाद ईराक ने उससे राजनयिक सम्बन्ध तोड़ लिए थे। 1973 के अक्तूबर युद्ध में शाह ईरान ने ईराक को सीमा सम्बन्धी सुरक्षा के बारे में आश्वासन दिए थे। शायद ईरान के शाह चाहते थे कि सीरिया की सहायता के लिए ईराक कम से कम अपने दो डिवीजन भेजे। इन आश्वासनों के बाद ईराक ने ईरान से फिर राजनयिक सम्बन्ध जोड़ दिए।

जब-जब ईराक और ईरान के बीच सीमा-विवाद उठते रहे, अल्जीरिया उन्हें तय कराने में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाता रहा है, जबकि मिस्र और जुर्दान, ईरान और ईराक के बीच झगड़ा तय करने में कभी सफल नहीं हो सके। ईरान और ईराक के बीच एक-दूसरे से मिलती हुई सीमा काफी लम्बी है। 1913 के एक समझौते में दोनों देशों की आपसी सुरक्षा के लिए सीमाओं पर निशान भी लगाए गए थे। लेकिन धीरे-धीरे ये निशान मिटते गए और सीमा स्पष्ट नहीं रही, फिर कुर्दों की समस्या उठ खड़ी हुई। पिछली सदियों से इस समस्या ने और भी गम्भीर रूप धारण कर लिया। ईराक के उत्तर के पहाड़ों में कुर्दों से लड़ाई किसी न किसी रूप में चलती रहती है। बाथ पार्टी की सरकार ने 1977 में कुर्दों से एक समझौता किया, जिसके अन्तर्गत उन्हें चार वर्ष में स्वशासन देने का आश्वासन दिया गया। इस प्रश्न पर बातचीत काफी लम्बी चली और पिछले वर्ष मार्च में यह बातचीत टूट गई। ईराक सरकार ने कुर्दों को उनकी संख्या के हिसाब से कुछ क्षेत्रों में स्वशासन देने की बात कही, लेकिन यह बात कुर्दों ने स्वीकार नहीं की। ईरान के शाह ने कुर्द विद्रोहियों को समर्थन भी दिया। शाह के शासनकाल में उनकी सरकार पर ईराक ने आरोप लगाया था कि लगभग एक लाख कुर्द ईरान चले गए हैं। ईरान उनकी सहायता भी कर रहा है और उन्हें सैनिक प्रशिक्षण भी दे रहा है। अल्जीरिया ने दोनों देशों के बीच जो समझौता कराया था उसके अधीन ईरान को कुर्दों को समर्थन देना बन्द करना था। लेकिन ईरान ने पूरी तरह ऐसा न करके विवाद की गुंजाइश बनी रहने दी थी। शाह के जमाने से ईरान ईराक की सत्ताधारी बाथ पार्टी को उग्रवादी कम्युनिस्ट संस्था मानता था। वह समझता था कि खाड़ी के क्षेत्र का केवल दो प्रतिशत ही ईराक के पास है। इसलिए उसे शत-अल-अरब खाड़ी के जलमार्ग के प्रयोग का अधिकार नहीं है। उधर ईराक ओमान में ईरान के हस्तक्षेप को अपने लिए बहुत ही खतरनाक मानता है। लेकिन कुवैत, सऊदी अरब, संयुक्त अमीरात और लीबिया जैसे अन्य ईरान विरोधी अरब देश इस मामले में ईराक का साथ नहीं देते। दूसरी ओर लीबिया रूस के साथ ईराक के मैत्री सम्बन्धों को अनुचित मानता था। कुवैत का भी विचार है कि सोवियत संघ के साथ मित्रता के कारण ईराक अरब देशों के लिए खतरा है और 1961 में तो संयुक्त अरब अमीरात पर ईराक ने हमला करने की भी कोशिश की थी।

1975 में एक बार ईरान-ईराक का सीमा विवाद अन्तिम रूप से तय हो गया था। उस समय समझा गया था कि अरब ईरान ईराक के बीच सीमा सम्बन्धी

कोई विवाद नहीं रहा है। दोनों देशों के सीमा विवाद पर समझौता होने की घोषणा के बाद एक समिति गठित करने का भी एलान हुआ था, जो सीमा को अन्तिम रूप से तय कर देगी। लेकिन इस समिति के कार्य में ईरान और ईराक के बीच वर्तमान झगड़े होने तक कोई प्रगति नहीं हुई थी। बताया जाता है कि 1913 के समझौते के आधार पर ही यह समझौता भी हुआ था।

1979 में ईराक के सत्ताधारी दल बाथ पार्टी की ओर से ईरान पर खाड़ी क्षेत्र में अधिकार करने का आरोप लगाया गया था। इससे दोनों देशों के बीच फिर तनाव उत्पन्न हो गया। ईरान की ओर से इस तरह के आरोपों का खण्डन किया गया। साथ ही ईराक को चेतावनी भी दी थी कि यदि वह इस तरह आरोप लगाता रहा तो दोनों देशों के बीच शान्ति और मित्रता बनाए रखना मुश्किल होगा। उस समय ईरान की ओर से जोर देकर कहा गया कि अगर ईराक ने हमला किया तो ईरान अपनी रक्षा करने में समर्थ है। साथ ही साथ ईरान ने इराक पर यह आरोप लगाया था कि ईराक की सीमा से मिलने वाले खजूरिस्तान मे अरब विद्रोहियों को ईराक सहायता दे रहा है। इस समय ईराकी विमानों द्वारा कुछ ईरानी गाँवों पर हवाई हमला करने के आरोप भी लगाए गए थे। जाहिर है कि ईराक ने इन सारे आरोपों का खण्डन किया था। नवम्बर, 1979 से ही ईरान और ईराक के बीच तनाव शुरू हो गया था। उस समय भी दोनों देशों ने एक दूसरे पर हमले करने के आरोप लगाए थे। वर्तमान युद्ध से पहले, पिछले वर्ष ईरान और ईराक की सीमाओं पर अनेक झड़पें होती रही। इसी वर्ष अप्रैल मे ईरान के विदेश मन्त्री श्री कुतुब जादे ने ईराक को अमेरिका का पिट्ठू बताया था और साथ ही यह घोषणा भी कर दी थी कि हमने ईराक के बाथ पार्टी की सरकार को उखाड़ फेंकने का फैसला कर लिया है। ईरान का कहना है कि तुम्बा और आबू—मूसा के छोटे और बड़े द्वीप ईरान के अभिन्न अंग हैं, जिन पर ईरान ने 1971 मे कब्जा कर लिया था। इसके पूर्व ये अरब अमीरात के भूतपूर्व सदस्यों के कब्जे मे थे। ईराक इन्हें हथियाना चाहता है।

ईरान और ईराक की शत्रुता के अनेक कारण हैं, जिनमें मुख्य कुर्द कबीला है। इनकी बहुत बड़ी संख्या ईरान जा बसी है और वे अपने लिए एक अलग प्रान्त की माँग कर रहे हैं। वे तुर्की में भी हैं, जहाँ से ये कुर्दिस्तान माँग रहे हैं। इन्हीं को लेकर ईराक के तुर्की से भी तनावपूर्ण सम्बन्ध रहे हैं। वैसे दूसरे विश्व-युद्ध के बाद से ही ईरान और ईराक के बीच कटुता पैदा हुई है। यह कटुता कुछ समय के लिए ही कम होती है फिर भड़क उठती है। ईरान के अयातुल्ला खुमैनी की सरकार आने से धार्मिक भावनाएँ शिया मुसलमानों में और भी तीव्र हो उठी हैं। ईराक में शासक सुन्नी मुसलमान अल्पमत में हैं और शियाओं का उनके विरुद्ध होना स्वाभाविक ही है।

# 9 संयुक्तराज्य अमेरिका की विदेश नीति

## (Foreign Policy of U.S.A.)

"मेरा विचार है कि संयुक्तराज्य अमेरिका के लिए यह उचित नहीं होगा कि वह पश्चिमी यूरोप में नाटो से अपनी सेनाएँ हटा ले। इसके विपरीत मेरा दृढ़ विश्वास है कि हमें सोवियत संघ और वारसा पैक्ट के उसके साथियों के साथ सैन्य शक्ति में पारस्परिक और सन्तुलित कमी पर विचार-विमर्श करना चाहिए।"

—राष्ट्रपति फोर्ड

संयुक्तराज्य अमेरिका को विश्व का सबसे अधिक शक्तिशाली और सम्पन्न देश माना जाता है। सोवियत संघ के साथ उसकी मुख्य प्रतिस्पर्द्धा है। दोनों ही महाशक्तियाँ विश्व-नेतृत्व की आकांक्षी हैं। पूंजीवादी शिविर में अमेरिका सर्वोपरि है और साम्यवादी गुट में सोवियत संघ, तथापि हाल ही के वर्षों में अपने ही गुटो में उनके नेतृत्व को चुनौती दी जाने लगी है।

प्रथम महयुद्ध के बाद संयुक्तराज्य अमेरिका अपनी परम्परागत पृथकतावादी नीति पर लौट आया था, लेकिन द्वितीय महायुद्ध के कुछ वर्ष पूर्व से ही यह भली प्रकार स्पष्ट हो गया था कि अमेरिका बदलती हुई परिस्थितियों में विश्व-राजनीति से तटस्थ नही रह सकता। द्वितीय महायुद्ध में अमेरिका ने मित्रराष्ट्रों को आर्थिक और सैनिक दोनो रूपो मे भरपूर सहायता दी—अमेरिका के पूरे उत्साह के साथ महायुद्ध मे उतर आने के फलस्वरूप अधिनायकवादी शक्तियो (जर्मनी, इटली और जापान) की पराजय अवश्यम्भावी हो गई। महायुद्ध की समाप्ति के बाद अमेरिका सर्वोच्च शक्ति के रूप मे प्रकट हुआ और विश्व-राजनीति मे खुलकर भाग लेने लगा। उसने पृथकतावादी नीति को पूर्णरूप से त्याग दिया। इस नीति पर लौटना अब सम्भव नही था क्योंकि साम्यवादी रूस एक महान् शक्ति के रूप में अपने प्रभाव-विस्तार के लिए कटिबद्ध था। ट्रूमैन के अनुसार[1]—

1 Span, September 1974, p. 4

# 9 संयुक्तराज्य अमेरिका की विदेश नीति

## (Foreign Policy of U.S.A.)

"मेरा विचार है कि संयुक्तराज्य अमेरिका के लिए यह उचित नहीं होगा कि वह पश्चिमी यूरोप में नाटो से अपनी सेनाएँ हटा ले। इसके विपरीत मेरा दृढ़ विश्वास है कि हमें सोवियत संघ और वारसा पैक्ट के उसके साथियों के साथ सैन्य शक्ति में पारस्परिक और सन्तुलित कमी पर विचार-विमर्श करना चाहिए।" —राष्ट्रपति फोर्ड

संयुक्तराज्य अमेरिका को विश्व का सबसे अधिक शक्तिशाली और सम्पन्न देश माना जाता है। सोवियत संघ के साथ उसकी मुख्य प्रतिस्पर्द्धा है। दोनों ही महाशक्तियाँ विश्व-नेतृत्व की आकांक्षी है। पूंजीवादी शिविर में अमेरिका सर्वोपरि है और साम्यवादी गुट मे सोवियत संघ, तथापि हाल ही के वर्षों मे अपने ही गुटों में उनके नेतृत्व को चुनौती दी जाने लगी है।

प्रथम महयुद्ध के बाद संयुक्तराज्य अमेरिका अपनी परम्परागत पृथकतावादी नीति पर लौट आया था, लेकिन द्वितीय महायुद्ध के कुछ वर्ष पूर्व से ही यह भली प्रकार स्पष्ट हो गया था कि अमेरिका बदलती हुई परिस्थितियों मे विश्व-राजनीति से तटस्थ नही रह सकता। द्वितीय महायुद्ध मे अमेरिका ने मित्रराष्ट्रों को आर्थिक और सैनिक दोनो रूपों मे भरपूर सहायता दी—अमेरिका के पूरे उत्साह के साथ महायुद्ध में उतर आने के फलस्वरूप अधिनायकवादी शक्तियों (जर्मनी, इटली और जापान) की पराजय अवश्यम्भावी हो गई। महायुद्ध की समाप्ति के बाद अमेरिका सर्वोच्च शक्ति के रूप मे प्रकट हुआ और विश्व-राजनीति मे खुलकर भाग लेने लगा। उसने पृथकतावादी नीति को पूर्णरूप से त्याग दिया। इस नीति पर लौटना अब सम्भव नहीं था क्योंकि साम्यवादी रूस एक महान् शक्ति के रूप में अपने प्रभाव-विस्तार के लिए कटिबद्ध था। ट्रूमैन के अनुसार[1]—

1 Span, September 1974, p. 4.

"प्रथम महायुद्ध के बाद अमेरिका आसानी से पार्थक्यवाद का अनुसरण कर सकता था क्योंकि धुरीराष्ट्रों की पराजय के बाद यूरोप और एशिया में एक नया शक्ति सन्तुलन स्थापित हो गया था किन्तु द्वितीय महायुद्ध के उपरान्त अमेरिका के लिए पृथकतावादी नीति का अनुसरण करना सम्भव नहीं था क्योंकि नाजी राष्ट्रों के त्रि-गुट की हार के बाद यूरोप और एशियायी देशों पर साम्यवादी राष्ट्रों का प्रभाव बढ़ता जा रहा था।"

## संयुक्त राज्य अमेरिका की विदेश नीति का काल-विभाजन

द्वितीय महायुद्धोत्तरकालीन अमेरिकी विदेश नीति को समय-समय पर नया रूप दिया जाता है। प्रत्येक नए राष्ट्रपति के कार्यकाल में विदेश-नीति को कुछ नया मोड़ मिला है, एक नई दृष्टि प्राप्त हुई है। सामान्यतः द्वितीय महायुद्ध के बाद की अमेरिकी विदेश नीति को इन चरणों या कालों में विभाजित किया जाता है—

(1) सहयोग और अनुकूलता की नीति का काल (अगस्त, 1945 से अगस्त, 1946);
(2) आर्थिक सहायता द्वारा साम्यवाद के प्रसार को अवरुद्ध करने की नीति का काल (अगस्त, 1946 से जून, 1950);
(3) खुले संघर्ष और सैनिक सन्धियों की नीति का काल (जून, 1950 से जुलाई, 1953);
(4) नवीन दृष्टिकोण का काल (जुलाई, 1953 से जनवरी, 1961); एवं
(5) सह-अस्तित्व की नीति का काल (जनवरी, 1961 से आज तक)

युद्धोत्तर युग में अभी तक अमेरिका की बागडोर छः राष्ट्रपतियों के हाथ में रही है—ट्रूमैन, आइजनहॉवर, कैनेडी, लिण्डन बी. जॉनसन, रिचर्ड निक्सन, जेराल्ड फोर्ड। प्रत्येक राष्ट्रपति ने अमेरिकी विदेश नीति के आधारभूत तत्त्वों की रक्षा करते हुए अपने कार्यकाल में समयानुकूल परिवर्तन किए और अधिक उचित यही होगा कि हम इन राष्ट्रपतियों के कार्यकाल के अनुसार अमेरिकी विदेश नीति की विवेचना करते चलें।

## ट्रूमैन युग
## (1945–1952)

द्वितीय महायुद्ध के बाद सन् 1952 तक के अपने कार्यकाल में राष्ट्रपति ट्रूमैन ने अमेरिकी विदेश नीति की जो आधारशिलाएँ रखी वे आज भी मार्गदर्शक बनी हुई हैं। भावी राष्ट्रपतियों ने समय के अनुसार अपनी विदेश नीतियों को नए मोड़ लिए, लेकिन ट्रूमैनकालीन तत्त्व आज भी सजीव हैं। साम्यवाद के प्रसार को सीमित करने का जो दृढ़ निश्चय राष्ट्रपति ट्रूमैन ने व्यक्त किया था, वही निश्चय भावी राष्ट्रपतियों ने किया और साम्यवाद पर अंकुश रखने के लिए नए-नए कदम उठाए। विश्व-राजनीति में अमेरिकी नेतृत्व को सर्वोच्चता देने का जो प्रयत्न ट्रूमैन ने किया, वही प्रयत्न भावी राष्ट्रपति भी करते रहे हैं। ट्रूमैन काल में अमेरिका यह मानकर चला कि सोवियत संघ उसका मुख्य प्रतिद्वन्द्वी है और अमेरिका का भावी

इतिहास भी यही बताता है कि बहुत कुछ सोवियत संघ को प्रमुख लक्ष्य मानकर ही अमेरिका की विदेश नीति सचालित होती रही है।

राष्ट्रपति ट्रूमैन का व्यक्तित्व विशेष आकर्षक नहीं था, परन्तु वह ईमानदार, कर्मठ, कर्त्तव्यनिष्ठ, उदार और साहसी था। जाति अथवा धर्म-विभेद की भावनाएँ उसे छू तक नही गई थी। साहित्य में उसकी इतनी गहरी पैठ थी कि कभी-कभी वह प्रकाण्ड विद्वानों को भी चकित कर देता था। वह इतना निर्भीक राष्ट्रपति था कि बडे से बड़े अधिकारियों को पद से हटाने में तनिक भी संकोच नहीं करता था। उसने गृह और विदेश नीति के क्षेत्र में दृढ़ संकल्प और कठोर निष्ठा का परिचय दिया।

## ट्रूमैन के कार्यकाल में अमेरिकी विदेश-नीति की मुख्य प्रवृत्तियाँ

ट्रूमैन-युग मे अमेरिकी विदेश नीतियो में जिन प्रवृत्तियो अथवा तत्वों पर जोर दिया गया उन्हे इस प्रकार व्यक्त किया जा सकता है—

1. अमेरिका विश्व-राजनीति मे खुलकर भाग लेने लगा। यूरोप तो उसकी दिलचस्पी का प्रधान केन्द्र बना ही, विश्व के अन्य क्षेत्रों मे भी अमेरिका की महत्त्वाकांक्षा स्पष्ट हो गई। एक महाशक्ति के रूप में अपना नेतृत्व स्थापित करने के लिए अमेरिका ने एक के बाद एक अनेक कदम उठाए।

2. महायुद्ध के बाद अगस्त, 1946 के आस-पास तक ट्रूमैन ने 'सहयोग और अनुकूलता की नीति' (Policy of Co-operation and Accomodation) का अनुसरण किया। अमेरिकी विदेश नीति के निर्माता यह मानकर चले कि युद्ध-काल मे मित्रराष्ट्रों मे जो सहयोग था वह युद्ध के बाद भी कायम रहेगा। 'सहयोग और अनुकूलता की नीति' के इस काल को 'मधु-रात्रि काल' (The Honey-Moon Period) भी कहते है।

3. अमेरिका का यह प्रयत्न रहा कि तनाव का क्षेत्र समाप्त करने के लिए महायुद्ध मे पराजित राष्ट्रों के साथ शीघ्र से शीघ्र शान्ति सन्धियाँ सम्पन्न की जाएँ।

4. सोवियत सघ के साथ सहयोग की नीति असफल होते देखकर ट्रूमैन ने अगस्त, 1946 में अमेरिकी विदेश नीति को एक नई दिशा प्रदान की। ऐसी नीति के अनुसरण का निश्चय किया गया जिससे साम्यवादी प्रसार को प्रभावशाली रूप मे तुरन्त 'अवरुद्ध' कर दिया जाए। चूंकि यह पिछली नीति को त्यागकर एक नई दिशा की ओर मुड़ने का निश्चय था, अतः अगस्त, 1946 से जून, 1950 तक की अवधि को 'नवीन दिशान्वेषण काल' (Period of New Departure) कहा जाता है। इस युग मे साम्यवाद के प्रति कठोरतापूर्वक अवरोधन की नीति अपनाई गई, अतः इसे 'अवरोधन नीति का काल' (Period of the Policy of Containment) भी कहते हैं। फिर भी राष्ट्रपति ट्रूमैन और उपराष्ट्रपति हैनरी वैलास का यह मत रहा कि अमेरिका और सोवियत सघ का मूल हित इसी बात मे है कि शान्ति कायम रखी जाए ताकि विश्व के सभी देश पुनर्निर्माण-कार्यों में सफल हों। यह विचार व्यक्त

किया गया कि सोवियत संघ भयभीत है और पश्चिमी आक्रमण के विरुद्ध आश्वासन चाहता है।

5. ज्यों-ज्यों संघ निरन्तर शक्तिशाली होता गया स्टालिन अधिकाधिक उग्र होता गया। तब सन् 1950 में अमेरिका ने सैनिक स्तर पर भी साम्यवादी प्रसार के अवरोधन का प्रयत्न आरम्भ किया। इस नीति के अनुसार 'नाटो' (NATO) की स्थापना की गई। इसे 'अवरोधन रण नीति' (The Strategy of Containment) की संज्ञा दी गई। ज्यों-ज्यों साम्यवाद का खतरा बढ़ता गया, अमेरिका सैनिक सन्धियों और प्रतिरक्षा सगठनों के निर्माण की ओर उन्मुख होता गया। सन् 1950 में ही उत्तर कोरिया ने दक्षिण कोरिया पर आक्रमण कर दिया। उत्तर कोरिया की पीठ पर साम्यवादी शक्तियाँ थी। अमेरिका ने दक्षिण कोरिया का पक्ष लेकर इस साम्यवादी आक्रमण को विफल कर देने का संकल्प किया और संयुक्त राष्ट्रसंघ की सेनाओ के रूप में अमेरिकी सेनाएँ युद्ध-क्षेत्र मे कूद पडी। कोरिया का युद्ध जून, 1950 से जुलाई, 1953 तक चला और इस अवधि को अमेरिकी विदेश नीति के इतिहास में 'खुले संघर्ष का काल' (Period of Open Conflict) कहा जाता है।

6. ट्रूमैन-युग मे अमेरिका की यह नीति थी कि वह अणु-शक्ति का एकछत्र स्वामी बना रहे। अणु-शक्ति के नियन्त्रण की योजनाएँ भी बनाई गईं।

सारांश रूप मे ट्रूमैन युग मे विदेश नीति के मुख्य चरण ये रहे—'सहयोग और अनुकूलता की नीति', 'अवरोधन नीति', 'सैनिक सन्धियों की नीति' और 'खुले संघर्ष का काल'।

## सहयोग और अनुकूलता की नीति (अगस्त, 1945–अगस्त, 1946)

प्रारम्भ में अमेरिका ने यह सोचा कि मित्रराष्ट्रों का युद्धकालीन सहयोग शान्तिकाल में भी बना रहेगा, अतः राष्ट्रपति ट्रूमैन ने सहयोग और अनुकूलता की नीति (Policy of Co-operation and Accomodation) का अनुसरण किया। अमेरिका ने चाहा की युद्धकालीन विनाश के चिह्नों को शीघ्रातिशीघ्र मिटा दिया जाए, पराजित राष्ट्रों के साथ शान्ति-सन्धियाँ सम्पन्न की जाएँ और चारों ओर शान्ति का वातावरण उत्पन्न किया जाए। अमेरिका ने यह भी चाहा कि किसी देश की प्रादेशिक अखण्डता को भंग न किया जाए और कोई भी विदेश-शक्ति किसी देश में बलपूर्वक किसी सरकार को न थोपे। अमेरिका ने युद्धोत्तरकालीन सभी समस्याओं का निदान मिल-जुलकर करने का निश्चय किया। पर इसका यह अर्थ नहीं है कि अमेरिका ने सभी काम पूरी ईमानदारी के साथ किए। प्रत्येक देश अपने राष्ट्रीय हित को सर्वोपरि मानता है और अमेरिका की विदेश-नीति भी इसी लक्ष्य से संचालित हुई कि सोवियत संघ की तुलना में अमेरिका के प्रभाव-क्षेत्र का निरन्तर विस्तार होता जाए।

'बारह सूत्री' उद्देश्यों की घोषणा, 1945—सहयोग और अनुकूलता की नीति की व्याख्या करते हुए राष्ट्रपति ट्रूमैन ने 28 अक्तूबर, 1945 को 'बारह

'सूत्री' (Twelve Points) उद्देश्यों की घोषणा की। ये उद्देश्य संक्षेप में इस प्रकार थे—

1. अमेरिका प्रादेशिक विस्तार नहीं चाहता, वह किसी देश पर आक्रमण नहीं करेगा।

2 अमेरिका का मत है कि जिन देशों से सर्वोच्च प्रभुता के अधिकार बलपूर्वक छीने गए थे, वे उन्हें वापस किए जाने चाहिए।

3. अमेरिका किसी मित्र देश मे जनता की स्वतन्त्र सहमति के अभाव में किए गए प्रादेशिक परिवर्तन को स्वीकार नही करेगा।

4. अमेरिका का यह विश्वास है कि स्वशासन में समर्थ देशों को बिना किसी विदेशी हस्तक्षेप के अपने शासन का स्वरूप निर्धारित करने की स्वतन्त्रता होनी चाहिए। यह सिद्धान्त यूरोप, एशिया, अफ्रीका और पश्चिमी गोलार्द्ध मे समान रूप से लागू होता है।

5. अमेरिका का लक्ष्य अपने साथियों के साथ सहयोग करते हुए पराजित देशो में शान्तिपूर्ण लोकतन्त्रीय शासन की स्थापना करना है।

6. अमेरिका विदेशी शक्ति द्वारा किसी देश में बलपूर्वक थोपी गई सरकार को मान्यता नही देगा।

7. सब देशों को अनेक देशों में से होकर गुजरने वाली नदियो तथा समुद्रों मे आवागमन की निर्बाध स्वतन्त्रता होनी चाहिए।

8. विश्व मे कच्चे माल की प्राप्ति तथा व्यापार मे सब देशों को स्वतन्त्रता होनी चाहिए।

9. अमेरिका का मत है कि पश्चिमी गोलार्द्ध के राज्यों को इस गोलार्द्ध के बाहर की किसी शक्ति के हस्तक्षेप के बिना पड़ोसियों की भाँति अपनी सामान्य समस्याओं का समाधान करना चाहिए।

10. अमेरिका चाहता है कि समूचे विश्व में दरिद्रता और अभाव को दूर करने तथा जीवन-स्तर को ऊँचा उठाने के लिए सब देशों मे पूर्ण आर्थिक सहयोग हो।

11. अमेरिका विश्व मे विचार-अभिव्यक्ति तथा धर्म की स्वतन्त्रता के विस्तार के लिए प्रयत्न करेगा।

12. अमेरिका का दृढ़ विश्वास है कि राष्ट्रों मे शान्ति स्थापित रखने के लिए ऐसे संयुक्त राष्ट्रसंघ की आवश्यकता है जिसके सदस्य शान्ति-प्रेमी हों और शान्ति-स्थापना के लिए आवश्यकता पड़ने पर सैनिक कार्यवाही करने के लिए भी तैयार हो।

**सैनिक संख्या में कमी**—विश्व-शान्ति के अनुकूल परिस्थितियों का निर्मा[illegible] करने के लिए अमेरिका ने अपने सैनिको की संख्या मे कमी करना शुरू कर [illegible] लगभग दो वर्ष के अन्तर्गत ही 1 करोड़ 20 लाख सैनिकों की सख्या से [illegible] लाख कर दी गई। अमेरिका को आशा थी कि रूस भी सहयोग करेगा और

सादात को कार्टर की नीयत पर सन्देह न होना स्वाभाविक था। कार्टर-प्रशासन द्वारा इजरायल को बमवर्षक बेचने की कार्यवाही रद्द करना और विदेश मंत्री साइरस वैंस को पश्चिमी एशिया को तथ्यान्वेषण का उत्तरदायित्व सौंपना, ये दो ऐसी घटनाएँ थीं जिन्हें सादात समस्या के समाधान के प्रति अमेरिकी राष्ट्रपति की ईमानदारी का प्रमाण मान सकते थे।

सादात के अमेरिका-यात्रा के बाद ही पश्चिमी एशिया की राजनीति में तेजी से नए मोड़ आए। अक्तूबर, 1977 में अमेरिका, सोवियत संघ, अरब देश और इजरायल के बीच एक अनौपचारिक समझौता हुआ जिसमें उस गतिरोध को समाप्त कर दिया जो पिछले एक अर्से से जिनेवा सम्मेलन बुलाने में बाधक बना हुआ था। समझौते के अनुसार इजरायल इस बात पर सहमत हो गया कि अरब देशों के प्रतिनिधि-मण्डल में फिलिस्तीनियों का प्रतिनिधि भी सम्मिलित हो सकता है—यानी मिस्र, सीरिया, जोर्डन, लेबनान और फिलिस्तीन का एक संयुक्त प्रतिनिधि-मण्डल भविष्य मे होने वाले जिनेवा सम्मेलन मे अरब पक्ष का प्रतिनिधित्व कर सकेगा। यह एक महत्त्वपूर्ण उपलब्धि थी, क्योंकि अब तक इजरायल इस बात पर अड़ा हुआ था कि वह ऐसे किसी सम्मेलन में भाग नहीं लेगा जिसमें फिलिस्तीनी प्रतिनिधि उपस्थित होगा।

कार्टर में विश्वास रखते हुए ही सादात ने समझौते के लिए इजरायल की यात्रा का ऐतिहासिक निर्णय लिया। नवम्बर, 1977 में सादात ने इजरायली संसद् से पश्चिमी एशिया मे शान्ति स्थापित करने मे सहायता का अनुरोध करते हुए एक शान्ति प्रस्ताव भी प्रस्तुत किया। सादात के बाद इजरायली प्रधान मन्त्री बेगिन ने मिस्र में इस्माइलिया आकर सादात से बातचीत की। राष्ट्रपति कार्टर दोनों पक्षों में समझौते के लिए विशेष प्रयत्न करते रहे और उन्होंने अमेरिका में कैम्प डेविड में सितम्बर, 1978 में सादात-बेगिन-कार्टर शिखर सम्मेलन का आयोजन किया। विश्व राजनय में शायद यह पहला अवसर था जबकि अमेरिकी राष्ट्रपति ने अपनी प्रतिष्ठा को दाव पर रख किसी मसले को सुलझाने में व्यक्तिगत दिलचस्पी ली हो। 13 दिनों का शिखर सम्मेलन स्थायी शान्ति-सन्धि की दिशा में एक ऐतिहासिक समझौते के साथ समाप्त हुआ। समझौते की क्रियान्विति नहीं हो सकी क्योंकि दोनों पक्षों मे कुछ मुद्दों पर मतभेद पैदा हो गए। अतः वार्ता के दूसरे दौर चले। कार्टर की प्रतिष्ठा दाव पर लग गई और अन्त में कार्टर ने ऐतिहासिक सफलता प्राप्त की और 26 मार्च, 1979 को उनकी उपस्थिति में वाशिंगटन में सादात और बेगिन के हस्ताक्षरों के साथ मिस्र और इजरायल में एक शान्ति-सन्धि सम्पन्न हुई। मिस्र और इजरायल के बीच यह शान्ति-सन्धि सम्पन्न कराने में सफलता प्राप्त कर अमेरिका ने वास्तव मे सोवियत संघ को एक करारी कूटनीतिक मात दी।

कैंप डेविड समझौते द्वारा पश्चिमेशिया में शान्ति की स्थापना को तभी आघात पहुँच गया जब समझौते पर हस्ताक्षर के तुरन्त बाद इजरायल के आतंकवादी गुटों ने खुली चुनौती दे दी कि यदि 1967 में हथियाए गए इलाकों को लौटा

जाएगा तो वे हथियार उठा लेंगे। वास्तव में कैंप डेविड में तीनों पक्षों ने अपने स्वार्थवश फिलिस्तीनी आत्मनिर्णय के अधिकार को नकार कर उचित नहीं किया था। 9 मई, 1979 को इजरायली प्रधान मन्त्री ने इजरायल अधिकृत क्षेत्रों के लिए एक 30-सूत्री योजना घोषित की और स्पष्ट किया कि इजरायल स्वाधीन फिलिस्तीनी राज्य कभी नहीं बनने देगा तथा वह जोर्डन नदी के पश्चिमी तट और गाजापट्टी पर अपनी प्रभुसत्ता बरकरार रखेगा। अक्तूबर, 1979 में इजरायल के विदेश मन्त्री मोशे दायान के त्याग-पत्र से कैंप डेविड समझौते की क्रियान्विति की संभावना को ठेस पहुँची। राजनीतिक क्षेत्रों में कहा जाने लगा कि इजरायल के भीतर उठते हुए विवादों और साथ ही मिस्र तथा इजरायल में कई छोटी-मोटी समस्याओं को लेकर जो स्थिति पैदा हो गई है उसमें एक बार फिर शायद मिस्र के राष्ट्रपति सादात, अमेरिकी राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर तथा इजरायली प्रधान मन्त्री बेगिन में शिखर सम्मेलन आवश्यक होगा। जनवरी, 1980 में अमेरिका द्वारा मिस्र को 35 करोड़ डॉलर की सहायता देने का वायदा किया गया और इस प्रकार कार्टर-प्रशासन ने राष्ट्रपति सादात के प्रति अपना समर्थन जताया। 26 फरवरी, 1980 को मिस्र और इजरायल में राजदूतों का आदान-प्रदान होने से दोनों देशों के सम्बन्धों को सामान्य करने की दिशा में कुछ और प्रगति हुई। दोनों देशों में डाक-सेवाएँ भी शुरू हो गई और राष्ट्रपति सादात ने इस बात पर जोर दिया कि शान्ति स्थापना की सभी प्रक्रियाओं को शीघ्रातिशीघ्र सम्पन्न किया जाए ताकि जोर्डन नदी के पश्चिमी किनारे और गाजापट्टी में फिलिस्तीनी स्वायत्तता की स्थापना के प्रश्न पर गम्भीरता से विचार किया जा सके। मई, 1980 के प्रारम्भ में फिलिस्तीनियों के अधिकार सम्बन्धी प्रस्ताव पर अमेरिका द्वारा सुरक्षा परिषद् में वीटो का प्रयोग किया गया।

यदि यथार्थ में देखा जाए तो 1979 के कैंप डेविड समझौते के अन्तर्गत पश्चिमेशिया में—खासतौर पर मिस्र और इजरायल में—शान्ति स्थापना की आशा 1980 के मध्य धूमिल पड़ती दीख रही है। इजरायल नेतृत्व को इस दिशा में तीव्र भीतरी विरोधों का सामना करना पड़ रहा है। तथापि मिस्र ने इजरायल से वार्ता जारी रखने के लिए जून, 1980 के अमेरिकी प्रस्ताव को स्वीकार कर समझौते की भावना को अभी बनाए रखा है और यह भावी आशा का एक शुभ संकेत है।

### अमेरिका और क्यूबा

अमेरिका और क्यूबा में पहले से ही चली आ रही तनातनी 1979 के मध्य क्यूबा में रूसी सैनिकों की उपस्थिति को लेकर अचानक ही विस्फोटक स्थिति में जा पहुँची। राष्ट्रपति कार्टर ने कैरेबियन में एक अग्रिम सेना (टास्क फोर्स) तैनात करने की घोषणा कर दी। इसके साथ ही कार्टर ने कुछ नए रक्षा-उपायों की भी घोषणा की जिनमें पाँच उपाय प्रमुख थे—

1. क्यूबा में सोवियत सेनाओं की ठीक-ठीक संख्या का पता लगाने के लिए क्यूबा पर निगाह रखने की अमेरिकी उपग्रह व्यवस्था को पुनर्गठित किया जा रहा है। पहले यह व्यवस्था बिल्कुल समाप्त कर दी गई थी।

के संयुक्त राष्ट्रसंघ का सदस्य बनने में बाधा न डालेगा। पिछली चार बार अमेरिका
ने संयुक्त राष्ट्रसंघ में अपने निषेधाधिकार का प्रयोग कर वियतनाम को विश्व-संस्था
का सदस्य नहीं बनने दिया। अमेरिका अकेला ही इस बात पर वियतनाम का विरोध
कर रहा श ग। पेरिस-वार्ता में अमेरिका ने वियतनाम से अपने दूतावास स्थापित
करने की बात उठाई। वियतनाम ने दो मुख्य बातों पर जोर दिया। पहली,
अमेरिका र न् 1973 के अमेरिका-वियतनाम समझौते की 29वीं धारा के अनुसार
युद्ध में आ हत देश के पुनर्निर्माण में आर्थिक सहायता दे और दूसरी, अमेरिका
वियतनाम के साथ व्यापार करने पर लगाए गए सब प्रतिबन्धों को तुरन्त हटा ले।
पेरिस बात चीत के दौरान यह प्रश्न उठा कि कौन-सी बात पहले तय की जाए—
अमेरिका द्व ारा एक दूसरे के देश में दूतावास स्थापित करने की बात पहले रखी गई
जबकि विय तनाम में अमेरिका द्वारा की गई क्षति को पूरा करने के लिए अमेरिका
की वियतन ाम को आर्थिक सहायता तथा वियतनाम के साथ व्यापार करने पर लगाए
गए प्रतिबन् धों को उठाने की माँग वियतनाम ने पहले की। जहाँ तक युद्ध में लापता
अमेरिकी सै निकों का प्रश्न था वियतनाम का कहना था कि मृतकों के शव ढूंढना,
उनका पता लगाना तथा उनको अमेरिका भेजना वह अपना कर्त्तव्य समझता है।
इस सम्बन्ध में वियतनाम अब तक बम वर्षा द्वारा गिराए गए अमेरिकी विमानों के
23 चालकों तथा सैनिकों की अस्थियाँ व शव अमेरिकी प्रतिनिधियों को वापस ले
जाने के लिए सौंप चुका है। वियतनाम ने सैगोन पर कब्जा करने के बाद वहाँ शेष
सब अमेरिकि यों को भी वापस अपने देश लौट जाने दिया था। वियतनाम ने युद्ध-
क्षति को पूरा करने के अमेरिका द्वारा मंजूर प्रस्ताव को कार्यान्वित करने पर सबसे
अधिक जोर दिया।[1]

20 सितम्बर, 1977 को संयुक्त राष्ट्र महासभा का 32वाँ अधिवेशन विश्व-
संस्था में दो ए सदस्यों के प्रवेश के साथ आरम्भ हुआ। ये सदस्य थे—वियतनाम
और जिबूती। वियतनाम का रास्ता ठीक दो महीने पहले 20 जुलाई को सुरक्षा
परिषद् की बै ठक में ही साफ हो पाया था जबकि भारत द्वारा प्रस्तुत एक प्रस्ताव
को सर्वसम्मति से पारित कर परिषद् ने संयुक्त राष्ट्र में वियतनाम के प्रवेश की
अनुमति दी थी।

## अमेरिका और पनामा : पनामा को पनामा मिल गई

3 नवम्बर, 1903 तक पनामा दक्षिण अमेरिका के कोलम्बिया राज्य का
एक प्रान्त था। 3 नवम्बर, 1903 को पनामा निवासियों ने विद्रोह कर दिया और
स्वतन्त्र पनामा राज्य की स्थापना की। स्वतन्त्र होने में अमेरिका ने उसकी सहायता
की। 13 नवम्बर को अमेरिका ने पनामा राज्य को मान्यता दे दी। इसके बाद
उसे एक पृथक् राष्ट्र मान लिया गया। पनामा गणराज्य क्षेत्र का क्षेत्रफल 31890
वर्गमील है और उसकी जनसंख्या 10 लाख के लगभग है। इसके बीचों बीच जाने

1 दिनमान, 23-29 अक्तूबर, 1977, पृष्ठ 31.

वाली नहर देश को दो भागों मे विभाजित करती है तथा दोनो ओर के प्रशान्त और अतलातक महासागरों को मिलाती है। नहर क्षेत्र की आबादी 60 हजार के लगभग है। इनमें 38,000 लोग अमेरिकी हैं। नहर के कारण इस राज्य के निवासियों में अनेक जातियो के लोग आकर बस गए हैं। यह नहर सन् 1914 मे बन कर तैयार हुई थी और इसे 15 अगस्त, 1914 को व्यापारिक कार्यों के लिए चालू कर दिया गया था। इससे पूर्व जहाजों को दक्षिण अमेरिका का कई हजार मील का जो चक्कर लगा कर दूसरी ओर जाना पड़ता था, वह बच गया। पनामा नहर के दोनों ओर पांच-पांच मील चौडा और अतलांतक महासागर से प्रशान्त महासागर तक फैला हुआ क्षेत्र सन् 1904 से अमेरिकी सरकार के अधिकार मे है। इस क्षेत्र का प्रशासन नहर-क्षेत्र सरकार और नहर का संचालन पनामा नहर कम्पनी के हाथों में है। इस नहर कम्पनी की स्थापना 1 जुलाई, 1951 को हुई थी। अमेरिकी नौसेना के मन्त्री के हाथो ही नहर कम्पनी के सारे शेयर रहते है।[1] 11 अगस्त, 1977 को अमेरिका ने पनामा के साथ एक नए समझौते की घोषणा की जिसके अनुसार, समझौता लागू होते ही, पनामा नहर क्षेत्र पर से अमेरिकी सैनिक दबाव धीरे-धीरे समाप्त हो जाएगा और 31 दिसम्बर, 1999 तक यह समूचा क्षेत्र पूरी तरह पनामा के नियन्त्रण मे आ जाएगा। सन्धि के द्वारा पनामा ने यह स्वीकार कर लिया है कि नहर क्षेत्र पर अमेरिका का नियन्त्रण समाप्त होते ही नहर की रक्षा के लिए पनामा अमेरिका की दृष्टि से भी एक महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाएगा। परन्तु बताया जाता है कि इस प्रकार की सन्धि की कोई धारा नही है, इसके लिए अमेरिका से अलग ही समझौता किया जाएगा। सन्धि में यह भी स्पष्ट कर दिया गया है कि नहर की तटस्थता को कायम रखा जाएगा और सभी राष्ट्रों के जहाज उसमें आ जा सकेंगे। वर्तमान सन्धि 1903 की सन्धि का स्थान ले लेगी। 1903 की सन्धि ने ही अमेरिका को नहर और उसके सीमा-क्षेत्र के नियन्त्रण का अधिकार हमेशा के लिए दे दिया था।[2]

पनामा के मामले में सबसे बड़ी उलझन पनामा की आर्थिक मांग को पूरा करना था। पनामा की मांग थी कि उसे 46 करोड़ डॉलर का मुआवजा दिया जाए। यह मुआवजा सन् 1903 से आज तक का होगा और आज से इस शताब्दी के अन्त तक, जबकि नहर को पूर्णतः पनामा को दे दिया जाएगा, 15 करोड़ रुपए वार्षिक की पूर्ति की जाए। अगस्त 1977 के नए समझौते के अनुसार सन् 2000 तक पनामा को 4 से 5 करोड डॉलर प्रतिवर्ष तक मुआवजे के रूप मे दिया जाएगा। इसके अतिरिक्त अमेरिका पनामा को आर्थिक सहायता के रूप में कोई 30 करोड़ डॉलर और सैनिक सहायता के रूप मे 5 करोड़ डॉलर देगा।

1 हिन्दुस्तान, दिनांक 25 अगस्त, 1977—पी. के. हरिवंश का लेख : पनामा पर नियन्त्रण।

2 दिनमान, 21-27 अगस्त, 1977, पृष्ठ 33.

पनामा समझौते से यद्यपि पनामा की प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी पर अमेरिका का नियन्त्रण 2000 तक बना रहेगा। इतने में क्या हो जाए, कौन कह सकता है।

## भारत के प्रति कार्टर का दृष्टिकोण

अमेरिका के राष्ट्रपति श्री कार्टर का कहना है कि भारत-अमेरिका सम्बन्धों को वे रचनात्मक रूप देना चाहते हैं। श्री कार्टर ने भारत के नए राजदूत श्री नानी पालकीवाला द्वारा अपना परिचय-पत्र पेश किए जाने के अवसर पर भाषण करते हुए कहा था कि शायद भारत तथा अमेरिका बहुत समय समय से एक-दूसरे को पूर्व निर्धारित दृष्टिकोण से देखते रहे हैं। अमेरिकी राष्ट्रपति ने बदलती परिस्थितियों तथा बदलते सामाजिक परिवेश को ध्यान में रखते हुए दोनों देशों के बीच सम्बन्ध विकसित करने पर बल दिया। अपनी ओर से श्री पालकीवाला ने भी दोनों देशों के सम्बन्ध घनिष्ठ बनाने के लिए अनुकूल वातावरण की ओर ध्यान आकर्षित किया। श्रीमती गांधी ने भारत में जो आपात्‌कालीन तानाशाही स्थापित की थी, उससे संयुक्त राज्य अमेरिका को क्षोभ था, अतः इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं थी कि अमेरिकी कांग्रेस ने एक प्रस्ताव पारित करके भारत में लोकतन्त्र की पुनः स्थापना का स्वागत किया।

जनता सरकार के अब तक के शासनकाल में भारत-अमेरिका के सम्बन्धों में सुधार हुआ है। वैसे ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में देखें तो भारत और अमेरिका के सम्बन्ध तब भी मधुर नहीं थे जब महान् लोकतान्त्रिक पण्डित नेहरू प्रधान मन्त्री थे। नेहरूजी का मानवीय दृष्टिकोण तथा लोकतन्त्रीय मान्यताएँ भी अमेरिका को भारत की नेकनीयती का विश्वास नहीं दिला पाईं। स्पष्टतः उस समय अमेरिकी नेताओं का विश्वास था कि अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति में जो उसके साथ नहीं है, वह उनके विरुद्ध है। कुछ ही वर्ष पूर्व राष्ट्रपति निक्सन के शासनकाल तक भारत के प्रति अमेरिका का यही रुख रहा। यह किसी व्यक्ति विशेष की नीति होने के बजाय पूरे प्रशासन का सुविचारित दृष्टिकोण था। देसाई सरकार ने इस बात को महसूस किया कि दोनों पक्षों में रचनात्मक सहयोग के लिए दृष्टिकोण में बुनियादी परिवर्तन की आवश्यकता है।

दोनों पक्षों ने घनिष्ठ सम्पर्क बढ़ाने के लिए तीव्र इच्छा प्रकट की जिसकी चरम परिणति कार्टर और श्रीमती कार्टर की भारत यात्रा में हुई जबकि वे 1 से 3 जनवरी, 1978 तक यहाँ ठहरे। इस यात्रा के दौरान राष्ट्रपति कार्टर ने विभिन्न विषयों पर विचार-विमर्श किया और यह घोषणा भी की कि उन्होंने तारापुर परमाणु बिजली संयन्त्र के लिए श्रेष्ठ यूरेनियम की एक और खेप भेजने का प्राधिकार दे दिया है। इस यात्रा के अन्त में जारी की गई दिल्ली घोषणा में आधारभूत स्वतन्त्रता और लोकतान्त्रिक पद्धति के प्रति दोनों देशों के सम्मान की पुष्टि करते हुए यह बात स्वीकार की गई कि अपनी राजनीतिक, सामाजिक और आर्थिक नीतियाँ स्वयं निर्धारित करने का प्रत्येक राष्ट्र को अधिकार है। इसके अतिरिक्त दोनों देशों ने पुनः यह वचन लिया कि वे दूसरों के साथ अपने विवाद

क्षेत्र में सहयोगी प्रयत्नों
प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व किया। इस आयोग ने कृषि के प्रायोग कृषि उप-आयोग
को उच्च प्राथमिकता दी और इस उद्देश्य के लिए चौथा उप- उप-आयोगों की रिपोर्ट
स्थापित करने का निर्णय किया। इस आयोग ने अन्य तीनोंकी संख्या में वृद्धि करने
प्राप्त की और उनका अनुमोदन किया। इसने शिक्षावृत्ति हार किया और भावी
के शिक्षा और सांस्कृतिक उप-आयोग की योजनाओं को स्वीकृ निक और प्रौद्योगिकी
आदान-प्रदान कार्यक्रमों पर बातचीत की। उसने वैज्ञा सौर ऊर्जा के क्षेत्र
उप-आयोग द्वारा प्रस्तावित सहयोग के नए क्षेत्रों पर विशेषत व्यवसाय परिषद् की
पर सन्तोष व्यक्त किया। इसने भारत-संयुक्तराज्य अमेरिक -संयुक्तराज्य अमेरिका
गतिविधियों पर भी विचार किया और तीसरे देशों में भार।
वाणिज्यिक सहयोग परिषद् की परियोजना का अनुमोदन किय हथियारों के प्रसार के

श्री वाजपेयी ने स्पष्ट किया कि यद्यपि नाभिकीय त सहमत है, लेकिन
निषेध के विषय में संयुक्तराज्य अमेरिका के उद्देश्य से भा का उद्देश्य वस्तुतः
भारत का दृढ़ विचार है कि यदि इन सुरक्षा सम्बन्धी उपाय तथा विस्तार दोनों
नाभिकीय हथियारों के प्रसार को रोकना है तो इसे ऊँचाधी उपाय नाभिकीय
प्रकार के प्रसारों पर लागू करना होगा। इससे सुरक्षा सम्बन्धी लागू होंगे जिनके
हथियार नहीं रखने वाले राज्यों के साथ-साथ उन राज्यों पर भं दिया कि भारत ऐसे
पास नाभिकीय हथियार हैं। उन्होंने यह स्पष्ट शब्दों में बताया जो भेदभाव-पूर्ण
किसी भी सुरक्षा सम्बन्धी उपाय को कभी भी स्वीकार नहीं करेका को पाकिस्तान
हो। श्री वाजपेयी ने यह सुझाव दिया कि संयुक्तराज्य अमेरि क्षेत्र में नाभिकीय
पर अपनी ओर से पूरी तरह से दबाव डालना चाहिए कि वह इ अमेरिकी नेतृत्व से
हथियारों की होड़ शुरू करने से बाज आए। श्री वाजपेयी ने हाल की घटनाओं
पश्चिम एशिया, दक्षिणी अफ्रीका तथा दक्षिण-पूर्व एशिया में हुई धिकारी इस बात से
पर भी विचार-विमर्श किया। संयुक्तराज्य अमेरिका के प्रा ना नहीं हो सकता,
सहमत थे कि पश्चिम एशिया में कोई ऐसा व्यापक शान्ति समझौए। इस सम्बन्ध में
जिसमें फिलिस्तीनी लोगों के वैध अधिकारों की उपेक्षा की जादम है और उन्होंने
मिस्र तथा इजरायल के बीच हस्ताक्षरित करार एक पहला कनाथ अपने सम्बन्धों
यह आशा व्यक्त की कि यह अन्य अरब राष्ट्रों की इजरायल के रख पक्ष की ओर से
को क्रमिक रूप से सामान्य बनाने का आधार प्रदान करेगा। भारतीरिका की नौ-सैनिक
यह भी बता दिया गया कि हिन्दमहासागर में संयुक्तराज्य अमेमिं अन्य देशों की
शक्ति की बढ़ोतरी के कारण निश्चित रूप से इस क्षेत्र,
नौ-सैनिक उपस्थिति में वृद्धि होगी। जो बात दुष्प्रभाव

भारत और संयुक्तराज्य अमेरिका के सम्बन्धों के बीच स्वरूप पाकिस्तान
डाल सकती थी वह थी अफगानिस्तान की घटनाओं के परिणामहले संयुक्तराज्य
को संयुक्तराज्य अमेरिका द्वारा अस्त्र भेजे जाने का निर्णय। 'को ऋण अथवा
अमेरिका ने एक अमेरिकी कानून के परिणामस्वरूप पाकिस्तान या था जो किसी
अनुदान के आधार पर हथियारों की बिक्री पर प्रतिबन्ध लगा दि

नीति में एक महत्त्वपूर्ण परिवर्तन करते हुए उन्होंने चीन को विभिन्न किस्मों के हथियारों तथा विद्युत-आणविक उपकरणों के निर्यात पर लगे प्रतिबन्धों में ढील देने का निश्चय किया। अब तक ये हथियार आम तौर पर निर्यात नहीं किए जाते थे। दोनों कम्युनिस्ट दिग्गज—सोवियत संघ और चीन—कतिपय सूक्ष्म उपकरणों के क्षेत्र में अमेरिकी तकनीकी जानकारी प्राप्त करने तथा प्रौद्योगिकी तैयार माल प्राप्त करने के लिए उत्सुक हैं। सोवियत संघ आमतौर पर तकनीकी जानकारी प्राप्त करने को ही उत्सुक है परन्तु चीन इस आशा के साथ तैयार माल भी प्राप्त करना चाहता है ताकि उसके प्रौद्योगिकी विशेषज्ञ उस माल से उसके निर्माण की तकनीकी जान सकें।

ताइवान के प्रश्न पर अमेरिका और चीन के बीच मतभेदों की दूरी कम होती गई और मार्च, 1978 के प्रारम्भ में चीन ने अमेरिका को परामर्श दिया कि वह ताइवान से सम्बन्ध विच्छेद कर ले। 15 दिसम्बर, 1978 को अन्तर्राष्ट्रीय राजनीतिक घटना-चक्र में तब एक बड़ा मोड़ आया जब अमेरिकी राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर ने 1 जनवरी, 1979 से चीन के साथ राजनयिक सम्बन्ध स्थापित करने की घोषणा की। इसी तरह की घोषणा पीकिंग से भी की गई। राष्ट्रपति कार्टर ने अपने वक्तव्य में यह मान लिया कि चीन केवल एक है और उसकी एक सरकार है। कार्टर ने यह अवश्य स्पष्ट कर दिया कि अमेरिका गैर-सरकारी तौर पर ताइवान से सम्बन्ध रख सकता है। यह क्षेत्र सांस्कृतिक, सामाजिक, आर्थिक आदि हो सकते हैं।

चीन के साथ अमेरिका के राजनयिक सम्बन्ध स्थापित करने का निर्णय विश्व की महत्त्वपूर्ण घटना मानी गई। इस सम्बन्ध में, चीन-अमेरिका के नए सम्बन्धों और चीन के बदलते दृष्टिकोण तथा चीन के प्रति पाश्चात्य जगत के सम्भावित रवैये आदि के सम्बन्ध में प्रमुख अमेरिकी पत्र 'क्रिश्चियन साइन्स मानिटर' के सम्पादकीय में जो कुछ लिखा गया, वह ध्यान देने योग्य है—

"पश्चिम के सामने आज सबसे बड़ी चुनौती है कि चीन माओवाद की जकड़न से उभर कर एक नए राष्ट्र के रूप में सामने आ रहा है। यह सब बहुत ही नाटकीय ढंग से हो रहा है। आर्थिक क्षेत्र में जापान, पश्चिम यूरोप और अमेरिका के व्यापारी चीन के साथ व्यापार और आर्थिक सहयोग की सम्भावनाओं के प्रति काफी आशावान हैं। विदेश सम्बन्धों की नीति निर्धारित करने वाले विशेषज्ञों को अब इस बारे में जरा भी सन्देह नहीं कि चीन अन्य देशों के साथ सम्बन्धों के बारे में सोवियत संघ के लिए चिन्ता का विषय बन गया है। सोवियत संघ आज कुछ भी कहे पर यह निश्चित है कि आज पीकिंग पूर्व और पश्चिम के बीच तनातनी कम करने के प्रयत्नों में भी महत्त्वपूर्ण भूमिका निभा सकता है।"

अन्य देशों की तरह अमेरिका भी आज यह देख कर आश्चर्य चकित है कि चीन वैचारिक कट्टरताओं से उभर कर अधिक उदार नीतियाँ अपना रहा है, और अधिनायकवाद के घेरे को तोड़ने का भी प्रयत्न कर रहा है। इसमें भी सन्देह नहीं

कि तकनीकी सहायता और इस क्षेत्र में मार्गदर्शन के लिए चीन आज पश्चिम की ओर देखने लगा है। अभी इस सम्बन्ध में कुछ नहीं कहा जा सकता कि चीन के नेता देश को आधुनिकतम रूप देने का अपना लक्ष्य इस शताब्दी के समाप्त होते-होते प्राप्त कर लेंगे। लेकिन पश्चिम को इस बात की सराहना तो करनी ही चाहिए कि चीन ने यह लक्ष्य निर्धारित करके साहस का परिचय दिया है। अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों में हमें चीन को, दुनिया के सभी देशों के साथ सामान्य सम्बन्ध स्थापित करने के लिए अधिकाधिक प्रोत्साहन देना चाहिए।

चीन अपनी आन्तरिक और विदेश नीति में जो भी परिवर्तन ला रहा है उसके प्रति पश्चिमी देशों को धैर्य और सन्तुलन का रवैया अपनाना चाहिए। इस समय चीन के प्रति नीति निर्धारित करने में पश्चिमी देशों को बहुत सावधानी से काम लेना है। चीन को अस्त्र-शस्त्र बेचने अथवा इस तरह का कोई सौदा करने से पश्चिमी देशों को बचना चाहिए, क्योंकि अब यह स्पष्ट नहीं है कि चीन के भीतर आज जो घटनाएँ घट रही हैं—वे क्या दिशाएँ लेंगी। पीकिंग के हाल के पोस्टर अभियान से स्पष्ट संकेत मिलता है कि माओ के बाद का चीन अभी भी सत्ता संघर्ष के दौर में है। चीन के सम्बन्ध में पश्चिमी देशों को कोई नीति अपनाते समय सोवियत संघ की प्रतिक्रिया का भी ध्यान रखना होगा। रूस का चीन से आशंकित रहना या उसे संशय की दृष्टि से देखना गलत हो या सही लेकिन स्वाभाविक है। इस बात में भी सन्देह नहीं कि चीन आज उत्तर एटलांटिक सन्धि संगठन के देशों को मास्को के प्रति आक्रामक रवैया अपनाने के लिए उकसा रहा है, लेकिन पश्चिमी देशों का इसमें अपना कोई हित नहीं है, इसलिए उन्हें पीकिंग की इस प्रवृत्ति का शिकार नहीं बनना चाहिए। पश्चिमी देश इस बात से सहमत नहीं हो सकते कि एशिया तथा विश्व में सोवियत संघ की बजाय चीन का प्रभाव अधिक बढ़ जाए! पश्चिमी देशों को इस प्रकार के प्रभाव बढ़ाने में किसी भी रूप से सहायक नहीं होना चाहिए। साथ ही पश्चिमी देशों को ऐसा भी कोई काम नहीं करना चाहिए जिससे सोवियत संघ को अपनी सुरक्षा के प्रति सन्देह पैदा हो।

"इन सब प्रश्नों पर विचार करते समय पश्चिम को इस बात का भी ध्यान रखना है कि वह चीन से परस्पर हितों का ध्यान रखे हुए रचनात्मक सम्बन्ध स्थापित करे। इसके लिए अमेरिका सहित सभी पश्चिमी देशों को इतिहास से सबक लेकर बहुत ही निश्चित और ठोस नीति अपनानी चाहिए। चीन के प्रति नीति में वैचारिक कट्टरताओं और पश्चिम के चीन के प्रति अब तक के रवैये का स्थान नहीं होना चाहिए। तभी चीन और अमेरिका के नए सम्बन्ध दोनों देशों के साथ-साथ विश्व के लिए उपयोगी सिद्ध होंगे।"

**सन् 1980 में अमेरिका-चीन की बढ़ती निकटता**—अमेरिका और चीन की निकटता बढ़ती ही जा रही है, दो पुराने शत्रु एक-दूसरे के समीप आते जा रहे हैं। जनवरी, 1979 मे दोनों देशो मे राजनीतिक सम्बन्धों की स्थापना के बाद फरवरी, 1979 मे डेंग सिआओ पिंग नौ दिन की अमेरिकी यात्रा पर गए। डेंग और कार्टर के संयुक्त वक्तव्य मे कहा गया कि चीन तथा अमेरिका किसी एक देश अथवा कुछ देशों के समूह द्वारा अन्य देशों पर आधिपत्य या बन्धनकारी शक्ति स्थापित करने के विरुद्ध हैं। स्पष्ट है कि यह वक्तव्य रूस को ध्यान में रखते हुए दिया गया है। दोनों देशो ने तेल तकनीक, कम्प्यूटर तथा अन्य औद्योगिक क्षेत्रों मे पारस्परिक सहयोग का निश्चय किया। अमेरिका में फ्रांस द्वारा चीन को दो अणुशक्ति यन्त्र दिए जाने पर अपनी सहमति व्यक्त की। चीन ने अमेरिका के विश्वव्यापी सैनिक गतिविधियों को स्वीकार किया और अमेरिका ने भी यह विश्वास प्रगट किया कि शक्तिशाली और सुरक्षित चीन विश्व सम्बन्धों मे रचनात्मक भूमिका निभा सकता है। जनवरी, 1980 में अमेरिका द्वारा चीन को उपग्रह केन्द्र प्रदान करने का आश्वासन दिया गया। 10 जुलाई, 1980 को टोकियो मे राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर और चीन के नए प्रधान मन्त्री हुआ कुओ फेंग मे पहली बार वार्ता हुई।

अफगानिस्तान मे सोवियत हस्तक्षेप का विरोध अमेरिका और चीन ने एक स्वर से किया। अमेरिका और चीन 1980 में जिस प्रकार एक दूसरे के निकट आए हैं उसे वास्तव मे सोवियत संघ के विरुद्ध गठबन्धन मानना चाहिए। इस सम्बन्ध मे जुलाई, 1980 के दिनमान मे जो विवरण और समीक्षा दी गई है, वह पठनीय है—

"एशिया में सोवियत संघ की निरन्तर बढती हुई सैनिक उपस्थिति के विरुद्ध चीन और अमेरिका का गठबन्धन अभी हाल ही मे उभर कर सामने आया है। जापान के स्वर्गीय प्रधान मन्त्री श्री ओहिरा की स्मृति के लिए विभिन्न देशो के प्रमुख नेताओं ने टोकियो मे एकत्र होने के समय 10 जुलाई, 1980 को जिम्मी कार्टर और हुआ की प्रथम बातचीत हुई। 75 मिनट की इस बातचीत को आज की विश्व की राजनीति के सन्दर्भ मे बहुत महत्त्वपूर्ण माना जा रहा है। हालाँकि राष्ट्रपति कार्टर केवल 21 घण्टे के लिए ही जापान की राजधानी में थे और यह अवसर किसी राजनीतिक वार्ता का नहीं था लेकिन एशिया की आज की राजनीतिक स्थिति को देखते हुए चीन के प्रधान मन्त्री और अमेरिकी राष्ट्रपति ने इस अवसर

हैं, कहीं किसी तरह के सैनिक गटबन्धन नहीं है, चीन एक कम्युनिस्ट देश है। सोवियत संघ का विरोधी होते हुए भी उसने कभी भी उत्तर अटलांटिक सन्धि संगठन (नाटो) के लिए अमेरिका का समर्थन नहीं किया। इधर जापान भले ही अमेरिका का मित्र है लेकिन वह उत्तर अटलांटिक सन्धि संगठन जैसे किसी संगठन का सदस्य नहीं है। एशियान के रूप मे दक्षिण पूर्व एशियाई देशों का क्षेत्रीय संगठन भी है जिससे अमेरिका के अच्छे सम्बन्ध हैं, लेकिन यह त्रिकोण कुछ दूसरे ही ढंग से स्थापित हुआ है और नही कहा जा सकता है कि एशिया की राजनीति मे इसकी क्या भूमिका होगी। दिलचस्प बात तो यह है कि वियतनाम सकट के दौरान जिस चीन को अमेरिका अपना स्थायी शत्रु मानता था उसकी नीति को आज अमेरिका बढ़ावा दे रहा है। जापान पहुँचते ही राष्ट्रपति कार्टर ने पत्रकारों के साथ अपनी बातचीत मे कहा था कि चीन और जापान के साथ हमारे इस नए सहयोग से समूचे एशिया में शान्ति स्थापना की सम्भावनाएँ बढ जाएँगी। अमेरिकी सूत्रों का कहना है कि कार्टर और हुआ की बातचीत केवल सोवियत संघ के खतरे का मुकाबला करने तक ही सीमित नही थी बल्कि उन्होंने द्विपक्षीय प्रश्नों पर भी विस्तार से बातचीत की है।

अमेरिकी विदेश मन्त्री श्री मस्की का कहना है कि अफगानिस्तान पर सोवियत आक्रमण से ही अमेरिका और चीन एक दूसरे के निकट आए हैं। जापान मे ही उन्होंने संवाददाताओं को बताया है कि इस बातचीत के महत्त्व से सोवियत संघ उदासीन नही रह सकता। उसे मालूम होना चाहिए कि अफगानिस्तान में उसका आक्रमण चीन और अमेरिका को जितना निकट ला सकता है, उतने वे पहले कभी नहीं थे।

टोकियो बातचीत के बारे में हालांकि कहा गया है कि चीन को अमेरिकी हथियारों को देने के बारे मे कोई विचार-विमर्श नहीं हुआ है लेकिन अभी कुछ समय पहले कार्टर-प्रशासन ने चीन को सैनिक साज-सामान देने का रास्ता साफ कर दिया था। यह एलान अमेरिकी रक्षा मन्त्री श्री हैरल्ड ब्राउन ने ही किया था। चीन के उप-प्रधान मन्त्री इसके लिए अमेरिका गए थे, और वहाँ उन्होंने श्री ब्राउन से बातचीत की थी। इस बातचीत में चीन को अमेरिकी सैनिक प्राविधि उपलब्ध कराने पर भी सहमति हो गई थी।

चीन के प्रति अमेरिकी नीति में परिवर्तन अब से बहुत पहले हो गया था। दोनों देशों के बीच अभी तक व्यापार तथा अन्य असैनिक क्षेत्रों में सहयोग बराबर चलता रहा है। लेकिन सोवियत संघ के खतरे का मुकाबला करने के लिए यह एक नया सहयोग अब दोनों देशों को सैनिक क्षेत्र में भी ले आया है। स्पष्ट है कि सोवियत संघ के खतरे का मुकाबला करने के लिए जापान, चीन और अमेरिका एक हो रहे हैं, परन्तु इससे क्या एशिया अमेरिकी सैनिक गतिविधियों का एक और बहुत बड़ा केन्द्र नही बन जाएगा? और फिर सोवियत संघ इसके जवाब में जो भी कार्यवाही करेगा उससे अन्ततः एशिया की शान्ति खतरे मे नही पड़ जाएगी?

## अमेरिका और सोवियत संघ

कार्टर-प्रशासन, बावजूद सामयिक उतार-चढ़ाव और उत्तेजनाओं के, सोवियत संघ के साथ अपने देश के उत्तरोत्तर सम्बन्ध सुधार के लिए सचेष्ट है। पदारूढ़ होते ही कार्टर ने मानवाधिकार का पृष्ठपोषण किया और नैतिकता की राजनीति से लेटिन अमेरिका, अफ्रीका और साम्यवादी देशों को प्रभावित करना चाहा। कार्टर की नैतिकता की राजनीति विशेष रंग नहीं लाई और सोवियत प्रचार माध्यमों ने आरोप लगाया कि कार्टर अन्य देशों में जिन मानवाधिकारों की वकालत कर रहे हैं उनका हनन स्वयं अमेरिका में बड़े पैमाने पर हो रहा है।

कार्टर ने अपने कार्यकाल के कुछ ही महीनों में रूस-अमेरिका सम्बन्धों का समीकरण बदल दिया। अब तक सोवियत संघ यह मानकर चल रहा था कि वह परमाणु अस्त्रों से अग्रता प्राप्त कर लेगा और अपने यहाँ के असन्तुष्टों का अमेरिका की अप्रसन्नता के बिना दमन कर सकेगा। उसे आशा थी कि इस सबके बावजूद अमेरिका के आर्थिक सहयोग से लाभान्वित होता रहेगा। कार्टर ने यह स्पष्ट कर दिया कि परमाणु अस्त्रों के बारे में यह उचित समानता चाहेगा और अमेरिका से आर्थिक सहयोग स्थापित रखने के लिए सोवियत संघ को घर में और बाहर अपना आचरण बदलना होगा। कार्टर की इस नीति ने सोवियत संघ को दुविधा में डाल दिया।

निःशस्त्रीकरण पर कुछ सैद्धान्तिक सहमतियों के बावजूद दोनों पक्षों में गम्भीर मतभेद बने रहे और साल्ट–2 समझौता सम्पन्न होने के मार्ग में अनेक बाधाएँ आती रहीं। अगस्त, 1978 में सोवियत संघ में अमेरिकी पत्रकारों के विरुद्ध मामला खत्म करने का फैसला कर अपनी ओर से सम्बन्ध सुधार की इच्छा की पुष्टि की। दोनों महाशक्तियों में निःशस्त्रीकरण वार्ता में धीरे-धीरे प्रगति होती रही और अन्त में जून, 1979 में साल्ट–2 समझौता हो गया जिसे राजनीतिक क्षेत्र में अस्त्र परिसीमन की दिशा में एक सीमित पर महत्त्वपूर्ण सन्धि मानी गई है। साल्ट–2 को सीमित कहने का कारण यह है कि इसका उद्देश्य आणविक शस्त्रास्त्रों के उत्पादन अथवा परीक्षण पर पूर्ण प्रतिबन्ध लगाना नहीं है। इसमें सिर्फ दूर तक मार करने वाले घातक आणविक प्रक्षेपास्त्रों (मिसाइल) की संख्या सीमित करने की व्यवस्था है। सन्धि के बाद भी अमेरिका तथा रूस के पास अणु तथा हाइड्रोजन बमों से लैस, दुनिया के एक कोने से दूसरे कोने तक मार करने वाले घातक प्रक्षेपास्त्र बने रहेंगे। इनकी संख्या जरूर सीमित कर दी जाएगी। किन्तु जितनी संख्या में ये बने रहेंगे, वह भी इस छोटी-सी पृथ्वी पर मानव जाति को अनेक बार पूरी तरह नष्ट करने के लिए काफी होगी। मूलतः साल्ट–2 का उद्देश्य संहार-शक्ति के क्षेत्र में रूस तथा अमेरिका के बीच वर्तमान सन्तुलन को बनाए रखना है। सन्धि में अमेरिका तथा रूस पर आणविक परीक्षण न करने की भी कोई पाबन्दी नहीं लगाई गई है। साल्ट–2 की अवधि 1985 तक है। अतः 6 साल बाद अमेरिका तथा रूस के लिए साल्ट–3 पर दस्तखत करना जरूरी हो जाएगा। इसी बीच दोनों महाशक्तियों के रक्षा-बजट में कोई कमी नहीं आएगी।

अमेरिका और रूस दोनों ही सहअस्तित्व चाहते हैं, लेकिन अविश्वास की भावना दोनों ही ओर बनी हुई है। दोनों महाशक्तियाँ परस्पर अविश्वास से कैसे ग्रस्त हैं, राष्ट्रपति कार्टर की क्या कठिनाई है आदि के बारे में 20 जून, 1979 के हिन्दुस्तान के एक लेख मे श्री विनोद कुमार ने जो विचार प्रकट किए, वे यहाँ उल्लेखनीय हैं—

"इस ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में साल्ट–1 तथा साल्ट–2 सन्धियों का महत्त्व स्पष्ट हो जाता है। यह सही है कि जो कुछ होना चाहिए, वह अभी तक नही हो पाया है। किन्तु जो कुछ हुआ है उसके महत्त्व को भी नजरअन्दाज करना न्यायोचित नहीं होगा। अमेरिका तथा रूस में एक-दूसरे के प्रति अभी भी कितनी अविश्वास की भावना है यह अमेरिकी संसद् मे साल्ट–2 विरोधी लाबी के गठन से स्पष्ट हो जाता है। अमेरिकी संसद् सदस्यों का एक वर्ग साल्ट–2 की वर्तमान व्यवस्थाओं को स्वीकार करने के लिए तैयार नही है। इस समूह के नेता सेनेटर हेनरी जैक्सन ने कहा है कि मैं अमेरिकी सेनेट में अगले सप्ताह एक विधेयक पेश करूंगा जिसमे राष्ट्रपति कार्टर से साल्ट-2 की विभिन्न व्यवस्थाओं पर रूस के साथ पुनः समझौता वार्ता शुरू करने की माँग की जाएगी। साल्ट-2 को असली रूप देने के लिए उसे दोनों राष्ट्रों की संसदों की स्वीकृति प्राप्त करना आवश्यक है। विएना में रूसी राष्ट्रपति ब्रेझनेव ने चेतावनी दी है कि यदि अमेरिकी सेनेट ने साल्ट–2 को परिवर्तित करने की कोशिश की तो इसके खतरनाक नतीजे होगे।"

अमेरिका में जो लोग घातक आणविक शस्त्रास्त्रों के परिसीमन की सन्धि का विरोध कर रहे हैं उनका कहना है कि साल्ट–2 की व्यवस्थाएँ रूस के हित में हैं। यदि उसे असली रूप दिया गया तो आणविक शस्त्रास्त्रों के क्षेत्र मे अमेरिका की तुलना मे रूस की स्थिति ज्यादा सुदृढ़ हो जाएगी। साथ ही उन्हें आशंका है कि रूस साल्ट–2 में लगाई गई पाबन्दियों का पालन नहीं करेगा। किन्तु इस पर पाबन्दी रखने के लिए साल्ट–2 में समुचित व्यवस्था नहीं है। आणविक शस्त्रास्त्र परिसीमन सन्धि विशुद्ध रूप से एक तकनीकी मामला है। इसलिए उनकी विभिन्न व्यवस्थाओं की चर्चा करना सम्भव नही है। किन्तु यह समझने में किसी तरह की कठिनाई नही होनी चाहिए कि अमेरिकी जनता का एक बहुत बड़ा वर्ग रूसी इरादों के बारे में आश्वस्त नहीं है। आणविक आयुधों के निर्माण की होड़ का मूल कारण अविश्वास की भावना ही रही है। वही अविश्वास आज साल्ट–2 को अमेरिकी सेनेट की स्वीकृति के रास्ते में भी बाधक बन रहा है।

रूस तथा अमेरिका के बीच अविश्वास की भावना मिटाने के लिए यह आवश्यक है कि विश्व के राजनीतिक रंगमंच पर दोनो महाशक्तियों के बीच मुठभेड़ के क्षेत्रों को सीमित किया जाए। पश्चिमी एशिया, हिन्दमहासागर, रोडेशिया ऐसे स्थल हैं जहाँ रूस और अमेरिका विरोधी खेमे में खड़े हुए हैं। दोनों राष्ट्र जब तक इन समस्याओं के हल में सहयोग नहीं करते हैं तब तक आणविक शस्त्रास्त्रों के निर्माण तथा प्रभाव क्षेत्रों के विस्तार की प्रतिस्पर्द्धा को समाप्त करना सम्भव नहीं होगा। दुनिया के

सभी राष्ट्रों में एक जैसी राजनीतिक प्रणाली तथा आर्थिक व्यवस्था हो, यह तो असम्भव है। विभिन्न प्रकार की सामाजिक, आर्थिक तथा राजनीतिक प्रणालियों के सह-अस्तित्व के अलावा आज दुनिया के सामने दूसरा कोई रास्ता नहीं है। यह सभी समझते भी हैं। किन्तु सह-अस्तित्व को सार्थक तथा स्थाई रूप देने के लिए पूरे प्रयत्न नही किए गए हैं।

शायद राष्ट्रपति कार्टर तथा राष्ट्रपति ब्रेझनेव से अब ज्यादा कुछ अपेक्षा भी नही की जानी चाहिए। कारण यह है कि ब्रेझनेव की उम्र और स्वास्थ्य उनका साथ नहीं दे रहे हैं। अब ज्यादा समय तक वे रूस को अपने नेतृत्व का लाभ नही दे पाएँगे। दूसरी ओर राष्ट्रपति कार्टर की लोकप्रियता का अमेरिका में निरन्तर ह्रास हो रहा है। मुद्रास्फीति, बेरोजगारी तथा तेल संकट पैदा कर दिया है। श्री कार्टर के सामने अनेक कठिनाइयाँ हैं। वह दुबारा अमेरिका के राष्ट्रपति चुने जाएँगे यह भी संदेहास्पद है। ऐसी स्थिति मे संभवतः साल्ट–2 ही श्री कार्टर के राजनीतिक जीवन की चरम उपलब्धि मानी जाएगी। सोवियत संघ तथा अमेरिका दोनों नए नेताओं का इन्तजार कर रहे हैं।

अफगानिस्तान सोवियत हस्तक्षेप को लेकर रूस-अमेरिका के बीच सुधरते सम्बन्धों में कुछ तनाव आ गया है, तथापि दोनो ही महाशक्तियाँ ऐसी स्थिति से बचने का प्रयत्न करती हैं जिसमे कोई सशस्त्र टकराव हो जाए। जून, 1980 में सोवियत संघ ने यह आरोप लगाया कि पश्चिमी देशों की अडंगेबाजी के कारण साल्ट-वार्ता की गति बहुत धीमी हो गई है।

## कार्टर-प्रशासन की विदेश नीति के कुछ अन्य पक्ष

राष्ट्रपति कार्टर ने अमेरिकी विदेश नीति को नया मोड़ देने का प्रयत्न किया है और बावजूद कुछ उत्तेजनात्मक कार्रवाइयो के साम्यवादी देशों के साथ सहयोग और सद्भाव की नीति बढाई है। कुछ कम्युनिस्ट देशो मे अमेरिकी नागरिकों के आने-जाने पर जो पाबन्दियाँ लगी हुई थी, कार्टर ने उन पर ढील दे दी है। पर साथ ही 1 नवम्बर, 1977 को अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ की सदस्यता से परित्याग करने का अप्रिय निर्णय भी कार्टर ने ही लिया है। इसका मुख्य कारण यह बताया गया कि इस संगठन मे साम्यवादी देशो का दबदबा हो गया था और इजरायल विरोधी अनेक फैसले किए गए। कार्टर ने लेटिन अमेरिका के देशो के साथ अपने सम्बन्ध सुधारने का प्रयत्न किया है, किन्तु क्यूबा के प्रति उनका रुख कड़ा रहा है। ईरान की 1979 की क्रान्ति और राजतन्त्र का अन्त अमेरिकी विदेश नीति की एक भारी विफलता है, क्योंकि इससे खाड़ी क्षेत्र में उसके वर्षों के मन्सूबों पर पानी फिर गया है। 1967 मे ब्रिटेन द्वारा यह घोषणा करने पर कि 1971 के अन्त तक फारस की खाड़ी से अपने सैनिक बेड़े को हटा लेगा, अमेरिका इस क्षेत्र की 'सुरक्षा' के लिए चिन्तित हो गया किन्तु वियतनाम युद्ध में फँसे रहने के कारण वह प्रत्यक्ष रूप में सामने नहीं आ सका और उसने इस क्षेत्र में अपने 'चौकीदार' खोजने का निश्चय किया। अमेरिकी सरकार के एक प्रवक्ता ने कहा "हमने यह निश्चय किया है कि हम उस क्षेत्र मे दो प्रमुख

अमेरिका और रूस दोनों ही सहअस्तित्व चाहते हैं, लेकिन अविश्वास की भावना दोनों ही ओर बनी हुई है। दोनों महाशक्तियाँ परस्पर अविश्वास से कैसे ग्रस्त हैं, राष्ट्रपति कार्टर की क्या कठिनाई है आदि के बारे में 20 जून, 1979 के हिन्दुस्तान के एक लेख मे श्री विनोद कुमार ने जो विचार प्रकट किए, वे यहाँ उल्लेखनीय हैं—

"इस ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में साल्ट–1 तथा साल्ट–2 सन्धियों का महत्त्व स्पष्ट हो जाता है। यह सही है कि जो कुछ होना चाहिए, वह अभी तक नहीं हो पाया है। किन्तु जो कुछ हुआ है उसके महत्त्व को भी नजरअन्दाज करना न्यायोचित नही होगा। अमेरिका तथा रूस में एक-दूसरे के प्रति अभी भी कितनी अविश्वास की भावना है यह अमेरिकी संसद् में साल्ट–2 विरोधी लाबी के गठन से स्पष्ट हो जाता है। अमेरिकी संसद् सदस्यों का एक वर्ग साल्ट–2 की वर्तमान व्यवस्थाओं को स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं है। इस समूह के नेता सेनेटर हेनरी जैक्सन ने कहा है कि मैं अमेरिकी सेनेट मे अगले सप्ताह एक विधेयक पेश करूँगा जिसमे राष्ट्रपति कार्टर से साल्ट-2 की विभिन्न व्यवस्थाओ पर रूस के साथ पुनः समझौता वार्ता शुरू करने की माँग की जाएगी। साल्ट-2 को असली रूप देने के लिए उसे दोनो राष्ट्रों की संसदों की स्वीकृति प्राप्त करना आवश्यक है। विएना में रूसी राष्ट्रपति ब्रेझनेव ने चेतावनी दी है कि यदि अमेरिकी सेनेट ने साल्ट–2 को परिवर्तित करने की कोशिश की तो इसके खतरनाक नतीजे होगे।"

अमेरिका में जो लोग घातक आणविक शस्त्रास्त्रों के परिसीमन की सन्धि का विरोध कर रहे हैं उनका कहना है कि साल्ट–2 की व्यवस्थाएँ रूस के हित मे हैं। यदि उसे असली रूप दिया गया तो आणविक शस्त्रास्त्रों के क्षेत्र में अमेरिका की तुलना मे रूस की स्थिति ज्यादा सुदृढ हो जाएगी। साथ ही उन्हें आशंका है कि रूस साल्ट–2 मे लगाई गई पाबन्दियों का पालन नहीं करेगा। किन्तु इस पर पाबन्दी रखने के लिए साल्ट–2 में समुचित व्यवस्था नही है। आणविक शस्त्रास्त्र परिसीमन सन्धि विशुद्ध रूप से एक तकनीकी मामला है। इसलिए उनकी विभिन्न व्यवस्थाओ की चर्चा करना सम्भव नही है। किन्तु यह समझने में किसी तरह की कठिनाई नहीं होनी चाहिए कि अमेरिकी जनता का एक बहुत बड़ा वर्ग रूसी इरादो के बारे मे आश्वस्त नही है। आणविक आयुधों के निर्माण की होड़ का मूल कारण अविश्वास की भावना ही रही है। वही अविश्वास आज साल्ट–2 को अमेरिकी सेनेट की स्वीकृति के रास्ते मे भी बाधक बन रहा है।

रूस तथा अमेरिका के बीच अविश्वास की भावना मिटाने के लिए यह आवश्यक है कि विश्व के राजनीतिक रंगमंच पर दोनो महाशक्तियों के बीच मुठभेड़ के क्षेत्रों को सीमित किया जाए। पश्चिमी एशिया, हिन्दमहासागर, रोडेशिया ऐसे स्थल हैं जहाँ रूस और अमेरिका विरोधी खेमे में खड़े हुए हैं। दोनों राष्ट्र जब तक इन समस्याओं के हल में सहयोग नहीं करते हैं तब तक आणविक शस्त्रास्त्रों के निर्माण तथा प्रभाव क्षेत्रों के विस्तार की प्रतिस्पर्द्धा को समाप्त करना सम्भव नहीं होगा। दुनियाँ के

सभी राष्ट्रों में एक जैसी राजनीतिक प्रणाली तथा आर्थिक व्यवस्था हो, यह तो असम्भव है। विभिन्न प्रकार की सामाजिक, आर्थिक तथा राजनीतिक प्रणालियों के सह-अस्तित्व के अलावा आज दुनिया के सामने दूसरा कोई रास्ता नहीं है। यह सभी समझते भी हैं। किन्तु सह-अस्तित्व को सार्थक तथा स्थाई रूप देने के लिए पूरे प्रयत्न नही किए गए हैं।

शायद राष्ट्रपति कार्टर तथा राष्ट्रपति ब्रेझनेव से अब ज्यादा कुछ अपेक्षा भी नही की जानी चाहिए। कारण यह है कि ब्रेझनेव की उम्र और स्वास्थ्य उनका साथ नही दे रहे हैं। अब ज्यादा समय तक वे रूस को अपने नेतृत्व का लाभ नही दे पाएँगे। दूसरी ओर राष्ट्रपति कार्टर की लोकप्रियता का अमेरिका मे निरन्तर ह्रास हो रहा है। मुद्रास्फीति, बेरोजगारी तथा तेल संकट पैदा कर दिया है। श्री कार्टर के सामने अनेक कठिनाइयाँ हैं। वह दुबारा अमेरिका के राष्ट्रपति चुने जाएँगे यह भी सदेहास्पद है। ऐसी स्थिति में संभवतः साल्ट–2 ही श्री कार्टर के राजनीतिक जीवन की चरम उपलब्धि मानी जाएगी। सोवियत संघ तथा अमेरिका दोनों नए नेताओ का इन्तजार कर रहे हैं।

अफगानिस्तान सोवियत हस्तक्षेप को लेकर रूस-अमेरिका के बीच सुधरते सम्बन्धों में कुछ तनाव आ गया है, तथापि दोनों ही महाशक्तियाँ ऐसी स्थिति से बचने का प्रयत्न करती हैं जिसमें कोई सशस्त्र टकराव हो जाए। जून, 1980 में सोवियत संघ ने यह आरोप लगाया कि पश्चिमी देशों की अड़गेबाजी के कारण साल्ट-वार्ता की गति बहुत धीमी हो गई है।

### कार्टर-प्रशासन की विदेश नीति के कुछ अन्य पक्ष

राष्ट्रपति कार्टर ने अमेरिकी विदेश नीति को नया मोड़ देने का प्रयत्न किया है और बावजूद कुछ उत्तेजनात्मक कार्यवाइयो के साम्यवादी देशों के साथ सहयोग और सद्भाव की नीति बढ़ाई है। कुछ कम्युनिस्ट देशों में अमेरिकी नागरिकों के आने-जाने पर जो पाबन्दियाँ लगी हुई थीं, कार्टर ने उन पर ढील दे दी है। पर साथ ही 1 नवम्बर, 1977 को अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ की सदस्यता से परित्याग करने का अप्रिय निर्णय भी कार्टर ने ही लिया है। इसका मुख्य कारण यह बताया गया कि इस संगठन में साम्यवादी देशो का दबदबा हो गया था और इजरायल विरोधी अनेक फैसले किए गए। कार्टर ने लेटिन अमेरिका के देशों के साथ अपने सम्बन्ध सुधारने का प्रयत्न किया है, किन्तु क्यूबा के प्रति उनका रुख कड़ा रहा है। ईरान की 1979 की क्रान्ति और राजतन्त्र का अन्त अमेरिकी विदेश नीति की एक भारी विफलता है, क्योंकि इससे खाड़ी क्षेत्र मे उसके वर्षों के मन्सूबों पर पानी फिर गया है। 1967 में ब्रिटेन द्वारा यह घोषणा करने पर कि 1971 के अन्त तक फारस की खाड़ी से अपने सैनिक बेड़े को हटा लेगा, अमेरिका इस क्षेत्र की 'सुरक्षा' के लिए चिन्तित हो गया किन्तु वियतनाम युद्ध मे फँसे रहने के कारण वह प्रत्यक्ष रूप मे सामने नहीं आ सका और उसने इस क्षेत्र मे अपने 'चौकीदार' खोजने का निश्चय किया। अमेरिकी सरकार के एक प्रवक्ता ने कहा "हमने यह निश्चय किया है कि हम उस क्षेत्र में दो प्रमुख

देशों—ईरान तथा सऊदी अरब—को प्रेरित करेंगे और उन्हें सहायता देंगे ताकि ये दोनों देश ब्रिटेन के जाने के बाद इस क्षेत्र में स्थायित्व बनाए रखने में प्रमुख भूमिका अदा कर सकें।" अमेरिका ने इस क्षेत्र में अपने हितों की चौकीदारी करने में ईरान को प्राथमिकता दी और 1971 से 1979 के बीच ईरान को लगभग 10 लाख डॉलर मूल्य के हथियार दिए। किन्तु 1979 की क्रान्ति से, जिसमें ईरान के शाह को देश छोड़कर भाग जाना पड़ा और ईरान की सत्ता धार्मिक नेता आयातुल्ला खोमैनी के हाथ में आ गई, अमेरिका को गहरा आघात लगा। न केवल उसका 'स्तम्भ' गिर गया, बल्कि उसे काफी अपमानित भी होना पड़ा। तेहरान में अमेरिकी दूतावास पर ईरानियों ने कब्जा कर लिया और उसके कर्मचारियों को बधक बना लिया। अमेरिका द्वारा लाख प्रयत्न करने पर भी ये बंधक छोड़े नहीं गए। अमेरिका जैसी महाशक्ति ने अपने को जिस तरह असहाय अनुभव किया वह द्वितीय महायुद्धोत्तर काल के इतिहास की एक अनोखी घटना है और कार्टर की असफलता का एक प्रबल प्रमाण है।

अमेरिका और ईरान की नई सरकार के बीच रस्साकशी का दौर कुछ इतना बढ़ गया कि राष्ट्रपति कार्टर ने कुछ ऐसे कदम उठाए जिन्हे 'खतरनाक' और 'घातक' करार दिया गया। कार्टर ने ईरान से राजनयिक सम्बन्ध विच्छेद कर अमेरिका से ईरानियों को निकाले जाने का आदेश दिया। इसके फलस्वरूप अमेरिका स्थित 40 राजनयिक अधिकारी तेहरान लौट गए। इनके अलावा वायुसेना मे प्रशिक्षण लेने वाले 192 तथा 17 नौसैनिक प्रशिक्षार्थी भी थे। ईरान के प्रति आर्थिक और व्यापारिक नाकेबन्दी लागू कर दी गई। आवश्यकता पड़ने पर बधकों की रिहाई के लिए अमेरिकी सशस्त्र सेनाओं का प्रयोग किए जाने के भी संकेत दिए गए। अमेरिकी राष्ट्रपति ने यह भी आशा व्यक्त की कि उसके मित्रदेश (नाटो देश मुख्यतया) ईरान से सम्बन्ध विच्छेद कर लेंगे। 25 अप्रेल को अमेरिकी छापामारों ने, 4 नवम्बर, 1979 से राजधानी तेहरान मे बधक 50 लोगों को छुड़ाने का इरादा लेकर जो छापामार प्रहार किया उसमे वे चूक गए। उनके अपने ही दो हेलिकाप्टरों के टकरा-जाने से आठ व्यक्ति मारे गए। राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर ने अपनी उदासी को बिना छुपाए इस अभियान की असफलता को स्वीकार करते हुए कहा कि हेलिकाप्टरो मे खराबी के कारण इस प्रयास को छोड़ देना पड़ा और सैनिको को वापस लौट आने के आदेश दे दिए गए। आठ व्यक्तियों के अलावा काफी बड़ी सख्या में लोग घायल भी हुए। उनकी सख्या नही बताई गई। लेकिन कुछ राजनीतिक प्रेक्षकों के अनुसार ईरानी विमानरोधक तोपो ने अमेरिकी हेलिकॉप्टरो को मार गिराया। राष्ट्रपति कार्टर ने इस अभियान को 'कठिन और जोखिम भरा' करार दिया। अमेरिकी राष्ट्रपति की इस कार्रवाई पर मिश्रित प्रतिक्रिया हुई। अधिकांश देशो ने अमेरिकी राष्ट्रपति की इस कार्रवाई को 'घबड़ाहट में उठाया गया कदम' बताया। मिस्र, सूडान को छोड़ सभी अरब देशो ने इस कार्रवाई की निन्दा की। कुछ लोगों का यह भी आरोप है कि छापामारो की यह कार्रवाई इजरायली और

मिस्र की जानकारी में हुई। कुछ प्रेक्षकों ने इजरायली और मिस्री छापामारों की टुकड़ियों की सहायता का भी उल्लेख किया। लेकिन इजरायली प्रधान मन्त्री बेगिन और मिस्री प्रधान मन्त्री मुस्तफा खलील दोनो ने इस तरह की खबरों को निराधार बताया। राष्ट्रपति कार्टर के कदम का विरोध सीनेटर कैनेडी और अमेरिकी कांग्रेस द्वारा भी किया गया। सीनेटर कैनेडी ने कहा कि इस तरह के युद्धस्तर जैसी कार्रवाई करने से पूर्व राष्ट्रपति को सीनेट तथा प्रतिनिधि सभा से सलाह लेनी चाहिए थी।

25 अप्रेल, 1980 को अमेरिकी छापामार सैनिकों द्वारा 4 नवम्बर, 1979 से तेहरान में बंधक अमेरिकियों को छुड़ाने के असफल प्रयास के बाद राष्ट्रपति कार्टर संजीदा जरूर हो गए हैं लेकिन उन्होने हिम्मत नही हारी। अमेरिकी विदेश मन्त्री साइरस वेन्स ने राष्ट्रपति के कदम के विरोध में त्यागपत्र दे दिया और नए विदेश मन्त्री एडमण्ड मस्की की नियुक्ति कर दी गई। राष्ट्रपति ने बंधकों की रिहाई को लेकर अन्य अनेक प्रयास शुरू कर दिए हैं, किन्तु अक्तूबर, 1980 में प्रथम चरण तक कोई सफलता नही मिली है। ईरान-ईराक-युद्ध से यह समस्या और अधिक उलझ गई है।

अमेरिका को 1979–80 मे उठे अफगानिस्तान संकट मे भी असफलता का मुंह देखना पड़ा है। अफगानिस्तान में सोवियत सैनिकों के प्रवेश को वह रोक नहीं पाया है। इस सम्बन्ध में पिछले एक अध्याय में चर्चा की जा चुकी है।

## अमेरिका की एशियाई नीति : 1950 से 1978 तक

राष्ट्रपति कार्टर के जनवरी, 1978 मे आगमन के अवसर पर राजनीतिक क्षेत्र मे न केवल भारत अमेरिका सम्बन्धों का वरन् 1950 से 1978 तक अमेरिका की सम्पूर्ण एशियायी नीति का आकलन किया गया था। जनवरी, 1978 में दिनमान में प्रकाशित निम्न लेख अमेरिका की एशियायी नीति के महत्त्वपूर्ण पक्षों को उजागर करता है—

"इस सदी के छठे दशक के अन्तिम वर्षों से अमेरिकी विदेश नीति निर्धारकों के दिमाग मे समय-समय पर यह बात जोर पकड़ती रही है कि एशियाई देशों के प्रति अमेरिकी नीति बदली जाए। सातवें दशक मे अमेरिका की इच्छा के विपरीत बंगलादेश का उदय हुआ। वियतनाम में अपार जनशक्ति और धन नष्ट करने के बाद अमेरिका को वहाँ से हटना पड़ा। कड़े अमेरिकी प्रयत्नों के बावजूद वियतनाम, लाओस तथा कम्बोडिया एक-एक कर साम्यवादी शासकों के प्रभुत्व मे आ गए। अमेरिका को भारत द्वारा परमाणु परीक्षण करने की आशा कभी न थी। उसके द्वारा प्रवर्तित सैनिक सगठन 'सीएटो' तो पूर्णरूप से टूट चुका है एवं 'सैंटो' भी अपनी मौत की अन्तिम घड़ियाँ गिन रहा है। इस परिप्रेक्ष्य मे विचारणीय प्रश्न है कि आखिर एशिया में अमेरिका को ये दुर्दिन क्यो देखने पड़ रहे हैं? द्वितीय विश्व युद्ध के बाद एशिया मे उसकी विदेश नीति का स्वरूप क्या था एव समय-समय पर होने वाली घटनाओं पर उसकी प्रतिक्रिया कैसी रही है? क्या वर्तमान मे अमेरिका के एशियायी देशों के साथ वैदेशिक सम्बन्ध वास्तविकताओं पर आधारित समायोजन

करते हुए हैं ? कहीं उसकी विदेश नीति की नजर में एशिया की राजनीतिक तथा सामरिक महत्ता तो वर्तमान मे कम नहीं हुई है ? तथा भविष्य में अमेरिका को अपने सम्बन्धों के सन्दर्भ मे कौन-कौन सी चुनौतियों का सामना करना होगा ?

सन् 1949 में चीन मे साम्यवादी सरकार स्थापित होने के बाद अमेरिका ने सोचा कि एशिया में रूसी चीनी साम्यवादी गठबन्धन अपने प्रभाव का विस्तार करेगा। यह अमेरिकी राज व्यवस्था के लिए गम्भीर चुनौती थी। मूलभूत रूप से इसी को ध्यान मे रखते हुए अमेरिका ने एशिया में साम्यवाद को रोकने की कोशिश जोरों से प्रारम्भ कर दी। उन उद्देश्यों की प्राप्ति हेतु अमेरिका ने स्वतन्त्रता, न्याय, लोकतन्त्र, विश्व-शान्ति एवं सुरक्षा के नारों के सहारे एशियाई देशों को आर्थिक तथा सैनिक सहायता से बाँधा। किन्तु कोरिया और वियतनाम संकट में अमेरिकी रुख से यह स्पष्ट हो गया कि उसकी महत्वाकांक्षा समस्त विश्व को अपने प्रभावक्षेत्र में मानने की है। एशिया में अमेरिकी क्रियाकलाप अथवा उपस्थिति इसी ढंग से देखी जानी चाहिए।

एशिया में सैनिक सन्धियाँ करने और अनेक देशों को आर्थिक मदद देते समय अमेरिका के दो उद्देश्य थे : साम्यवाद का प्रसार रोकना तथा अपनी बहुराष्ट्रीय कम्पनियों को लाभ दिलवाना। व्यवहार में हुआ यह कि इसने बहुराष्ट्रीय निगमो का हित संवर्धन अधिक किया है और साम्यवाद के प्रसार को रोकने का कार्यक्रम दूसरी बात। अमेरिका ने जापान को छोड़ किसी अन्य एशियायी देश को औद्योगिक विकास के मामले में मदद नही की, जबकि सोवियत संघ ने इस आवश्यकता की पूर्ति की। इस सोवियत नीति का एशियायी देशों पर उसके अनुकूल सकारात्मक प्रभाव पड़ा। इस क्षेत्र में अमेरिका तभी लोहा ले सकता था जब वह भी उसी प्रकार की सहायता उपलब्ध करता। यह नही, सोवियत सघ ने अमेरिका को राजनीतिक आकर्षण और चमक-दमक के मामले मे पीछे छोड़ दिया क्योंकि रूस ने तो औपनिवेशिक देशों में चल रहे राष्ट्रीय मुक्ति सग्रामों का समर्थन किया और लोकतन्त्र का अगुआ कहलाने वाला अमेरिका चुप्पी साधे रहा।

कुछ लेखकों ने अमेरिकी विदेश नीति का मूल्यांकन एशिया के देशो को अधीनस्थ, ग्राहक एवं प्रतिरक्षा, इन तीन भागों मे बाँट कर करने की कोशिश की है। किन्तु अमेरिकी विदेश नीति इतनी विरोधाभास भरी रही है कि उसका इस प्रकार विश्लेषण नहीं किया जा सकता। इसलिए यहाँ एशियाई क्षेत्र को पूर्व एशिया, दक्षिण पूर्व एशिया एवं दक्षिण एशिया मे विभाजित करके और देश विशेष के सन्दर्भ में अमेरिकी नीति का विश्लेषण करना समीचीन होगा।

**अमेरिका और पूर्वेशिया**—द्वितीय विश्वयुद्ध के बाद अमेरिका ने युद्ध से क्षत-विक्षत जापान को उसके आर्थिक पुनर्निर्माण मे भारी मदद की। क्योंकि अमेरिका जापान को एक महत्वपूर्ण एशियाई शक्ति के रूप में उभरने की क्षमता को नजर-अन्दाज नहीं कर सकता था। प्रारम्भ से जापान की सुरक्षा उसके हाथों में रही है किन्तु सातवें दशक के प्रारम्भिक वर्षों से अनेक जापानवासियों ने महसूस करना

शुरू किया कि अमेरिकी उपस्थित अमेरिका का ही अधिक हितसंवर्धन करती है। जब सन् 1972 में निक्सन-प्रशासन ने जापान सरकार से बिना मशविरा किए चीन के साथ सम्बन्ध जोड़े तो उसको धक्का लगा।

फिलहाल जापान की चीन और सोवियत संघ के प्रति नीति अमेरिका जैसी ही है। जापान चीन दृढ़ सम्बन्धों का लाभ यह होगा कि जापान को चीनी का कच्चा माल उपलब्ध हो जाएगा, जिसकी उसे सख्त जरूरत है। विगत घृणा के बाद भी जापान सोवियत संघ के साइबेरिया क्षेत्र के विकास में सक्रिय है। यह उल्लेखनीय है कि जापान, रूस एवं चीन के साथ सम्बन्ध अमेरिका जापानी मैत्री एवं सुरक्षा सन्धियों (1951) के बलबूते पर ही विकसित कर रहा है। वैसे जापान को अमेरिका की जरूरत है एवं अमेरिका को जापान की। जापान की सुरक्षा तथा ऊर्जा समस्याओं का हल अमेरिका जैसी विश्वशक्ति के सहयोग से ही हो सकता है और भविष्य मे एक स्थायी एशियायी सन्तुलन के लिए अमेरिका को जापान की आवश्यकता है।

उत्तर एवं दक्षिण कोरिया के बीच मतभेद, अमेरिकी विदेश नीति निर्धारकों के लिए सिरदर्द अभी तक बना हुआ है जिसमें चार विश्व शक्तियाँ उलझी हुई हैं। सन् 1950 में हुई मुठभेड़ में अमेरिका तथा जापान ने उत्तर कोरिया तथा सोवियत सघ एवं चीन ने दक्षिण कोरिया का समर्थन किया था। दक्षिण कोरिया का शासक कामरेड किम सुंग अभी भी संयुक्त कोरिया के सपने देख रहा है। चूंकि जापान के लिए दक्षिण कोरिया की सुरक्षा बड़े महत्त्व की है, इसलिए अमेरिका सदैव जापान एवं दक्षिण कोरिया से परामर्श करके हां कोई कदम उठाएगा। सोवियत सघ और चीन दोनो कोरिया समस्या को उग्र रूप से भड़का कर अमेरिका से वर्तमान मे सम्बन्ध नही बिगाडना चाहेंगे। फिर भी कार्टर-प्रशासन के मन में यह बात जरूर होगी कि रूस एव चीन के बीच गहरे मतभेद होने के बावजूद उन्होंने वियतनाम के लाल होने की प्रक्रिया मे पर्याप्त सहायता दी थी और कही भविष्य में यह पुनरावृत्ति कोरिया मे भी न हो जाए। इन्ही बातों को ध्यान मे रखकर कहा जा सकता है कि अमेरिका उत्तर और दक्षिण कोरिया के बीच कोई समझौता कराने का प्रयत्न भविष्य मे करने का प्रयास करेगा। उसके पहले अमेरिका अपनी सैनिक उपस्थिति दक्षिण कोरिया से कभी भी नहीं हटाएगा।

साम्यवादी चीन के प्रति अमेरिकी नीति उसके प्रभाव को रोकने में समर्थ रही है। 'सीएटो' व 'सैंटो' का निर्माण, भारत-चीन युद्ध (1962) मे भारत की मदद तथा सन् 1971 तक चीन का संयुक्त राष्ट्रसघ मे प्रवेश रोके रख कर वैसे छठे दशक के अन्तिम वर्षों में साम्यवादी चीन ने विश्व को अपनी सामरिक शक्ति और आर्थिक विकास के जोर पर यह दर्शा दिया था कि वह भी एक महाशक्ति है। अमेरिका ने इस तथ्य को गम्भीरता से लेकर तथा बढ़ते हुए रूसी प्रभाव को रोकने के लिए सन् 1972 मे अपना हाथ चीन की तरफ बढ़ाया। तत्कालीन राष्ट्रपति निक्सन ने पीकिंग यात्रा भी की। यही से अमेरिका का त्रिकोणीय राजनय शुरू हुआ वैसे सन् 1968–69 के लगभग स्वय चीन को यह मालूम होने लगा था कि उसे

सोवियत संघ के साथ बढ़ते मतभेद कहीं सैनिक मुठभेड़ का रूप धारण न कर लें। इस खतरे को टालने तथा एशिया में बढ़ते रूसी प्रभाव को रोकने के लिए अमेरिका से चीनी सम्बन्ध प्रभावकारी कदम भी था।

हालांकि अमेरिका-चीन सम्बन्धों की शुरूआत के बाद दोनों देशों में दुतरफा व्यापार सन् 1974 मे एक अरब डॉलर तक पहुँच गया, किन्तु आश्चर्य की बात यह है कि सन् 1975 में यह करीब घट कर आधा हो गया। माओ एव चाउ-एन-लाई के मृत्योपरान्त चीन के नए नेतृत्व की सोवियत सघ के प्रति वही पुरानी शत्रुतापूर्ण नीति है, जिससे निकट भविष्य मे सोवियत-चीन सम्बन्धों मे सुधार के आसार नही लगते। उल्टे नए नेतृत्व ने अमेरिकी बहुराष्ट्रीय निगमों मे दिलचस्पी दिखाई है।

अभी कुछ ही माह पूर्व अमेरिकी विदेश मन्त्री श्री वैंस चीन यात्रा पर गए जो आशानुकूल सार्थक नही रही। चीन चाहता है कि अमेरिका ताइवान से अपनी सैनिक उपस्थिति हटा ले तथा सन् 1954 मे उसके साथ किए गए पारस्परिक सुरक्षा समझौते को तोड़ दे। इसके लिए अमेरिका फिलहाल तैयार नही है। सन् 1976 में ही प्रतिनिधि सभा के 218 सदस्यो ने एक प्रस्ताव पर हस्ताक्षर किए थे कि अमेरिका चीन से सम्बन्ध दृढ़ करते समय ताइवान के मुद्दे पर किसी भी प्रकार का समझौतावादी रुख न अपनाए। इसलिए कार्टर-प्रशासन निकट भविष्य में इस बारे मे अमेरिकी जनमत से दबा रहेगा। जहाँ तक चीन द्वारा अमेरिकी शस्त्रास्त्रों को प्राप्त करने की ख्वाहिश है, वह आंशिक मात्रा मे ही पूरी हो सकती है। इसका कारण कार्टर-प्रशासन सैनिक शस्त्रो की बिक्री में विगत प्रशासनों की तरह अधिक दिलचस्प नजर नही आता। इसके अलावा चीन को ज्यादा हथियार अमेरिका के एशियायी हितों तथा अमेरिकी तनाव शैथिल्य के लिए अहितकर होंगे। अतः फिलहाल जब तक रूस-चीस तनाव जारी है, अमेरिका-चीन सम्बन्धों की फसल अधपकी ही रहेगी।

**अमेरिका एवं दक्षिण-पूर्व एशिया**—इसी दशक में वियतनाम के बाद कम्बोडिया एवं लाओस के शासन की बागडोर साम्यवादी हाथों में पड़ने के बाद अमेरिका की प्रतिष्ठा दक्षिण-पूर्व एशिया मे ही नही घटी है बल्कि इसका विश्व-स्तर पर भी प्रभाव पड़ा है। एशिया मे अमेरिका द्वारा घोषित दायित्वो को निभाने की क्षमता के बारे में केवल जापान, कोरिया और ताइवान ही चिन्तित नही हैं, बल्कि थाईदेश, सिंगापुर, मलेशिया, इण्डोनेशिया एव फिलिपीन द्वीपसमूह भी चौकन्ने हुए है। पाँचवें दशक तक दक्षिण-पूर्व एशिया मे अमेरिका तथा जापान के प्रभाव से टक्कर लेने वाली कोई शक्ति नही थी। छठे दशक में सोवियत संघ तथा चीन ने इस क्षेत्र मे बागी आन्दोलनों को भारी मदद देना शुरू किया जिसका प्रभाव सातवें दशक मे अब पड़ा है। अमेरिका द्वारा दक्षिण-पूर्व एशियायी देशो के लिए गढ़ी गई 'डोमिनो थ्योरी' उसके स्वयं द्वारा अपार सैनिक एवं आर्थिक मदद के बावजूद रक्षा न हो सकी। वर्तमान में, साम्यवादी वियतनाम, कम्बोडिया एव लाओस से दक्षिण-पूर्व

"वर्षानुवर्ष संयुक्त राष्ट्र में अनगिनत प्रस्ताव पारित किए गए हैं जिनमे पूर्ण निःशस्त्रीकरण, विशेषकर आणविक निःशस्त्रीकरण की मांग की गई है। अणु शस्त्रों की दौड़ बहुत भयावह स्थिति मे पहुँच गई है। विनाशकारी हथियारो के अम्बार ने संसार को भारी दुविधा मे डाल दिया है। हमसे कहा जाता है कि युद्ध रोकने के लिए आणविक शस्त्र आवश्यक हैं और यह कि इन शस्त्रों के प्रयोग का डर ही युद्ध की रोकथाम करने में समर्थ हो सकता है। हम इस दावे को स्वीकार नही करते।"

"हमारी धारणा यह है कि आणविक शस्त्र खतरनाक हैं, भले ही वे एक देश के पास हों। हम केवल आणविक शस्त्रो के विस्तार के विरुद्ध नहीं हैं, वस्तुतः हम तो आणविक शस्त्रों के विरुद्ध हैं। भारत सदा से ही आणविक शस्त्रो को प्राप्त करने और उन्हें विकसित करने का विरोधी रहा है।"

"भारत न तो आणविक शस्त्र-शक्ति है और न बनना चाहता है। नई सरकार ने असदिग्ध शब्दों में इस बात की पुनर्घोषणा की है। हमारे भूतपूर्व प्रधान मन्त्री श्री मोरारजी देसाई ने कहा कि यदि विश्व के अन्य देश आणविक शस्त्रो का निर्माण करने लगें तब भी भारत आणविक शस्त्रो के निर्माण की ओर अग्रसर नही होगा। हमने अणु-शस्त्रों के प्रसार को रोकने वाली सन्धि (एन. पी टी) पर हस्ताक्षर नही किए क्योंकि हम उसे एक असमान और भेदमूलक सन्धि समझते हैं। यह सन्धि दस वर्ष पूर्व तैयार हुई थी। जब से अब तक ऐसी घटना नही घटी जिसके कारण हमे अपने दृष्टिकोण में परिवर्तन करने की आवश्यकता अनुभव हुई हो।"

## भारत सरकार विदेश मन्त्रालय की वार्षिक रिपोर्ट 1979–80
### (प्रस्तावना)

गुट-निरपेक्षता की नीति के प्रति भारत सदैव पूर्णतः प्रतिबद्ध रहा है और आज भी है क्योकि इसमे राष्ट्रीय स्वतन्त्रता सुरक्षित होती है तथा अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग की सर्वाधिक सम्भावनाएं निहित होती है, और इसके साथ ही, विश्व समस्याओं के रचनात्मक एवं शान्तिपूर्ण समाधान मे भी इनसे सहायता मिलती है।

भारत ने इस बात के महत्त्व पर हमेशा बल दिया है कि गुट-निरपेक्षता की नीति की वैधता राष्ट्रो की प्रभुसत्ता एव समानता की स्वीकृति पर और प्रत्येक देश के इस अधिकार पर आधारित है कि उसे अपनी सामाजिक और राजनीतिक पद्धतियां स्वय तय करने की और यह निश्चित करने की भी आजादी हो कि वह पारस्परिक सम्मान के आधार पर दूसरे राष्ट्रों के साथ जिस तरह चाहे सहयोग करे। युद्ध के बाद विश्व के इतिहास ने यह दिखा दिया है कि प्रत्येक देश चाहे वह कितना ही कमजोर या कितना ही छोटा क्यों न हो, यह अधिकार-भाव वह सजोए रहता है कि अपने आन्तरिक मामलों मे और बाहरी सम्बन्धों मे उसे अपने विवेक से काम लेने की स्वतन्त्रता हो। कभी यह धारणा सब ओर फैल गई थी कि दो तन्त्रों में से अथवा दो विचारधाराओं मे से किसी एक को अपना लेना अपरिहार्य है, अथवा

यह जो सोचा जाता था कि सैनिक प्रबन्ध की आवश्यकता अनिवार्य है, जोकि राष्ट्रों की आर्थिक और सामाजिक तथा विदेश नीति पर एक बाहर से निर्धारित अनुशासन थोपता है, अब वह गलत सिद्ध हुआ है। इतना ही भ्रान्त यह विश्वास था कि चूंकि विचार-तन्त्र अलग-अलग है इसलिए विश्व संघर्ष होकर ही रहेगा। इसके विपरीत युद्धोपरान्त इतिहास ने यह भी दिखाया है कि सभी प्रकार के आर्थिक और राजनीतिक प्रभावों से काम लेकर भी बड़े राष्ट्र लोकतन्त्रात्मक और उपनिवेशवाद विहीन राष्ट्र राज्य व्यवस्था के छोटे-छोटे देशों के साथ सच्ची मित्रता और उनका विश्वास पाने में असफल रहे।

हम चाहे दीर्घकालिक पृष्ठभूमि में देखें, अथवा नवीन परिप्रेक्ष्य में, अपने राष्ट्रीय लक्ष्यों को सुरक्षित रखने में और अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर अशान्त वातावरण में गुट-निरपेक्षता की नीति देश के लिए पथ आलोकित करती रही है। भारत की विदेश नीति की हाल ही की प्रवृत्तियों पर भारत सरकार की 1979–80 की रिपोर्ट इस प्रकार है—

"वर्ष 1979–80, भारत में, इसके आसपास के देशों में और कुल मिलाकर संसार में घटने वाली महत्त्वपूर्ण घटनाओं का साक्षी है।

जहाँ तक स्वयं भारत का प्रश्न है, 1977 में निर्वाचित सरकार ने अगस्त, 1979 में इस्तीफा दे दिया और इसके बाद एक मिली-जुली सरकार ने कार्यभार सम्भाला जो जनवरी, 1980 के मध्यावधि चुनावों तक कार्य करती रही। इन चुनावों में भारत की जनता ने श्रीमती इन्दिरा गांधी के नेतृत्व वाली वर्तमान सरकार को भारी बहुमत दिया और 14 जनवरी, 1980 को इस सरकार ने कार्य-भार सम्भाल लिया। उसी दिन श्री पी. वी. नरसिंह राव ने विदेश मन्त्री का कार्यभार सम्भाला।

सत्ता का हस्तान्तरण अत्यन्त सुचारु और शान्तिपूर्ण हुआ। सभी राजनीतिक पार्टियों ने जनता के निर्णय को बहुत ही शालीनतापूर्वक स्वीकार किया और यह सिद्ध कर दिया कि भारत की जनता लोकतान्त्रिक मूल्यों में और लोकतान्त्रिक पद्धति के प्रति पूर्णतः वचनबद्ध है। अपनी विशाल जनसंख्या, भौगोलिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण सामरिक स्थिति और स्थाई राजनीतिक पद्धति, जिसके माध्यम से इस देश के लोग बिना किसी बाहरी हस्तक्षेप के गुट-निरपेक्षता तथा शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व के सिद्धान्तों पर सतत् अपनी वचनबद्धता निबाहते हुए अपनी नियति का निर्णय स्वयं करते हैं और इस प्रकार भारत क्षेत्रीय और सार्वभौम शान्ति की दिशा में अधिक सार्थक योगदान देने में सक्षम देश के रूप में उभरा है।

आज की अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति की विशिष्टता यह है कि शक्तिशाली राज्यों ने अपनी सीमाओं को लाँघकर, अपने हित साधन के लिए सैन्य बल का निरन्तर प्रसार किया है। वर्ष 1979–80 के दौरान नए सैनिक/नौ-सैनिक अड्डे और सुविधाएँ स्थापित करने की, और जहाँ ये पहले से मौजूद हैं वहाँ इन्हें मजबूत करने की, विस्फोटक परिस्थितियों में दूरस्थ स्थानों पर तुरन्त मोर्चा लेने वाले सैन्य बलों

का गठन करने की, और बड़े राष्ट्रों की नौसैनिक उपस्थितियों में वृद्धि की (खास तौर पर हिन्द महासागर के क्षेत्रों में अमेरिकी नौसैनिक उपस्थिति में) कोशिश की गई। सैनिक हस्तक्षेप की धमकियों अथवा वास्तविक बाहरी हस्तक्षेप के वातावरण में नई और पुरानी प्रतिद्वन्द्विताओं के बढ़ने और तेज होने की वजह से जटिलताएँ पैदा होना अवश्यम्भावी था। इस सन्दर्भ में कहना होगा कि कतिपय आधारभूत राजनीतिक यथार्थों को, और उन लोगों के हितों को भी अनदेखा किया गया जो शक्तिशाली राज्यों की पारस्परिक क्रिया-प्रतिक्रिया के दायरे से बाहर थे। संसार को हथियार जमा करने अथवा ऐसे क्षेत्रों, प्रदेशों और देशों में हथियारों का जमाव करने या पहुँचाने की निरर्थकता को स्वीकार करना होगा जहाँ की आन्तरिक और गतिशील, सामाजिक, धार्मिक तथा आर्थिक शक्तियाँ राजनीतिक परिवर्तन की आकांक्षी हैं। अनुभव ने यह दिखा दिया है कि पराश्रित राज्य दूसरों के द्वारा खड़ी की गई सशस्त्र सुरक्षा की दीवार के पीछे बहुत दिनों तक अपने आप को सुरक्षित नहीं रख सकते। बाहरी सुरक्षा की छतरियों के साये में पलने वाले राष्ट्रों-राज्यों के अपने राजनीतिक, सामाजिक और आर्थिक स्थायित्व पर अन्ततः बहुत बुरा प्रभाव पड़ता है और इससे उनकी अपनी स्वतन्त्रता खतरे में पड़ सकती है, बल्कि उस पर बुरा असर भी पड़ सकता है। इस प्रक्रिया में समूचा क्षेत्र तनाव और अस्थिरता की परिधि अथवा वातावरण से घिर जाता है जो वहाँ के लोगों के शान्तिपूर्ण विकास के हित में नहीं होता।

गुट-निरपेक्षता की सार्थकता को न सिर्फ अनुभव ने ही अधिकाधिक रूप से सार्थक सिद्ध किया है बल्कि कभी जो इसके कट्टर विरोधी थे वे भी आज की खतरनाक अन्तर्राष्ट्रीय परिस्थिति में इसकी सार्थकता और आवश्यकताओं के कायल नजर आते हैं। तनाव-शैथिल्य की प्रक्रिया को आगे बढ़ाने और सार्वभौम रूप से स्वीकृत गुट-निरपेक्षता की नीति को सुदृढ़ करने के लिए आवश्यक सिद्धान्तों को उस संयुक्त घोषणा में शामिल किया गया है जिस पर फ्रांस गणराज्य के राष्ट्रपति और भारत की प्रधान मन्त्री ने हाल ही में अर्थात् जनवरी, 1980 में फ्रांस के राष्ट्रपति, श्री वलेरी जिस्कार्द द स्तैंग की भारत यात्रा के दौरान हस्ताक्षर किए थे। इस संयुक्त घोषणा में दूसरी बातों के अलावा आन्तरिक सम्बन्धों में शक्ति के प्रयोग को, स्वतन्त्रता प्राप्त राज्यों के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप अथवा दखलन्दाजी को या तनाव के क्षेत्रों में इसे और अधिक बढ़ने से रोकने की आवश्यकता का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि इसके लिए यह जरूरी है कि ये राज्य कोई ऐसी कार्रवाई न करें जिससे कि बड़ी शक्तियों की प्रतिद्वन्द्विता तीव्र हो और हथियारों के गम्भीर भण्डारण से शीतयुद्ध पुनः शुरू होकर नाजुक क्षेत्रों की शान्ति और स्थायित्व के लिए खतरा बने। इसमें ऐसी परिस्थितियाँ पैदा करने की आवश्यकता पर पुनः बल दिया गया है जिनमें सभी राज्यों की स्वतन्त्रता, प्रभुसत्ता और प्रादेशिक अखण्डता की रक्षा हो सके और उनके देशवासियों का अपनी नियति का निर्णय स्वयं बिना किसी बाहरी हस्तक्षेप के, स्वतन्त्र रूप से करने का अधिकार सुरक्षित रहे। और अन्त

में, इस घोषणा में सभी राज्यों से, खास तौर से सर्वाधिक शक्तिशाली राज्यों से यह अपील की गई है कि वे खतरों की गम्भीरता को समझें और इन खतरो को टालने का प्रयत्न करें।

अफगानिस्तान की हाल की घटनाओं को, जो कि 1979 के अन्त मे घटी हैं, बिगड़ते हुए सार्वभौम एव क्षेत्रीय वातावरण की व्यापक पृष्ठभूमि मे देखा जाना चाहिए। इन घटनाओं से विभिन्न क्षेत्रों मे और ससार-भर में तनाव बढ जाना अवश्यम्भावी था और यह भारत के लोगों के लिए गम्भीर चिन्ता का विषय है, एक ऐसा विषय जिससे स्वाभाविक तौर पर सरकार भी चिन्तित है।

पड़ोसियों के बीच और स्वयं राष्ट्रों के भीतर भी तनाव और समस्याएँ बनी रही है। लेकिन बडी शक्तियाँ अपनी सार्वभौम नीति के अन्तर्गत फायदा उठाने की दृष्टि से, अथवा हस्तक्षेप या दखलन्दाजी करने अपने हित पूरे करने के उद्देश्य से जब ऐसी परिस्थितियों का लाभ उठाने की कोशिश करती है तो ये परिस्थितियाँ अत्यन्त खतरनाक रूप धारण कर लेती हैं। अफगानिस्तान की सरकार और वहाँ की जनता के साथ भारत के निकट और मित्रतापूर्ण सम्बन्ध हैं। भारत अपने मित्र-देश अफगानिस्तान की सुरक्षा, स्वतन्त्रता, प्रभुसत्ता और प्रादेशिक अखण्डता मे और उसकी परम्परागत गुट-निरपेक्षता मे गहरी दिलचस्पी रखता है। भारत की सरकार ने बार-बार यह आशा व्यक्त की है कि अफगानिस्तान के लोग अपनी आन्तरिक समस्याओं को बिना किसी बाहरी हस्तक्षेप के स्वय सुलझा लेंगे। भारत इस बात के खिलाफ है कि किसी एक देश मे किसी दूसरे देश के सैनिक रहें या अड्डे स्थापित करें। इसी भावना से भारत सरकार ने, जो कि इस सिद्धान्त पर दृढतापूर्वक चलती है, यह आशा व्यक्त की है कि सोवियत सघ की सेनाएँ अफगानिस्तान से वापस हट जाएँगी।

इसी प्रकार, वर्तमान स्थिति और अधिक न भड़के इसके लिए यह जरूरी है कि कोई राज्य कोई ऐसी कार्रवाई न करे जिससे दक्षिण एशिया के क्षेत्र मे बड़ी शक्तियो की प्रतिद्वन्द्विता तीव्र हो और शीतयुद्ध का जमाना फिर लौटे। इस सवेदनशील क्षेत्र में खास तौर पर भारी मात्रा मे हथियारो के जमाव से शान्ति और स्थायित्व के लिए खतरा उत्पन्न हो सकता है। इस सन्दर्भ में, यह कहते हुए खेद होता है कि चीन, सयुक्तराज्य अमेरिका और कुछ दूसरे देशों ने पाकिस्तान की सैनिक क्षमता सवर्धित करने मे सहायता देने की प्रतिक्रियात्मक कार्रवाइयाँ शुरू कर दी हैं। इन देशों की ऐसी कार्रवाइयो से इस उपमहाद्वीप में बड़ी शक्तियो की लड़ाई का, सघर्ष का एक मंच बन जाने का खतरा है जो भारत की सुरक्षा के लिए खतरनाक होगा। इसके अतिरिक्त भारत सरकार का यह दृढ़ विचार है, और उसका यह विचार उसके अतीत के दुर्भाग्यपूर्ण अनुभवो पर आधारित है, कि पाकिस्तान को हथियार पहुँचाने का अर्थ है सामान्यीकरण की प्रक्रिया को विपरीत दिशा मे मोड़ना जबकि भारत और पाकिस्तान की सरकारें शिमला समझौते की भावना के अनुरूप इसके लिए सतत् प्रयत्नशील रही हैं।

संयुक्तराज्य अमेरिका के राष्ट्रपति के विशेष दूत जनवरी, 1980 में जब नई दिल्ली आए थे तब भारत सरकार के विचारों से उन्हें अवगत करा दिया गया था ताकि उनके माध्यम से हमारे विचार उच्चतम स्वर तक पहुँच सकें। पूर्वी और पश्चिमी यूरोप, एशिया और अफ्रीका के अन्य अनेक देशों के विदेश मन्त्रियों के साथ हुई बातचीत से यह पता चला है कि भारत की इस दलील पर किसी हद तक उत्साहवर्द्धक प्रतिक्रिया हुई है कि अफगानिस्तान की घटनाओं से उत्पन्न स्थिति को बढ़ने से रोका जाना चाहिए ताकि इस उपमहाद्वीप की शान्ति और स्थायित्व की सम्भावनाओं पर इसका बुरा असर न पड़े।

पुरानी प्रथा के अनुरूप, सोवियत समाजवादी गणतन्त्र संघ की सरकार ने भारत में नई सरकार द्वारा पदभार ग्रहण करने के बाद उच्चस्तर पर विचार-विनिमय करने की पहल का स्वागत किया। सोवियत समाजवादी गणतन्त्र संघ के विदेश मन्त्री, श्री ग्रोमिको जनवरी, 1980 में जब नई दिल्ली आए थे तब उन्हें भारत की नीति से अवगत कराया गया और उस समय जो विचार-विमर्श हुआ उससे एक-दूसरे पक्ष को ज्यादा अच्छी तरह से समझने में सहायता मिली। उनकी इस यात्रा से दोनों देशों के बीच विभिन्न क्षेत्रों में विद्यमान स्थायी और परस्पर सहकारी सम्बन्धों की एक बार पुनः पुष्टि करने का अवसर मिला। इस यात्रा से यह प्रकट हुआ कि दोनों पक्ष इस विचार को मानते हैं कि भारत-सोवियत सम्बन्धों का संवर्धित होना इस क्षेत्र की शान्ति और स्थायित्व के दीर्घकालिक हित में होगा।

कुछ मामलों में मतभेद के बावजूद भारत, संयुक्तराज्य अमेरिका के साथ विभिन्न क्षेत्रों में पारस्परिक लाभ को लिए सम्बन्धों को निरन्तर विस्तार और विविधता प्रदान कर रहा है। इसमें सन्देह नहीं कि भारत और संयुक्तराज्य अमेरिका के लोगों के बीच, जो कि लोकतान्त्रिक पद्धति के प्रति वचनबद्ध हैं, विविध क्षेत्रों के सम्पर्कों से दोनों देशों के बीच सहयोगी सम्बन्धों का एक अच्छा आधार मिलता जिनमें उनके सम्बन्धों में गुणात्मक सुधार करने की क्षमता है।

यह सन्तोष की बात है कि भारत ने अपने पड़ोसी देशों, यानी अफगानिस्तान, पाकिस्तान, नेपाल, भूटान, बंगलादेश, श्रीलंका और दूसरे देशों के साथ प्रधान मन्त्री के विशेष दूत भेजकर अथवा इन देशों के उच्च स्तरीय प्रतिनिधि-मण्डलों की दिल्ली यात्रा के दौरान और राजनयिक सम्पर्कों के माध्यम से परामर्श करने में जो पहल की उसमें मोटे तौर पर यह पता चलता है कि ये सभी देश यह महसूस करते हैं कि इस क्षेत्र में हालात खतरनाक स्थिति में है हालाँकि इस बारे में कुछ मतभेद हैं कि इस स्थिति से निपटने के लिए क्या और कैसे उपाय किए जाएँ। जनवरी, 1980 में विदेश सचिव की पाकिस्तान यात्रा के दौरान भारत के इस आश्वासन को पुनः दोहराया गया है कि वह पाकिस्तान की प्रभुसत्ता और प्रादेशिक अखण्डता का तथा पाकिस्तान के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप न करने के सिद्धान्तों का पूरा-पूरा सम्मान करता है। इस क्षेत्र की घटनाओं के प्रति पाकिस्तान की जो चिन्ता है उसके प्रति भारत उदासीन नहीं है। 1976 के शिमला समझौते की व्यवस्थाओं के अनुरूप,

जिसके प्रति दोनों ही देश वचनबद्ध हैं, भारत-पाकिस्तान सम्बन्धों में सर्वतोमुखी सुधार के लिए जनवरी, 1980 में बातचीत का जो सिलसिला शुरू किया गया था, उसे आगे बढ़ाने के निमित्त भारत निरन्तर प्रयत्न करता रहेगा। जनवरी, 1980 में बंगलादेश के महामान्य राष्ट्रपति की भारत यात्रा के दौरान जो विचार-विमर्श हुआ था उससे भारत और बंगलादेश के बीच मैत्रीपूर्ण सम्बन्धों को और सवंधित करने की दिशा में ठोस कार्रवाई का आधार मिला। भारत और भूटान के बीच पुरानी और निकट मित्रता की परम्परागत रूपरेखा में भूटान के महामहिम नरेश की भारत यात्रा में, जो उन्होंने 22 से 25 फरवरी, 1980 तक की, दोनों देशों के बीच पारस्परिक निर्भरता और संयुक्त हितों पर आधारित सहयोग की सम्भावनाओं में वृद्धि हुई। नेपाल के महामहिम महाराजाधिराज ने 6–8 मार्च, 1980 तक भारत की यात्रा की; उनकी इस यात्रा से भारत और नेपाल के बीच इतिहास-सिद्ध निकट सम्बन्धों की पुन: पुष्टि का मौका मिला और इस अवसर पर दोनों देशों के लोगों के पारस्परिक लाभ के लिए रचनात्मक द्विपक्षीय सहयोग की आवश्यकता पर बल दिया गया। भारत की सरकार सभी पड़ोसियों के साथ अपने सम्बन्धों में मित्रता की नीति पर चलना चाहती है क्योंकि वह इस ओर से पूरी तरह सजग है कि हमारे इस क्षेत्र में संसाधन प्रचुर मात्रा में उपलब्ध है और उनका इस्तेमाल इस क्षेत्र के विशाल जनसमुदाय के लिए किया जाना चाहिए ताकि वे अपनी शक्ति का प्रयोग क्षेत्रीय स्थायित्व के लिए तथा इस क्षेत्र के देशों के बीच सहयोग को सवंधित करने के लिए कर सकें।

भारत और चीन दोनों ने पचशील के सिद्धान्तों के आधार पर दोनों देशों के बीच सम्बन्धों को सुधारने की इच्छा व्यक्त की है लेकिन इस पारस्परिक इच्छा को दोनों देशों के पारस्परिक लाभ के लिए ठोस सच्चाई का रूप देने की दिशा में काम होना अभी बहुत हद तक बाकी है।

अफ्रीका के देशों के साथ भारत के परम्परागत राजनीतिक और आर्थिक सम्बन्धों को और विविधता प्राप्त हुई तथा ये सम्बन्ध और गहरे हुए। जातिवादी दमन के सभी रूपों के पूर्ण विरोध की अपनी नीति के अनुरूप भारत, जिम्बाब्वे (रोडेशिया), नामीबिया और दक्षिण अफ्रीका के स्वतन्त्रता संघर्षों को भौतिक और नैतिक सहायता देता रहा। भारत ने जिम्बाब्वे की जनता के बहुमत के आधार पर वहाँ निर्वाचित सरकार के गठन का स्वागत किया। भारत सरकार ने जिम्बाब्वे की नई सरकार को उसकी अर्थव्यवस्था के पुनर्निर्माण में पूरा सहयोग देने का वचन दिया है।

भारत पश्चिम एशिया के देशों के साथ द्विपक्षीय आधार पर निकटतर सम्बन्ध विकसित करने का निरन्तर प्रयत्न करता रहा, खास तौर पर इन देशों के विकास कार्यों के लिए कुशल जनशक्ति और विशेषज्ञ प्रदान करके। भारत ने बात पर चिन्ता व्यक्त की कि कैम्प डेविड समझौते ने अरब संसार को विभक्त किया है और इससे फिलिस्तीनी समस्या का समाधान नहीं हुआ है। उसकी

धारणा है कि फिलिस्तीनी मसलों का स्थायी समाधान कभी निकल सकता है, जबकि अरब के उन प्रदेशों को खाली कर दिया जाए जिन पर इजरायल ने गैर-कानूनी तौर पर कब्जा कर रखा है और फिलिस्तीनी लोगों की यह वैध आकांक्षा पूरी की जाए कि उनका भी अपना एक राज्य हो। ईरान की घटनाओं ने वहाँ के लोगो के इस दृढ़ सकल्प को प्रदर्शित किया है कि वे अपनी नियति को अपनी मर्जी से रूप देना चाहते है, जिसमे बाहरी दबाव और प्रभाव न हो। ईरान की इस इच्छा को भारत स्वीकार करता है कि समानता और पारस्परिक लाभ के आधार पर सहयोग के सम्बन्ध विकसित किए जाएँ।

दक्षिण-पूर्वी एशिया मे भारत ने विभिन्न क्षेत्रों में लाभदायक सहयोग के माध्यम से वियतनाम और लाओस के साथ अपने सम्बन्ध मजबूत किए। भारत ने 'एशियन' और उसके सदस्य देशों के साथ पारस्परिक लाभ के लिए सम्बन्ध विकसित करने की दिशा में भी कार्य किया। भारत इस क्षेत्र के राज्यो के बीच परस्पर विश्वास और सद्भाव पर आधारित क्षेत्रीय सहयोग का हिमायती है क्योंकि इससे तनाव कम करने मे और विश्व के इस भाग मे स्थायित्व लाने मे सहायता मिलेगी।

जहाँ तक आर्थिक क्षेत्र का प्रश्न है, उत्तर-दक्षिण के सम्बन्धो मे कोई विशेष उल्लेखनीय प्रगति नही हुई। अंकटाड–V अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक सम्बन्धो के पुनर्निर्माण से सम्बद्ध किसी भी महत्त्वपूर्ण उपाय पर सहमत नही हो सका। लेकिन सामूहिक आत्म-निर्भरता के 'अरुशा कार्यक्रम' के स्वीकृत हो जाने से और उसके बाद हवाना मे आयोजित गुट-निरपेक्ष शिखर सम्मेलन में विकासशील देशों के बीच आत्म-निर्भरता की भावना को मजबूत करने के विषय मे नीति निर्देश से सम्बद्ध सकल्प के पूरा होने से दक्षिण-उत्तर सहयोग को प्रोत्साहन मिला। हमेशा की तरह गुट-निरपेक्ष देशो ने विभिन्न क्षेत्रो के विकासशील देशो के बीच आर्थिक सहयोग का एक व्यापक कार्यक्रम स्वीकार करके अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक सहयोग के लिए प्रेरणा प्रदान की है। इन देशों ने एक सकल्प भी पारित किया जिसमें कच्ची सामग्री और ऊर्जा, व्यापार और विकास, मुद्रा और वित्त से सम्बद्ध विषयो पर सर्वदेशीय वार्ताओं का प्रस्ताव रखा गया है। बाद मे सर्वदेशीय वार्ताओ के इस प्रस्ताव को आमसभा मे एक सकल्प के माध्यम से स्वीकार किया गया।

इसके साथ ही अन्तर्राष्ट्रीय विकास नीति निर्धारित करने के लिए तैयारियाँ होती रही। हालाँकि इसका कोई खास ठोस परिणाम नही निकला।

भारत 1 अक्तूबर से 77 देशो के समूह का अध्यक्ष हो जाने के नाते और नई अन्तर्राष्ट्रीय विकास नीति के लिए महासभा द्वारा गठित तैयारी समिति का अध्यक्ष और इसका एक प्रतिनिधि चुने जाने से इन घटनाओं में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाता रहा है।

नई सरकार अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक सहयोग पर, विशेष रूप से विकासशील देशों के बीच आर्थिक सहयोग पर बल, देने के लिए कृतसंकल्प है। यह बात सत्तारूढ़ पार्टी के घोषणा-पत्र से स्पष्ट होती है, जिसमे दूसरी बातो के अलावा यह बात भी

कही गई है कि व्यापार, प्रौद्योगिकी के स्थानान्तरण, पूंजीगत सामान और संसाधन आदि के स्थानान्तरण की समस्याओं के सन्दर्भ मे विकसित देशों की स्थिति को ध्यान मे रखते हुए एक-दूसरे विकासशील देशो के साथ और स्वय विकासशील देशों के बीच परस्पर सामूहिक आत्म-निर्भरता को सुदृढ करने की कोशिश करनी चाहिए।

सयुक्त राष्ट्र के महासचिव को हाल ही में प्रस्तुत एक रिपोर्ट मे, जो कि अन्तर्राष्ट्रीय ख्यातिप्राप्त व्यक्तियो की एक सस्था द्वारा तैयार की गई है, यह अनुमान लगाया गया है कि ससार मे सिर्फ हथियारो के निर्माण पर लगभग चार खरब पचास अरब अमेरिकी डॉलर व्यय किए जाते हैं, जबकि गरीबी, बीमारी और भुखमरी जैसी सदियो पुरानी बुराइयों को, जिनसे कि अधिकांश मानवता पीडित है, दूर करने पर सिर्फ 20 अरब अमेरिकी डॉलर खर्च किए जाते है। इस बात से यह पता चलता है कि आज के दुखी ससार में प्राथमिकताएं किस विचित्र तरीके से स्थिर की जा रही हैं और उनमें कितना असन्तुलन है। आज के युग मे खतरनाक शस्त्रास्त्रो को अधिकाधिक सूक्ष्मता प्रदान करने और अत्याधुनिक बनाने के काम को पूर्ण सार्वभौम और प्रभावकारी निरस्त्रीकरण के मुकाबले में अधिक प्राथमिकता दी जा रही है। आर्थिक और सामाजिक विकास के लिए सार्थक अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग के वातावरण के स्थान पर आज के घटते हुए भौतिक ससाधनों के युग में विकसित और विकासशील देशों के बीच संघर्ष का युग पनप रहा है। जहाँ कही भी कोई झगड़ा या विवाद है उसे शान्तिपूर्ण बातचीत द्वारा निपटाने के दृष्टिकोण के स्थान पर प्रभावशील देशों की राजधानियों में विचार और अभिव्यक्ति के स्तर पर सैन्यीकरण का व्यापक समर्थन किया जा रहा है जिसे देखकर बहुत चिन्ता होती है। अवश्यम्भावी विनाश के युग में भीषण सैनिक कार्रवाइयो की शंकाओं का पुन. उठना और पुराने शीतयुद्ध का वातावरण पुनः तैयार होना, सयुक्तराज्य अमेरिका और सोवियत समाजवादी गणतन्त्र संघ के सम्बन्धों की वर्तमान अवस्था की विशेषता बन गया है। आज के युग में सभी देशों को सबसे बड़ी चिन्ता इस बात की होनी चाहिए कि वे तनाव-शैथिल्य के अकाट्य तर्क का अहसास दूसरों को भी कराएँ जिसे कि विश्व में और अधिक प्रचारित-प्रसारित करने की आवश्यकता है। इस काम के लिए यह बहुत जरूरी है कि निरस्त्रीकरण की दिशा में प्रगति हो। भारत ने नाभिकीय अस्त्रों का उत्पादन और उनके इस्तेमाल को रोकने तथा सभी राज्यों द्वारा उनके प्रशिक्षण पर प्रतिबन्ध लगाए जाने के महत्त्व पर हमेशा बहुत बल दिया है। निरस्त्रीकरण और विकास के बीच की कड़ी की ओर इंगित करते हुए भारत ने इस बात पर भी बल दिया है कि हथियारों पर जो अपार धनराशि खर्च की जाती है उसे विकास कार्यों पर खर्च किया जा सकता है। आज समूची मानवता, शान्ति स्थायित्व और विकास के लिए त्राहि-त्राहि कर रही है। इन उद्देश्यों को प्राप्त करने के प्रति सच्ची वचनबद्धता ही भारत का लक्ष्य होना चाहिए।"

### वर्ष 1979–80 की रिपोर्ट का परिशिष्ट

"मार्च 1980 के अन्त में विदेश मन्त्रालय की रिपोर्ट के प्रेस में जाने के बाद

के तीन महीने अनेक गहन राजनयिक गतिविधियों से भरपूर रहे हैं जिसमें भारत ने शान्तिपूर्वक सक्रिय भूमिका निभायी है। इन तीन महीनों की अवधि की दो महत्त्वपूर्ण घटनाएँ थीं—जिम्बाब्वे की स्वतन्त्रता (18 अप्रैल) तथा यूगोस्लाविया के राष्ट्रपति मार्शल टीटो की मृत्यु (4 मई)। इन दोनो समारोहो मे प्रधान मन्त्री ने हिस्सा लिया और विश्व के अनेक नेताओं से वहाँ विचार-विमर्श किया जिनमे निम्नलिखित नेता भी शामिल हैं : सोवियत सघ के राष्ट्रपति ब्रेझनेव, यूगोस्लाविया के राष्ट्रपति कोलिसेवस्की, पाकिस्तान के राष्ट्रपति जिया, जाम्बिया के राष्ट्रपति कोंडा, तजानिया के राष्ट्रपति न्येरेरे, पोलैंड के राष्ट्रपति जाेएरेक, रूमानिया के राष्ट्रपति चौसेस्कू, ईराक के राष्ट्रपति सादाम हुसैन, नाइजीरिया के राष्ट्रपति शेशू शगारी, गिनी के राष्ट्रपति सेको तोरे, क्यूबा के उपराष्ट्रपति, जर्मन संघीय गणराज्य के चान्सलर हेलमत शिमड्त, यूगोस्लाविया के प्रधान मन्त्री जुरेनोविक, जिम्बाब्वे के प्रधान मन्त्री रॉबर्ट मुगाबे, गुयाना के प्रधान मन्त्री वर्नहम, ब्रिटेन की प्रधान मन्त्री श्रीमती थैचर, जापान के प्रधान मन्त्री ओहिरा, चीन के प्रधान मन्त्री हुआ गुओ फॅग, सयुक्त राष्ट्र के महासचिव वाल्दहीम, और जर्मन सघीय गणराज्य के भूतपूर्व चान्सलर विली ब्राँट। इन बैठको में इस बात पर बल दिया गया कि मानवता की सकट की इस महान् घडी में विभिन्न राष्ट्रो के बीच की दरारो को भरने मे भारत से महत्त्वपूर्ण योगदान की आशा की जाती है।

हमारे क्षेत्र मे विद्यमान तनाव के अन्तर्निहित कारण कटुतर बनते जा रहे हैं जैसा कि अफगानिस्तान, ईरान तथा पश्चिम एशिया की परस्पर उलझी हुई स्थिति से स्पष्ट होता है। इस अवधि के दौरान अफगानिस्तान के मामले पर उत्पन्न मतभेदों को दूर करने के लिए अन्तर्राष्ट्रीय नेताओं की अनेक महत्त्वपूर्ण बैठकें भी हुईं। इन बैठको से भारत की इस नीति की पुष्टि हुई कि राजनीतिक हल के अलावा इसका कोई और विकल्प नही है।

भारतीय नेताओ की विदेश यात्राओ तथा विदेश के गणमान्य अतिथियो की भारत यात्रा से भारत की चिन्ता तथा प्रतिबद्धता स्पष्ट होती है। विदेश मन्त्री श्री पी. वी नरसिंह राव ने मार्च मे पेरिस और बोन की यात्रा की; सरदार स्वर्ण सिंह ने अप्रैल मे इस्लामाबाद की यात्रा की; विदेश सचिव, श्री आर. डी. साठे मई मे काबुल गए तथा विदेश मन्त्री ने 3 से 7 जून तक मास्को की यात्रा की और इस यात्रा के दौरान वे राष्ट्रपति ब्रेझनेव तथा अन्य सोवियत नेताओ से मिले। इस यात्रा के दौरान पारस्परिक हित के मामलों पर हुए विचार-विमर्श में एक-दूसरे के विचारो को अच्छी तरह समझा गया। इस यात्रा से भारत तथा सोवियत सघ के अपने पारस्परिक सम्बन्धो को दिए जाने वाले महत्त्व को प्रतिपादित किया गया, जो निरन्तर सुदृढ़ तथा विकसित होते रहे हैं।

इस अवधि के दौरान हमने क्यूबा, यूगोस्लाविया, चेकोस्लोवाकिया, बल्गारिया, हंगरी तथा रूमानिया के विदेश मंत्रियो का भी स्वागत किया। यूरोपीय आर्थिक सघ आयोग के अध्यक्ष, श्री राय जेंकिन्स, राष्ट्रमण्डल सचिवालय के महासचिव

डॉ. रामफल और बलगारिया की पोलित ब्यूरो के सदस्य, श्री गिशा फिलिपोव ने भी भारत की यात्रा की।

सालिसबरी मे राष्ट्रपति जिया-उल-हक के साथ प्रधान मन्त्री की बैठक मित्रता-पूर्ण सहयोग तथा पारस्परिक सद्भाव की सभावनाओं की सूचक थी। लेकिन जनवरी तथा मई में इस्लामी विदेश मत्रियो के सम्मेलनो में राष्ट्रपति जिया द्वारा काश्मीर के मामले के अनावश्यक उल्लेख से भारत को दुख और निराशा हुई क्योंकि हमारे विचार से ऐसा उल्लेख शिमला समझौते की भावना के अनुरूप नही था।

बगलादेश ने क्षेत्रीय सहयोग को बढाने के लिए छह दक्षिण एशियाई देशों का एक शिखर सम्मेलन बुलाने का प्रस्ताव किया। भारत ने इसका स्वागत किया है और शिखर सम्मेलन की सफलता के लिए सावधानीपूर्वक प्रारम्भिक कार्रवाई करने की आवश्यकता पर बल दिया है।

मई के पहले सप्ताह मे श्री एरिक गोन्साल्वेज, सचिव (पूर्व) बर्मा के विदेश मन्त्री से विचार-विमर्श के लिए रंगून गए। उनकी इस यात्रा से इस पडोसी देश के साथ सहयोग तथा सम्पर्कों की समीक्षा का एक अवसर मिला।

श्री रमेश भंडारी, सचिव (ई आर) ने फरवरी मे ईरान की यात्रा की और राष्ट्रपति बनी सदर तथा अन्य ईरानी नेताओं के साथ बातचीत की। जून, 1980 मे ईरान इस्लामी गणराज्य के वाणिज्य मन्त्री, श्री रजा सदर के साथ विदेश उपमन्त्री सहित वहाँ के विभिन्न मन्त्रालयों के अनेक उपमन्त्रियो ने नई दिल्ली की यात्रा की जो भारत और ईरान के बीच घनिष्ठ सम्बन्धो तथा दोनो देशों के बीच नए आर्थिक सम्बन्धों को स्थापित करने की उनकी इच्छा की प्रतीक है।

मार्च मे नई दिल्ली स्थित फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन को पूर्ण राजनयिक दर्जा प्रदान किया गया। इस सगठन के अध्यक्ष यासिर अराफत ने प्रधान मन्त्री के निमन्त्रण पर भारत की यात्रा की। अरब देशों के साथ भारत के सम्बन्धो मे ये दो घटनाएँ महत्त्वपूर्ण थी।

फिलिस्तीनी मुक्ति संगठन के एक प्रतिनिधि मण्डल ने संयुक्त समिति की पहली बैठक मे भाग लेने के लिए मई मे भारत की यात्रा की। इसमे भारत और फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन के बीच व्यापक सहयोग पर भी बातचीत हुई। इस अवधि मे ओमान, ईराक, तूनिसिया, अल्जीरिया और मिस्र के विशेष दूत भारत की यात्रा पर आए। श्री रमेश भडारी, सचिव (ई आर) ने सऊदी अरब, सयुक्त अरब अमीरात, कुवैत और कातार की यात्रा की।

ईराक के तेल मन्त्री, श्री तायेह अब्दुल करीम ने अप्रैल मे भारत-ईराक संयुक्त आयोग के छठें अधिवेशन के लिए ईराक के एक प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व किया।

राष्ट्रपति कार्टर ने तारापुर के लिए समृद्ध यूरेनियम की आपूर्ति को करने के लिए जून मे एक अधिशासी आदेश जारी किया। लेकिन, ...

के इस अधिशासी आदेश को कांग्रेस में निरन्तर साठ दिन तक रखा जाएगा और यह तब प्रभावी होगा जब तक कि कांग्रेस के दोनों सदन इसे अस्वीकार न कर दें।

प्रधान मन्त्री राबर्ट मुगाबे के निमन्त्रण पर जिम्बाब्वे के स्वतन्त्रता समारोह के अवसर पर प्रधान मन्त्री ने सालिसबरी की यात्रा की। भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल के साथ, जिसमे विदेश मन्त्री भी शामिल थे, बड़े ही मित्रतापूर्ण और हार्दिक ढग से व्यवहार किया गया और राष्ट्रपति, प्रधान मन्त्री तथा नई सरकार के अन्य विशिष्ट व्यक्तियों द्वारा उसकी अगवानी और विदाई की गई। पारस्परिक बातचीत के दौरान पुनर्वास के कार्य मे नवोदित देश को सहायता देने के लिए भारत की तत्परता से उन्हें अवगत करा दिया गया। 18 अप्रैल को सालिसबरी मे भारतीय सम्पर्क मिशन का दर्जा बढाकर हाई कमीशन का दर्जा दे दिया गया। राष्ट्रमण्डल मे जिम्बाब्वे की सदस्यता भी एक स्वागत योग्य घटना है। जिम्बाब्वे जाते समय प्रधान मन्त्री और विदेश मन्त्री ने 16 और 17 अप्रैल को तजानिया की राजकीय यात्रा की।

जिम्बाब्वे द्वारा स्वतन्त्रता प्राप्त कर लेने के बाद अब अफ्रीका मे विश्व के अन्य देश निश्चय ही अपना ध्यान नामीबिया और स्वत: दक्षिण अफ्रीका की ओर देंगे। प्रधान मन्त्री सालिसबरी में स्वापो के नेता श्री साम नजोमा से मिली।

इस अवधि के दौरान जिन तीन अफ्रीकी राज्याध्यक्षों ने भारत की यात्रा की वे हैं : जाइर के राष्ट्रपति मोबुतु सेसे सेको (31 मार्च से 2 अप्रैल), जाम्बिया के राष्ट्रपति कोंडा और सेशेल्स के राष्ट्रपति फ्रांस अलबर्ट रेने। भारत निकट भविष्य मे ही माहे (सेशेल्स) मे एक आवासी मिशन खोलेगा।

15 से 16 मई, 1980 तक कुआलालम्पुर मे आधिकारिक स्तर पर पहली भारत-'एसियन' बातचीत हुई। भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व श्री एरिक गोन्साल्वेज, सचिव (पूर्व) ने किया। 'एसियन' और विकासशील देशों के बीच इस प्रकार की यह पहली बातचीत थी। व्यापारिक, औद्योगिक और वैज्ञानिक सहयोग के क्षेत्रों में क्या कार्यवाही की जानी है इसके बारे मे एक व्यापक संयुक्त कार्यक्रम पर सहमति हुई। भारत-'एसियन' बातचीत के प्रारम्भिक कदम के रूप मे भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल ने सभी 'एसियन' देशों की राजधानियों की यात्रा की और लाभदायक विचार-विमर्श किया।

औषधियों और बच्चों की खाद्य-सामग्री के अतिरिक्त चावल और बीज के लिए धान भेजकर भारत ने कम्पूचिया मे अन्न की कमी को दूर करने मे सहायता करने का प्रयत्न किया है। हेग समरीन शासन को मान्यता देने के प्रश्न पर सरकार सक्रिय रूप से विचार कर रही है।

वियतनाम के प्रधान मन्त्री श्री फाम वान डोंग ने 7 से 12 अप्रैल तक भारत की राजकीय यात्रा की। सरकार से सरकार के आधार पर वियतनाम को चल स्टाक और औद्योगिक अतिरिक्त पुर्जों की खरीद के लिए भारत 5 करोड़ रुपये का ऋण देने के लिए सहमत है।

प्रधान मन्त्री सालिसबरी में चीन के विदेश मन्त्री, श्री हुआंग हुआ और बेलग्रेड में चीन के प्रधान मन्त्री श्री हुआ गुओ फॅग से मिलीं। चीन के विदेश मन्त्री इस वर्ष के उत्तरार्द्ध में भारत की यात्रा पर आने वाले हैं। श्री गोन्साल्वेज, सचिव (पूर्व) ज। जून के मध्य में पीकिंग की यात्रा पर गए तो प्रारम्भिक बातचीत हुई थी। भारत ने यह स्पष्ट कर दिया है कि चीन के साथ सम्बन्धों को सामान्य बनाने की कार्यवाही किसी दूसरे देश के साथ अपनी मित्रता की कीमत पर नहीं की जाएगी।

पूर्व एशिया के अन्य देशों के साथ सम्बन्धों को बनाए रखा गया। जापान के प्रधान मन्त्री के विदेश दूत, श्री एस. सोनोदा ने मार्च में और कोरिया गणराज्य के तत्कालीन विदेश मन्त्री श्री तोंग जिन पार्क ने मार्च के अन्त में भारत की यात्रा की। श्री गोन्साल्वेज जून में प्योंग यांग और टोकियो की यात्रा पर गए।

हाल के बिगड़ते हुए अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों को ध्यान में रखते हुए कुछ गुट-निरपेक्ष देशों ने जुलाई, 1980 में एक असाधारण मन्त्री स्तरीय बैठक का प्रस्ताव किया। लेकिन प्रस्तावित सम्मेलन के स्थान, कार्यसूची और समय के बारे में मतैक्य नहीं था। 18 जून, 1980 को न्यूयॉर्क में गुट-निरपेक्ष देशों के दल की बैठक में भारत के इस समझौता प्रस्ताव को स्वीकार कर लिया गया कि गुट-निरपेक्ष देशों का नियमित मन्त्री स्तरीय सम्मेलन जो नई दिल्ली में 1981 में होने वाला था, उसकी तिथि को 1981 के प्रारम्भिक सप्ताहों में कर दिया जाए जिसमें अन्तर्राष्ट्रीय राजनीतिक और आर्थिक स्थिति की समीक्षा की जाए।

भारत ने तीसरी विकास दशब्दी के लिए अन्तर्राष्ट्रीय विकास नीति के प्रतिपादन के लिए चल रही बातचीत में और विश्वव्यापी बातचीत की तैयारी में सक्रिय रूप से भाग लिया। विश्वव्यापी बातचीत की कार्यसूची, समय और प्रक्रियाओं के लिए ग्रुप-77 के प्रस्तावों पर अपने रवैये को अंतिम रूप देने के लिए ग्रुप-77 के मन्त्रियों की बैठक मार्च, 1980 में न्यूयॉर्क में हुई। विदेश मन्त्री श्री पी. वी. नरसिंह राव ने इस बैठक में भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व किया।

भारत ने 26 मई से 2 जून, 1980 तक संयुक्त राष्ट्र विकास कार्यक्रम के तत्वावधान में विकासशील देशों के बीच तकनीकी सहयोग के बारे में एक उच्च-स्तरीय बैठक में भाग लिया। टी सी. डी सी के कार्यक्षेत्र में वृद्धि और टी. सी. डी. सी. की कार्यवाही को सुदृढ बनाने के लिए वित्तीय संसाधनों के बारे में भारत की पहल को स्वीकार कर लिया गया और इसे बैठक के दस्तावेजों में भी शामिल किया गया।

चंचल सरकार समिति की रिपोर्ट सहित विदेश मन्त्री ने मार्च में विदेश प्रचार प्रभाग के कार्यों का पुनरीक्षण किया। मन्त्रालय इस निष्कर्ष पर पहुँचा है कि चचल सरकार समिति की सभी सिफारिशों को कार्यान्वित नहीं किया जा सकता। मन्त्रालय आगामी तीन वर्षों में विदेश स्थित भारतीय मिशनों में सूचना अनुभागों की संख्या में वृद्धि करना चाहता है। इन मिशनों में पच्चीस नए सूचना अनुभाग खोले जाने की उम्मीद है बशर्ते कि इसके लिए ससाधन उपलब्ध हों। मुद्र... मुद्रण की अधिक सुविधाओं सहित एक सम्पादकीय एवं पुनर्लेखन डेस्क ह

करने के प्रस्ताव पर विचार किया जा रहा है ताकि अंग्रेजी, फ्रेंच, स्पेनिश और जर्मनी में प्रचार सामग्री तैयार की जा सके। काहिरा और मास्को में क्रमशः अरबी और रूसी भाषा में सामग्री तैयार करने वाले हमारे केन्द्रों को भी सुदृढ किया जाएगा।

मार्च, 1980 से विदेश स्थित हमारे मिशनों को बहुत से निर्देश जारी किए गए हैं जिसमे विदेश जाने वाले भारतीय यात्रियों के साथ व्यवहार करने के बारे मे और सही परिप्रेक्ष्य में भारतीय घटनाओं की व्याख्या करने के बारे में मार्ग-निर्देश भी शामिल है। सूचना और प्रसारण मंत्रालय आकाशवाणी, पर्यटन विभाग और शैक्षिक एवं अन्य संस्थाओं के साथ सम्पर्क भी स्थापित किया गया है जिसमे संस्थानात्मक स्वरूप के अंतर्गत प्रचार प्रयत्न सम्बन्धी कार्य भी शामिल है। सभी पुस्तकालयों, वाचनालयों और दृश्य-श्रव्य प्रचार कार्यों के लिए विदेश स्थित हमारे सभी मिशनों मे उपलब्ध उपस्करों और सुविधाओं मे सुधार के लिए भी कार्रवाई शुरू कर दी गई है। विगत कुछ वर्षों में विदेश-प्रचार के क्रियाकलापों की आलोचना और मूल्यांकन को ध्यान मे रखते हुए हमारे विदेश प्रचार प्रयत्नों को प्रभावी, सोद्देश्य और त्वरित बनाने पर विशेष ध्यान दिया जा रहा है।"

अफगानिस्तान के मामले मे या सितम्बर-अक्तूबर, 1980 के ईराक-ईरान युद्ध में भारत ने जो नीति अपनाई है वह उसकी गुट-निरपेक्षता की पुनः पुष्टि करती है। भारत सरकार ने यह बारम्बार स्पष्ट कर दिया है कि वह किसी भी देश मे बाह्य हस्तक्षेप को अच्छा नही समझती और अफगानिस्तान मे, वर्तमान अफगानिस्तान सरकार के निमन्त्रण पर, जो सोवियत सैनिक उपस्थित हैं, उन्हें यथाशीघ्र वापस लौट जाना चाहिए और समस्या का शान्तिपूर्ण समाधान किया जाना चाहिए। इसी प्रकार ईराक-ईरान युद्ध मे भी भारत सरकार यह स्पष्ट कर चुकी है कि दोनों देशों से इसके मैत्रीपूर्ण राजनयिक सम्बन्ध हैं और घनिष्ठ आर्थिक सम्बन्ध हैं और भारत चाहता है कि दोनों पक्ष युद्ध-विराम करके अपने विवाद शान्तिपूर्वक तय कर लें तथा कोई भी विदेशी शक्ति हस्तक्षेप न करे।

## पाकिस्तान के साथ भारत के सम्बन्ध

भारत के विभाजन की कीमत पर अगस्त, 1947 मे पाकिस्तान अस्तित्व मे आया। यह आशा की गई थी कि देश के विभाजन से शान्ति और मैत्री को प्रोत्साहन मिलेगा लेकिन दुर्भाग्यवश पाकिस्तान का रवैया उसके जन्मकाल से अब तक भारत के प्रति शत्रुतापूर्ण रहा है। सीमा-उल्लघन, तोड़-फोड़, जासूसी आदि की घटनाओं की तो गिनती ही नहीं, भारत के विरुद्ध पाकिस्तान चार बार आक्रामक कदम भी उठा चुका है—पहली बार सन् 1947 मे, दूसरी बार अप्रेल, 1965 मे कच्छ पर आक्रमण द्वारा, तीसरी बार सितम्बर, 1965 मे और चौथी बार दिसम्बर, 1971 मे। भारत ने इन आक्रमणों के बावजूद भी पाकिस्तान के प्रति मैत्री, सहयोग और उदारता का परिचय दिया है। ताशकन्द और शिमला समझौते इस बात के जीते-जागते प्रमाण हैं; तथापि इसे पुनः दुर्भाग्य ही कहा जाएगा कि भारत के प्रति

पाकिस्तान का रवैया फिर भी शत्रुतापूर्ण है और युद्ध तथा धमकी की भाषा में बात करता है। हाल ही में फरवरी, 1975 में श्री भुट्टो ने भारत को युद्ध की धमकी देते हुए 'विश्व युद्ध होने से भी संकोच न करने' तक की चेतावनी दे डाली थी। इसका उत्तर रक्षा मन्त्री सरदार स्वर्णसिंह ने इन शब्दों में दिया था—"हम शान्ति चाहते हैं, किन्तु यदि कोई खुदकशी पर आमादा हो तो सिवाय लड़ाई के हमारे पास क्या चारा है ? पाकिस्तान हमला करेगा तो उसको ऐसी सजा मिलेगी जो अब तक नहीं मिली।"[1]

भारत और पाकिस्तान के सम्बन्धों का हम तीन युगों में विभाजन करके अध्ययन कर सकते हैं—नेहरू युग, शास्त्री युग और इन्दिरा युग।

## नेहरू युग (अगस्त, 1947–मई, 1964)

प्रधान मन्त्री श्री नेहरू ने अपने शासन-काल मे पाकिस्तान के प्रति मैत्री, सहानुभूति और भाईचारे की नीति अपनाई, लेकिन उन्हें मृत्युपर्यन्त पाकिस्तानी रवैये से निराशा ही हाथ लगी। नेहरू का प्रधान मन्त्रित्व-काल भारत की विदेश नीति का 'आदर्शवादी युग' था। यद्यपि चीनी आक्रमण के बाद नवम्बर, 1962 से इसने यथार्थवादी मोड़ लिया।

**जूनागढ़ और हैदराबाद का भारत में विलय**—भारतीय क्षेत्र की रियासत जूनागढ़ के नवाब ने जब अपनी रियासत को पाकिस्तान के साथ मिलाना चाहा तो जनता ने विद्रोह कर दिया। जूनागढ़ का नवाब पाकिस्तान भाग गया और रियासत के दीवान तथा वहाँ की पुलिस (जिनके हाथों में प्रशासन था) की प्रार्थना पर 9 नवम्बर, 1947 को भारत सरकार ने रियासत का शासन अपने हाथों में ले लिया। फरवरी, 1948 को जनमत-संग्रह मे भारत के पक्ष में 1 लाख 90 हजार से भी अधिक मत आए जबकि पाकिस्तान के पक्ष मे कुल 91 मत पड़े। पाकिस्तान ने सुरक्षा परिषद् में प्रश्न उठाया, किन्तु उसकी चाल सफल नहीं हुई।

हैदराबाद की रियासत भी पूरी तरह भारतीय क्षेत्र में थी। नवम्बर, 1947 मे निजाम ने भारत के साथ एक 'यथा-पूर्व-स्थिति' का समझौता किया। यह निश्चय हुआ कि नया समझौता होने तक दोनो के बीच वही सम्बन्ध कायम रहेंगे जो पहले ब्रिटिश सरकार और हैदराबाद रियासत के बीच थे। लेकिन हैदराबाद की सरकार मे प्रभावशाली मुस्लिम साम्प्रदायिक संगठन 'मजलिस-ए-ईत्तादउल' के रजाकारों ने रियासत में भीषण अराजकता की स्थिति उत्पन्न करदी और तब सितम्बर, 1948 में जनता तथा निजाम की सुरक्षा हेतु भारत ने पुलिस कार्यवाही की। रजाकारों ने आत्म-समर्पण कर दिया। हैदराबाद-सरकार ने समस्या को सुरक्षा परिषद् में प्रस्तुत कर दिया था, अतः समस्या का अन्तिम समाधान तब हुआ जब दिसम्बर, 1948 मे भारत ने परिषद् में स्पष्ट कह दिया कि वह अब इस प्रश्न पर वाद-विवाद में कोई भाग नहीं लेगा।

1 हिन्दुस्तान, 21 अप्रेल, 1975.

**ऋण भुगतान का प्रश्न**—स्वतन्त्र भारत ने पुरानी सरकार के पूरे ऋण का भार सम्भाला जिसके अनुसार उसे 5 वर्ष में पाकिस्तान से 300 करोड़ रुपया लेना था, लेकिन पाकिस्तान ने ऋण चुकाने का नाम तक नहीं लिया जबकि भारत ने पाकिस्तान को दिए जाने वाले 55 करोड़ रुपये का चुकारा कर दिया।

**विस्थापित सम्पत्ति तथा अल्पसंख्यकों की रक्षा का प्रश्न**—सन् 1947 से 1957 तक लगभग 90 लाख मुसलमान भारत से पाकिस्तान गए और इतने ही गैर-मुस्लिम पाकिस्तान से भारत आए। दोनों ही क्षेत्रों के लोग अपने पीछे विशाल मात्रा मे अपनी चल और अचल सम्पत्ति छोड़ गए। अनुमानतः भारतीयों ने पाकिस्तान में 3 हजार करोड़ रुपये की और मुसलमानों ने भारत में 300 करोड़ रुपये की सम्पत्ति छोड़ी थी। पाकिस्तान समस्या के समाधान के सभी सुझावों को ठुकराता रहा क्योंकि उसकी नीयत तो 27 सौ करोड़ रुपये की सम्पत्ति को हड़प लेने की थी।

दोनों देशों के समक्ष अल्पसंख्यकों की रक्षा की समस्या भी विद्यमान थी। विभाजन के बाद पाकिस्तानी अत्याचारों के फलस्वरूप भारत में शरणार्थियों का तांता लगा रहा। अप्रैल, 1950 में साम्प्रदायिक उपद्रवों को रोकने और अल्पसंख्यकों में सुरक्षा की भावना उत्पन्न करने के लिए देशों के प्रधान मन्त्रियों के बीच 'नेहरू-लियाकत समझौता' हुआ, जिसका पाकिस्तान की ओर से कभी पालन नहीं किया गया और पीड़ित हिन्दू शरणार्थी भारत में आते रहे।

**नहरी विवाद**—भारत और पाकिस्तान के मध्य एक अन्य समस्या नदियों के पानी के सम्बन्ध में थी। पंजाब के विभाजन के कारण सिंचाई वाली नहरों के पानी के प्रश्न पर कठिन परिस्थिति पैदा हो गई। सतलज, व्यास और रावी नदियों के हैड वर्क्स भारत में रह गए, लेकिन नहरों की दृष्टि से 25 में से केवल 20 नहरें भारत में आईं और एक नहर दोनों देशों में। भारत के हिस्से में पंजाब का जो भी भाग आया उसकी कृषि-भूमि पैदावार की दृष्टि से अच्छी नहीं थी, क्योंकि वहाँ सिंचाई की व्यवस्था नहीं थी जबकि पाकिस्तान के हिस्से में आने वाले भाग में सिंचाई की भरपूर व्यवस्था थी।

दोनों राष्ट्रों की सहमति से यह विवाद मध्यस्थता के लिए विश्व-बैंक को सौंप दिया गया जिसके प्रयत्नों से 19 सितम्बर, 1960 को भारत और पाक में सिन्ध बेसिन के पानी के दोनों राष्ट्रों में समान बँटवारे के बारे में 'नहरी पानी समझौता' (Indo-Pak Canal Water Treaties) सम्पन्न हुआ। इस समझौते के अनुसार जो कि नदियों के विभाजन पर आधारित है, यह निश्चय किया गया कि 10 वर्ष की अवधि के बाद जो पाकिस्तान की प्रार्थना पर 3 वर्ष के लिए बढ़ाई जा सकेगी तीनों पूर्वी नदियों का पानी भारत के अधिकार में और तीनों पश्चिमी नदियों का पानी पाकिस्तान के अधिकार में रहेगा, केवल इनका सीमित पानी उत्तर की ओर के जम्मू और कश्मीर प्रान्त में प्रयोग किया जाएगा। यह तय हुआ कि 10 वर्ष तक भारत पूर्वी नदियों (सतलज, रावी और व्यास) से पाकिस्तान को प्रत्येक वर्ष

की आज्ञा दे दी। भारत सरकार ने भी पाकिस्तानी अधिकारियों को भारत से निष्कासित कर दिया। पाकिस्तान ने इसे वदले की कार्यवाही कहकर भारत के विरुद्ध खूब विष-वमन किया।

इन घटनाओं के कारण दोनों देशों के बीच तनाव वढ़ता गया। 24 अक्तूबर, 1963 को पाकिस्तान सरकार के आदेश से ढाका तथा राजशाही मे भारतीय पुस्तकालय बन्द कर दिए गए। 21 नवम्बर को राजशाही मे भारतीय हाईकमान का कार्यालय भी वन्द कर दिया गया। पाकिस्तानी समाचार-पत्र घोषणा करने लगे कि पाकिस्तान कश्मीर की युद्धविराम रेखा को मान्यता नही देता। 4 दिसम्बर को पाक अधिकृत कश्मीर के राष्ट्रपति खुर्शीद ने अपने उत्तेजनात्मक भाषण मे कहा कि युद्धविराम रेखा के निकट रहने वाले नागरिको में 10 हजार रायफलें बाँट दी गई हैं तथा और भी बाँटी जाएँगी। वास्तव में पाकिस्तान इस प्रकार का वातावरण वनाने लगा जिससे भारत भयभीत होकर दवाव मे आ जाए और पाकिस्तान की वातों को मान ले।

**हजरत बाल-काण्ड और पाकिस्तान की शत्रुतापूर्ण कार्यवाहियाँ**—पाकिस्तान ने एक और घटना के सम्बन्ध में भारत के विरुद्ध अपनी जन्मजात शत्रुता का खुला परिचय दिया। 28 दिसम्बर, 1963 को श्रीनगर की हजरत बाल मस्जिद से पैगम्बर मुहम्मद साहव का पवित्र वाल चोरी चला गया। यद्यपि यह बाल मिल गया, पर पाकिस्तान ने इस घटना को लेकर बड़ा साम्प्रदायिक विद्वेष फैलाया।

**कश्मीर पर भारत-पाक संघर्ष**—पाकिस्तान ने अपने जन्म के लगभग 2 माह वाद ही 22 सितम्बर, 1947 को कश्मीर पर आक्रमण कर दिया। कश्मीर के महाराजा ने अपनी रियासत को भारत मे विलय करने का समझौता किया और भारतीय सेनाएँ कश्मीर की रक्षा के लिए दौड़ पड़ी। भारत ने पाकिस्तान के साथ पूरे युद्ध की स्थिति से बचने के लिए 1 जनवरी, 1948 को सुरक्षा परिषद् में यह शिकायत की कि पाकिस्तान की सहायता से कवाइलियों ने भारत-भूमि पर आक्रमण किया है, अतः उन्हें रोका जाए। सुरक्षा परिषद् ने 20 जनवरी, 1948 को एक प्रस्ताव द्वारा जाँच कमीशन नियुक्त किया जिसने 13 अगस्त, 1948 को सुझाव दिया कि दोनों देशों के बीच युद्ध-विराम हो और कश्मीर के भविष्य का निर्णय जनता की राय से किया जाए। 1 जनवरी, 1949 से कश्मीर में युद्ध वन्द हो गया और तत्पश्चात् भारत व पाकिस्तान के बीच संयुक्त राष्ट्रसंघ के माध्यम से तथा सीधे परस्पर वार्ता होती रही।

श्री नेहरू की गुट-निरपेक्ष नीति से खिन्न संयुक्तराज्य अमेरिका और पश्चिमी राष्ट्रों ने सुरक्षा परिषद् में पाकिस्तान को पूर्ण समर्थन दिया, अतः समस्या का कोई समाधान नहीं निकल सका। पाकिस्तान ने निम्नलिखित मुख्य तर्कों का सहारा लिया—(1) कश्मीर का भारत मे विलय भारत द्वारा प्रयोग की गई शक्ति और भय-प्रदर्शन का परिणाम था, (2) कश्मीर का भारत में विलय जनमत-संग्रह की

(11) पाकिस्तानी दुराग्रह स्वीकार करने का अर्थ सम्पूर्ण देश और कश्मीर की शान्ति भंग करना तथा भारत में कश्मीर-विलय के कश्मीरी जनता के निर्णय का अपमान करना है। भारत ने स्पष्ट रूप से यह स्थिति स्पष्ट करदी कि जम्मू-कश्मीर राज्य भारतीय संघ का अभिन्न अंग है।

पाकिस्तान के शासकों ने न तो श्री नेहरू के प्रधान मन्त्रित्व-काल में अपनी भारत-विरोधी नीति छोड़ी और न बाद में ही। 27 मई, 1964 को श्री नेहरू की मृत्यु हो गई। श्री नेहरू ने भारत की विदेश नीति की आधारशिला मजबूती से जमा दी थी और यह स्पष्ट कर दिया था कि भारत का हित गुट-निरपेक्ष नीति का अनुसरण करने में ही है। भारत जैसे नवोदित लोकतान्त्रिक राष्ट्र के लिए असंलग्नता की नीति पर चलते हुए विश्व के साम्यवादी और पूंजीवादी दोनों शक्तिशाली गुटों की मैत्री अर्जित करने का प्रयत्न श्लाघनीय था। यदि श्री नेहरू तत्कालीन परिस्थितियों में सैनिक गुटबन्दी का आश्रय लेने की नीति पर भारत को ले जाते तो भारत उसी प्रकार एक पर-निर्भर राष्ट्र बन जाता जिस प्रकार पाकिस्तान आज भी बना हुआ है। नेहरू की कमजोरी यह रही कि उन्होंने पाकिस्तान के प्रति आवश्यकता से अधिक तुष्टिकरण की नीति अपनायी।

## शास्त्री युग (मई, 1964–जनवरी, 1966)

श्री नेहरू की मृत्यु (27 मई, 1964) के पश्चात् श्री लालबहादुर शास्त्री भारत के प्रधान मन्त्री बने और जनवरी, 1966 अपनी मृत्युपर्यन्त उन्होंने भारत की विदेश नीति का बड़ी कुशलता से संचालन किया। श्री नेहरू के आदर्शवाद को निभाते हुए श्री शास्त्री ने राष्ट्रीय हित की दृष्टि से यथार्थवादी नीति अपनाकर अपनी कूटनीतिज्ञता का सुन्दर परिचय दिया।

**पाकिस्तान के साथ युद्ध न करने का प्रस्ताव**— श्री शास्त्री ने 15 अगस्त, 1964 को स्वाधीनता-दिवस के अवसर पर पाकिस्तान के साथ 'युद्ध न करने का समझौता' करने के लिए एक बार फिर प्रस्ताव रखा, लेकिन पाकिस्तान के शासकों के कानों में जूं तक नहीं रेंगी। कच्छ पर और बाद में कश्मीर तथा भारत पर होने वाले पाकिस्तानी आक्रमणों ने सिद्ध कर दिया कि पाकिस्तानी नेता भारत के प्रति शत्रुता और युद्ध की नीति से तब तक डिगने वाले नहीं हैं जब तक उन्हें ईंट का जवाब पत्थर से नहीं दिया जाएगा।

**कच्छ के भारतीय प्रदेश पर पाकिस्तान का आक्रमण**—सन् 1965 में पाकिस्तान ने भारत पर दो प्रबल सैनिक आक्रमण किए, इनमें पहला आक्रमण मार्च-अप्रेल, 1965 में कच्छ पर हुआ, दूसरा अगस्त-सितम्बर, 1965 में कश्मीर पर। कच्छ की खाड़ी (The Rann of Kutch) का क्षेत्रफल 9 हजार वर्गमील है। यह एक दलदलीय क्षेत्र है। जब पाकिस्तान ने इस प्रदेश के उत्तरी हिस्से में पहले एक सड़क बना ली और बाद में भारतीय सीमा में कंजरकोट, डींग एवं विगोकाट नामक स्थानों पर अपनी स्थायी चौकियाँ स्थापित करलीं तो उसने भारत के विरोध-पत्रों की न केवल उपेक्षा कर दी बल्कि गुजरात के एक बड़े क्षेत्र पर भी अपने अधिकार

का दावा किया। पाकिस्तान का यह दावा ऐतिहासिक और वैधानिक रूप से अवैध था क्योंकि इस क्षेत्र में भारत और पाकिस्तान के बीच अन्तर्राष्ट्रीय सीमा पहले से निर्धारित हो चुकी थी, किन्तु पाकिस्तान ने इस खाड़ी को समुद्र मान कर उसके मध्य भाग को अन्तर्राष्ट्रीय सीमा माने जाने का दावा किया।

दोनों देशों के बीच वार्ता चालू थी कि 9 अप्रेल, 1965 को पाकिस्तानी सेना की एक टुकड़ी ने सरदार नामक भारतीय चौकी पर हमला बोल दिया। 24 अप्रेल, 1965 को पाकिस्तान की पूरी एक ब्रिगेड (3500 सैनिक) ने अमेरिकी टैंकों के साथ कच्छ पर भीषण आक्रमण कर दिया जिसका मुकाबला केवल 225 भारतीय सैनिकों द्वारा ऐतिहासिक वीरता के साथ किया गया। बाद मे भारत की ओर से तुरन्त ही प्रभावकारी सैनिक कुमुक भेजी गई। कच्छ सीमा पर भारत-पाक संघर्ष को रोकने के लिए ब्रिटेन ने युद्ध विराम (Cease Fire) का प्रस्ताव रखा जिसे भारत ने मान लिया लेकिन पाकिस्तान ने अस्वीकार कर दिया।

अन्त मे, लन्दन में होने वाले राष्ट्रमण्डलीय प्रधान मन्त्रियों के सम्मेलन के अवसर पर ब्रिटिश प्रधान मन्त्री विल्सन के प्रयत्नो से भारत और पाकिस्तान के बीच कच्छ के प्रश्न पर 30 जून, 1965 को एक समझौता हो गया जिसमे निम्नलिखत बातो का उल्लेख था—

1. 1 जुलाई, 1965 से युद्ध बन्द कर दिया जाए।

2. दोनो देशों की सेनाएँ 7 दिन के भीतर पीछे हटा ली जाएँ और अपनी 1 जनवरी, 1965 वाली स्थिति पर लौट जाएँ।

3. सीमा-विवाद के प्रश्न का समाधान पहले मन्त्रियों की वार्ता द्वारा किया जाए और इस प्रकार की वार्ता सफल न होने पर यह प्रश्न एक निष्पक्ष न्यायाधिकरण (Tribunal) को सौंपा जाए। न्यायाधिकरण के तीन सदस्य हो जिसमे एक-एक सदस्य भारत तथा पाकिस्तान द्वारा नियुक्त किया जाए और अध्यक्ष के नाम पर यदि दोनो देशो मे सहमति न सके तो सयुक्त राष्ट्रसघ के महासचिव उसका नाम प्रस्तावित करे।

समझौता होने के बाद कच्छ सीमा पर भारत और पाकिस्तान दोनों देशो ने अपनी-अपनी सेनाएँ 1 जनवरी, 1965 वाली स्थिति पर हटा ली। पाकिस्तान द्वारा उठाए गए सीमा निर्धारण के प्रश्न पर विचार हेतु एक न्यायाधिकरण की नियुक्ति कर दी गई जिसमें भारत द्वारा यूगोस्लाविया के न्यायाधीश को प्रस्तावित किया गया और पाकिस्तान द्वारा ईरान के न्यायाधीश को। दोनों ही देशो के मतभेद के कारण अध्यक्ष की नियुक्ति संयुक्त राष्ट्रसंघ के महासचिव द्वारा की गई। न्यायाधिकरण द्वारा दोनों देशो को आदेश दिए गए कि वे कच्छ के सम्बन्ध में अपने-अपने दावे प्रस्तुत करें।

सितम्बर, 1967 में न्यायाधिकरण ने अपना काम शुरू किया और 19 फरवरी, 1968 को उसने अपना निर्णय दे दिया। इस निर्णय के अनुसार विवाद-ग्रस्त क्षेत्र का 90 प्रतिशत भाग भारत को दिया गया और शेष 320 वर्ग

मील का प्रदेश पाकिस्तान को प्राप्त हुआ। इस प्रदेश में कंजरकोट का वह विनष्ट किला भी सम्मिलित था जहाँ से सन् 1965 का युद्ध आरम्भ हुआ था। इसके अतिरिक्त छारबेट की ऊँची भूमि और नगरपरकार के क्षेत्र भी पाकिस्तान को दिए गए भाग में शामिल थे। स्पष्ट है कि पाकिस्तान को महत्त्वपूर्ण सामरिक क्षेत्र प्राप्त हो गया। यद्यपि न्यायाधिकरण का निर्णय कुल मिला कर भारत के पक्ष मे था, तथापि पाकिस्तान के साथ विशेष रियायत की गई थी। रहीम के बाजार में दक्षिणी क्षेत्र को पाकिस्तान को सौंपने का कोई कारण नहीं था। न्यायाधिकरण का फैसला न्याय पर उतना आधारित नहीं था जितना राजनीति पर। भारत सरकार ने इस निर्णय को 'राजनीतिक कारणों से प्रेरित' बता कर इसकी निन्दा की। भारत के अनेक राजनीतिक दलों ने इस निर्णय को ठुकरा देने का अनुरोध किया, पर चूंकि भारत सरकार पहले ही यह शर्त मान चुकी थी कि न्यायाधिकरण जो भी निर्णय देगा, वह उसे मान्य होगा, अतः भारत के सामने वचन निभाने के अलावा कोई विकल्प नहीं था। भारत सरकार ने कूटनीतिक चालबाजी की जगह नैतिकता को उच्च समझा।

**कश्मीर-विवाद और भारत-पाक युद्ध, 1965**—30 जून, 1965 को होने वाले कच्छ समझौते की स्याही सूखने भी न पाई थी कि अगस्त मे पाकिस्तान ने कश्मीर में हजारों सादा वस्त्रधारी सशस्त्र घुसपैठिये भेज दिए जिनका उद्देश्य राज्य मे व्यापक तोड़-फोड़ करना, अराजकता फैलाना और यातायात केन्द्रों, सैनिक-ठिकानों तथा उद्योग स्थलों को नष्ट करना था। इस पर भारतीय सेना ने तेजी से घुसपैठियों का सफाया कर युद्धविराम रेखा के उन महत्त्वपूर्ण पहाड़ी और जंगली प्रतिष्ठानों पर कब्जा कर लिया जहाँ से घुसपैठिये भारत में प्रवेश करते थे।

कश्मीर को हथियाने के अपने इस प्रयास में असफल होकर पाकिस्तान एक हारे जुआरी की तरह बौखला गया। 1 सितम्बर, 1965 को पाकिस्तान ने विपुल टैंक शक्ति के साथ कश्मीर के छम्ब क्षेत्र पर अचानक ही भीषण आक्रमण कर दिया, यह क्षेत्र पाकिस्तान की प्रधान सैनिक छावनियों के निकट और आक्रमण की दृष्टि से पाकिस्तान के अनुकूल था। यदि अखनूर पर पाक फौजें अधिकार कर लेतीं तो पाकिस्तान जम्मू को जीतकर जम्मू-कश्मीर की भारतीय सेना को शेष भारत से विलग कर सकता था। किन्तु पाकिस्तान के मनसूबे खाक में मिल गए। भारत के भीषण प्रत्याक्रमण ने पाकिस्तान को छठी का दूध याद करा दिया। भारत ने पाक के विरुद्ध सम्पूर्ण-सीमा पर नए मोर्चे खोल दिए। 15 सितम्बर तक पाकिस्तान की वायु-शक्ति की कमर टूट गई। पाकिस्तान को प्राप्त अमेरिकी पैटन-टैंकों का कब्रिस्तान बन गया और पाकिस्तान की पराजय सन्निकट दिखाई देने लगी।

'अपने छोटे भाई' और 'अजीज दोस्त' को पिटते हुए देखकर 'बड़े आका' चीन ने 16 सितम्बर को भारत को तीन दिन का अल्टीमेटम भेजते हुए यह बेहूदा आरोप लगाया कि भारत ने सिक्किम-तिब्बत पर चीनी प्रदेश में अपने सैनिक अड्डे कायम कर लिए हैं और 59 याक तथा 800 भेड़ें चुरा ली हैं, अतः उसे तीन दिन

में अड्डों को नष्ट कर पशुओं को वापस कर देना चाहिए अन्यथा उसे गम्भीर परिणाम भुगतने होंगे। भारत ने इन सैनिक अड्डों के निरीक्षण के लिए कई प्रस्ताव रखे, लेकिन चीन ने उन्हें ठुकरा दिया। ठुकराता भी क्यों नहीं ? आखिर कोई अड्डे होते तभी तो उनका निरीक्षण किया जाता। चीन के अल्टीमेटम का उद्देश्य तो पाकिस्तान को अपने समर्थन की आशा दिलाकर भारत के साथ युद्धरत रहने की प्रेरणा देना था। चीनी अल्टीमेटम का वास्तविक उद्देश्य कुछ भी रहा हो, लेकिन 19 सितम्बर को इसकी अवधि की समाप्ति पर चीन ने अल्टीमेटम की अवधि 3 दिन और बढा दी। इस बढ़ी हुई अवधि की समाप्ति पर एक तरफ तो सुरक्षा परिषद् में युद्ध-विराम का निर्णय हुआ और दूसरी तरफ चीन ने यह विचित्र घोषणा करदी कि भारत ने चीनी सीमा में बने हुए सैनिक अड्डे स्वयंमेव तोड़ दिए हैं, अतः अल्टीमेटम के अनुसार अगली कार्यवाही करने की आवश्यकता नहीं है। चीनी अल्टीमेटम पाकिस्तान को खुश करने का दिखावा मात्र था, अन्यथा चीन यह भली-भाँति समझ चुका था कि भारत अब सन् 1962 का भारत नहीं था। चीनी कार्यवाही से यह पुनः सिद्ध हो गया कि पाकिस्तान और चीन में 'चोर-चोर मौसेरे भाई' का सम्बन्ध है।

भारत-पाक युद्ध 23 सितम्बर, 1965 तक चला और अन्त में संयुक्त राष्ट्रसंघ के हस्तक्षेप से 23 सितम्बर को 3½ बजे प्रातःकाल युद्ध-विराम हो गया। युद्ध-समाप्ति पर लगभग 740 वर्गमील पाकिस्तानी क्षेत्र भारत के अधिकार में था जबकि आकस्मिक आक्रमण का लाभ उठा लेने के कारण 240 वर्गमील का भारतीय क्षेत्र पाकिस्तान के अधिकार मे रह गया था। भारत ने निरन्तर विजयी होते हुए भी युद्ध-विराम स्वीकार कर यह सिद्ध कर दिया कि वह एक शान्तिप्रिय राष्ट्र है। युद्ध से यह पुनः स्पष्ट हो गया कि साम्यवाद के विरोध के नाम पर पाकिस्तान को दी गई विशाल अमेरिकी सैनिक सहायता का किस प्रकार एक शान्तिप्रिय लोकतान्त्रिक राष्ट्र के विरुद्ध दुरुपयोग किया जा सकता है। घटनाओं ने भारत का यह आरोप भी सत्य प्रमाणित कर दिया कि इस उप-महाद्वीप में शक्ति-सन्तुलन को बिगाड़ने का मुख्य उत्तरदायित्व अमेरिका और उसके मित्रराष्ट्रों का है।

भारत-पाक युद्ध के गम्भीर परिणाम और प्रभाव सामने आए। प्रथम, यह स्पष्ट हो गया कि भारत की धर्म-निरपेक्षता का आधार बड़ा ठोस है और कश्मीर के मुस्लिम नागरिक भारत के प्रति पूर्ण देशभक्त हैं। दूसरे, भारतीय एकता पुनः सुदृढ़ और सम्पुष्ट हुई तथा उसमें एक नया रूप और नया निखार आया। तीसरे, भारत में अपूर्व स्वाभिमान जागा तथा आत्मनिर्भर बनने की बलवती भावना जाग्रत हुई। चौथे, भारत की सन् 1962 में खोई हुई प्रतिष्ठा अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में बहुत कुछ पुनर्जीवित हो गई। पाँचवें, भारत को अपने मित्र और शत्रु देशों का अच्छी तरह पता चल गया। अमेरिकी और ब्रिटिश रवैया तो पहले ही स्पष्ट था; इण्डोनेशिया, टर्की, ईरान आदि राष्ट्रों का भी भारत-विरोधी रवैया प्रकट हो गया। मलाया के अतिरिक्त अन्य किसी भी राष्ट्र ने पाक-आक्रमण की स्पष्ट रूप से निन्दा नहीं की

सम्बन्धों में द्विपक्षीय नीति को प्रोत्साहन दिया जाना चाहिए। इस प्रस्ताव द्वारा भारत के इस अभिमत की पुनः पुष्टि हो गई कि अन्तर्राष्ट्रीय विवादों का शान्तिपूर्ण समाधान किया जाना चाहिए। पाकिस्तान की ओर से इस प्रस्ताव पर अपनी स्वीकृति पुनः टाल दी गई। 5 जुलाई, 1977 को एक रक्तहीन क्रान्ति के फलस्वरूप पाकिस्तान में फिर सैनिकशाही की स्थापना हो गई और भारत का प्रस्ताव खटाई में पड़ गया।

अपने पड़ोसी देशों के साथ मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध विकसित करने की अपनी नीति के अनुसरण में भारत ने पाकिस्तान के आन्तरिक मामलों में अहस्तक्षेप की नीति का पूरी ईमानदारी के साथ पालन करते हुए उसके साथ अपने सम्बन्ध सामान्य करने की दिशा मे प्रयास किया। पाकिस्तान की घटनाओं पर दिलचस्पी के साथ निगाह तो रखी गई, लेकिन उन्हें पूरी तरह पाकिस्तान के आन्तरिक मामले के रूप में देखा गया और भारत ने दूसरे देशों के घरेलू मामलों में अहस्तक्षेप की अपनी नीति पुनः दोहरायी। इस नीति की चरम परिणति हुई फरवरी, 1978 में विदेश मन्त्री की पाकिस्तान यात्रा के रूप में। विगत 12 वर्षों में किसी भारतीय विदेश मन्त्री की पाकिस्तान की यह पहली यात्रा थी। विदेश मन्त्री ने अपनी इस यात्रा के दौरान पाकिस्तान को यह आश्वासन दिलाया कि भारत शिमला समझौते के प्रति अब भी प्रतिबद्ध है और इस क्षेत्र में न किसी नेतृत्व की कामना करता है और न दावा रखता है और कोई ऐसी भूमि को हथियाना तो कदापि नहीं चाहता। इसके अतिरिक्त भारत सामान्यीकरण की गति को तेज करने का इच्छुक है। लेकिन यह गति सिर्फ उतनी ही तेज हो सकेगी जितनी कि सम्बद्ध देश इसे तेज करना पसन्द करेगा। पाकिस्तान ने दूसरे देशों के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप न करने की भारत की नीति की सराहना की तथा अपने अपेक्षाकृत छोटे देशों के प्रति उसके रवैये की भी। इस यात्रा के दौरान जिन विषयों पर बातचीत हुई उनमें व्यापार, वीसा पद्धति और सांस्कृतिक आदान-प्रदान तथा संयुक्तराष्ट्र महासभा के निरस्त्रीकरण सम्बन्धी विशेष अधिवेशन की तैयारी के सम्बन्ध में सहयोग सहित विभिन्न बहुपक्षीय मामले भी शामिल थे। कश्मीर के सम्बन्ध मे भी विचार-विनिमय हुआ और दोनों पक्षों ने इस सम्बन्ध में अपने-अपने विचार रखे। पाकिस्तान ने कहा कि वह सलाल परियोजना के सम्बन्ध में बातचीत वहाँ से आगे बढाने के लिए तैयार है जहाँ वह अक्तूबर, 1976 में छोड़ दी गई थी। बातचीत के परिणामस्वरूप यह निश्चय किया गया कि व्यापार के सम्बन्ध में जो बातचीत होने वाली थी वह अब जल्दी ही की जाएगी। सलाल परियोजना के विषय में विचार-विमर्श पुनः शुरू होगा और दोनों देशों की राजधानियों में पत्रकार तैनात किए जाने की अनुमति दी जाएगी। सीमा पर स्थिति 1977 में पूरे वर्ष के दौरान सामान्य बनी रही। भारत और पाकिस्तान के बीच व्यापार भी इस वर्ष के दौरान बढ़ा। 1977 की एक नई विशेषता थी दोनों देशों के बीच सांस्कृतिक आदान-प्रदान का शुभारम्भ।

अप्रेल, 1978 में पाकिस्तान के वैदेशिक मामलों के सलाहकार श्री आगाशाही की यात्रा विशेष रूप से महत्त्वपूर्ण रही, जबकि सलाल पन बिजली परियोजना के सम्बन्ध मे एक करार पर हस्ताक्षर हुए, यह एक ऐसी समस्या थी जो विगत 8 वर्षों से अनसुलझी चली आ रही थी। व्यापार संवर्धन, नजरबन्द लोगों को देश प्रत्यावर्तन तथा व्यापार सुविधाओं को उदार बनाए जाने के सम्बन्ध मे भी विचारों का आदान-प्रदान हुआ। दोनों देशों के बीच सड़क, रेल और हवाई मार्ग में सामान्य यातायात होता है और दोनो देशो की सीमा पर भी स्थिति शान्तिपूर्ण बनी रही। एक-दूसरे के देश में प्रधान कोसलावास के खोलने के निर्णय के पीछे उद्देश्य यह है कि दोनो देशों के बीच यात्रा और वाणिज्यिक सम्पर्क सुविधाजनक बनाया जाए और पारस्परिक सम्बन्ध और सामान्य बनाने की दिशा में योगदान मिले। भारत और पाकिस्तान के बीच 1975 के व्यापार करार की समीक्षा करने के लिए दोनो देशो के व्यापार दलो की 1978 में दो बार बैठक हुई। इस बातचीत के परिणामस्वरूप इस बात पर सहमति हुई कि जब तक नए व्यापार करार को अन्तिम रूप नहीं दिया जाता तब तक पाकिस्तान की ओर से व्यापार सार्वजनिक अभिकरणों के माध्यम से किया जाता रहेगा। जबकि भारत की ओर से सरकारी और गैर-सरकारी दोनों ही प्रकार के अभिकरणों के माध्यम से कारोबार किया जाएगा। विभिन्न क्षेत्रों मे दोनों देशों के प्रतिनिधियों के बीच सम्पर्क से दोनों देशो मे सहयोग बढ़ा है। दोनो देशो के खाद्य और कृषि मन्त्रियों की बातचीत के परिणामस्वरूप सितम्बर, 1978 मे एक समझौता हुआ जिसके अन्तर्गत भारत पाकिस्तान को 5270 टन गेहूँ का बीज देगा।

जनरल जिया की सैनिक सरकार के साथ भारत ने मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध बनाए रखने की कोशिश 1979 में बदस्तूर जारी रखी और कोई ऐसा कदम नही उठाया जिससे दोनो देशों के बीच सुधरते हुए सम्बन्धों मे व्यवधान पैदा हो। अप्रेल, 1979 में जब पाकिस्तान के भूतपूर्व प्रधान मन्त्री श्री भुट्टो को फांसी लगाई गई, तब भी प्रधान मन्त्री श्री देसाई ने कोई अपील जारी न कर 'दूसरों के मामलों मे हस्तक्षेप न करने के रवैये' का परिचय दिया, यह अलग बात है कि हम इसे मानवीय आधार पर अनुचित मानें। लेकिन पाकिस्तान की सैनिक तैयारियों ने भारत मे पुनः चिन्ता पैदा कर दी है जिसका दोनो देशो के सुधरते सम्बन्धों पर पुनः प्रतिकूल प्रभाव पड़ सकता है। 19 जून, 1979 को भारत के रक्षा मन्त्री श्री जगजीवनराम ने सेना-कमाण्डरों के एक सम्मेलन मे कहा भी—"भारत के लिए वर्तमान घटना-चक्रों में सबसे अधिक चिन्ताजनक विषय इस्लामाबाद द्वारा सेना के लिए आणविक क्षमता का विकास करना है।" उन्होंने अपने भाषण मे कहा कि अफगानिस्तान के मामले में बाहरी शक्तियों का हस्तक्षेप एक अशुभ लक्षण है।

पाकिस्तान के साथ भारत के सम्बन्धों को सामान्य बनाने और इसे आगे बढ़ाने की दिशा में निर्बाध प्रयास जारी रहे और इस सम्बन्ध मे कुछ क्षेत्रो मे प्रगति हुई। बहुत से द्विपक्षीय राजनीतिक, वाणिज्यिक और दिन-प्रतिदिन के अन्य

कार्यात्मक मामलों के सम्बन्ध में दोनों देशों के नेताओं और अधिकारियों के बीच उच्चस्तरीय सम्पर्क के जरिए तथा अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में अपने-अपने प्रतिनिधि-मण्डलों के बीच परामर्श और सहयोग के माध्यम से और दोनो देशों की जनता द्वारा एक दूसरे के देश की अधिकाधिक यात्रा के द्वारा भारत ने पारस्परिक सद्भावना उत्पन्न करने का प्रयास किया।

यद्यपि पाकिस्तान के भीतर होने वाली घटनाओं के बारे में देश-विदेश में सरकार का विचार जानने के लिए काफी दबाव डाला गया, लेकिन भारत ने पाकिस्तान के आन्तरिक मामलों पर टिप्पणी करने से इन्कार किया। अपने पड़ोसियों के आन्तरिक मामलों पर टिप्पणी करने से इन्कार किया। अपने पड़ोसियों के आन्तरिक मामलों के बारे में किसी भी प्रकार की आलोचना न करने की भारत की सैद्धान्तिक नीति के कारण पाकिस्तान ने इस नीति की सराहना की।

अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों के दौरान भारत के प्रधान मन्त्री और विदेश मन्त्री ने पाकिस्तान के राष्ट्रपति और विदेशी मामलों के सलाहकार के साथ द्विपक्षीय विचार-विमर्श किया और अनेक द्विपक्षीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय मामलों पर विचारो का आदान-प्रदान भी हुआ। मई, 1979 में प्रथम बार दोनों देशों के विदेश सचिवों की किसी विशेष कार्यसूची अथवा समस्या के बिना ही मुलाकात हुई। इस प्रकार भारत-पाक सम्बन्धों की समीक्षा करने के लिए समय-समय पर परामर्श करने की प्रक्रिया की शुरुआत हुई।

पाकिस्तान द्वारा सेन्टो छोड़ने के बाद उसके प्रति अपनी सद्भावना स्वरूप भारत ने कोलम्बो में हुई ब्यूरो की बैठक तथा हवाना में हुए शिखर सम्मेलन में गुट-निरपेक्ष आन्दोलन में उसके प्रवेश का समर्थन किया। न्यूक्लीय मसलों जैसे अनेक जटिल मामलों पर फरवरी-मार्च में प्रधान मन्त्री श्री मोरारजी देसाई तथा राष्ट्रपति जिया-उल-हक के बीच तथा फिर अगस्त मे उनके और प्रधान मन्त्री चरणसिंह के बीच पत्रों का आदान-प्रदान हुआ। इस मामले को उस समय भी उठाया गया जब सितम्बर, 1979 में हवाना और न्यूयार्क मे विदेश मन्त्री श्री श्याम नन्दन मिश्र की मुलाकात पाकिस्तान के राष्ट्रपति श्री जिया-उल-हक तथा पाकिस्तान के विदेशी मामलों के सलाहकार श्री आगाशाही से हुई।

### श्रीमती गाँधी के पुनः सत्तारूढ़ होने के बाद भारत-पाक सम्बन्ध (अक्तूबर, 1980 के मध्य तक)

जनवरी, 1980 में भारत की नई सरकार द्वारा कार्यभार सम्भालने के अवसर पर राष्ट्रपति श्री जिया-उल-हक ने प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी को एक हार्दिक और मैत्रीपूर्ण सन्देश भेजा। इस सन्देश में शिमला समझौते के प्रति पाकिस्तान की प्रतिबद्धता को दोहराया गया और भारत तथा पाकिस्तान के बीच सम्बन्धों के सामान्यीकरण की प्रक्रिया को तेज करने की आशा प्रकट की गई। अपने उत्तर में प्रधान मन्त्री ने शिमला समझौते के प्रति प्रतिबद्धता के दोहराए जाने पर

अपनी प्रसन्नता व्यक्त की। यह समझौता उनके द्वारा ही सम्पन्न हुआ था। इसके अतिरिक्त उन्होने भी अपनी ओर से भारत पाकिस्तान सम्बन्धों को पूर्ण सुदृढ़ करने की इच्छा अभिव्यक्त की।

विदेश सचिव श्री आर. डी. साठे ने भारत और पाकिस्तान के सम्बन्धों मे और सुधार करने पर विचार-विमर्श के लिए फरवरी, 1980 में पाकिस्तान की यात्रा की। राष्ट्रपति जिया-उल-हक उनसे मिले और श्री साठे ने राष्ट्रपति को प्रधान मन्त्री श्रीमती गांधी का एक पत्र दिया। पाकिस्तान के विदेश सचिव तथा अन्य नेताओं के साथ अपनी बातचीत के दौरान द्विपक्षीय मामलों, क्षेत्रीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति की समीक्षा की गई और इस अवसर का लाभ उठाते हुए पाकिस्तान की स्वतन्त्रता, प्रभुसत्ता तथा प्रादेशिक अखण्डता के प्रति भारत की प्रतिबद्धता तथा पाकिस्तान के आन्तरिक मामलो में दखलन्दाजी न करने के भारत के सिद्धान्तो का, जो कि शिमला-समझौते मे दिए गए हैं, पालन किए जाने की बात को दोहराया गया। पाकिस्तानी पक्ष ने विदेश सचिव की इस यात्रा द्वारा विचारो क मुक्त और स्पष्ट रूप से आदान-प्रदान के लिए जो अवसर प्राप्त हुआ उसकी सराहना की और इसे एक दूसरे की विचारधाराओं को बेहतर ढग से समझने के लिए उपयोगी माना।

एक नया व्यापार करार तैयार करने के लिए प्रयास किए गए और पाकिस्तान के साथ व्यापार की मदों का पता लगाने के लिए विशेषज्ञों के एक प्रतिनिधि-मण्डल ने 15 सितम्बर को इस्लामाबाद की यात्रा की। नए व्यापार करार को अन्तिम रूप दिए जाने तक, भारत-पाक व्यापार जारी रहा लेकिन किसी करार के अभाव मे व्यापार की मात्रा में कमी आई। भारत ने पाकिस्तान के साथ पारस्परिक लाभ के लिए आर्थिक सम्बन्धो को बढाने की अपनी इच्छा व्यक्त की है।

कराची और बम्बई मे दोनों देशों के कौंसलावास खोलने के समझौते के अनुसार कराची मे भारत के प्रधान कौंसल के कार्यालय ने फरवरी, 1979 से कार्य करना शुरू कर दिया। जनवरी, 1980 तक इस कौंसलावास ने भारत मे विभिन्न स्थानो की यात्रा के लिए 1,61,289 राष्ट्रिको को पाकिस्तानी वीजा प्रदान किए और जनवरी, 1979 से जनवरी, 1980 तक इस्लामबाद स्थित भारतीय राजदूतावास तथा कराची स्थित भारत के कौंसलावास द्वारा कुल 2,14,526 वीजा दिए गए। इस्लामाबाद स्थित भारतीय राजदूतावास तथा कराची स्थित भारत के प्रधान कौंसलावास ने 25 जुलाई, 1979 तक 1,00,000 वीजा प्रदान किए और पाकिस्तान मे 1,00,000वें वीजा धारक को दिल्ली-लाहौर की यात्रा के लिए भारतीय एयरलाइन्स कार्पोरेशन की ओर से पुरस्कार स्वरूप वापसी टिकट दी गई। दोनों देशों की सरकारों के बीच भुगतान समस्याओं के समाधान के लिए एक महत्त्वपूर्ण कदम उठाया गया जिसके अन्तर्गत भारत सरकार तथा पाकिस्तान सरकार के ऐसे सेवा निवृत्त कर्मचारी, जो 1 जुलाई, 1955 से 31 दिसम्बर, 1960 के दौरान क्रमशः भारत और पाकिस्तान चले आए थे, उनकी पेंशनों के भुगतान के

सम्बन्ध में जुलाई, 1959 के भारत-पाक करार को फिर से लागू करने पर दोनों सरकारें सहमत हुई। सांस्कृतिक और खेल-कूद के क्षेत्रों में आदान-प्रदान जारी रहा।

सालिसबरी में राष्ट्रपति जिया-उल-हक के साथ प्रधान मन्त्री की बैठक मित्रतापूर्ण सहयोग तथा पारस्परिक सद्भाव की सम्भावनाओं की सूचक थी। लेकिन जनवरी तथा मई, 1980 में इस्लामी विदेश मन्त्रियों के सम्मेलनों में राष्ट्रपति जिया द्वारा कश्मीर के मामले के अनावश्यक उल्लेख से भारत को दुख और निराशा हुई क्योंकि हमारे विचार से ऐसा उल्लेख शिमला-समझौते की भावना के अनुरूप नहीं था।

पाकिस्तान द्वारा संयुक्त राष्ट्रसंघ मे कश्मीर समस्या की चर्चा पर भारत ने अपनी तीव्र प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुए इसे भारत की प्रादेशिक अखण्डता पर आघात बताया है। इस सम्बन्ध में 8 अक्तूबर, 1980 के हिन्दुस्तान में जो समाचार प्रकाशित हुए, वे इस प्रकार हैं—

"संयुक्त राष्ट्र में भारत के स्थायी प्रतिनिधि श्री ब्रजेश मिश्र ने 7 अक्तूबर, 1980 को यहाँ संयुक्त राष्ट्र महासभा मे घोषणा की कि हम बार-बार कह चुके हैं कि जम्मू-कश्मीर भारत का अभिन्न अंग है। इसलिए पाकिस्तान का इस बारे में यहाँ और अन्य मंचों पर कोई सवाल उठाना भारत की प्रादेशिक अखण्डता पर आघात है।

उन्होने कहा कि पाकिस्तान का यह प्रयास शिमला-समझौते की भी अवहेलना करता है, जिसके अन्तर्गत इन दोनों देशों ने अपनी समस्याएँ बातचीत से सुलझाने और आपसी सम्बन्ध सामान्य बनाने का फैसला किया था।

श्री मिश्र संयुक्त राष्ट्र मे पाकिस्तान के स्थायी प्रतिनिधि श्री नियाज नायक की उस टिप्पणी का उत्तर दे रहे थे जो उन्होने महासभा में भारतीय विदेश मन्त्री श्री नरसिंहराव के भाषण पर की थी।

उन्होने कहा कि पाकिस्तान के राष्ट्रपति जिला-उल-हक द्वारा जम्मू-कश्मीर का मसला इस्लामी सम्मेलन मे उठाना समीचीन नही था और वह इस्लामी सम्मेलन के विचार क्षेत्र मे तो हरगिज नही आता था।

श्री मिश्र ने कहा कि यहाँ पाक-प्रतिनिधि आज यह कहते हैं कि राष्ट्रपति जिया-उल-हक ने 38 देशो के इस्लामी सम्मेलन में पाकिस्तान के राष्ट्रपति की हैसियत से भाषण किया था। परन्तु दो ही दिन बाद पाकिस्तान के एक प्रवक्ता ने तब घोषणा की थी कि श्री जिया-उल-हक इस्लामी सम्मेलन के अध्यक्ष के रूप में बोल रहे थे।

श्री मिश्र ने कहा कि शिमला-समझौते मे दोनों देशों के बीच हर विवाद का निपटारा आपसी बातचीत से करने की व्यवस्था है और दोनों देशों से यह अपेक्षा की गई है कि वे ऐसा कोई भी फैसला अथवा कार्य नहीं करेंगे जो दोनो देशों के बीच विवाद पैदा करे।

श्री मिश्र ने कहा कि यदि पाकिस्तान की इस वायदे मे निष्ठा होती देशों के सम्बन्ध और सुदृढ़ हुए होते एव ऐसे मसले न उठाए जाते।

श्री मिश्र ने कहा कि राष्ट्रपति जिया-उल-हक तथा श्री नियाज नायक और अन्य पाकिस्तानी प्रतिनिधियों द्वारा विभिन्न मंचों पर कश्मीर का सवाल उठाए जाने से दोनों देशों के बीच सम्बन्धों के सामान्यीकरण को भी आघात पहुँचता है।"[1]

## पाकिस्तान की आणविक शक्ति से भारत को खतरा

हाल ही में विभिन्न सूत्रों से ऐसे समाचारों की पुष्टि हुई है कि पाकिस्तान अणुबम का निर्माण कर रहा है। अनुमान का विषय सिर्फ यही रह गया है कि उसे अणुबम का विस्फोट करने मे कब सफलता मिलेगी। सोवियत रूस के समाचार-पत्र 'प्रावदा' ने इस बारे मे विशेष चिन्ता व्यक्त की है क्योंकि पाकिस्तान अपने पड़ोसी राष्ट्रों के साथ मुठभेड़ की नीति अख्तियार किए हुए है।

'प्रावदा' ने लन्दन से प्रकाशित होने वाली एक लेबनानी पत्रिका का हवाला देते हुए बताया है कि इस्लामाबाद अणुबम बनाने की अपनी योजना को गुप्त रखना चाहता है। इसीलिए पाकिस्तान के अनुरोध पर चीन ने अपने क्षेत्र ने पाकिस्तानी अणुबम का परीक्षण करने की अनुमति दे दी है।

रूस ने पाकिस्तान और चीन की मिलीभगत का पर्दाफाश इसलिए किया है कि दोनों देश अफगान विद्रोहियों को सक्रिय सहायता पहुँचा रहे हैं। वास्तव मे 'प्रावदा' ने कहा भी है कि पाकिस्तानी शासकों ने अमेरिका तथा चीन को अपनी जमीन से अफगानिस्तान के विरुद्ध अघोषित युद्ध जारी रखने की छूट दे दी है। अफगानिस्तान का मामला बहुत ही पेचीदा है और इस सम्बन्ध के परस्पर-विरोधी विचार प्रकट किए गए हैं। किन्तु ऐसा नही है कि अफगानिस्तान मे रूसी सेना की उपस्थिति से त्रस्त होकर पाकिस्तान अणुबम का निर्माण कर रहा है। वास्तव में पाकिस्तान ने रूस के सैनिक हस्तक्षेप से बहुत पहले अणुबम का निर्माण करने की कोशिश शुरू कर दी थी।

पाकिस्तान यदि आणविक हथियार से लैस हो जाता है तो इससे सबसे ज्यादा खतरा भारत के लिए ही पैदा होगा। चीन, पाकिस्तान तथा अमेरिका आज एक ही खेमे मे है, इस बारे मे सन्देह की कोई गुंजाइश नही है। इन राष्ट्रों के गठबन्धन का मुख्य कारण यही है कि अमेरिका और चीन दोनों ही रूस को अपना सबसे बड़ा शत्रु मानते हैं। पाकिस्तान इस स्थिति का लाभ उठाकर शस्त्रास्त्र इकट्ठे कर रहा है। पाकिस्तान चाहे जितना भी शक्तिशाली क्यों न बन जाए वह रूस से टकराने की हिम्मत नहीं कर सकता है। हाँ, 1965 और 1971 की तरह ही भारत की सीमा पर वह उत्तेजनात्मक कार्यवाहियाँ जरूर कर सकता है। इन नई घटनाओं तथा बदलते शक्ति-सन्तुलन को ध्यान में रखते हुए भारत को भी अपनी सुरक्षा-व्यवस्था पर पुनर्विचार करना पड़ेगा। भारत के लिए परीक्षा की घड़ी आने वाली है।[2]

1 हिन्दुस्तान, 8 अक्तूबर, 1980.
2 हिन्दुस्तान, 29 अगस्त, 1980.

## भारत और श्रीलंका

भारत के दक्षिण और हिन्द महासागर में स्थित यह द्वीप राजनीतिक और सामरिक दृष्टि से अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। मई, 1972 में नए संविधान के अनुसार श्रीलंका गणराज्य बन गया है। इसका अंग्रेजी नाम—सिलोनहटा दिया गया है। श्रीलंका ब्रिटिश राष्ट्र-मण्डल का सदस्य है और विदेश नीति में भारत के समान ही गुट-निरपेक्षता की नीति का अनुसरण करता है।

भारत और श्रीलंका के सम्बन्ध उतार-चढाव के रहे है, तथापि कुल मिलाकर दोनों देशो की मैत्री में वृद्धि हुई है और पारस्परिक विवादों को शान्तिपूर्ण ढंग से सुलझाया गया है। कोलम्बो योजना के अन्तर्गत भारत ने श्रीलंका के आर्थिक विकास मे सहायता दी थी। सन् 1955 के बाण्डुंग-सम्मेलन में दोनो देशो ने एक-दूसरे के साथ सहयोग किया। सन् 1962 मे भारत पर चीनी आक्रमण के सन्दर्भ मे श्रीलंका ने निष्पक्ष नीति का अवलम्बन न कर भारतीय भावनाओं को ठेस पहुँचाई, तथापि प्रधान मन्त्री श्रीमती भण्डारनायके ने तटस्थ देशों का कोलम्बो सम्मेलन आयोजित किया और सम्मेलन द्वारा पारित कोलम्बो-प्रस्तावों के सम्बन्ध मे पीकिंग तथा दिल्ली की यात्राएँ की। इस प्रकार श्रीलंका का प्रयत्न यह रहा कि भारत-चीन विवाद का शान्तिपूर्ण हल निकल आए। सन् 1965 में दोनों देश तब अधिक निकट आ गए जब श्रीलंका के तत्कालीन प्रधान मन्त्री सेनानायक ने भारत के न्यायोचित पक्ष का समर्थन किया और चीन द्वारा भारत पर आक्रमण करने तथा कोलम्बो-प्रस्तावो को न मानने के लिए उसकी निन्दा की। सन् 1970 मे नेतृत्व पुनः श्रीमती भण्डारनायके के हाथ मे आया। मई, 1971 में उनकी सरकार को उग्रवादी वामपन्थियों के व्यापक विद्रोह का सामना करना पड़ा जिसे दबाने के लिए उन्हे भारत जैसे मित्रदेशो की सहायता भी लेनी पड़ी। भारत के हेलीकोप्टरो ने श्रीलंका के अनेक भागों मे गश्त लगाई और भारतीय जहाज श्रीलका के बन्दरगाह पर लगर डाले खडे रहे ताकि श्रीलंका सरकार को शान्ति और सुरक्षा की स्थापना में आवश्यक सहायता प्राप्त हो सके। भारत ने श्रीलंका को शस्त्रो की सहायता भी दी।

दोनों देशों के सम्बन्ध उत्तरोत्तर सुधरते गए। श्रीमती गाँधी ने अप्रेल,1972 में श्रीलका की यात्रा की और सयुक्त विज्ञप्ति में दोनों प्रधान मन्त्रियो ने स्वीकार किया कि अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं पर दोनों देशों के विचार एक-दूसरे के बहुत निकट है। दोनों देशो के बीच आर्थिक सहयोग सहित अनेक विषयो पर विचार-विमर्श के लिए एक भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल ने अक्तूबर, 1973 में श्रीलंका की यात्रा की। जनवरी, 1973 में श्रीमती भण्डारनायके भारत आई।

दोनो देशों के बीच कुछ ऐसे विवाद भी थे जिनका अब यद्यपि समाधान किया जा चुका है, तथापि अतीत मे वे तनाव का मुख्य कारण रहे। अतः उपयुक्त होगा कि इन विवादों का संक्षिप्त विवेचन कर लिया जाए—

राज्य-विहोन नागरिक—यह विवाद सन् 1939 मे उठा था,

लगभग हल हो चुका है। राज्य-विहीन नागरिकों की श्रेणी में लगभग 11 लाख 40 हजार व्यक्ति आते हैं। किन्तु विवाद उन 7 लाख 66 हजार व्यक्तियों के बारे मे रहा है जो किसी भी देश के नागरिक नहीं हैं। ये भारतीय ही हैं जिन्हें अंग्रेज अपने शासनकाल मे श्रीलंका के चाय और रबर बागानों में मजदूरों के रूप में ले गए थे। तब से इन लोगों के परिवार वहीं पनपे और फले-फूले। भारतीय मूल के नागरिकों के भारत वापस लौटने की माँग श्रीलका में सन् 1939 में आरम्भ हुई। सन् 1949 में दोनो देशों के प्रतिनिधियों में कुछ अस्थायी समझौते हुए, लेकिन समस्या का समाधान नही हो सका। सन् 1954 में श्रीलका के तत्कालीन प्रधान मन्त्री सर जान कोटलावाला और भारतीय प्रधान मन्त्री श्री नेहरू मे जो समझौते हुए वे भी अल्पकालीन सिद्ध हुए। 26 अक्तूबर, 1964 को श्री शास्त्री और श्रीमती भण्डारनायके मे वास्तविक समझौता हुआ जिसके अन्तर्गत सभी राज्य-विहीन नागरिको को भारत या श्रीलका की नागरिकता प्राप्त करने के आवेदन देने के लिए कहा गया। श्रीलंका सरकार 8 लाख 25 हजार लोगों में से 3 लाख लोगो को अपने यहाँ रखने के लिए सहमत हुई और 5 लाख 25 हजार नागरिको का दायित्व भारत पर डाला गया। इसका आशय यह हुआ कि जहाँ भारत में 7 व्यक्ति आए वहाँ श्रीलका मे 4 व्यक्ति रहे। इस प्रक्रिया को 15 वर्षों के भीतर अर्थात् 1979 तक पूरा किया जाना निश्चित हुआ। चूँकि श्रीलका के अधिकारी प्रत्यावर्तन (अदला-बदली) की गति से सन्तुष्ट नही थे अतः अप्रेल, 1974 में जब श्रीमती गाँधी श्रीलंका के दौरे पर गईं तो उन्होने प्रत्यावर्तन की गति (वार्षिक 35 हजार) मे 10 प्रतिशत की वृद्धि करना स्वीकार कर लिया। सन् 1974 के प्रारम्भ में केवल डेढ़ लाख राज्य-विहीन नागरिक ही ऐसे शेष रहे जिन्हे भारत लौटना था। सन् 1975 मे इस करार के अन्तर्गत 18448 व्यक्ति भारत प्रत्यावर्तित हुए। इस प्रकार 1964 के समझौते के अनुसार कुल मिलाकर 525,000 तथा 300,000 व्यक्तियों मे से 1975 के अन्त तक 157,470 व्यक्ति प्रत्यावर्तित किए जा चुके थे और 891993 को श्रीलंका की नागरिकता प्रदान की जा चुकी थी।

कच्चातिवू—यह विवाद 28 जून, 1974 के समझौते द्वारा निपटाया जा चुका है। कच्चातिवू (या कच्छदीव) भारत और श्रीलका के समुद्री तटो के बीच 200 एकड़ का एक छोटा-सा द्वीप है जिसमे नागफणी के अतिरिक्त और कुछ नहीं उगता। आस-पास मछुवारे मछली अवश्य पकड़ते हैं। इस भूखण्ड की जनसख्या नगण्य है। दोनों देश इस भूखण्ड पर अपना आधिपत्य जताते थे। *विवाद इसलिए* और भी उग्र हो गया क्योकि इस द्वीप के आस-पास तेल के काफी बड़े भण्डार होने की आशा की जाती थी। भारत ने एक महान् पडोसी देश की परम्परा का निर्वाह करते हुए इस छोटे से द्वीप के कारण दोनों देशो के बीच विवाद को लम्बा खीचना उपयुक्त नहीं समझा। 28 जून,1974 को दोनो में एक समझौता सम्पन्न हुआ जिसके अनुसार कच्चातिवू को श्रीलका के अधिकार क्षेत्र में मान लिया गया। पड़ोसी

देशों के साथ सम्बन्धो मे सुधार की दिशा मे श्रीमती गांधी का यह एक महत्त्वपूर्ण कदम था। सन् 1971 मे पाकिस्तान के साथ युद्ध मे भारत की विजय से कई पडोसी देश ग्राशंकित हो उठे थे कि भारत एक महाशक्ति बनकर छोटे देशो को ग्रातकित करेगा। लेकिन कच्चातिवू श्रीलका को सौपकर भारत ने इस प्रकार की ग्राशकाग्रों को निर्मूल सिद्ध कर दिया।

कच्चातिवू-समझौते को भारत ग्रौर श्रीलंका के बीच एक नए सहयोग के युग का प्रादुर्भाव माना जा सकता है। इस समझौते से भारत को कोई क्षति नही हुई है, क्षति हुई है भारत के विरोधियों को। समझौते के बाद मार्च, 1976 तक दोनों देशों के बीच पारस्परिक यात्राग्रो से ग्रार्थिक एव तकनीकी क्षेत्रों मे सहयोग ग्रौर सुदृढ़ हुग्रा है।

**ग्रप्रेल, 1976 से 1980 के मध्य तक**—23 ग्रप्रेल, 1976 को भारत ग्रौर श्रीलंका के बीच एक सीमा सम्बन्धी समझौता हुग्रा जो शीघ्र ही दोनो देशो द्वारा पुष्टिपत्रों के ग्रादान-प्रदान के साथ लागू हो गया। भारत ग्रौर श्रीलंका के बीच कोई स्थल सीमा नही है, केवल समुद्र है। ग्रत. यह सीमा समझौता वस्तुत. समुद्री सीमा विषयक समझौता ही है। दोनों देशों ने यह स्वीकार किया है कि प्रत्येक देश के तट के 200 मील तक का समुद्री क्षेत्र उसका ग्रार्थिक क्षेत्र होगा ग्रौर जहाँ दोनो के बीच की दूरी 200 मील से कम होगी वहाँ दूसरे देश की मध्यस्थ रेखा सीमा रेखा होगी। इस समझौते का एक विशेष महत्त्व इस बात मे है कि समुद्री कानून विषयक विश्व सम्मेलन ग्रब तक किसी निर्णय पर नही पहुँचा है, जबकि भारत ग्रौर श्रीलंका ने ग्रपनी समस्या हल भी कर ली है।

ग्रगस्त, 1976 मे गुट-निरपेक्ष शिखर सम्मेलन के सम्बन्ध में प्रधान मन्त्री ग्रौर विदेश मन्त्री ने कोलम्बो की यात्रा की जहाँ श्रीलंका सरकार ग्रौर जनता ने उनका हार्दिक ग्रौर मैत्रीपूर्ण स्वागत किया। शिखर सम्मेलन से पूर्व ग्रौर उसके दौरान दोनो पक्षों के बीच निकट ग्रौर निरन्तर सहयोग से दोनों देशो के सौहार्द्रपूर्ण सम्बन्ध ग्रौर दृढ हुए।

भारतीय मूल के व्यक्तियों से सम्बद्ध सन् 1964 के समझौते के ग्रन्तर्गत 31 दिसम्बर, 1976 तक 2,37,390 व्यक्ति भारत प्रत्यावर्तित किए गए ग्रौर 1,35,680 व्यक्ति श्रीलका मे नागरिको के रूप मे पंजीकृत किए गए।

मार्च, 1977 मे जैसी जनमत क्रान्ति भारत मे हुई थी वैसी ही 21 जुलाई, 1977 को श्रीलका मे हुई ग्रौर श्रीमती भण्डारनायके की सत्तारूढ़ श्रीलंका फ्रीडम पार्टी को 166 मे से मात्र 8 स्थान प्राप्त हुए। उल्लेखनीय है कि श्रीमती भडारनायके ने 16 मार्च, 1971 को देश मे ग्रापात्कालीन स्थिति लागू कर दी थी ग्रौर 6 वर्ष के ग्रापात्काल में उनकी सरकार की साख बिलकुल गिर गई थी। श्रीमती भडारनायके के पतन के बाद 72 वर्षीय श्री जयवर्द्धन श्रीलका के प्रधान मन्त्री हुए। 1977 में दोनो देशो के बीच एक सांस्कृतिक करार पर हस्ताक्षर हुए ग्रौर भारत ने सामूहिक उपयोग की ग्रनिवार्य वस्तुग्रो तथा मध्यवर्ती साज-सामान की

खरीद के लिए श्रीलंका को 7 करोड रुपये का ऋण दिया। अगस्त, 1977 में श्रीलंका के कुछ भागों में तमिल विरोधी वर्ग हो गए। जिसकी लपेट मे कुछ भारतीय राष्ट्रिक और भारतीय मूल के कुछ ऐसे व्यक्ति भी आ गए जिन्हें भारत प्रत्यावर्तित किया जाना था और इसकी वजह से भारत मे चिन्ता हो गई। स्थिति को सामान्य करने के लिए तमिल समुदाय में विश्वास पैदा करने के लिए श्रीलंका सरकार ने कारगर कदम उठाए जिन पर सन्तोष व्यक्त किया गया। भारत ने इन दंगो से प्रभावित लोगों को राहत और पुनर्वास के लिए अशदान के रूप मे श्रीलंका को 8 लाख रुपये की धनराशि दी। गृह मन्त्री ने श्रीलंका के संशोधित सविधान के अन्तर्गत श्री जे आर. जयवर्धन को प्रथम कार्यकारी राष्ट्रपति बनाए जाने के अवसर पर आयोजित समारोहो मे भारत सरकार का प्रतिनिधित्व करने के लिए 3 से 6 जनवरी, 1978 तक श्रीलंका की यात्रा की।

अक्तूबर, 1978 मे राष्ट्रपति जयवर्धन की यात्रा और फरवरी, 1979 में प्रधान मत्री श्री मोरारजी देसाई की श्रीलका यात्रा से दोनों देशो के सम्बन्धो में विद्यमान सौहार्द्रता परिलक्षित हुई। दोनों पक्षों ने यह स्वीकार किया कि दोनो देशों के बीच अब कोई समस्या नही है। श्रीलंका के राष्ट्रपति की यात्रा के दौरान इस बात पर सहमति हुई कि भारत और श्रीलका के बीच द्विपक्षीय व्यापार तथा आर्थिक सहयोग बढ़ाया जाए। श्रीलंका में भारतीय मूल के लोगो के भविष्य से सम्बद्ध भारत-श्रीलका करार के काम की भी समीक्षा की गई तथा भारत मे इस करार के अन्तर्गत भारतीय मूल के लोगो के देश प्रत्यावर्तन की प्रक्रिया को और उनके पुनर्वास को सुचारु रूप देने का निश्चय किया। जनवरी, 1980 मे श्रीमती गान्धी के पुनः सत्तारूढ होने के बाद से दोनो देशों के सम्बन्ध और अधिक दृढ हुए हैं।

## भारत और नेपाल

भारत और चीन के बीच हिमालय की गोद में स्थित इस देश के साथ कुछ अपवादो को छोड़कर भारत के सम्बन्ध न्यूनाधिक मैत्रीपूर्ण रहे है। ऐतिहासिक, सांस्कृतिक, धार्मिक और भौगोलिक दृष्टि से तो दोनों देश अति निकट है साथ ही, आर्थिक विकास की आवश्यकताओ के कारण भी दोनो मे मैत्री स्वाभाविक है। 31 जुलाई, 1950 की सन्धि द्वारा दोनो देश निश्चय कर चुके थे कि वे शान्ति और मैत्री की नीति का अनुसरण करेंगे। दोनो मे एक व्यापारिक सन्धि भी सम्पन्न हुई जिसके अनुसार यह निश्चित हुआ कि नेपाल अपना विदेशी व्यापार भारतीय क्षेत्र से होकर सुचारु रूप से कर सकेगा।

नेपाल मे कुछ भारत विरोधी तत्त्व पहले ही विद्यमान थे। साम्यवादी चीन भी अपने प्रभाव-विस्तार के लिए भीतर ही भीतर नेपाल मे भारत-विरोधी भावनाओ को प्रोत्साहन दे रहा था। अतः नेपाल मे यह विचार बल पकड़ने लगा कि नेपाल को भारत और चीन के मध्य एक अवरोधक (बफर) राज्य की भूमिका निभानी चाहिए। सन् 1955 में राजा त्रिभुवन की मृत्यु के बाद राजा महेन्द्र विक्रमशाह नेपाल की राजगद्दी पर बैठे। राजा महेन्द्र ने अलोकतान्त्रिक कार्यवाही

कर सन् 1960 में संसद् को भंग कर दिया और देश का शासन स्वय सम्भाल लिया। राजा महेन्द्र का यह कार्य यद्यपि भारत को आघात पहुँचाने वाला था, तथापि भारत ने नेपाली राजनीति में कोई हस्तक्षेप नही किया। भारत नेपाल को आर्थिक और औद्योगिक उन्नति के लिए सभी प्रकार से सहयोग प्रदान करता रहा। सन् 1956 मे टंकाप्रसाद आचार्य नेपाल के प्रधान मन्त्री बने। उनका झुकाव चीन की ओर था, अतः नेपाल में भारत-विरोधी वातावरण तैयार करने में उनका प्रत्यक्ष परोक्ष सहयोग रहा। सन् 1956–57 मे अस्पष्ट भाषा का प्रयोग करते हुए उन्होंने कहा कि भारत को नेपाल के राष्ट्रीय विकास मे सहयोग देना चाहिए। इस कथन का अभिप्राय अप्रत्यक्ष रूप से भारत पर यह आरोप लगाना था कि भारत नेपाल को अपना पिट्ठू देश बनाना चाहता है। सन् 1957 में डॉ के आई. सिंह प्रधान मन्त्री बने और सन् 1959 में बी पी कोइराला। इन दोनों ही के प्रधान मन्त्रित्वकाल में भारत-नेपाल सम्बन्धों मे कोई सुधार नही हो सका। डॉ के. आई. सिंह के सुधार-प्रयत्नों को आचार्य-समर्थक समाचार-पत्रों ने सफल नही होने दिया। प्रधान मंत्री कोइराला ने चीन के साथ एवरेस्ट पर्वत शिखर के बारे मे ऐसा समझौता किया जो नेपाल सरकार का भारत के साथ विश्वासघात था। कोइराला-मन्त्रिमण्डल के पतन के बाद भी सन् 1961 तक दोनों देशो के सम्बन्ध तनावपूर्ण रहे। भारत के विरोध के बावजूद राजा महेन्द्र ने काठमाण्डू-ल्हासा-सडक मार्ग बनाने के सम्बन्ध में चीन से समझौता किया। उन्होने चीन के साम्यवादी नेताओं का समर्थन प्राप्त करने और भारत की उपेक्षा करने की नीति अपनाई। सन् 1961 में 6 पृष्ठों की प्रकाशित एक पुस्तिका मे कहा गया कि नेपाल को विदेशों से प्राप्त सहायता मे चीन ने सर्वाधिक उदार और नि:स्वार्थ योग दिया है। सन् 1962 में भारत पर चीनी आक्रमण के प्रति नेपाल ने तटस्थ दृष्टिकोण अपनाया और इस प्रकार साम्यवादी चीन के प्रति अप्रत्यक्ष रूप में सहानुभूति प्रकट की।

सन् 1964 मे श्री नेहरू की मृत्यु के बाद श्री शास्त्री भारत के प्रधान मन्त्री बने। उन्होने नेपाल की यात्रा की और दोनों देशो के सम्बन्धो मे कुछ सुधार हुआ। राजा महेन्द्र भारत आए और राष्ट्रपति डॉ. राधाकृष्णनन नेपाल गए। भारतीय *नेताओं ने नेपाली नेतृत्व को साम्यवादी चीन के वास्तविक खतरे से सचेत किया।* सितम्बर, 1964 मे भारतीय विदेश मन्त्री सरदार स्वर्णसिंह नेपाल गए और एक समझौता हुआ जिसके अनुसार भारत ने 9 करोड़ रुपयो की लागत से नेपाल के लिए एक 128 मील लम्बी सडक बनाने का निर्णय किया। काठमाण्डू से भारतीय सीमा रक्सौल को जोड़ने वाली एक अन्य सड़क योजना भी भारत ने अपने हाथ में ली। इसके अतिरिक्त भारत ने अपने व्यय से कोसी-योजना पूर्ण करने का भी निश्चय किया। अप्रेल, 1965 मे श्री शास्त्री ने कोसी-योजना के पश्चिमी-नहर कार्य का उद्घाटन किया। योजना का उद्देश्य नेपाल को बाढ़ की क्षति से बचाना और बिजली तथा सिंचाई से लाभ पहुँचाना था। दिसम्बर, 1965 मे नेपाल नरेश ने भा… की और एक सयुक्त विज्ञप्ति द्वारा स्वीकार किया कि भारत की ने…

में चल रहे विकास कार्यों की प्रगति सन्तोषजनक है। श्री शास्त्री के बाद श्रीमती गांधी ने भी पड़ोसी देशों के साथ सम्बन्ध सुधारने की नीति को आगे बढ़ाया। अक्तूबर, 1971 में दोनों देशों के बीच कोसी तथा गण्डक परियोजनाओं के निर्माण के लिए समझौता हुआ। श्रीमती गांधी ने नेपाली नेतृत्व के मस्तिष्क मे यह बात बैठाने की कोशिश की कि भारत नेपाल की संप्रभुता का पूर्ण सम्मान करता है तथा उसका सच्चा मित्र है। जनवरी, 1972 में राजा महेन्द्र की मृत्यु हो गई और उनके बाद राजा वीरेन्द्रशाह गद्दी पर बैठे।

भारत नेपाल के विकास कार्यक्रमो में रुचि लेता रहा है। 1973-74 के बजट में नेपाल की विकास सहायता के लिए 9 करोड़ रु. की व्यवस्था की गई। इसके अतिरिक्त 10 करोड़ रु. के स्टैण्ड बाई क्रेडिट की भी व्यवस्था की गई। राजा वीरेन्द्र का रवैया भारतीय उदारता के बावजूद कई दृष्टियों से अखरने वाला था। सन् 1973 में उन्होंने नई भौगोलिक स्थिति की घोषणा करते हुए कहा कि नेपाल भारतीय उपमहाद्वीप का अग नहीं है। सितम्बर, 1974 मे राजा वीरेन्द्र ने सिक्किम को भारत मे सह-राज्य का दर्जा दिए जाने का खुलमखुल्ला विरोध किया। काठमांडू स्थित चीनी दूतावास द्वारा भारत के विरुद्ध बुलेटिन निकाले गए। नेपाल सरकार की चुप्पी ने चीनी दूतावास द्वारा भारत-विरोधी प्रचार को बढावा दिया। नेपाल के भारतीय स्वयं को असुरक्षित महसूस करने लगे। इन घटनाओ को भारत सरकार ने अत्यन्त गम्भीरता से लिया और विदेश मन्त्रालय ने नेपाल के साथ सम्बन्धों पर पुनर्विचार किए जाने की आवश्यकता अनुभव की। कहा जाता है कि नेपाल से राजदूत वापस बुलाने के प्रश्न पर भी विचार किया गया। अब नेपाल सरकार की बुद्धि पर से भ्रम का पर्दा हटने लगा। नेपाल सरकार ने समझ लिया कि भारत के सहयोग और समर्थन के बिना गाड़ी चलाना कठिन है। सब तरफ से घिरा हुआ (लैण्ड लाक्ड) देश होने के कारण अन्य देशो से सम्बन्धों के लिए नेपाल की भारत पर निर्भरता आवश्यक है। हिमालय की रुकावट के कारण नेपाल चाहते हुए भी भारत से सम्बन्ध नही तोड सकता। नवम्बर, 1974 के लगभग नेपाली पत्र 'मदरलैण्ड' ने कहा कि विश्व के 'लैण्ड लाक्ड' देशो को जो सुविधाएँ प्राप्त हैं वही नेपाल को भी मिलनी चाहिए। राजनीतिक क्षेत्रों के अनुसार भारतीय विदेश मन्त्री चह्वाण ने नेपाली प्रधान मन्त्री श्री रिजाल को स्पष्ट रूप से बता दिया कि भारत नेपाल को हर प्रकार से सहायता देने को तैयार है, किन्तु सचार एवं बन्दरगाह सुविधाओं को अधिकार के रूप में नही मांगा जाना चाहिए। नेपाल को यह भी नही भूलना चाहिए कि वह इस उपमहाद्वीप की रक्षा-व्यवस्था का एक अंग है।

भारत के कड़े रुख को देखकर नेपाल के महाराजा ने अप्रत्यक्ष और कूटनीतिक क्षेत्रो के माध्यम से भारत से मधुर सम्बन्ध स्थापित करने का आग्रह किया। भारत सरकार ने सभी आवश्यक सावधानी बरती, लेकिन नेपाल सरकार के प्रति कोई दुराग्रही रुख नही अपनाया और सन् 1975 में दोनों देशों के सम्बन्ध मित्रतापूर्ण बने रहे। अगस्त, 1975 में नेपाल के विदेश मन्त्री ने नई दिल्ली की

यात्रा की और राजनीतिक, आर्थिक तथा अन्तर्राष्ट्रीय प्रश्नों पर विस्तृत विचार-विमर्श किया। उन्हें यह आश्वासन दिया गया कि भारत नेपाल की पांचवी पंचवर्षीय योजना में अपना योग देगा और हमेशा की तरह नेपाल की व्यापार तथा पारगमन सम्बन्धी समस्याओं पर मित्रतापूर्ण ढंग से विचार करेगा। उन नदियों के जल का सदुपयोग करने में भारत-नेपाल सहयोग पर विशेष रूप से बल दिया गया जो दोनों देशों से होकर बहती हैं। 30 सितम्बर और 1 अक्तूबर, 1975 को नेपाल-नरेश भारत आए। यह यात्रा अत्यधिक महत्त्वपूर्ण थी क्योंकि इससे दोनों देशों के नेताओं के बीच उच्चतम स्तर पर विचार-विमर्श का सुअवसर प्राप्त हुआ। जनवरी, 1976 में अपनी नेपाल यात्रा के दौरान भारतीय विदेश मन्त्री श्री चह्वाण ने सहयोग के सम्भावित क्षेत्रों के विषय में तथा विकास एवं तत्सम्बन्धी जल-संसाधनों पर विचार-विनिमय किया।

**मार्च, 1976 से 1980 के मध्य तक**—सन् 1976 में दोनों देशों के सम्बन्धों की दिशा में काफी ठोस कार्य हुआ। राजनीतिक और सरकारी स्तर पर कई यात्राएँ हुई जिससे दोनों सरकारों के बीच लगातार वार्ता का अवसर प्राप्त हुआ। भारत सरकार ने यह निश्चय किया कि नेपाल के जो राष्ट्रिक भारत के संरक्षित/प्रतिबन्धित क्षेत्रों का दौरा करना चाहेंगे उन्हें दूसरे विदेशी राष्ट्रों के समकक्ष ही माना जाएगा और इस प्रकार उन्हें भी इस उद्देश्य के लिए पारपत्र (परमिट) प्राप्त करना होगा। इस बात का निश्चय करने के लिए कि इन क्षेत्रों की यात्रा करने वाले वास्तविक नेपाली यात्रियों को किसी प्रकार की असुविधा न हो, परमिट जारी करने के सीधी और सुविधाजनक विधियाँ तय की गई हैं।

वर्ष 1976 में कोलम्बो योजना की 25वीं वर्षगाँठ मनाई गई। इस योजना के अन्तर्गत भारत नेपाल को द्विपक्षीय आधार पर पूँजीगत तथा तकनीकी सहयोग देता रहा है। सन् 1976–77 में नेपाल की विकास-योजनाओं के सहायता अनुदान के रूप में बजट में 10 करोड़ रुपये की राशि की व्यवस्था की गई है।

अप्रेल, 1977 में नेपाल नरेश की भारत यात्रा और उसके बाद जुलाई, 1977 में भारत के विदेश मन्त्री की नेपाल यात्रा और फिर दिसम्बर, 1977 में भारत के प्रधान मन्त्री की नेपाल यात्रा से आपसी आस्था और विश्वास की भावना के साथ इस प्रकार के सम्बन्ध विकसित करने में सहायता मिली। भारत ने नेपाल को यह आश्वासन दिया कि वह उसके आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप नहीं करना चाहता बल्कि वह तो परस्पर सहयोगी सम्बन्ध विकसित करने में दिलचस्पी रखता है। भारत-नेपाली व्यापार के लिए नए प्रबन्धों के विषय में प्रधान मन्त्री ने व्यापार और पारगमन के सम्बन्ध में दो अलग-अलग सन्धियाँ करने के बारे में अपनी तत्परता व्यक्त की और नेपाल ने इसका स्वागत किया। लेकिन साथ ही इस बात पर भी सहमति हुई कि दोनों देश अपनी खुली सीमाओं के आर-पार अनधिकृत व्यापार को रोकने में एक दूसरे को सहयोग देंगे क्योंकि इस तरह के व्यापार से किसी भी देश की अर्थव्यवस्था को नुकसान पहुँच सकता है। जनवरी, 1978 में नेपाल

मण्डल की भारत की यात्रा के समय और फरवरी-मार्च 1978 में भारतीय प्रतिनिधि मण्डल की नेपाल यात्रा के समय मे इन विषयो पर आगे विचार-विमर्श हुआ। इस बारे मे एक व्यापक सहमति हुई जिसके परिणामस्वरूप व्यापार तथा पारगमन के सम्बन्ध मे अलग-अलग सन्धियो पर हस्ताक्षर हुए तथा अनधिकृत व्यापार को रोकने के लिए एक करार पर सहमति हुई। *यह भारत-नेपाल के सम्बन्धों, परस्पर विश्वास,* समझ-बूझ और सहयोग की बढ़ती हुई भावना का द्योतक है। भारत नेपाल के विकास कार्यक्रमों के लिए तकनीकी और वित्तीय सहायता देता रहा।

मार्च, 1978 मे नेपाल के साथ व्यापार और पारगमन के लिए अलग-अलग सन्धियाँ तथा अनधिकृत व्यापार पर नियन्त्रण के लिए सहयोग के सम्बन्ध मे अन्तर-सरकारी करार के सम्पन्न होने से भारत और नेपाल के बीच परस्पर लाभदायक सहयोग को संवर्धित करने के लिए एक अनुकूल वातावरण तैयार हुआ। अप्रेल, 1978 मे नेपाल के प्रधान मन्त्री श्री कीर्तिनिधि विष्ट की यात्रा के परिणामस्वरूप एक करार हुआ जिसके अन्तर्गत दोनो देश नेपाल में सयुक्त औद्योगिक उद्यमो की स्थापना मे सहयोग करेंगे और उनमे तैयार होने वाली चीजे भारत में बेची जा सकेंगी। सितम्बर, 1978 मे उद्योग मन्त्री श्री जार्ज फर्नांडीस ने काठमांडू की यात्रा की और उस समय एक समझौता-ज्ञापन पर हस्ताक्षर करके इस सम्बन्ध मे ठोस प्रस्तावों को अन्तिम रूप दिया गया। अक्तूबर, 1978 में विदेश मन्त्री ने नेपाल की यात्रा की जो कि द्विपक्षीय और अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं पर दोनो देशों के बीच सावधिक विचार-विमर्श की सामान्य प्रथा की ही एक कड़ी थी।

भारत यह प्रयत्न करता रहा कि नेपाल के साथ पारस्परिक सहयोगात्मक तथा सार्थक सम्बन्ध बनाए रखने के लिए आस्था और विश्वास का वातावरण तैयार किया जाए। वर्ष 1979–80 के दौरान भारत और नेपाल दोनों ही देश अपनी-अपनी आन्तरिक घटनाओ मे व्यस्त रहे। लेकिन अपनी इन समस्याओ के बावजूद सितम्बर, 1979 मे नेपाल के महाराजाधिराज भारत की यात्रा पर आए जिससे दोनों देशो के बीच घनिष्ठ मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध तथा विश्वास के वातावरण की पुष्टि होती है।

नेपाल के महाराजाधिराज की इस यात्रा से आस्था और विश्वासपूर्ण सम्बन्धों को बनाए रखने मे सहायता मिली। नेपाल से भारत की ओर बहने वाली नदियों की विशाल क्षमता जिसका कि पारस्परिक लाभ के लिए इस्तेमाल किया जा सकता है, इसके बारे में विचार-विमर्श किया गया और इस बात पर सहमति हुई कि करनाली, पंचेश्वर और राप्ती जैसी कुछ महत्वपूर्ण बहुउद्देश्यीय पन–बिजली परियोजनाओं आदि का शीघ्रता से अध्ययन पूरा किया जाए। पारस्परिक हित के अनेक विषयो पर भी विचार-विमर्श हुआ। इससे भारत नेपाल सम्बन्धो मे आस्था, सद्भावना एव पारस्परिक सहयोग प्रकट हुआ।

नेपाल और भारत के बीच निरन्तर चल रहे *उच्च स्तरीय सम्पर्क की* परम्परा के अनुरूप विदेश सचिव ने 17 से 19 फरवरी, 1980 तक नेपाल की

यात्रा की। आशा की जाती है कि नेपाल नरेश मार्च, 1980 में भारत की राजकीय यात्रा पर आएंगे।

नेपाल के विकास कार्यक्रमों के लिए भारत वित्तीय और तकनीकी सहायता प्रदान करता रहा। इस वर्ष के दौरान जिन योजनाओं के कार्य को हाथ में लिया गया उनका खर्च पूरा करने के लिए 14·60 करोड रुपये की राशि निर्धारित की गई। जिन मुख्य परियोजनाओं के लिए सहायता दी गई थी वे हैं—महेन्द्र राजमार्ग का मध्य क्षेत्र और देवी घाट पनबिजली परियोजना जिसे भारत-टर्न की आधार पर पूरा कर रहा है। दलालघाट-धनकुटा मार्ग के हवाई सर्वेक्षण का काम चालू वित्तीय वर्ष के दौरान पूरा हो जाने की आशा है। नेपाल में धर्मार्थ अस्पताल के विस्तार के लिए एक करार पर हस्ताक्षर किए गए जिसके अन्तर्गत इस काम को पूरा करने के लिए प्राधिकारियों को 17 65 लाख रुपये दिए गए थे। आशा है कि 1981 तक यह काम पूरा हो जाएगा। भारतीय सहायता से सम्बन्धित पत्रों का आदान-प्रदान भी किया गया, नेपाल को आयोडीनयुक्त लवण की सप्लाई और पाटन चरण 4 मे औद्योगिक बस्ती के सुधार से सम्बन्धित करारों की समयावधि भी बढाई गई। इसके अतिरिक्त भारत सरकार ने नेपाल में जिन अन्य परियोजनाओं के लिए अपनी सहमति दी है, उसके बारे मे भी सम्भाव्यता अध्ययन पूरा हो चुका है। इन परियोजनाओ मे नेपाल के लक्ष्मीपुर मे संयुक्त क्षेत्र में एक सीमेंट कारखाना और हिन्दुस्तान मशीन टूल्स (अन्तर्राष्ट्रीय) द्वारा स्थापित की जाने वाली तीन परियोजनाएँ तथा नेपालगज मे क्षेत्रीय प्रशिक्षण संस्थान, हेतौंदा में उत्पादोन्मुखी पालिटेक्निक संस्थान तथा बुतवाल मे एक समुदाय भवन की स्थापना भी शामिल है। आशा है कि नेपाल मे कागज तथा लुग्दी के लिए स्थापित किए जाने वाले कारखानों के लिए सम्भाव्यता अध्ययन भी शीघ्र पूरा हो जाएगा।[1]

## भारत और भूटान

भारत की उत्तरी सीमा पर भूटान सन् 1971 से पूर्व तक भारत का संरक्षित राज्य (Protectorate), किन्तु सन् 1971 में भारत ने इस मित्रदेश की सम्पूर्ण प्रभुत्व सम्पन्नता स्वीकार कर अपनी उदारता का परिचय दिया। भारत के ही सहयोग से भूटान ने सन् 1971 में संयुक्त राष्ट्रसंघ में प्रवेश किया। भूटान की विदेश-नीति, भूटान की सहमति से अभी तक भारत द्वारा ही संचालित होती है। यद्यपि दोनों देशों के बीच समानता के आधार पर सम्बन्ध है और उनमें कभी किस भी अवसर पर कटुता नही आई है। अप्रैल, 1975 मे जब सिक्किम भारत में विलय हुआ तब भी भूटान ने भारत के विरुद्ध कुछ भी नही कहा जबकि सिक्किम के राज-परिवार से भूटान के राज-परिवार के निकट सम्बन्ध हैं। सिक्किम के चोग्याल भूटान की राजमाता के रिश्ते मे भाई होते है। संयुक्त राष्ट्रसंघ मे हर प्रश्न पर भूटान भारत का समर्थन करता रहा है। मतदान के हर अवसर पर भारत और भूटान के

1 भारत सरकार रिपोर्ट, 1979–80.

मत एक ही पक्ष मे पड़े हैं। अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों में भारत भूटान का बड़ा भाई है, किन्तु उसने कभी भूटान पर अपनी इच्छा लादने का प्रयास नहीं किया है। सन् 1949 में दोनों देशों के बीच एक मैत्री और शान्ति-सन्धि द्वारा यह निश्चय हुआ था कि भारत भूटान के आन्तरिक शासन मे कोई हस्तक्षेप नहीं करेगा और भूटान के विदेश सम्बन्धो तथा प्रतिरक्षा का दायित्व भारत पर रहेगा।

भारत भूटान के योजनाबद्ध विकास में निरन्तर सहायता देता रहा है। भूटानी योजनाओं का लगभग 95 प्रतिशत व्यय भारत ही वहन करता रहा है। वर्ष 1976 में यह निश्चय किया गया कि चौथी पंचवर्षीय योजना (1976–81) के लिए भारत सरकार भूटान को 70·29 करोड़ रुपये की राशि का अनुदान देगी।

कोलम्बो में पाँचवें गुट-निरपेक्ष शिखर-सम्मेलन में शामिल होने के लिए जाते हुए भूटान के महामहिम नरेश ने 13 और 14 अगस्त, 1976 के दो दिन दिल्ली में व्यतीत किए। अपने प्रवास काल में उन्होने भारतीय नेताओं से भेंट वार्ता की। कोलम्बो शिखर-सम्मेलन में भूटान-नरेश ने कहा कि भारत का पड़ोसियो के साथ सम्बन्ध सामान्य करने के भारत के प्रयास से एशिया में शान्ति और स्थिरता की दिशा में सहयोग मिलेगा। भूटान नरेश ने 'अपने श्रेष्ठ मित्र और पडोसी भारत' द्वारा उनके देश को दी गई उदारतापूर्ण वित्तीय और तकनीकी सहायता के लिए भूरि-भूरि प्रशंसा की।

विगत की भाँति ही दोनों देशो के बीच विभिन्न विकास-क्षेत्रो में सहयोग चालू रहा। यह कार्य भारतीय विशेषज्ञों और जानकारों की भूटान यात्रा और वहाँ किए गए सर्वेक्षणों के माध्यम से हुआ। भूटान-नरेश ने अप्रेल, 1977 में भारत की यात्रा की और नई सरकार के साथ बातचीत की। इस यात्रा से दोनों पक्षों को मित्रता और भाईचारे के अपने विशिष्ट सम्पर्क को पुनः पुष्ट करने का अवसर मिला। भारत भूटान के आर्थिक विकास के प्रयत्नो में उसका भागीदार बना रहा। मार्च, 1978 में भूटान नरेश की भारत यात्रा से दोनों के बीच मैत्रीपूर्ण सम्बन्धों का और विकास हुआ।

वर्ष 1979 और 1980 में भी भारत और भूटान के सम्बन्धों मे उत्तरोत्तर सुधार होता गया। भारत सरकार की 1979–80 की रिपोर्ट के अनुसार—

"भारत-भूटान सम्बन्ध दोनो देशों के पारस्परिक हित के लिए आस्था, विश्वास एवं सद्भावना के आधार पर विकसित होते रहे। विदेश सचिव, श्री जगतसिंह मेहता, भूटान नरेश से मिलने के लिए अगस्त, 1979 मे कलकत्ता गए। हवाना में आयोजित गुट-निरपेक्ष देशों के शिखर सम्मेलन मे भूटान नरेश के साथ विदेश मन्त्री श्री श्यामनन्दन मिश्र तथा विदेश सचिव श्री जगतसिंह मेहता ने विभिन्न मामलों पर परस्पर विचार-विनिमय किया। भारत सरकार के वरिष्ठ अधिकारी भूटान में चल रही परियोजनाओं की प्रगति पर विचार-विमर्श करने और भावी विकास कार्यक्रमो में बेहतर सहयोग के लिए क्षेत्रों का पता लगाने के लिए भूटान गए। इन सभी सम्पर्कों से दोनों देशों के बीच अटूट मित्रता तथा पारस्परिक

निर्भरता और सम्बन्धों को सुदृढ़ बनाने की कोशिशों की पुनः पुष्टि हुई। भारत और भूटान के बीच सांस्कृतिक आदान-प्रदान जारी रहा। वर्ष 1979–80 के दौरान पाँच शिष्टमण्डलों के भारत आने की सम्भावना है, जिनमे पन्द्रह-सदस्यीय राष्ट्रीय विधानसभा सदस्यो, ग्राम मुखियाओं/किसानों और कृषि विस्तार कार्यकर्ताओं तथा विद्यार्थियों/अध्यापकों का शिष्टमण्डल महत्त्वपूर्ण है। महामहिम भूटान नरेश फरवरी, 1981 मे भारत की सरकारी यात्रा पर आने वाले हैं।

पिछली दो दशाब्दियो में भूटान के विकास कार्यक्रमों में भारत ने अत्यन्त महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा की है। 1961 से 76 50 करोड़ रुपये के परिव्यय की तीन पंचवर्षीय योजनाएँ भारत की सहायता से सफलतापूर्वक पूरी हो चुकी हैं। इन *विकास योजनाओं से जहाँ एक ओर भूटान की सामाजिक-आर्थिक प्रगति के लिए* भावी कार्यक्रमों का आधार तैयार हुआ है वहीं इनसे भूटान की अर्थव्यवस्था मे भी सुधार हुआ है। भारत सरकार की 70 30 करोड़ रुपये की सहायता से भूटान की चौथी पंचवर्षीय योजना मार्च, 1981 तक पूरी होने वाली है।

योजना व्यय के अतिरिक्त भारत चूखा में एक विशाल पन-बिजली परियोजना का निर्माण कर रहा है और नवें दशक के मध्य मे तैयार हो जाने पर 332 मेगावाट बिजली पैदा की जा सकेगी। चूखा पन-बिजली परियोजना में भारत 60 और 40 प्रतिशत के अनुपात में क्रमशः अनुदान एवं ऋण आधार पर वित्तीय सहायता दे रहा है। इस परियोजना मे काफी प्रगति हो चुकी है। इसके अतिरिक्त भारत की सहायता से 13 50 करोड़ रुपये की लागत से पेनदेन में 300 टन प्रतिदिन सस्थापित क्षमता वाली एक सीमेन्ट परियोजना पूरी हो चुकी है। आशा है कि इसमें शीघ्र ही उत्पादन शुरू हो जाएगा।

भारत दक्षिण भूटान के गेलेम्फूग मे 2 62 करोड़ रुपये की लागत से एक व्यापक लिफ्ट सिंचाई योजना को भी कार्य रूप दे रहा है। यह एक टर्न की परियोजना है और इसके पूरा हो जाने पर इस क्षेत्र मे रहने वाले लोगों को कृषि और उससे सम्बद्ध अन्य कार्यों के लिए सिंचाई की सुविधा उपलब्ध होगी। इसी प्रकार भारत-भूटान के बीच माइक्रोवेव सम्पर्क स्थापित करने का कार्य भी प्रगति पर है।

भूटान की विकास योजनाओं के लिए वित्तीय सहायता देने के अतिरिक्त भारत ने उद्योग, सड़क-निर्माण, खनिज, भू-वैज्ञानिक अन्वेषण, दूर-संचार तथा वन-विकास आदि के अलावा अन्य विभिन्न क्षेत्रों मे भी विशेषज्ञ भूटान भेजे हैं। अनेक भूटानी छात्र भारत मे हमारी सहायता तथा छात्रवृत्तियों से उच्चतर शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं।"

## भारत और बंगलादेश

बंगलादेश का उदय तो 6 दिसम्बर, 1971 को ही हो गया था, जब भारत ने उसे *मान्यता* प्रदान कर दी थी। व्यवहार मे बगलादेश विश्व के नक्शे पर तब उजागर हुआ जब 16 दिसम्बर, 1971 को ढाका मे पाक सेना के ले. जनरल नियाजी

ने आत्म-समर्पण के दस्तावेजों पर हस्ताक्षर किए। बंगलादेश के मुक्ति संग्राम और उदय में भारत ने जो ऐतिहासिक भूमिका निभायी और बलिदान किया, उससे स्वभावतः दोनो देशो के बीच मैत्री निरन्तर बढती गई।

**सन् 1971–1975 की अवधि**—नवोदित बंगलादेश ने भी भारत के ही समान, शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व, गुट-निरपेक्षता और विश्व-मैत्री को अपनी विदेश नीति की आधारशिला बनाया। भारत ने नवोदित राष्ट्र को प्रत्येक सम्भव सहयोग और समर्थन देने की नीति अपनायी। 17 जनवरी, 1972 को दोनों देशों के बीच पहला अनुदान समझौता हुआ जिसमें यह निश्चय किया गया कि—(1) भारत बगलादेश को 25 करोड रुपये का सम्मान और सेवाएँ प्रदान करेगा, तथा (2) बगलादेश की विदेशी मुद्रा की माँग की पूर्ति के लिए भारत 50 लाख पौण्ड का ऋण भी जुटाएगा।

मार्च, 1972 मे श्रीमती गांधी की बगलादेश यात्रा के दौरान 19 तारीख को दोनों देशो के बीच एक ऐतिहासिक मैत्री-सन्धि हुई। इस समय तक भारतीय सेनाएँ बगलादेश की भूमि से वापस लौट चुकी थी। सन्धि के अनुसार यह निश्चय हुआ कि—(1) दोनों देश एक दूसरे की स्वतन्त्रता और प्रभुसत्ता का सम्मान करते हुए एक दूसरे के मामलो में अनावश्यक हस्तक्षेप नहीं करेंगे; (2) उपनिवेशवाद और जातिवाद की निन्दा की गई तथा मुक्ति-आन्दोलनो का समर्थन किया गया; (3) आर्थिक, प्राविधिक और वैज्ञानिक क्षेत्र मे पारस्परिक सहयोग के विकास का निश्चय किया गया; (4) सांस्कृतिक आदान-प्रदान का निर्णय किया गया। धारा 8 मे यह स्पष्ट कर दिया गया कि पारस्परिक मित्रता का सम्मान करते हुए दोनों मे से कोई भी देश किसी अन्य देश के साथ ऐसा सैनिक समझौता नही करेगा जो दूसरे के विरुद्ध हो; (5) धारा 9 मे कहा गया कि न तो एक दूसरे की सीमा पर आक्रमण किया जाएगा और न किसी तीसरे देश को आक्रमण के लिए अपनी सीमा का उपयोग करने दिया जाएगा; (6) धारा 10 मे व्यवस्था की गई कि दोनो देश किसी तीसरे देश को ऐसी सहायता नहीं देंगे जो दोनों मे से किसी देश के हितों के विरुद्ध हो और यदि दोनो मे से किसी पर आक्रमण होगा या आक्रमण का खतरा उत्पन्न होगा तो दोनो देश खतरे के निराकरण के लिए विचार-विमर्श करेंगे।

उपर्युक्त ऐतिहासिक सन्धि 25 वर्ष के लिए की गई और दोनो देशों की सहमति पर इसके नवीनीकरण का प्रावधान भी रखा गया। 9 अगस्त, 1972 को बगलादेश ने संयुक्त राष्ट्रसघ का सदस्य बनने के लिए प्रार्थना-पत्र प्रस्तुत किया। सघ मे भारतीय और सोवियत प्रतिनिधियों ने बगलादेश का पूर्ण समर्थन किया, लेकिन चीन ने सुरक्षा परिषद् मे वीटो का प्रयोग कर भारतीय प्रयास को असफल कर दिया। 30 दिसम्बर, 1972 को भारत और बंगलादेश के बीच एक सांस्कृतिक समझौता हुआ। इसके द्वारा दोनों ही देशों के मध्य सस्कृति, शिक्षा, विज्ञान और प्राविधिक क्षेत्रों मे सहयोग बढाने की व्यवस्था की गई। बगलादेश में भारत-विरोधी तत्त्वो ने भारत-विरोधी वातावरण उत्पन्न करने के जो प्रयास किए उन्हें मुजीब सरकार ने सफल नहीं होने दिया।

भारत के सहयोग से एक वर्ष से भी कम समय मे बंगलादेश का स्थायी संविधान तैयार कर लिया गया जिसके अन्तर्गत मार्च, 1973 मे प्रथम आम चुनाव हुए और सत्तारूढ़ आवामी पार्टी ने भारी बहुमत प्राप्त किया। मुजीव ने प्रधान मन्त्री का पद सम्भाला। पाकिस्तान के साथ अपने सम्बन्ध निर्धारित करने में भारत ने कभी बगलादेश की उपेक्षा नही की। 18 अप्रेल, 1973 को दोनो देशो ने मिलकर एक त्रिसूत्री कार्यक्रम तैयार किया जिसके आधार पर भारत ने पाकिस्तान के साथ समझौता वार्ता चलाई। भारत और बगलादेश की दृढ़ता तथा कतिपय मुस्लिम-राज्यो के प्रयासों से अन्ततः पाकिस्तान ने 22 फरवरी, 1974 को बगलादेश को मान्यता प्रदान कर दी।

अप्रेल, 1974 मे पाकिस्तान, भारत और बंगलादेश के नेताओं की त्रिपक्षीय वार्ता हुई और 9 अप्रेल को एक त्रिपक्षीय समझौते पर हस्ताक्षर हुए जिसके अनुसार—(1) बगलादेश 195 पाकिस्तानी युद्ध-अपराधियो को लौटाने के लिए सहमत हो गया; (2) पाकिस्तान ने उनके अपराधो की निन्दा करते हुए खेद प्रकट किया; एव (3) पाकिस्तान ने बगलादेश से पाकिस्तानी नागरिकों को वापस ले लेने की बात भी स्वीकार कर ली। यह समझौता भारतीय उपमहाद्वीप में सामान्य स्थिति कायम करने की दिशा मे एक महत्त्वपूर्ण कदम था। भारत और बगलादेश के बीच आर्थिक और ऋण सम्बन्धी समझौते भी सम्पन्न हुए। मई, 1974 मे शेख मुजीब ने भारत की यात्रा की। अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं पर विचार के साथ ही फरक्का बाँध और दोनो देशो के बीच आर्थिक सम्बन्धों को सुदृढ बनाने पर मुख्य रूप से विचार-विमर्श हुआ।

25 जनवरी, 1975 को शेख मुजीब ने बगलादेश का प्रधान मन्त्री पद छोड़कर राष्ट्रपति पद सम्भाल लिया। 19 अप्रेल, 1975 को फरक्का बाँध के सम्बन्ध में भारत-बगलादेश समझौता सम्पन्न हुआ। गंगाजल के बँटवारे और फरक्का बाँध को चालू रखने के लिए 12 वर्ष से चले आ रहे विवाद को हल करने की दिशा मे यह एक महत्त्वपूर्ण कदम था। नई दिल्ली मे 29 मार्च से 2 अप्रेल तक विदेश मन्त्री स्तर पर हुई वार्ता में समुद्री-सीमा परिसीमन के प्रश्न पर मतभेदों को दूर कर ऐसी स्थिति तक लाया गया जहाँ दोनो पक्ष आश्वस्त हुए कि अब जल्दी ही एक परस्पर स्वीकार्य समझौता हो जाएगा। दुर्भाग्यवश बगलादेश में 15 अगस्त के बाद हुई घटनाओं के कारण इस दिशा मे आगे वार्ता नहीं हो सकी। बंगबन्धु मुजीबुर्रहमान, उनके परिवार के सदस्यों तथा वहाँ के कई अन्य प्रमुख नेताओ की नृशस हत्या से भारत को गहरा आघात पहुँचा।

**1976–1979** को अवधि—मुजीव की हत्या के बाद बगलादेश सरकार का रवैया वस्तुतः खेदजनक रहा और भारत सरकार यह सोचकर अपनी मित्रता का निर्वाह करती रही कि बगलादेश की खोंडाकर-सरकार द्वारा फरक्का को विवाद का विषय बनाए रखने की कोशिश बगलादेश की आन्तरिक स्थिति का नतीजा हो सकता है। फिर भी बड़े पैमाने पर पूँजी-निवेश और कलकत्ता-बन्दरगाह की दृष्टि

से भारत को फरक्का के विषय में कठोर रवैया अपनाना पड़ा और तब अप्रैल में बंगलादेश सरकार ने अपना नकारात्मक रवैया त्याग कर फरक्का के बारे में तकनीकी स्तर पर बातचीत करना स्वीकार कर लिया। कृषि और सिंचाई मन्त्री श्री जगजीवनराम के नेतृत्व मे एक भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल ने फरक्का के मामले पर द्विपक्षीय वार्ता के लिए 6 से 8 दिसम्बर, 1976 तक बंगलादेश की यात्रा की। वार्ता मे एक दूसरे की स्थिति को समझने की दिशा में कुछ प्रगति हुई। जनवरी, 1977 मे ढाका मे वार्ता हुई और फिर नई दिल्ली में लेकिन दुर्भाग्य से इस समस्या का कोई समाधान नहीं निकल सका।

मार्च, 1977 में ऐतिहासिक सत्ता परिवर्तन हुआ और मोरारजी देसाई के नेतृत्व में जनता पार्टी की सरकार बनी। नई सरकार द्वारा कुछ साहसिक निर्णय लिए जाने के परिणामस्वरूप विशेष रूप से फरक्का और सीमावर्ती घटनाओं के सम्बन्ध मे, भारत और बंगलादेश के सम्बन्धों ने एक नया मोड़ लिया। भारत ने बंगलादेश के आन्तरिक मामलो मे किसी तरह से कोई हस्ताक्षर न करने की तथा उसकी प्रभुसत्ता और स्वतन्त्रता का सम्मान करने की अपनी नीति की घोषणा करने मे तनिक भी समय नहीं गँवाया। 15 अगस्त, 1975 के बाद जो बंगलादेशी राष्ट्रिक भारत मे आ गए थे उन्हे मानवीय आधार पर राजनीतिक शरण देना तो अस्वीकार नहीं किया गया लेकिन भारत ने यह साफ-साफ कह दिया कि इन राजनीतिक शरणार्थियो को इस बात की इजाजत नही दी जाएगी कि ये भारत की भूमि में रहकर अपनी सरकार के खिलाफ प्रचार या कोई और कार्यवाहियाँ करें। इसके परिणामस्वरूप बहुत से बंगलादेशी शरणार्थी अपने देश लौट गए और बंगलादेश मे सीमावर्ती वारदातो को लेकर भारत के खिलाफ आरोप लगाना बन्द कर दिया।

फरक्का पर गंगा के पानी के बँटवारे के सम्बन्ध मे तथा इसके प्रवाह को बढ़ाने के सम्बन्ध मे एक करार हुआ जिस पर 5 नवम्बर, 1977 में ढाका मे हस्ताक्षर किए गए। इस करार में, जो कि शुरू में 5 वर्ष की अवधि के लिए वैध है, फरक्का पर दोनो देशो के बीच पानी के बँटवारे के सम्बन्ध की व्यवस्था और गंगा के प्रवाह को बढ़ाने की दीर्घकालीन समस्या का शीघ्र समाधान खोजने की प्रक्रिया निहित है। इस करार पर हस्ताक्षर होने से एक ऐसा मसला हल हो गया है जिसका पिछले 25 वर्ष से कोई समाधान नही निकल सका था। दोनो देशो के बीच गलतफहमियो को दूर करके आपसी विश्वास कायम करने की दिशा में भारत के प्रधान मन्त्री तथा बंगलादेश के राष्ट्रपति जियाउर-रहमान के बीच व्यक्तिगत सम्पर्क एक महत्त्वपूर्ण आधार था। ये सम्पर्क लन्दन में राष्ट्रमण्डल प्रधान मन्त्रियों के सम्मेलन मे उनकी मुलाकातों से शुरू हुए और बाद मे निरन्तर चलते रहे। भारत सरकार के निमन्त्रण पर राष्ट्रपति जियाउर-रहमान 19–20 दिसम्बर, 1977 को भारत की राजकीय यात्रा पर आए। उनकी इस यात्रा के दौरान विभिन्न द्विपक्षीय, क्षेत्रीय और आपसी हित की अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ पर भारत के प्रधान मन्त्री और

बंगलादेश के राष्ट्रपति के बीच तथा दोनों देशों के प्रतिनिधि-मण्डलों के बीच विचार-विमर्श हुआ।

अप्रेल, 1978 से मार्च, 1979 तक भारत और बंगलादेश के बीच सम्बन्धों की जो प्रवृत्ति रही, उस पर भारत सरकार की 1978-79 की रिपोर्ट इस प्रकार है—

"बंगलादेश के साथ सम्बन्ध सुधारने की दिशा में भारत निरन्तर कार्य करता रहा और इसमें कुछ सफलता भी मिली। हमने संयुक्त राष्ट्र सुरक्षा परिषद् में बंगलादेश को सदस्य बनाए जाने का समर्थन किया और बंगलादेश को सुरक्षा परिषद् का सदस्य बना लिया गया। इस सिलसिले में जुलाई, 1978 मे बंगलादेश के वाणिज्य मन्त्री श्री सैफुर रहमान की भारत यात्रा और दिसम्बर, 1978 मे वहाँ के विदेश मन्त्री श्री शम्शुल हक की यात्रा से दोनो सरकारों के बीच द्विपक्षीय और अन्तर्राष्ट्रीय मामलो मे व्यापक विचार-विनिमय का अवसर मिला। विदेश मन्त्री के सम्बन्धों के सुधार का वातावरण का बार-बार साक्ष्य प्रस्तुत किया।

फिर भी, कुछ समस्याओं का समाधान अब भी शेष है। दोनों देशों के सीमा सुरक्षा बलों के बीच नियमित बैठकें होने से सीमा सम्बन्धी समस्याएँ कुछ कम होने मे मदद मिली है। लेकिन इससे बंगलादेश से अनधिकृत तौर पर भारत आने वालों का सिलसिला खत्म नहीं हुआ। समीक्षा के वर्ष मे संयुक्त नदी आयोग की दो बार बैठक हुई। खुश्की के मौसम में गंगा के प्रवाह को दीर्घावधि आधार पर संवर्धित करने के सम्बन्ध मे विचार-विमर्श हुआ किन्तु किसी समझौते की दिशा ने कोई विशेष प्रगति नही हो सकी। तिस्ता नदी के पानी के सम्बन्ध में एक समझौते की रूपरेखा तैयार करने के उद्देश्य से आंकड़े तैयार करने के लिए एक संयुक्त समिति गठित की गई। अन्य समितियाँ सीमावर्ती अन्य नदियों से सम्बद्ध समस्याओं का अध्ययन कर रही हैं। जब सीमा के सम्बन्ध में विचार-विमर्श हुए और उम्मीद है कि इस सिलसिले मे अगली बैठक निकट भविष्य में होगी।

दोनों देशो के बीच आर्थिक सहयोग में निरन्तर कुछ सुधार होता गया। बंगलादेश को 12 करोड़ रुपये के मूल्य का पूंजीगत सामान के लिए भारत के औद्योगिक विकास बैंक ने एक ऋण समझौते पर हस्ताक्षर कर दिए। भारत ने बंगलादेश की ऐसी चीजें भी स्वीकार की जो भारत की मण्डियों में प्रचुर मात्रा में सुलभ हैं। भारत ने कृषि के विभिन्न क्षेत्रों में तकनीकी सहायता देना तथा कतिपय औद्योगिक क्षेत्रों मे तकनीकी, आर्थिक अध्ययन करना भी स्वीकार किया। दोनों देशों के बीच परिवहन व्यवस्था मे सुधार के सम्बन्ध मे विचार करने के लिए कई बैठकें हुई और नेपाल तथा बंगलादेश के बीच स्थल यातायात परिवहन मे सहायता पहुँचाने के उद्देश्य से एक समझौता ज्ञापन पर भी हस्ताक्षर हुए। भारत बंगलादेश के राष्ट्रिकों को भारी सख्या मे छात्रवृत्तियों और प्रशिक्षण की सुविधाएँ भी प्रदान करता रहा। हम आशा करते हैं और हमें इसकी उम्मीद भी है कि अब संसदीय ... जाने के बाद सहयोग बढ़ाने की गति मे तेजी आएगी और समस्याओं के ... पहले की अपेक्षा ज्यादा तेजी से निकाले जाएँगे।"

बंगलादेश के राष्ट्रपति श्री जियाउर-रहमान के निमन्त्रण पर भारत के प्रधान मन्त्री श्री मोरारजी देसाई ने 16 से 18 अप्रैल तक बंगला देश की सद्भावना यात्रा की। संयुक्त विज्ञप्ति में इस बात पर बल दिया गया कि "राष्ट्रों के बीच शान्ति और सद्भाव को बढ़ावा देने में गुट-निरपेक्ष अभियान की महत्त्वपूर्ण भूमिका है। गुट-निरपेक्ष देशों में एकता बनाए रखने पर बल दिया गया। शान्ति और स्थिरता तभी सुनिश्चित हो सकती है जबकि संयुक्तराष्ट्र संघ के घोषणा-पत्र का, विशेषकर समान प्रभुसत्ता, क्षेत्रीय अखण्डता, एक-दूसरे के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप न करने तथा सभी विवादों के शान्तिपूर्ण हल के सिद्धान्तों का कड़ाई से पालन किया जाए।" इस बात पर सहमति की गई कि "दक्षिण एशिया के देशों के बीच पारस्परिक सम्मान तथा समानता के वातावरण में लाभकारी सहयोग तथा बातचीत के माध्यम से सभी द्विपक्षीय समस्याओं का हल इस क्षेत्र में स्थायी शान्ति की स्थापना में सहायक होगा।" गंगा के पानी की दीर्घकालीन वृद्धि के लिए पारस्परिक रूप से स्वीकार्य हल जितनी शीघ्र हो सके, निकाला जाना चाहिए। यह कहा गया कि सीमावर्ती कुछ नदियों से सम्बन्धित समस्याओं का हल निकालने के लिए संयुक्त नदी आयोग शीघ्र कार्रवाही शुरू करे। दोनों नेताओं ने भूमि सीमा समझौता 1974 को लागू करने में हो रहे विलम्ब के बारे में भी विचार-विमर्श किया तथा यह तय किया गया कि इस मामले में होने वाली कठिनाइयों को दूर करने के लिए सभी आवश्यक कदम उठाए जाएँगे ताकि इस समझौते को जितना शीघ्रता से लागू करना सम्भव हो, लागू किया जा सके। यह भी तय किया गया कि दोनों पक्ष पारस्परिक रूप से सन्तोषजनक आधार पर समुद्री सीमा के प्रश्न को भी हल करने के लिए शीघ्र ही बातचीत शुरू करेंगे। दोनों पक्षों ने दोनों देशों के बीच, विशेषकर विद्यमान व्यापार असन्तुलन को दूर करने को ध्यान में रखते हुए, व्यापार को बढ़ाने तथा इसमें विविधता लाने की आवश्यकता पर बल दिया। इस बात पर सहमति हुई कि परिवहन तथा दूर संचार सहित अन्य आधारभूत सुविधाओं में वृद्धि की जानी चाहिए। शिक्षा, संस्कृति, सूचना एवं विज्ञान तथा प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में सहयोग के बारे में भी विचार-विमर्श किया गया। यह अनुभव किया गया कि इस क्षेत्र में सहयोग बढ़ाने की बहुत अधिक सम्भावनाएँ विद्यमान हैं।

वर्ष 19798-0 के दौरान दोनों देशों के सम्बन्ध में, बावजूद कुछ मतभेदों के, सम्बन्ध सामान्य रहे और कुछ बातों पर सहमति हुई। भारत सरकार की रिपोर्ट के अनुसार, "1979–80 के दौरान भारत-बंगलादेश सम्बन्धों की एक मिली-जुली तस्वीर देखने को मिली। वर्ष के शुरू में प्रधान मन्त्री की यात्रा से काफी उत्साह पैदा हुआ था लेकिन वर्ष के अन्त में त्रिपुरा सीमा पर गोलाबारी के समाचार आने में कुछ अनिश्चितता की स्थिति बनी रही। हालाँकि ऐसा लगता है कि इससे सम्बद्ध मामला बहुत मामूली किस्म का है जिसे इस क्षेत्र में अपने प्रवाह को बदलते रहने वाली नदी द्वारा रेखांकित सीमा को सीमांकित करके आसानी से सुलझाया जा सकता था। इस घटना से दोनों पक्षों ने इस बात को महसूस किया कि सीमा पर शान्ति

बनाए रखने के लिए विवादास्पद क्षेत्रों के सीमांकिन का काम यथाशीघ्र पूरा कर लिया जाना चाहिए। लेकिन यह उल्लेखनीय है कि इस क्षेत्र में गोलाबारी 8 जनवरी, 1980 को अचानक बन्द हो गई।

संयुक्त राष्ट्र औद्योगिक विकास संगठन–II के कार्यकारी निदेशक ने राष्ट्रपति जियाउर रहमान को 22 जनवरी, 1980 को सम्मेलन की बैठक मे विशेष आमन्त्रित वक्ता के रूप मे भाषण देने का अनुरोध किया। चूंकि हाल के चुनावो के बाद उसी समय नई सरकार को कार्यभार ग्रहण करना था अतः यह अनुभव किया गया कि इस यात्रा से राष्ट्रपति जिया को प्रधान मन्त्री इन्दिरा गांधी से मिलने का अवसर भी प्राप्त होगा। इसलिए इस यात्रा को द्विपक्षीय महत्त्व दिया गया और राष्ट्रपति जिया एक दिन पहले ही नई दिल्ली पहुँच गए। द्विपक्षीय सरकारी यात्रा पर आने वाले अतिथि को सामान्यतः जो सम्मान मिलता है, वह उन्हें दिया गया। इस यात्रा से दोनों नेताओं को परस्पर हित के सभी मामलों पर विचार-विनिमय करने का अवसर मिला।

इस वर्ष के दौरान भारत-बंगलादेश संयुक्त नदी आयोग की बैठकों में गंगा के पानी के प्रवाह को बढाने के लिए किसी सहमत योजना की दिशा मे कोई विशेष प्रगति नही हो सकी।

बगाला देश को भारत द्वारा किए गए निर्यात से द्विपक्षीय आर्थिक सम्बन्धों मे उल्लेखनीय प्रगति हुई। इस उप-महाद्वीप मे भीषण अकाल का सामना करने के लिए मई, 1979 मे बंगलादेश को 20,000 टन खाद्य सामग्री ऋण के रूप मे देने पर भारत सहमत हुआ। वर्ष के दौरान दोनों देशों के बीच होने वाला तदर्थ सांस्कृतिक आदान-प्रदान भी काफी लाभदायक रहा।"

बंगलादेश ने क्षेत्रीय सहयोग को बढाने के लिए छह दक्षिण एशियाई देशों का एक शिखर सम्मेलन बुलाने का प्रस्ताव किया। भारत ने इसका स्वागत किया और शिखर सम्मेलन की सफलता के लिए सावधानीपूर्वक प्रारम्भिक कार्यवाई करने की आवश्यकता पर बल दिया।

भारत-बंगलादेश संयुक्त नदी आयोग की 18वीं बैठक 27 फरवरी से 29 फरवरी, 1980 तक नई दिल्ली में हुई। विचार-विमर्श के विवरण को अन्तिम रूप नही दिया जा सका। अतः बैठक बातचीत पूरी करने के लिए जल्दी से जल्दी फिर बुलाए जाने की सहमति के बाद स्थगित कर दी गई। इस बात पर आम सहमति हुई कि दोनों पक्षों में से कोई भी पक्ष दृष्टिकोण के ब्यौरे के बारे मे प्रेस को नही बताएगा फिर भी बंगलादेश के मन्त्री महोदय ने ढाका लौटने के बाद इस बातचीत के बारे मे अपना दृष्टिकोण बगलादेश की सरकारी संवाद एजेंसी को बता दिया और कहा कि संयुक्त नदी आयोग की बैठक भारत की हठधर्मी के कारण विफल रही। उन्होने यह भी कहा कि गंगा में जल प्रवाह को बढ़ाने का भारतीय प्रस्ताव यानी भारत में जलाशयो के साथ ब्रह्मपुत्र, गंगालिंक नहर प्रस्ताव न तो कार्य सूची में था न ही वह जरूरी था क्योकि उसका सम्बन्ध अन्तरबेसिन पानी के स्थानान्तरण

से है। वंगलादेश के इस रवैये पर भारत की प्रतिक्रिया स्वाभाविक थी। भारत सरकार ने तुरन्त यह स्पष्ट कर दिया कि बंगलादेश का विवरण न तो सही है और न ही उचित। इस विवाद के सम्बन्ध में भारत सरकार ने 3 मार्च, 1980 की अपनी विज्ञप्ति में जो विवरण दिया, वह पठनीय है--

"गगा मे जल प्रवाह बढ़ाने के मद के बारे में बंगलादेश ने भारत और स्वयं उसके द्वारा रखे गए प्रस्ताव पर विचार के विरुद्ध अपने निषेधाधिकार का प्रयोग किया, ऐसा उसने इस प्रश्न पर नेपाल को शामिल करने और अपने ही शर्त और ढंग पर समस्या का समाधान निकालने का प्रयास करके किया। हालांकि इस सम्बन्ध में अध्ययन भी शुरू नही हुआ था। यद्यपि समझौते में यह व्यवस्था है कि संयुक्त नदी आयोग को तीन वर्ष के भीतर अपना अध्ययन पूरा कर लेना चाहिए, पर बगलादेश के समझौता न करने के रवैये के कारण ढाई वर्ष यों ही बीत चुके हैं।

भारत फरक्का समझौते का पूरी तरह पालन करना चाहता है किन्तु बगलादेश इस समझौते का अपने ही शर्तों पर कार्यक्षेत्र बढाना चाहता है और इस प्रकार उसने इस विवाद पर समझौते के कार्यान्वियन को रोका है। भारत जब भी जरूरी हो, नेपाल से बात करने के लिए बगलादेश के साथ सहयोग करने को सहमत हो गया है, जिससे कि बंगलादेश के प्रस्ताव का अध्ययन हो सके। किन्तु बगलादेश नेपाल को संयुक्त नदी आयोग का सदस्य बनाना चाहता है जो कि दो देशो के बीच हुए फरक्का समझौते के अनुसार जरूरी नही है।

गगा मे असाधारण रूप से प्रवाह की कमी के कारण कलकत्ता बन्दरगाह के लिए कमी के दिनों में अल्पकालिक समझौता विनाशकारी सिद्ध हुआ है। भागीरथी का जल स्तर नीचा हो गया है और नदी में मुश्किल से ही कोई पानी बहुत हो। नौवहन रुक गया है और कई उथले स्थान दीखने लगे हैं। कलकत्ता बन्दरगाह का यातायात रुक रहा है जिसका कि विनाशकारी परिणाम होगा। इसका पूरा असर जून-जुलाई मे इस साल सर्वेक्षण करने के बाद ही स्पष्ट रूप से मालूम हो सकेगा।

गंगा के जल के प्रवाह मे वृद्धि के बारे मे भारत की योजना न केवल गंगा-जल समझौते की सीमा के भीतर ही है बल्कि यह दो देशों की समान नदियो के जल के यथासम्भव अधिकतम विकास के स्वीकृत विचार, जिस पर 1974 में दोनों देशों के बीच दो प्रधान मन्त्रियों के स्तर पर सहमति हुई थी, के अनुरूप भी है।

जिस दूसरे विषय पर विचार किया गया वह तीस्ता नदी के जल के बँटवारे के पहलुओं से सम्बन्धित था। यद्यपि दोनो देशों के बीच इस बात पर सहमति हो चुकी थी लेकिन बंगलादेश ने जल की उपलब्धता, जल की आवश्यकताओं तथा इन आवश्यकताओ की पूर्ति किस ढंग से की जा सकती है, का अध्ययन करने मे सहयोग नही किया। वे बिना किसी वैज्ञानिक आधार के अस्थायी तौर पर ही जल के विभाजन की व्यवस्था को अपनाते रहे। इस प्रकार के दृष्टिकोण से दोनों मे से किसी भी देश में परियोजनाओं के कार्यान्वयन और परिचालन के दौरान अनेक समस्याएँ ही पैदा होगी।

चाहे यह गंगा के पानी के प्रवाह मे वृद्धि करने का मामला हो या तीस्ता नदी के जल के विभाजन का या वास्तव मे समान नदियों के जल का प्रश्न हो, अन्तरिम फरक्का समझौते के वास्तविक अर्थ और महत्त्व को विकृत नहीं किया जाना चाहिए या ऐसी कोई कार्रवाई नहीं की जानी चाहिए जिससे इस समझौते का भविष्य खतरे मे पड़ जाए।"

भारत और बंगलादेश के बीच सितम्बर, 1980 के अन्तिम सप्ताह में एक नया व्यापार समझौता सम्पन्न हुआ। भारत ने वर्ष 1976–77 से 1978–79 के बीच बंगलादेश को औसतन 50 करोड़ रुपये से कुछ अधिक मूल्य का निर्यात किया। वर्ष 1979–80 के पूर्वार्द्ध में 33 करोड़ रुपये का निर्यात किया गया।

बंगलादेश के विदेश मन्त्री, प्रो. मोहम्मद शमुसुल हक के निमन्त्रण पर भारत सरकार के विदेश मन्त्री, श्री पी. वी. नरसिंह राव ने 16 से 18 अगस्त, 1980 तक बंगलादेश की तीन दिन की यात्रा की बातचीत परस्पर सौहार्द्र, विश्वास और सद्भावना के वातावरण मे हुई। दोनों पक्षों मे द्विपक्षीय सम्बन्धों की समीक्षा की और परस्पर हित के क्षेत्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय विषयो पर भी विचार-विमर्श किया। दोनों पक्षों ने क्षेत्र और विश्व की शान्ति और सुरक्षा को अधिकाधिक खतरा उत्पन्न करने वाली बिगड़ती हुई अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति पर गहरी चिन्ता व्यक्त की। दोनो पक्षों ने तनाव और संघर्ष के स्रोतों को समाप्त करने और संयुक्तराष्ट्र घोषणा-पत्र तथा गुट-निरपेक्षता आन्दोलन के सिद्धान्तों को कायम रखने मे शान्तिप्रिय राष्ट्रों की सगठित कार्रवाई की आवश्यकता पर बल दिया। दोनो पक्ष इस बात पर सहमत हुए कि 1974 के स्थल सीमा समझौते पर शीघ्रता से अमल करने के लिए कदम उठाए जाएँ और सीमावर्ती नदी हरियाभंगा के मुहाने पर नए उभर आए द्वीप (द्वीपों) नया मूरो दक्षिणी तलपट्टी (पुरभापा) के सवाल पर भी चर्चा हुई। दोनों पक्ष इस बात पर सहमत हुए कि दोनों सरकारों के बीच जो अतिरिक्त जानकारी का आदान-प्रदान हुआ है उसके अध्ययन के बाद, शान्तिपूर्ण ढंग से निपटारा करने की दृष्टि से शीघ्र ही किसी तारीख को दोनों सरकारों के बीच और विचार-विमर्श होगा। फरक्का में शुष्क मौसम में गंगा के प्रवाह को दीर्घकालिक आधार पर बढ़ाने के बारे मे भी विचार-विमर्श हुआ। दोनो पक्ष इस बात पर भी सहमत हुए कि शीघ्र ही परस्पर स्वीकार्य समाधान निकालने के लिए प्रयास और तेज किया जाना चाहिए। दोनों पक्ष इस बात पर सहमत थे कि यह सुनिश्चित करने के लिए प्रयास किए जाने चाहिए जिससे कि सीमा पर अमन-शान्ति बनी रहे। यह फिर पुष्ट किया गया कि भारत और बंगलादेश अपने क्षेत्र का एक-दूसरे के खिलाफ चलाई जा रही शत्रुतापूर्ण गतिविधियों के इस्तेमाल नही होने देंगे। दोनों पक्षों ने सीमा के आर-पार लोगों के गैर-कानूनी ढंग से आने-जाने को रोकने की आवश्यकता पर भी ध्यान दिया और इस बात पर सहमति हुई कि इस सम्बन्ध में वर्तमान व्यवस्था और सहयोग को और अधिक सुदृढ किया जाएगा। इस बात पर ध्यान दिया गया कि पड़ोसी देश होने के नाते दोनों देशों के बीच आर्थिक, वाणिज्यिक, वैज्ञानिक और प्रौद्योगिक क्षेत्रों में सहयोग बढ़ाने

की काफी गुंजाइश है। दोनों पक्ष इन क्षेत्रों में परस्पर लाभ के लिए सहयोग बढाने के लिए प्रयत्न करने पर सहमत हुए। दक्षिण एशियाई मंच बनाने के बंगलादेश के प्रस्ताव और क्षेत्रीय सहयोग बढ़ाने की दृष्टि से इस प्रस्ताव पर विचार-विमर्श करने के लिए एक शिखर सम्मेलन बुलाने के प्रस्ताव पर विचार-विमर्श किया गया। भारतीय पक्ष ने सिद्धान्त रूप में प्रस्ताव का स्वागत किया। इस उद्देश्य के लिए आवश्यक तैयारी करने पर सहमति हुई।

## भारत और चीन के सम्बन्ध

भारत और चीन दो घनिष्ठ मित्रों के रूप मे प्रकट हुए थे, लेकिन सन् 1962 में चीन ने भारतीय सीमान्तो पर आकस्मिक आक्रमण कर इस मित्रता को धूल में मिला दिया। आज चीन भारत की कुछ भूमि पर अधिकार जमाए हुए है और भारत की ओर से सम्बन्ध-सुधार के प्रयत्नों के बावजूद भारत के प्रति शत्रुतापूर्ण रुख अपनाए हुए है।

### नेहरू-युग में भारत-चीन सम्बन्ध (1947–मई 1964)

**चीन के प्रति मैत्री और तुष्टिकरण की नीति**—भारत ने साम्यवादी चीन के प्रति प्रारम्भ से ही मैत्री और तुष्टिकरण की नीति अपनायी। उसने चीन को मान्यता प्रदान की और सयुक्त राष्ट्रसघ मे उसके प्रवेश का जोरदार समर्थन किया। अक्तूबर, 1950 मे ही तिब्बत मे प्रवेश कर चीन ने अपने वास्तविक इरादों का सकेत दे दिया था, लेकिन भारत ने चीनी इरादों को समझने मे भूल की। जब भारत सरकार ने तिब्बत मे उसके प्रवेश की ओर चीनी सरकार का ध्यान आकर्षित किया तो 30 अक्तूबर, 1950 को चीन की ओर से भारत को कठोर शब्दों मे उत्तर दिया गया—"पश्चिम की साम्राज्यवादी नीति से प्रभावित भारत चीन के अन्तर्देशीय मामलो मे हस्तक्षेप करने का साहस न करे।" चीन द्वारा ऐसी कटु शब्दावली का प्रयोग करने के उपरान्त भी भारत सरकार चीन के प्रति सहानुभूति और तुष्टिकरण का दृष्टिकोण अपनाती रही। 1 फरवरी, 1951 को भारत ने सयुक्त राष्ट्रसंघ मे उस प्रस्ताव का विरोध किया जिसमे चीन को कोरिया मे आक्रमणकारी घोषित किया गया था। सितम्बर, 1950 मे जापानी शान्ति-सन्धि के समय सान-फ्रांसिस्को सम्मेलन मे भारत मुख्यतः इसीलिए शामिल नही हुआ कि उसमे चीन को आमन्त्रित नही किया गया था।

भारत ने हर अवसर पर चीन के प्रति अपनी सदाशयता प्रदर्शित की, लेकिन चीन दोहरी चाल खेलता रहा। एक ओर तो मीठी बातों से मैत्री का स्वांग भरता रहा और दूसरी ओर भारतीय सीमाओं पर गड़बड़ी फैलाता रहा तथा तिब्बत को अपने शिकजे मे जकड़ता रहा। भारत की तुष्टिकरण की नीति की हद तब हो गई जब 29 अप्रेल, 1954 को चीन के साथ एक व्यापारिक समझौता कर भारत ने तिब्बत मे प्राप्त अपने बहिर्देशीय अधिकार (Extra-territorial Rights) चीन को सौंप दिए और बदले में स्वयं कुछ भी प्राप्त नही किया। तिब्बत मे चीन की प्रभुसत्ता को स्वीकार करना भारत सरकार की भारी भूल थी। समझौते की प्रस्तावना में

दोनों देशों ने पंचशील के सिद्धान्तों में विश्वास प्रकट किया। इन्हीं सिद्धान्तों का सन् 1953 में बांडुंग सम्मेलन में विस्तार किया गया। सन् 1954 में चीनी प्रधान मन्त्री चाऊ-एन-लाई भारत आए और अक्तूबर, 1954 में पं. नेहरू ने चीन की यात्रा की। चीन विभिन्न रूप से भारत के साथ सीमा-विवाद उठाता रहा और तब 20 अक्तूबर, 1952 को उसने भारत पर विशाल पैमाने पर आकस्मिक आक्रमण कर भारत की मित्रता का बदला चुकाया। प. नेहरू की आशाओं और नीतियों पर यह एक घातक चोट थी।

भारत-चीन सीमा-विवाद—भारत और चीन के बीच व्यावहारिक रूप से मान्य सीमा को मेकमोहन रेखा (McMahon Line) के नाम से जाना जाता है। अप्रेल, 1914 में भारत और तिब्बत तथा तिब्बत और चीन के बीच सीमा-निर्धारण के लिए शिमला में एक सम्मेलन हुआ था जिसमें ब्रिटिश सरकार की ओर से भारत-सचिव आर्थर हेनरी मेकमोहन ने भाग लिया। शिमला सन्धि में यह तय हुआ कि—(1) तिब्बत पर चीन की Suzerainy रहेगी, लेकिन बाह्य तिब्बत (Outer Tibet) को अपने कार्य मे पूरी स्वतन्त्रता होगी; (2) चीन तिब्बत के आन्तरिक मामलों में कोई हस्तक्षेप नहीं करेगा; एवं (3) चीन तिब्बत को अपने राज्य का कभी प्रान्त घोषित नही करेगा। बाह्य तिब्बत और भारत के बीच ऊँची पर्वत-श्रेणियों को सीमा मानकर एक नक्शे को लाल पेंसिल से चिह्नित कर दिया गया, जिसमे तीनो प्रतिनिधियों के हस्ताक्षर हुए। इसी सीमा को मेकमोहन रेखा (Mc-Mahon Line) की संज्ञा दी गई। जब कभी सीमा विवाद उठा तो चीन ने इसी रेखा का समर्थन किया। सन् 1959 से पूर्व उसने इस विषय में कोई आपत्ति नही उठाई। जहां तक लद्दाख की सीमा का प्रश्न है, जिस सीमा तक भारत और तिब्बत का शताब्दियो से अधिकार रहा है और जिसे भारत न सदैव अपने नक्शे मे दिखाया है, वही परम्परागत सीमा-रेखा मानी जाती रही है। कश्मीर की उत्तरी सीमा को स्पष्ट करते हुए ब्रिटिश अधिकारियों ने सन् 1899 मे चीन को स्पष्ट लिखा था कि इसकी पूर्वी सीमा 80 अक्षांश पूर्वी देशान्तर है। इस लेख-पत्र से सुनिश्चित हो जाता है कि अक्साई चीन भारतीय सीमा के अन्तर्गत है और यह सीमा ऐतिहासिक तथा परम्परागत है।

भारत-चीन सीमा-विवाद की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि के रूप में यह ध्यान रखने योग्य तथ्य है कि भारत को स्वाधीनता प्राप्त करने के साथ-साथ उत्तराधिकार के रूप मे तिब्बत में निम्नलिखित बहिर्देशीय (Extra-territorial) अधिकार प्राप्त हुए थे—(1) तिब्बत और ब्रिटिश-भारतीय व्यापारियों के विवादों मे बचाव-पक्ष के देश की विधि लागू होती थी और उसी देश का न्यायाधीश मामले पर सुनवाई में अध्यक्षता करता था; (2) यदि तिब्बत में ब्रिटिश-राज्य के लोगों के बीच विवाद होते थे तो उन विवादों का ब्रिटिश अधिकारियों द्वारा निर्णय होता था; (3) ब्रिटिश एजेंटो को अपने अधिकारो की रक्षा के लिए कुछ सेना रखने का अधिकार था; (4) गट टुंग के यान टुंग से ग्याण्टसी तक टेलीफोन और टेलीग्राम संस्थाओं पर

भी ब्रिटिश अधिकारियों का अधिकार था; एवं (5) तिब्बत में भारत सरकार के 11 विश्राम-गृह थे। साम्यवादी चीन ने तिब्बत की स्वायत्तता और भारत के बहिर्देशीय अधिकारों का कोई सम्मान न कर 7 अक्तूबर, 1950 को तिब्बत में अपने सैनिक भेज दिए। भारत द्वारा इस ओर ध्यान आकर्षित किए जाने पर 30 अक्तूबर को चीन ने इसकी कठोर शब्दों में उपेक्षा की। चीन ने जो नए नक्शे प्रकाशित किए उसमें भारत की लगभग 50 हजार वर्गमील सीमा चीनी प्रदेश के अन्तर्गत दिखाई और श्री नेहरू द्वारा यह प्रश्न उठाने पर चीनी प्रधान मन्त्री ने कहा कि ये नक्शे राष्ट्रवादी सरकार के पुराने नक्शों की नकल हैं तथा समय मिलते ही इन्हें ठीक कर दिया जाएगा।

चीन भारत के साथ सुनियोजित ढंग से अपने विवादों को उग्र बनाता रहा और भारतीय सीमाओं का अतिक्रमण करता रहा। चीनियों ने अक्साई चीन के पठार में सड़क बना ली और भारत के विरोध के बावजूद लद्दाख में अपनी कई सैनिक चौकियाँ स्थापित कर लीं। जुलाई, 1958 में उन्होंने लद्दाख के खरनाक किले पर भी अपना अधिकार कर लिया। तिब्बत में चीनियों के दमन से आतंकित होकर 31 मार्च, 1957 को दलाईलामा ने भारत में राजनीतिक शरण ली जिसका चीन से अनावश्यक रूप से विरोध किया। अपने एक पत्र में चाऊ-एन-लाई ने भारत को लिखा—"मैकमहोन रेखा चीन के तिब्बत प्रदेश के विरुद्ध अंग्रेजों की आक्रमणकारी नीति का परिणाम थी। कानूनी तौर से इसे वैध नहीं माना जा सकता।" सितम्बर, 1959 के पत्र में चीन ने आरोप लगाया कि भारत तिब्बत में सशस्त्र विद्रोहियों को संरक्षण दे रहा है। इसी पत्र द्वारा चीनी प्रधान मन्त्री ने लद्दाख में भारत के दावों को ठुकरा दिया। यही नहीं, भारत के लगभग 90,000 किलोमीटर प्रदेश पर अपना दावा प्रस्तुत करते हुए चीन सरकार ने यह आरोप लगाया कि भारतीय सेनाएँ इस प्रदेश में घुसकर चीन की प्रादेशिक अखंडता को चुनौती दे रही हैं।

दोनों देशों का सीमा-विवाद उग्रतर होता गया। अप्रेल, 1960 में दिल्ली में भारत और चीन के प्रधान मन्त्रियों ने संयुक्त विज्ञप्ति में स्वीकार किया कि दोनों देशों के बीच कुछ मतभेद विद्यमान हैं। तनाव तब और बढ़ गया जब जुलाई, 1962 में गलवान घाटी की भारतीय पुलिस चौकी को चीनियों ने घेरे में ले लिया। सीमान्त पर चीनी सैनिक कार्यवाही बढ़ने लगी और भारतीय सैनिक चौकियों को घेरा जाने लगा।

**चीनी आक्रमण, 1962**—20 अक्तूबर, 1962 को प्रात.काल भारत की उत्तरी सीमा के दोनों आँचलों पर चीन ने भीषण आक्रमण कर दिया। भारतीय सेनाएँ इस आकस्मिक आक्रमण से सम्भलें तब तक चीन ने काफी भारतीय भूमि और सैनिक चौकियों पर कब्जा कर लिया। पाकिस्तान ने यह प्रचार किया कि चीन ने भारत पर कोई सैनिक आक्रमण नहीं किया है, बल्कि एक सामान्य सीमा-संघर्ष को भारत ने तिल का ताड बना दिया है। भारत के अनुरोध पर ब्रिटेन और अमेरिका ने इस सकटकाल में तेजी से सैन्य सामग्री भेजी, किन्तु भारत द्वारा सम्भल कर

प्रत्याक्रमण करने से पूर्व ही चीन ने अकस्मात् ही 21 नवम्बर, 1962 को एक-पक्षीय युद्ध-विराम की घोषणा कर दी। इसके साथ ही चीन ने एक द्वि-सूत्रीय योजना भी घोषित की—(1) चीनी सेनाएँ 7 नवम्बर, 1959 को 'वास्तविक नियन्त्रण रेखा' (Actual Line of Control) से 20 किलोमीटर अपनी ओर हट जाएँगी। सेना का हटना एक दिसम्बर से प्रारम्भ होगा। (2) चीनी सेनाओं के हटने से जो क्षेत्र खाली होगा उसमें चीन सरकार अपनी असैनिक चौकियाँ कायम करेगी। इन चौकियों की स्थिति का पता भारत सरकार को उसके दूतावास द्वारा दे दिया जाएगा। चीन की ओर से भारत सरकार को इन शर्तों को मान लेने के लिए कहा गया कि वह अपनी सेनाओं को भी 7 नवम्बर, 1959 की रेखा से 20 किलोमीटर अपने ही क्षेत्र में और हटा ले।

विपरीत परिस्थितियों में भारत ने बिना स्वीकारोक्ति के चीन की एकपक्षीय युद्ध-विराम घोषणा को मान लिया, किन्तु द्वि-सूत्रीय योजना को अस्वीकृत करते हुए घोषित किया कि जब तक चीन सेनाएँ 8 सितम्बर, 1962 की स्थिति तक नहीं लौट जाती तब तक दोनों देशों के बीच कोई वार्ता सम्भव नहीं है। 8 सितम्बर, 1962 की यह रेखा वह थी जिसके उत्तर में चीनी सेनाएँ आक्रमण से पहले स्थित थी जबकि चीन द्वारा बताई गई 7 नवम्बर, 1959 की वास्तविक नियन्त्रण रेखा वह थी जहाँ तक आक्रमण के बाद भी चीनी फौजें नहीं पहुँच पाई थीं। जिस स्थान से 20 किलोमीटर वापसी की बात थी उसका तात्पर्य यह था कि चीनी सेनाएँ पश्चिमी क्षेत्र में जहाँ की तहाँ बनी रहें, पूर्वी क्षेत्र में कुछ हटे।

चीन के आक्रमण ने भारत की गुट-निरपेक्ष नीति के विरुद्ध आलोचनाओं को प्रोत्साहित किया, किन्तु श्री नेहरू ने पुनः इस नीति में गहरी आस्था प्रकट की। अवश्य ही अब भारत की विदेश नीति में यथार्थवाद की ओर झुकाव शुरू हुआ। प. नेहरू ने घोषणा की कि—"अतीत में हम निर्धनता और निरक्षरता की मानवीय समस्याओं में इतने उलझे रहे कि हमने प्रतिरक्षा की आवश्यकताओं के प्रति तुलनात्मक दृष्टि से बहुत कम ध्यान दिया। यह स्पष्ट है कि अब हम इस ओर अधिक ध्यान देंगे, हम अपनी सेनाओं को सुदृढ़ बनाएँगे तथा जहाँ तक सम्भव होगा सेना के लिए आवश्यक अस्त्र-शस्त्र तथा सामग्री अपने देश में ही तैयार करेंगे।"

**कोलम्बो प्रस्ताव और चीन का दुराग्रह**—दिसम्बर, 1962 में श्रीलंका, बर्मा, कम्बोडिया, इण्डोनेशिया, मिस्र और घाना ने भारत-चीन वार्ता के लिए कोलम्बो-सम्मेलन का आयोजन किया जिसमें यह निश्चय किया गया कि सम्मेलम के प्रतिनिधि भारत और चीन जाकर अपने प्रस्ताव प्रस्तुत करें तथा दोनों देशों के संघर्ष को समाप्त करने का प्रयत्न करें। प्रस्तावों को तब तक गुप्त रखने का निर्णय किया गया जब तक दोनों पक्षों की प्रतिक्रिया ज्ञात न हो जाए। श्रीमती भण्डारनायके स्वयं कोलम्बो प्रस्ताव लेकर पीकिंग और नई दिल्ली गईं और तब 19 जनवरी, 1963 को ये प्रस्ताव प्रकाशित कर दिए गए जिसके मूल तत्त्व ये थे—

भी ब्रिटिश अधिकारियों का अधिकार था; एवं (5) तिब्बत में भारत सरकार के 11 विश्राम-गृह थे। साम्यवादी चीन ने तिब्बत की स्वायत्तता और भारत के अहिर्देशीय अधिकारों का कोई सम्मान न कर 7 अक्तूबर, 1950 को तिब्बत में अपने सैनिक भेज दिए। भारत द्वारा इस ओर ध्यान आकर्षित किए जाने पर 30 अक्तूबर को चीन ने इसकी कठोर शब्दों में उपेक्षा की। चीन ने जो नए नक्शे प्रकाशित किए उसमें भारत की लगभग 50 हजार वर्गमील सीमा चीनी प्रदेश के अन्तर्गत दिखाई और श्री नेहरू द्वारा यह प्रश्न उठाने पर चीनी प्रधान मन्त्री ने कहा कि ये नक्शे राष्ट्रवादी सरकार के पुराने नक्शों की नकल हैं तथा समय मिलते ही इन्हें ठीक कर दिया जाएगा।

चीन भारत के साथ सुनियोजित ढंग से अपने विवादों को उग्र बनाता रहा और भारतीय सीमाओं का अतिक्रमण करता रहा। चीनियों ने अक्साई चीन के पठार में सड़क बना ली और भारत के विरोध के बावजूद लद्दाख में अपनी कई सैनिक चौकियाँ स्थापित कर लीं। जुलाई, 1958 में उन्होंने लद्दाख के खरनाम किले पर भी अपना अधिकार कर लिया। तिब्बत में चीनियों के दमन से आतंकित होकर 31 मार्च, 1957 को दलाईलामा ने भारत में राजनीतिक शरण ली जिसका चीन से अनावश्यक रूप से विरोध किया। अपने एक पत्र में चाऊ-एन-लाई ने भारत को लिखा—"मैकमहोन रेखा चीन के तिब्बत प्रदेश के विरुद्ध अंग्रेजों की आक्रमणकारी नीति का परिणाम थी। कानूनी तौर से इसे वैध नहीं माना जा सकता।" सितम्बर, 1959 के पत्र में चीन ने आरोप लगाया कि भारत तिब्बत में सशस्त्र विद्रोहियों को संरक्षण दे रहा है। इसी पत्र द्वारा चीनी प्रधान मन्त्री ने लद्दाख में भारत के दावों को ठुकरा दिया। यही नहीं, भारत के लगभग 90,000 किलोमीटर प्रदेश पर अपना दावा प्रस्तुत करते हुए चीन सरकार ने यह आरोप लगाया कि भारतीय सेनाएँ इस प्रदेश में घुसकर चीन की प्रादेशिक अखंडता को चुनौती दे रही हैं।

दोनों देशों का सीमा-विवाद उग्रतर होता गया। अप्रैल, 1960 में दिल्ली में भारत और चीन के प्रधान मन्त्रियों ने संयुक्त विज्ञप्ति में स्वीकार किया कि दोनों देशों के बीच कुछ मतभेद विद्यमान हैं। तनाव तब और बढ़ गया जब जुलाई, 1962 में गलवान घाटी की भारतीय पुलिस चौकी को चीनियों ने घेरे में ले लिया। सीमान्त पर चीनी सैनिक कार्यवाही बढ़ने लगी और भारतीय सैनिक चौकियों को घेरा जाने लगा।

**चीनी आक्रमण, 1962**—20 अक्तूबर, 1962 को प्रातःकाल भारत की उत्तरी सीमा के दोनों आँचलों पर चीन ने भीषण आक्रमण कर दिया। भारतीय सेनाएँ इस आकस्मिक आक्रमण से सम्भलें तब तक चीन ने काफी भारतीय भूमि और सैनिक चौकियों पर कब्जा कर लिया। पाकिस्तान ने यह प्रचार किया कि चीन ने भारत पर कोई सैनिक आक्रमण नहीं किया है, बल्कि एक सामान्य सीमा-संघर्ष को भारत ने तिल का ताड़ बना दिया है। भारत के अनुरोध पर ब्रिटेन और अमेरिका ने इस संकटकाल में तेजी से सैन्य सामग्री भेजी, किन्तु भारत द्वारा सम्भल कर

प्रत्याक्रमण करने से पूर्व ही चीन ने अकस्मात् ही 21 नवम्बर, 1962 को एक-पक्षीय युद्ध-विराम की घोषणा कर दी। इसके साथ ही चीन ने एक द्वि-सूत्रीय योजना भी घोषित की—(1) चीनी सेनाएँ 7 नवम्बर, 1959 की 'वास्तविक नियन्त्रण रेखा' (Actual Line of Control) से 20 किलोमीटर अपनी ओर हट जाएँगी। सेना का हटना एक दिसम्बर से प्रारम्भ होगा। (2) चीनी सेनाओं के हटने से जो क्षेत्र खाली होगा उसमें चीन सरकार अपनी असैनिक चौकियाँ कायम करेगी। इन चौकियों की स्थिति का पता भारत सरकार को उसके दूतावास द्वारा दे दिया जाएगा। चीन की ओर से भारत सरकार को इन शर्तों को मान लेने के लिए कहा गया कि वह अपनी सेनाओं को भी 7 नवम्बर, 1959 की रेखा से 20 किलोमीटर अपने ही क्षेत्र मे और हटा ले।

विपरीत परिस्थितियों में भारत ने बिना स्वीकारोक्ति के चीन की एकपक्षीय युद्ध-विराम घोषणा को मान लिया, किन्तु द्वि-सूत्रीय योजना को अस्वीकृत करते हुए घोषित किया कि जब तक चीन सेनाएँ 8 सितम्बर, 1962 की स्थिति तक नहीं लौट जाती तब तक दोनों देशों के बीच कोई वार्ता सम्भव नहीं है। 8 सितम्बर, 1962 की यह रेखा वह थी जिसके उत्तर मे चीनी सेनाएँ आक्रमण से पहले स्थित थी जबकि चीन द्वारा बताई गई 7 नवम्बर, 1959 की वास्तविक नियन्त्रण रेखा वह थी जहाँ तक आक्रमण के बाद भी चीनी फौजें नही पहुँच पाई थी। जिस स्थान से 20 किलोमीटर वापसी की बात थी उसका तात्पर्य यह था कि चीनी सेनाएँ पश्चिमी क्षेत्र में जहाँ की तहाँ बनी रहें, पूर्वी क्षेत्र मे कुछ हटे।

चीन के आक्रमण ने भारत की गुट-निरपेक्ष नीति के विरुद्ध आलोचनाओं को प्रोत्साहित किया, किन्तु श्री नेहरू ने पुनः इस नीति मे गहरी आस्था प्रकट की। अवश्य ही अब भारत की विदेश नीति मे यथार्थवाद की ओर झुकाव शुरू हुआ। प. नेहरू ने घोषणा की कि—"अतीत मे हम निर्धनता और निरक्षरता की मानवीय समस्याओं मे इतने उलझे रहे कि हमने प्रतिरक्षा की आवश्यकताओं के प्रति तुलनात्मक दृष्टि से बहुत कम ध्यान दिया। यह स्पष्ट है कि अब हम इस ओर अधिक ध्यान देंगे, हम अपनी सेनाओं को सुदृढ़ बनाएँगे तथा जहाँ तक सम्भव होगा सेना के लिए आवश्यक अस्त्र-शस्त्र तथा सामग्री अपने देश मे ही तैयार करेंगे।"

**कोलम्बो प्रस्ताव और चीन का दुराग्रह**—दिसम्बर, 1962 में श्रीलंका, बर्मा, कम्बोडिया, इण्डोनेशिया, मिस्र और घाना ने भारत-चीन वार्ता के लिए कोलम्बो-सम्मेलन का आयोजन किया जिसमे यह निश्चय किया गया कि सम्मेलन के प्रतिनिधि भारत और चीन जाकर अपने प्रस्ताव प्रस्तुत करें तथा दोनों देशो के संघर्ष को समाप्त करने का प्रयत्न करें। प्रस्तावों को तब तक गुप्त रखने का निर्णय किया गया जब तक दोनो पक्षों की प्रतिक्रिया ज्ञात न हो जाए। श्रीमती भण्डारनायके स्वयं कोलम्बो प्रस्ताव लेकर पीकिंग और नई दिल्ली गई और तब 19 जनवरी, 1963 को ये प्रस्ताव प्रकाशित कर दिए गए जिसके मूल तत्त्व ये थे—

(1) युद्ध-विराम का समय भारत-चीन विवाद के शान्तिपूर्ण हल के लिए उपयुक्त है; (2) चीन पश्चिमी क्षेत्र में अपनी सैनिक चौकियाँ 20 किलोमीटर पीछे हटा ले; (3) भारत अपनी वर्तमान सैनिक स्थिति कायम रखे; (4) विवाद का अन्तिम हल होने तक चीन द्वारा खाली किया गया क्षेत्र असैनिक रहे जिसकी निगरानी दोनों पक्षों द्वारा नियुक्त गैर-सैनिक चौकियाँ करें; (5) पूर्वी नेफा क्षेत्र में दोनों सरकारों द्वारा मान्य वास्तविक नियन्त्रण रेखा युद्ध-विराम रेखा का रूप ले, शेष क्षेत्रों के बारे में दोनों देश भावी वार्ताओं में निर्णय करें; (6) मध्यवर्ती क्षेत्र का समाधान शान्तिपूर्ण ढंग से किया जाए।

*कोलम्बो प्रस्तावों का वास्तविक उद्देश्य भारत और चीन के बीच गतिरोध* की स्थिति समाप्त कर वार्तालाप का द्वार खोलना था। चीन ने यह आश्वासन दिया कि वह कोलम्बो प्रस्तावों को स्वीकार कर लेगा। भारत को भी कोई विशेष आपत्ति नहीं थी, केवल कुछ स्पष्टीकरण माँगा गया जिससे यह स्पष्ट हो गया कि पूर्वी क्षेत्र में भारतीय सेना मेकमहोन रेखा तक (केवल उन स्थानों को छोड़कर जिनके बारे में मतभेद है) जा सकेगी और चीनी सेना भी अपने पूर्व स्थानों तक जा सकेगी, लेकिन विवाद-ग्रस्त स्थलों से दूर रहना होगा। स्पष्टीकरण के बाद भारत ने प्रस्तावों पर विधिवत् अपनी सहमति दे दी। तब चीन ने कुछ ऐसी शर्तें जोड़ दीं जिनसे प्रस्ताव व्यवहारतः महत्त्वहीन हो गया और चीन की अपरोक्ष स्वीकृति भी स्पष्ट हो गई। चीन ने तटस्थ देशों के इस अनुरोध को ठुकरा दिया कि कोलम्बो प्रस्ताव स्वीकार कर लिए जाएँ। इससे पुनः इस बात की पुष्टि हो गई कि चीन भारत के साथ अपने विवादों को शान्तिपूर्ण ढंग से सुलझाना नहीं चाहता।

**नासिर प्रस्ताव, 1963**—भारत-चीन विवाद के गतिरोध को दूर करने के लिए 3 अक्तूबर, 1963 को मिस्र के राष्ट्रपति नासिर ने एक प्रस्ताव प्रस्तुत किया। इसमें कोलम्बो प्रस्ताव की शर्तों को दोहराते हुए यह सुझाव दिया गया कि विवाद के अन्त के लिए एक दूसरा कोलम्बो सम्मेलन आयोजित हो, किन्तु इस प्रस्ताव का भी कोई परिणाम नहीं निकला।

बर्मा, श्रीलंका आदि राष्ट्र दोनों देशों के बीच गतिरोध दूर करने के लिए प्रयत्न करते रहे। मई, 1964 में श्री नेहरू की मृत्यु पर श्री चाऊ एन-लाई ने अपना शोक सन्देश भेजा जिसमें यह भी कहा गया कि भारत और चीन के विवाद अस्थायी हैं जिनका समाधान शान्तिपूर्ण ढंग से होना चाहिए। पर वास्तव में उनके इन शब्दों में कोई ईमानदारी न थी।

## शास्त्री-काल में भारत-चीन सम्बन्ध (मई, 1964–जनवरी, 1966)

श्री नेहरू के बाद 10 जनवरी, 1966 तक श्री लालबहादुर शास्त्री भारत के प्रधान मन्त्री रहे। इस काल में भी भारत और चीन के सम्बन्धों में कोई सुधार न आ सका। सन् 1965 के भारत-पाक युद्ध में चीन ने पुनः अपना शत्रुतापूर्ण रवैया

प्रदर्शित किया। भारत और चीन के सीमा-विवाद ने पाकिस्तान और चीन की मित्रता में वृद्धि की। भारत-पाक संघर्ष के समय चीन ने पाकिस्तान को पूर्ण समर्थन दिया और भारत को आक्रामक घोषित किया। धमकी द्वारा भारत को पाकिस्तान के विरुद्ध युद्ध से विमुख करने का खेल भी खेला गया। 16 सितम्बर को चीन ने भारत को अल्टीमेटम दिया कि—"तीन दिन के भीतर भारत सिक्किम-चीन सीमा पर गैर-कानूनी ढंग से स्थापित 56 सैनिक प्रतिष्ठानों को हटा ले अन्यथा इसका नतीजा बहुत बुरा होगा।" पत्र में यह मांग की गई कि भारत सीमा पर अपने "सभी अतिक्रमण तुरन्त बन्द कर दे, अपहृत सीमा-निवासियों तथा पकड़े गए मवेशियों को लौटा दे अन्यथा गम्भीर परिणामों के लिए भारत सरकार पूरी तरह उत्तरदायी रहेगी।"

चीन के अल्टीमेटम से ऐसा लगा कि भारत और पाकिस्तान का युद्ध व्यापक रूप ले लेगा और चीन ने यदि भारत पर आक्रमण कर दिया तो सम्भवतः भारत-पाक युद्ध विश्व-युद्ध का रूप धारण कर लेगा, अतः महाशक्तियों ने अविलम्ब चीन को चेतावनी दी कि वह आग के साथ खिलवाड न करे। उधर चीनी अल्टीमेटम के जवाब मे 17 दिसम्बर को श्री शास्त्री ने लोकसभा मे कहा कि सिक्किम-तिब्बत सीमा पर भारत के अतिक्रमण की बात गलत है और भारतीय प्रदेश पर चीन का दावा हमे स्वीकार नही है। चीन की सैनिक शक्ति भारत को अपनी प्रादेशिक अखण्डता की रक्षा से विचलित नही कर सकती। श्री शास्त्री ने चीन के आरोप के प्रत्युत्तर मे कहा कि यदि चीन-सरकार समझती है कि भारत ने उसके प्रदेश में सैनिक प्रतिष्ठान बना लिए हैं तो वह उन्हें तोड़ सकती है, भारत कोई विरोध नही करेगा। वास्तव में चीन का आरोप निराधार था, भारत के चीनी प्रदेश मे कोई सैनिक प्रतिष्ठान नही थे।

चीन ने सीमा पर सैनिक गतिविधियाँ आरम्भ कर दीं। 19 दिसम्बर को अल्टीमेटम की अवधि फिर तीन दिन के लिए बढा दी, किन्तु बड़े पैमाने पर कोई सैनिक कार्यवाही करने का साहस नही किया। 23 सितम्बर को भारत-पाक युद्ध-विराम हो जाने पर पीकिंग रेडियो ने यह नाटकीय घोषणा की कि "भारतीय सैनिक प्रतिष्ठानो को तोड़कर अपनी सीमा मे वापस लौट गए हैं।"

## इन्दिरा-काल में भारत-चीन सम्बन्ध (जनवरी, 1966–मार्च, 1977)

श्री शास्त्री के बाद जवाहरलाल नेहरू की इकलौती पुत्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी ने भारत के प्रधान मन्त्री का पद सम्भाला। उन्होने भी चीन के साथ सीमा-विवाद सुलझाने के कूटनीतिक प्रयास किए। श्रीमती गाँधी का यह कहना ठीक ही था कि ताली दोनों हाथों से बजती है, एक हाथ से नहीं। यदि चीन भारत के शान्ति प्रयासों का अनुकूल उत्तर नही देता तो यह उसका दुराग्रह है जिस पर एक दिन उसे अवश्य पुनर्विचार करना पड़ेगा। सन् 1962 और 1975 के भारत मे आकाश पाताल का अन्तर है और चीन भारत को सैनिक शक्ति द्वारा दबाने की बात अब सोच भी नही सकता।

**चीन द्वारा पुनः छेड़-छाड़**—भारत-पाक युद्ध में विजय से भारत की प्रतिष्ठा में वृद्धि हुई और चीन कुछ समय तक सीमा पर विशेष गड़बड़ी करने से रुका रहा। सितम्बर व अक्तूबर, 1967 में चीन ने नाथू-ला के भारतीय प्रदेश पर आक्रमण कर दिया, लेकिन भारी हानि उठाकर उसे पीछे हटना पड़ा। 2 अक्तूबर, 1967 को चीनियों ने चोला की भारतीय चौकी पर अचानक हमला किया, किन्तु फिर गहरी क्षति उठाकर अपने नापाक इरादों से उन्हें हाथ धोना पड़ा। अप्रेल, 1968 में नाथू-ला में चीन की सैनिक गतिविधियों से स्थिति पुनः तनावपूर्ण हो गई, लेकिन कोई विशेष घटना नहीं घटी।

**चीन की पिंग-पौंग राजनय और भारत**—एशिया और अफ्रीकी देशों ने बढ़ती हुई बदनामी, रूस और भारत के बढ़ते हुए सहयोग, एक सैनिक शक्ति के रूप में भारत के उदय आदि विभिन्न कारणों से सन् 1970 से ही चीन ने सीमान्त की भारतीय चौकियों पर आक्रमणात्मक कार्यवाहियाँ लगभग बन्द कर दी। भारत-विरोधी प्रचार की भाषा में भी कटुता और आरोपों की गम्भीरता क्रमशः कम होने लगी। सन् 1971 के आरम्भ में ऐसे लक्षण दिखाई देने लगे कि दोनों देशों के बीच सम्बन्धों में सुधार सन्निकट है। अप्रेल, 1971 में कैंटन के व्यापारिक मेले में भाग लेने के लिए चीन सरकार ने हांगकांग स्थित भारतीय वाणिज्य आयुक्त को निमंत्रित किया। इसी माह अमेरिका की एक पिंग-पौंग टीम को चीन में मैच खेलने के लिए आमन्त्रित किया गया। चीन-अमेरिका सम्बन्ध मधुर होने लगे और राजनीतिक क्षेत्रों में यह आशा जगी कि चीन की इन नई प्रवृत्तियों का एक परिणाम यह भी निकलेगा कि भारत-चीन सम्बन्धों में सुधार होगा, अतः भारत को भी इस दिशा में अधिक सक्रिय हो जाना चाहिए। भारत के प्रति चीन का रुख कुछ नरम भी दिखाई दिया क्योंकि भारत के आमन्त्रण पर चीनी राजदूत राष्ट्रीय उत्सवों तथा राजनयिक अवसरों में उपस्थित होने लगे। विदेशों की राजधानियों में दोनों देशों के राजदूतों का सम्पर्क बढ़ने लगा। फिर भी चीन की ओर से सम्बन्ध-सुधार के कोई ठोस प्रयत्न दृष्टिगोचर नहीं हुए। 4 अगस्त, 1971 को राज्यसभा में भारतीय विदेश मन्त्री सरदार स्वर्णसिंह ने कहा कि—'भारत चीन के साथ सम्बन्धों में सुधार का स्वागत करता है, लेकिन जब तक चीन की ओर से उचित प्रत्युत्तर नहीं मिलता, हम अकेले कुछ नहीं कर सकते।" 13 नवम्बर, 1971 को पीकिंग में अफ्रेशियाई टेबिल टेनिस प्रतियोगिता का आयोजन किया गया और इसमें भाग लेने के लिए भारत को भी निमन्त्रण दिया गया। जब भारतीय टीम पीकिंग जाने के लिए पालम हवाई अड्डे पर पहुँची तो विदाई देने के लिए चीनी दूतावास के कुछ प्रतिनिधि भी उपस्थित थे। सितम्बर, 1971 में संयुक्त राष्ट्रसंघ में चीन के प्रवेश की बात उठी और भारत ने चीन की सदस्यता का पूर्ण समर्थन किया। दोनों देशों के बीच राजदूतों को नियुक्त करने की बात भी उठी और चीनी प्रधान मन्त्री ने सुझाव दिया कि चूँकि भारत ने अपने राजदूत को पहले वापस बुलाया था, अतः उसकी पुनः नियुक्ति के सम्बन्ध में भारत को ही पहल करनी चाहिए। इसी बीच दिसम्बर,

1971 का भारत-पाक युद्ध छिड़ गया जिससे दोनों देशों के सम्बन्धों में पुनः तनाव उत्पन्न हो गया।

**बंगलादेश की समस्या और भारत-पाक युद्ध के प्रति चीनी दृष्टिकोण**—सन् 1971 का वर्ष भारत के लिए समस्याओं का वर्ष रहा। बंगलादेश के मुक्ति-आन्दोलन में भारत का सहयोग चीन को अच्छा नहीं लगा। चीन ने पाकिस्तान की तानाशाही का पूर्ण समर्थन किया और बंगलादेश के मुक्ति आन्दोलन में भारत के सहयोग को पाकिस्तान के अन्तरिक मामले मे हस्तक्षेप बताया। जुलाई, 1971 से श्रीमती गाँधी ने चीनी प्रधान मन्त्री को एक पत्र लिख कर बंगलादेश की घटनाओं से अवगत कराया, लेकिन चीन ने इस पत्र का कोई उत्तर नहीं दिया। संयुक्त राष्ट्रसंघ में प्रवेश के बाद चीनी प्रतिनिधि ने अपने पहले ही भाषण में आरोप लगाया कि भारत पाकिस्तान के मामले में ठीक उसी तरह हस्तक्षेप कर रहा है जिस तरह उसने तिब्बत में किया था। अगस्त, 1971 की भारत-सोवियत सन्धि ने चीन को और भड़का दिया। दिसम्बर, 1971 में भारत-पाक युद्ध के दौरान सुरक्षा परिषद् की बहसो मे चीनी प्रतिनिधि ने पाकिस्तान का साथ देने में कोई कसर नहीं रखी और भारत को आक्रमणकारी घोषित कर दिया। यह भी कहा गया कि भारत ने यह आक्रमण सोवियत संघ के संकेत पर किया है। चीन ने भारत को पुनः चेतावनियाँ दीं, किन्तु ये चेतावनियाँ खोखली थीं जिनका मुख्य उद्देश्य यह था कि पाकिस्तान के साथ एकता प्रदर्शित कर उसके मनोबल को ऊँचा रखा जाए और भारत को परेशानी में डाला जाए।

2 जनवरी, 1972 को श्रीमती गाँधी ने चीन के रवैये के बारे में भारतीय प्रतिक्रिया स्पष्ट शब्दों में व्यक्त की। उन्होंने कहा कि चीन द्वारा पाकिस्तान को समर्थन दिए जाने के बावजूद भारत-चीन सम्बन्ध सुधर सकते हैं। चीन ने भारत-पाक युद्ध पर एक नपी-तुली प्रतिक्रिया व्यक्त की है—उसने पाकिस्तान का समर्थन न तो हमारी आशा से अधिक किया है और न उससे कम।

**1973–1977 में भारत-चीन सम्बन्ध**—भारत-पाक युद्ध की घटनाओं के बाद भी समय-समय पर भारत-चीन सम्बन्धों में सुधार के आसार प्रकट हुए, किन्तु कोई सुपरिणाम नहीं निकला। चीन के प्रसार-साधन भारत के विरुद्ध शत्रुतापूर्ण प्रचार करते रहे। चीन सरकार ने 29 अप्रेल, 1975 को एक वक्तव्य प्रसारित किया जिसमें कहा गया कि भारतीय संघ में सिक्किम को राज्य का दर्जा प्राप्त होना 'अवैध अधिग्रहण' है। चूंकि इस मामले का सम्बन्ध किसी अन्य सरकार से नहीं था, इसलिए भारत सरकार ने 1 मई, 1975 को एक संक्षिप्त वक्तव्य जारी कर इसे अपने आन्तरिक मामले में चीन का हस्तक्षेप बताया। चीन बराबर यह दावा करता रहा कि भारत अपने पड़ोसियों के प्रति 'आधिपत्य और विस्तार-वादी आकांक्षाएँ' रखता है और चाहता है कि वह सोवियत संघ के समर्थन से एक 'उप-महा-देश' बन जाए। चीन के इस मिथ्या प्रचार के बावजूद भारत ने किसी प्रकार का कोई प्रचार आन्दोलन नहीं छेड़ा। भारत सरकार चीन के साथ सम्बन्धों

को सामान्य बनाने के लिए सुसंगत नीति का अनुसरण करती रही। 20 अक्तूबर को लगभग 40 चीनी सैनिकों ने पूर्वी क्षेत्र में भारतीय सीमा को पार किया, घात लगाई और भारतीय प्रदेश में हमारे 4 सैनिकों को मार डाला। भारत सरकार ने नई दिल्ली स्थित चीनी राजदूतावास से इस घटना के बारे में तीव्र विरोध प्रकट किया।

वर्ष 1976 भारत और चीन के बीच सम्बन्ध सुधार का सन्देश लेकर आया। राजदूत स्तर के राजनयिक प्रतिनिधित्व की वापसी के बारे में दोनो देशों के बीच सरकारी स्तर पर वार्ता लाभदायक सिद्ध हुई। अप्रेल, 1976 में भारत ने चीन में अपना राजदूत नियुक्त किया और सितम्बर, 1977 मे चीनी राजदूत ने अपने परिचय-पत्र प्रस्तुत किए। प्रधान मन्त्री ने अध्यक्ष, हुआ-कुओ-फेंग को उनकी कम्युनिस्ट पार्टी के अध्यक्ष पद पर नियुक्ति के लिए बधाई भी भेजी और यह आशा व्यक्त की कि भारत और चीन के बीच सम्बन्ध आगामी वर्षों में और अधिक विकसित होंगे। अक्तूबर-नवम्बर, 1976 मे चीन की बैडमिंटन टीम की भारत-यात्रा और डॉ. कोटनिस मेमोरियल हाल के उदघाटन के अवसर पर दिसम्बर, 1976 मे एक गैर-सरकारी भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल की चीन यात्रा से दोनों देशों के बीच बढ़ते हुए सम्बन्धो की प्रवृत्ति परिलक्षित हुई।

## जनता शासन-काल में भारत-चीन सम्बन्ध (अप्रेल, 1977–1979)

भारत का एक गैर-सरकारी व्यापार प्रतिनिधि-मण्डल जिसमें राज्य व्यापार सगठनो के प्रतिनिधि भी शामिल हैं, अप्रेल, 1977 मे 'कैण्टन स्प्रिंग फेयर' मे सम्मिलित हुआ। प्रारम्भिक समझौतो पर हस्ताक्षर हुए और यह आशा व्यक्त की गई कि इनसे दोनो देशो के बीच वाणिज्यिक सम्बन्धों को पुन. स्थापित करने मे कुछ वास्तविक प्रगति होगी।

चीन के साथ सम्बन्धों को सामान्य बनाने की दिशा मे प्रयत्न जारी रखे गए। करीब 15 वर्ष बाद दोनो देशों के बीच सीधा व्यापार फिर से प्रारम्भ होने से दोनो देशो के बीच बैंकिंग सुविधाओं और मालवाहक जहाजो के आवागमन को प्रोत्साहन मिला। भारतीय सार्वजनिक क्षेत्र के संगठनों के प्रतिनिधियों ने द्विवार्षिक कैण्टन व्यापार मेले मे भाग लिया और इस मेले में लगभग 3 करोड़ रु. की राशि का व्यापारिक लेनदेन किया गया। कृषि, खनन, वन-विज्ञान, चिकित्सा, जन स्वास्थ्य और खेल-कूद जैसे विभिन्न क्षेत्रो मे भी आदान-प्रदान किया गया। फरवरी, 1978 मे चीन के एक व्यापार प्रतिनिधि-मण्डल ने भारत की यात्रा की। इन वार्तों से विकास कार्यों के विभिन्न क्षेत्रों में एक दूसरे के अनुभवों से लाभ उठाने की दोनों देशों की तत्परता व्यक्त हुई। मार्च, 1978 में, अखिल भारतीय डॉ. कोटनिस स्मारक समिति के निमन्त्रण पर 'विदेशों के साथ मैत्री के लिए चीनी लोकवादी संघ' के अध्यक्ष श्री वांग पिन-तान के नेतृत्व में चीन के एक गैर-सरकारी सद्भावना प्रतिनिधि-मण्डल ने भारत की यात्रा की।

चीन के साथ सीमा का प्रश्न अनिर्णीत रहने के बावजूद भारत सहग्रस्तित्व एवं पंचशील के सिद्धान्तों के आधार पर चीन के साथ सम्बन्धों को सामान्य बनाने का प्रयत्न करता रहा। भारत सरकार की रिपोर्ट 1978–79 के अनुसार—

"विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी ने 12 से 18 फरवरी, 1979 तक चीन की यात्रा की। इस यात्रा के लिए चीन के विदेश मन्त्री ने कोई एक वर्ष पूर्व हमारे विदेश मन्त्री को निमन्त्रण दिया था और पहले इसके लिए अक्तूबर, 1978 का समय तय किया गया था। लेकिन विदेश मन्त्री की अस्वस्थता के कारण तब इसे स्थगित करना पड़ा। इस निमन्त्रण को स्वीकार करते समय ही विदेश मन्त्री ने यह स्पष्ट कर दिया था कि यह यात्रा भारत की गुट-निरपेक्षता की नीति और अपने सभी पड़ोसियों के साथ सम्बन्ध सुधारने की उसकी चाह के अनुरूप वस्तुत: एक अन्वेषी मिशन होगा और इससे अपने सुस्थापित मैत्री सम्बन्धों पर कोई आँच नहीं आने दी जाएगी।

विदेश मन्त्री का चीन के प्रधान मन्त्री हुआ गोफेन, उप प्रधान मन्त्री डेंगजियोपिंग तथा चीन के विदेश मन्त्री हुआं-ग-हुआं के साथ जो विचार-विमर्श हुआ वह भारत की विदेश नीति के इन्हीं आधारभूत सिद्धान्तों पर पूर्णतः आधारित था।

नि:संकोच और सौहार्द्रता के वातावरण में दोनों पक्षों ने अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति पर, भारतीय उपमहाद्वीप में और उसके आसपास की स्थिति तथा उनसे भी अधिक महत्त्वपूर्ण उन मामलों पर विचार विनिमय किया जिनका भारत और चीन के द्विपक्षीय सम्बन्धों पर प्रभाव पडता है।

हिमालय के दक्षिणवर्ती राष्ट्रों में भी परस्पर विश्वास का वातावरण पैदा करने के लिए भारत ने दूसरे देशों के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप न करने के आधार पर क्या कदम उठाए हैं, इस पर प्रकाश डालते हुए विदेश मन्त्री ने यह स्पष्ट बताया कि भारत को पाकिस्तान और चीन के बीच सामान्य द्विपक्षीय सम्बन्धों पर यद्यपि कोई आपत्ति नहीं है लेकिन भारत-चीन सम्बन्धों के सुधार की सम्भावनाओं पर इसका दुष्प्रभाव पड़ेगा, अगर उनके पारस्परिक सम्बन्धों से भारत के वैध हितों पर यदि कोई उनका बुरा असर पड़ता हो। उन्होंने इस बात का भी उल्लेख किया कि चीन सरकार ने कश्मीर के प्रश्न पर जो रुख अपनाया है वह छठे दशाब्द के स्वयं उनके अपने ही रवैये के विपरीत है तथा उससे चीन-भारत सम्बन्धों मे एक अतिरिक्त और अनावश्यक पेचीदगी आ गई। इस सम्बन्ध में उन्होंने कराकोरम हाईवे के निर्माण के सम्बन्ध में भारत की चिन्ता पुनः व्यक्त की।

जहाँ तक द्विपक्षीय सम्बन्धों का प्रश्न है, चीनी नेताओं के साथ [illegible] बातचीत में विदेश मन्त्री ने इस बात पर बल दिया कि भारत-चीन [illegible] का सन्तोषजनक समाधान, पारस्परिक विश्वास पुनः जमाने के [illegible] भारत सम्बन्धों के वातावरण को पूरी तरह से सामान्य बनाने के [illegible] महत्त्वपूर्ण है।

ने मन्त्रिमण्डल की इस विषय पर बुलाई गई एक औपचारिक बैठक मे व मधु लिमये व राजनारायण ने सार्वजनिक रूप से चीन को लेकर अपनी आशकाए व्यक्त की थी।

वास्तव मे विदेश मन्त्री की चीन यात्रा के एक विवाद में परिणत हो जाने के बाद ही उस कूटनीतिविहीन उत्साह पर कुछ लगाम लगाई जा सकी जो सुब्रह्मण्यम स्वामी आदि के वक्तव्यों मे झलक रहा था। शुरू मे विदेश मन्त्री तक ने एक विदेशी एजेन्सी को दी गई भेंट-वार्ता मे कहा था कि भारत सीमा विवाद को ठण्डा रख कर भी चीन से अपने सम्बन्ध मधुर बनाने की कोशिश करेगा। इन सब बातो की जोरदार प्रतिक्रिया हुई और लोगों ने आरोप लगाया कि सरकार सीमा को लेकर कोई सौदा करने जा रही है। उसके बाद ही सरकार ने सीमा के बारे मे कडा रुख अपनाने की घोषणा की।

श्री वाजपेयी की चीन से उल्टे पांव वापसी के बाद अब उस यात्रा की उपलब्धियाँ जो यो भी नगण्य थी अर्थहीन हो जाती हैं। यह कहते हुए कि यात्रा केवल टटोलने के उद्देश्य को लेकर की गई थी यह सन्तोष व्यक्त किया जा रहा है कि दोनो देशो में एक संवाद का आधार तैयार हुआ है। लेकिन उस आधार के लिए जिस परस्पर विश्वास की जरूरत होती है वह इस यात्रा से मजबूत नही हुआ बल्कि कम हुआ है।"

"सीमा विवाद के बाद भारत के लिए सबसे महत्त्वपूर्ण मसला भारतीय उपमहाद्वीप, दक्षिण एशिया तथा दक्षिण-पूर्व एशिया के देशो से चीन के सम्बन्ध का था। एक लम्बे अर्से से भारतीय उपमहाद्वीप मे चीन की भूमिका भारत विरोधी रही है, जो आज भी कायम है। दक्षिण-एशिया और दक्षिणपूर्व एशिया मे भी वह अपने प्रभाव के विस्तार के लिए शुरू से प्रयत्नशील रहा है। वियतनाम पर आक्रमण इसका सबसे ताजा प्रमाण है। कहा जाता है कि बातचीत के दौरान श्री वाजपेयी ने चीनी नेताओं से कई बार वियतनाम के साथ विवाद को शान्तिपूर्वक हल करने का आग्रह किया था उसका कितना असर पड़ा यह स्पष्ट ही है।"

### श्रीमती गान्धी के पुनः सत्तारूढ़ होने के बाद भारत-चीन सम्बन्ध (अक्तूबर, 1980 के मध्य तक)

चीन ने नवम्बर-दिसम्बर, 1979 मे नई दिल्ली मे आयोजित भारत अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार मेले में काफी बड़े पैमाने पर भाग लिया। उसी समय चीन की अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार संवर्धन सम्बन्ध परिषद् के अध्यक्ष के नेतृत्व मे एक व्यापार प्रतिनिधि-मण्डल ने भारतीय वाणिज्य तथा उद्योग मण्डल महासंघ के अतिथि के रूप मे भारत की दो सप्ताह की यात्रा की। आशा है कि इस यात्रा के परिणामस्वरूप भारत और चीन के बीच बढ़ते हुए व्यापार सम्बन्धो को और अधिक बढ़ाने मे प्रोत्साहन मिलेगा। भारत से चीन को निर्यात की गई मुख्य मदो मे रुई की 30,000 गाँठें शामिल हैं जबकि भारत ने चीन से पर्याप्त मात्रा मे एंटीबायटिक औषधियाँ मँगवाई।

चीन से पत्रकारों का एक पाँच सदस्यीय शिष्ट-मण्डल अक्तूबर में भारत आया। यह शिष्ट-मण्डल तथा व्यापार प्रतिनिधि-मण्डल भारत के निमन्त्रण पर यहाँ आया और भारतीय पक्ष के प्रतिनिधि-मण्डलों की 1978 में चीन की यात्राओं के पश्चात् चीन के प्रतिनिधि-मण्डलों ने भारत की यात्रा की। चीन के शिष्ट-मण्डल ने दोनों देशों के बीच विशेष रूप से परिवार नियोजन तथा कृषि के क्षेत्रों मे सहयोग पर बल दिया। बाद में चीन के एक कृष्टि शिष्ट-मण्डल ने अर्द्ध शुष्क ऊष्ण कटिबद्ध सम्बन्धी अन्तर्राष्ट्रीय फसल अनुसन्धान (आई. सी आर आई. एस. ए. टी.) के निमन्त्रण पर भारतीय कृषि अनुसन्धान परिषद् के अतिथि के रूप में भारत की यात्रा की।

अनेक महत्त्वपूर्ण भारतीय पत्रकारों ने इस वर्ष के दौरान चीन की यात्रा की। चीन के अधिकारियों ने भारत के साथ मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध बढ़ाने की चीन की निरन्तर इच्छा के बारे मे उन्हें बताया। यह आशा प्रकट की गई कि हाल की कुछ अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं के सम्बन्ध मे मतभेदो का भारत-चीन सम्बन्धों को विकसित करने पर कोई प्रभाव नही पड़ेगा।

विभिन्न क्षेत्रों के अनेक भारतीय विशेषज्ञों ने उक्त क्षेत्रो से सम्बन्ध सयुक्त राष्ट्रसघ के अभिकरणों के तत्वावधान मे इस वर्ष के दौरान चीन की यात्रा की। चीन के कई शिष्ट-मण्डल अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलनों में भाग लेने भारत आए।

यद्यपि भारत ने कार्यात्मक आदान-प्रदानों के क्रमिक विकास का स्वागत किया है परन्तु भारत सरकार ने राजनयिक माध्यमों से अपने इस विचार को दोहराया है कि सम्बन्धो को पूरी तरह सामान्य बनाने के लिए सीमा समस्या का सन्तोषजनक समाधान जरूरी है। चीन की सरकार ने अपनी ओर से पंचशील के सिद्धान्तो के आधार पर भारत के साथ सम्बन्ध सुधारने की इच्छा पर जोर दिया।

नई सरकार द्वारा कार्यभार ग्रहण करने पर चीन के प्रधान मन्त्री हुआ गो फेंग तथा विदेश मन्त्री हुआँग हुआ ने क्रमशः प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गान्धी और विदेश मन्त्री श्री पी. वी. नरसिंह राव को बधाई सन्देश भेजे। चीन के प्रधान मन्त्री के सन्देश मे इस बात पर खुशी जाहिर की गई है कि पिछले कुछ वर्षों में चीन और भारत के बीच सम्बन्धो में विकास एवं सुधार हुआ है तथा उन्होने यह आशा प्रकट की है कि एशिया मे शान्ति और स्थायित्व के हित मे हमारे सम्बन्ध निरन्तर विकसित होते रहेगे। इसके उत्तर मे प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गान्धी ने पचशील के सिद्धान्तो के आधार पर भारत और चीन के बीच सहयोग बढ़ाने की आशा की है।

प्रधान मन्त्री सालिसबरी मे चीन के विदेश मन्त्री, श्री हुआँग हुआ और बेलग्रेड में चीन के प्रधान मन्त्री श्री हुआ गुओ फेंग से मिली। चीन के विदेश मन्त्री इस वर्ष के उत्तरार्द्ध मे भारत की यात्रा पर आने वाले है। श्री गोन्साल्वेज़, सचिव (पूर्व) जब जून, 1980 के मध्य मे पीकिंग की यात्रा पर गए तो प्रारम्भिक बातचीत हुई थी तो भारत ने यह स्पष्ट कर दिया कि चीन के साथ सम्बन्धो को सामान्य

बनाने की कार्यवाही किसी दूसरे देश के साथ अपनी की जाएगी।

वर्तमान वास्तविक नियन्त्रण रेखा के आधार के बारे में चीन की कथित पेशकश के सम्बन्ध मे प्रस्ताव के उत्तर में विदेश मन्त्री, श्री पी. वी नरसिंह लोकसभा मे जो वक्तव्य दिया, वह ध्यान देने योग्य है

"चीन लोक गणराज्य के उप-प्रधान मन्त्री को एक भारतीय पत्रकार से मिले। चीन की सरकारी अनुसार सीमा समस्या के हल के बारे मे उनके प्रकार है—

"जब तक दानो पक्ष निष्ठावान हैं, सीमा की करते हैं और एक-दूसरे के प्रति सहिष्णु हैं, तब शान्तिपूर्ण समझौते के माध्यम से हल किया जा सकता विवाद के बारे मे बातचीत शुरू हुई है, चीन ने कभी उपनिवेशवादियो द्वारा अवैध रूप से भारत मे मिलाए किया जाए। चीन ने तो यह सुझाव दिया है कि दोनों सीमा रेखा के आधार पर, चीन को पूर्वी क्षेत्र मे और कुछ रियायत देनी चाहिए, जिससे चीन–भारत सीमा जा सके और इस प्रकार पारस्परिक सद्भाव तथा प्रतिपादित किया जा सके।

चीन की सरकार ने हमे इसी प्रकार के सुझाव दिए हैं। इस बार यह सुझाव कुछ अधिक स्पष्ट आधारित है उसे भारत सरकार ने कभी भी स्वीकार न कि चीनी पक्ष पूर्वी क्षेत्र के भू-भाग को छोड़कर रियायत आरोप लगाया है कि यह क्षेत्र भारत मे अवैध रूप से भी हम इस भावी स्थिति का स्वागत करते है कि पूर्वी विशेष कठिनाई के हो रहा है।

जैसा कि सदन को ज्ञात है भारत–चीन पेचीदा है। बहुत अधिक समय बीत जाने के बाद अब एक बार फिर से दिलचस्पी लेनी आरम्भ की है। रचनात्मक कदम है। सम्भव है कि चीन की समाधान के अलावा अन्य कोई तरीका भी और अधिक मुझे विश्वास है कि सदन इस बात पर सहमत होगा कि ध्यान मे रखते हुए हमे सोद्देश्यपूर्ण ढग से आगे बढ़ना चा

आशा है कि राष्ट्रीय सम्मान और दोनो पक्षों समानता के आधार पर शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व पर आ की भावना से हम सीमा विवाद को सुलझा सकते हैं।

बनाने की कार्यवाही किसी दूसरे देश के साथ अपनी मित्रता की कीमत पर नहीं की जाएगी।

वर्तमान वास्तविक नियन्त्रण रेखा के आधार पर सीमा-समस्या को सुलझाने के बारे में चीन की कथित पेशकश के सम्बन्ध मे उठाए गए एक ध्यानाकर्षण प्रस्ताव के उत्तर में विदेश मन्त्री, श्री पी. वी. नरसिंह राव ने 2 जुलाई, 1980 को लोकसभा मे जो वक्तव्य दिया, वह ध्यान देने योग्य है—

"चीन लोक गणराज्य के उप-प्रधान मन्त्री डॉग ज्याविंग 21 जून, 1980 को एक भारतीय पत्रकार से मिले। चीन की सरकारी समाचार ऐजेंसी सिन्हुआ के अनुसार सीमा समस्या के हल के बारे मे उनके वक्तव्य का सम्बन्धित अंश इस प्रकार है—

"जब तक दोनों पक्ष निष्ठावान हैं, सीमा की वर्तमान स्थिति का आदर करते हैं और एक-दूसरे के प्रति सहिष्णु हैं, तब तक चीन-भारत सीमा विवाद शान्तिपूर्ण समझौते के माध्यम से हल किया जा सकता है। वस्तुत: जब से सीमा विवाद के बारे मे बातचीत शुरू हुई है, चीन ने कभी भी यह नही कहा कि प्राचीन उपनिवेशवादियो द्वारा अवैध रूप से भारत मे मिलाए गए सभी क्षेत्रों को वापस किया जाए। चीन ने तो यह सुझाव दिया है कि दोनों देशो को वास्तविक नियंत्रण सीमा रेखा के आधार पर, चीन को पूर्वी क्षेत्र मे और भारत को पश्चिमी क्षेत्र मे, कुछ रियायत देनी चाहिए, जिससे चीन–भारत सीमा प्रश्न समग्र रूप से हल किया जा सके और इस प्रकार पारस्परिक सद्भाव तथा रियायत की भावना को पूर्णतया प्रतिपादित किया जा सके।

चीन की सरकार ने हमें इसी प्रकार के सुझाव पहले भी कई अवसरो पर दिए है। इस बार यह सुझाव कुछ अधिक स्पष्ट है। जिस तथ्य पर यह तर्क आधारित है उसे भारत सरकार ने कभी भी स्वीकार नहीं किया है यानी यह तर्क कि चीनी पक्ष पूर्वी क्षेत्र के भू-भाग को छोड़कर रियायत दे रहा है जिस पर उन्होंने आरोप लगाया है कि यह क्षेत्र भारत मे अवैध रूप से मिला लिया गया है। फिर भी हम इस भावी स्थिति का स्वागत करते हैं कि पूर्वी क्षेत्र का समाधान बिना किसी विशेष कठिनाई के हो रहा है।

जैसा कि सदन को ज्ञात है भारत–चीन सीमा विवाद बहुत पुराना और पेचीदा है। बहुत अधिक समय बीत जाने के बाद अब हमारी दोनों सरकारो ने एक बार फिर से दिलचस्पी लेनी आरम्भ की है। यह अपने आप में एक रचनात्मक कदम है। सम्भव है कि चीन की सरकार द्वारा सुझाए गए समग्र समाधान के अलावा अन्य कोई तरीका भी और अधिक प्रभावकारी सिद्ध हो सके। मुझे विश्वास है कि सदन इस बात पर सहमत होगा कि अपने सर्वोत्तम हितों को ध्यान मे रखते हुए हमें सोद्देश्यपूर्ण ढग से आगे बढ़ना चाहिए।

आशा है कि राष्ट्रीय सम्मान और दोनों पक्षों के हितो के अनुरूप समानता के आधार पर शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व पर आधारित पचशील सिद्धान्तों की भावना से हम सीमा विवाद को सुलझा सकते हैं।

उपर्युक्त प्रेस इन्टरव्यू के दौरान उप-प्रधानमन्त्री डेंग ज्यावपिंग ने भारत और चीन के बीच सम्बन्धों को सुधारने और विकसित करने की तीव्र इच्छा भी प्रकट की है क्योंकि इससे निःसन्देह विश्व के सम्बन्धों और विशेष रूप से एशियायी सम्बन्धों पर सकारात्मक प्रभाव पड़ेगा। हम भी पूर्णतया इन भावनाओं के अनुरूप विचार रखते हैं।"

## भारत और फ्रांस

आजादी के बाद भी भारत में कुछ फ्रांसीसी और पुर्तगाली बस्तियां रह गई थी। चन्द्रनगर, पाण्डिचेरी, कालीकट, माही और यनाम की बस्तियां फ्रांस के अधीन थी तथा गोआ, दमन और ड्यू पर पुर्तगाल का आधिपत्य था। यह स्वाभाविक था कि भारत अपनी भूमि पर स्थित इन उपनिवेशों को मुक्त कराने की चेष्टा करता।

भारत सरकार ने फ्रांस से अनुरोध किया कि वह भारत स्थित फ्रांसीसी बस्तियों को मुक्त कर दे। फ्रांस ने समझदारी से काम लेते हुए नवम्बर, 1954 मे पाण्डिचेरी, कालीकट, माही और यनाम को तथा मई, 1949 मे चन्द्रनगर को भारत के सुपुर्द कर दिया।

फ्रांस के साथ भारत के मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध विकसित होते रहे। जनवरी, 1976 मे फ्रांस के प्रधान मन्त्री की भारत-यात्रा के समय तकनीकी एवं आर्थिक सहयोग के लिए मन्त्री-स्तर की एक भारत-फ्रांस समिति गठित की गई। दोनों देशों के बीच सहयोग से सम्बन्धित मुद्दों पर प्राथमिक विचार-विमर्श करने के लिए वाणिज्य मन्त्री श्री चट्टोपाध्याय ने जुलाई, 1976 में पेरिस की यात्रा की। उद्योग मन्त्री श्री टी ए. पै और पेट्रोलियम मन्त्री श्री के डी मालवीय ने फ्रांस की यात्रा की और इस बात का संकेत दिया कि भारत फ्रांस के साथ और आर्थिक सहयोग की भावनाएँ खोजने के लिए प्रयत्नशील है। फ्रांस, भारत सहायता संघ (एड इण्डिया कन्सोर्टियम) का पहला सदस्य था जिसने सन् 1976–77 में भारत के साथ विकास सहायता समझौता किया। जून, 1977 में राष्ट्रमण्डल सम्मेलन के बाद भारत लौटते समय प्रधान मन्त्री पेरिस में रुके और उन्होंने फ्रांस के राष्ट्रपति और प्रधान मन्त्री के साथ परस्पर हित के मामलों पर विचार-विमर्श किया। जून, 1977 मे पेरिस में भारत–फ्रांसीसी अन्तरिक्ष करार पर हस्ताक्षर हुए। फ्रांस ने 1977-78 के लिए भारत को 34 करोड फ्रेंच फ्रेंक तक की सहायता दी। जुलाई, 1978 मे फ्रांस के विदेश राज्य मन्त्री की भारत यात्रा के दौरान विज्ञान और प्रौद्योगिकी पर एक करार सम्पन्न हुआ। दिसम्बर, 1978 में विदेश मन्त्री की यात्रा के दौरान नई दिल्ली में भारत–फ्रांसीसी आर्थिक एवं तकनीकी सहयोग समिति की बैठक मे दोनो देश इस पर सहमत हुए कि अगले चार वर्षों के अन्दर द्विपक्षीय व्यापार को दुगुना करें और तीसरे देशो मे सयुक्त उद्यम स्थापित किए जाने के लिए सहयोग का बढाएं।

भारत और फ्रांस के बीच मित्रता और सहयोग के सम्बन्ध बने रहे। विदेश राज्य मन्त्री, श्री वेदव्रत बरुआ अक्तूबर, 1979 मे अपनी विदेश यात्रा के दौरान पेरिस रुके और उन्होने फ्रांस के विदेश राज्य मन्त्री श्री ओलीवर स्टर्न से

मुलाकात की। एक फ्रांसीसी प्रतिनिधि-मण्डल नवम्बर में भारत की यात्रा और भारत-फ्रांस सांस्कृतिक करार के अन्तर्गत 1980-82 के निर्धारित किया। वर्ष के दौरान विज्ञान तथा प्रौद्योगिकी में सहयोग सम का अनुसमर्थन किया गया। विदेश आर्थिक सम्बन्ध विभाग के निदेश के नेतृत्व में एक फ्रांसीसी प्रतिनिधि-मण्डल ने पारस्परिक सहयोग के क्षेत्रों का पता लगाने के उद्देश्य से दिसम्बर, 1979 में भारत की यात्रा

फ्रांस के राष्ट्रपति, जिस्कार्द द इस्तेंग ने जनवरी, 1980 में यात्रा की और गणराज्य दिवस समारोहों में भारत के सम्मानीय अति में सम्मिलित हुए। वे भारत की यात्रा पर आने वाले फ्रांस के पहले रा उनके साथ फ्रांस के विदेश मन्त्री श्री जे. फ्रंकोई-पांसे तथा फ्रांस के वि मन्त्री श्री जे. एफ. देन्यू भी भारत आए थे। राष्ट्रपति ने प्रधान मन्त्री इ से मुलाकात की और फ्रांस के दोनों मन्त्रियों ने विभिन्न प्रतिनिधि-मण्डलों बातचीत के अलावा भारत के विदेश मन्त्री तथा विदेश व्यापार मन्त्री से की। इस बातचीत के परिणामस्वरूप फ्रांस के राष्ट्रपति तथा भारत के प्र द्वारा 27 जनवरी, 1980 को संयुक्त घोषणा जारी की गई।

द्विपक्षीय सहयोग को बढ़ाने में यह यात्रा बहुत सफल रही। इस परिणामस्वरूप सात प्रोतोकोलों तथा समझौता-ज्ञापनों पर हस्ताक्षर कि (1) भारत-फ्रांस औद्योगिक तथा व्यावसायिक सहयोग सम्बन्धी (2) कोयला-खनन सम्बन्धी समझौता-ज्ञापन, (3) उड़ीसा में अल्यूमिनिय पर समझौता-ज्ञापन, (4) कृषि तथा ग्रामीण विकास के क्षेत्र में सहयोग प फ्रांस प्रोतोकोल, (5) पेट्रो-रसायन, उर्वरक, औषधियाँ तथा रसायन के प्रोतोकोल, (6) नवीनीकरण योग्य ऊर्जा के क्षेत्र में प्रोतोकोल, (7) विज्ञान तथा प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में प्रोतोकोल। इनके अतिरिक्त इस बात सहमति हुई कि इस्पात-उद्योग, दूर-संचार और दृश्य-श्रव्य तकनीकों के सहयोग की सम्भावनाओं का पता लगाया जाए।

28 जनवरी, 1980 को जारी संयुक्त विज्ञप्ति में दोनों पक्षों ने पर सहमति प्रकट की कि भारत में भारत-फ्रांस विश्वविद्यालय अथवा एक उ शिक्षा संस्थान की स्थापना पर विचार किया जाना चाहिए। राष्ट्रप प्रधान मन्त्री इस बात पर सहमत थे कि दोनों पक्षों की सुविधा को ध्यान मे हुए फ्रांस और भारत में सावधिक परामर्श किया जाना चाहिए। विज्ञप्ति से हुआ कि फ्रांस गणराज्य के राष्ट्रपति और भारत के प्रधान मन्त्री ने सर्भ से सम्बन्धों तथा दोनों पक्षों द्वारा सहयोग बढ़ाने की इच्छा के अनुसार और विकसित करने के उपायों की समीक्षा की। इस लक्ष्य की ओर दोनों पर सहमत थे कि दोनों देशों के बीच सभी स्तरों पर सलाह-मशवरा बढ़ आवश्यकता है जिससे कि एक-दूसरे को एक-दूसरे के दृष्टिकोण की जानकार तथा इस प्रकार के सलाह-मशवरे से यह निश्चित किया जा सके कि शान्ति

अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग में भारत और फ्रांस क्या योगदान कर सकते हैं। इस बात पर सहमति हुई कि फ्रांस और भारत में बारी-बारी से समय-समय पर सलाह-मशवरे की व्यवस्था की जाएगी। दोनों नेताओं ने लोकतान्त्रिक मूल्यों के महत्त्व पर जोर दिया जिनको कि दोनों देशों की जनता बहुत प्यार करती है। दोनो का विश्वास था कि इन मूल्यो की झलक दोनों राष्ट्रो के सम्बन्धों में विशेषकर सभी देशों की प्रभुसत्ता का ठीक प्रकार से आदर करने और सभी राष्ट्रों द्वारा अपने भाग्य का स्वयं निर्धारण करने के अधिकार को मानने में मिलनी चाहिए। यह आदर राष्ट्रों के बीच शान्ति और सुरक्षा का बुनियादी आधार है। किसी अन्य रास्ते पर चलने से तनाव में वृद्धि हो सकती है और उससे उत्पन्न परिणाम भुगतने पड सकते हैं।

फ्रांस गणराज्य के राष्ट्रपति और भारत के प्रधान मंत्री दोनो ने इस बात की पुन: पुष्टि की कि पश्चिम एशिया मे सभी सम्बन्धित पक्षों की भागीदारी से संघर्ष का सम्पूर्ण समाधान निकालने से ही न्यायोचित और स्थाई शान्ति की स्थापना सम्भव है। इस समाधान का अर्थ अधिकृत क्षेत्रो से इजरायल की वापसी, फिलिस्तीनी लोगों के न्यायोचित अधिकारो की मान्यता तथा विशेषकर अपना स्वदेश बनाने का अधिकार और इस क्षेत्र के सभी देशो का सुरक्षित, मान्य और गारण्टी प्राप्त सीमाओ के भीतर शान्तिपूर्वक रहने के अधिकार को मानना शामिल है। ये सिद्धान्त जो कि एक खत्म न होने वाले अस्तित्व को दर्शाते हैं, फिलिस्तीनी मुक्ति सगठन सहित इसमें दिलचस्पी रखने वाले सभी पक्षों पर लागू होते हैं।

अफ्रीका की स्थिति पर ध्यानपूर्वक विचार किया गया। फ्रांस गणराज्य के राष्ट्रपति और भारत के प्रधान मन्त्री ने यह दोहराया कि वे जातिगत भेदभाव जिसमें वर्णभेद शामिल है, की व्यवस्था को नापसन्द करते हैं और जो देश स्वशासी नही हैं उनके आत्म-निर्णय के सिद्धान्त को मानते हैं। इस सम्बन्ध मे उन्होने रोडेशिया–जिम्बाब्वे में शुरू हुए विकास क्रम पर आशा और रुचि के साथ ध्यान दिया। श्री वैलरी जिसकार द एस्तां ने फ्रांस की अफ्रीकी नीति की मुख्य रूपरेखा बताई और बताया कि वे अफ्रीका की सरकारों के साथ निकट और निरन्तर सलाह-मशवरे को बहुत महत्त्व देते हैं जैसा कि फ्रांस–अफ्रीकी सम्मेलनों से जाहिर है। भारतीय पक्ष ने इस उपयोगी बात को बड़ी दिलचस्पी से सुना। शस्त्रों की दौड तेज होने के सभी पहलुओं से चिन्तित होकर, विशेषकर बहुत अधिक हथियारों से सम्पन्न देशों द्वारा ऐसा करने पर फ्रांस गणराज्य के राष्ट्रपति और भारत की प्रधान मन्त्री ने निरस्त्रीकरण के लिए अधिक प्रभावकारी उपाय करने के प्रयास करते रहने के सकल्प की पुष्टि की। दोनो का मत था कि निरस्त्रीकरण के बारे मे यथार्थवादी दृष्टिकोण सभी देशों की सुरक्षा के प्रति अधिकार तथा क्षेत्र विशेष की परिस्थितियों की मान्यता पर आधारित होने चाहिए। दोनो का विश्वास था कि निरस्त्रीकरण का काम कुछ बड़े देशो की बपौती नही रह सकता।

अप्रल, 1980 मे भारत और फ्रांस के बीच पैट्रोलियम तथा गैस सम्बन्धी

एक समझौते पर हस्ताक्षर हुए जिसके अनुसार बम्बई हाई ...
निगम के विकास के लिए फ्रांसीसी तेल कम्पनी सी. एफ. पी. और ते...
गैस आयोग के बीच व्यवस्था को और अच्छा बनाया जाएगा। ...
लिए अन्य औद्योगिक परियोजनाओं में भी सहयोग करने का निश्चय ...

## भारत और पुर्तगाल

गोआ, दमन और ड्यू पर पुर्तगाल का आधिपत्य था। फ्रांस ... हटने में जितनी अधिक समझदारी दिखाई उतनी ही बेसमझी और ... का परिचय पुर्तगाल ने भारत से न हटने में दिखाया। यही नहीं, ... पुर्तगाल ने ऐसी परिस्थितियाँ उत्पन्न कर दीं जो भारत की सुरक्षा के ... थी। गोआ में विशाल तैयारियाँ की गईं तथा पुर्तगाली सेनाएँ आए ... सीमा का अतिक्रमण करने लगीं। अन्त में दिसम्बर, 1961 में भारत ... पुर्तगाल को गोआ छोड़ने के लिए बाध्य कर दिया। कुछ ही दि... भारतीय संघ का अंग बन गया। भारत और पुर्तगाल के बीच 31 दिस... को राजनयिक सम्बन्धों की पुनर्स्थापना के परिणामस्वरूप सन् 197... पुर्तगाल सम्बन्धों में सन्तोषपूर्ण विकास हुआ। 19 मई, 1975 को ... पुर्तगाल के विदेश मन्त्रियों के बीच पत्रों का जो आदान-प्रदान ... सन् 1886 के पुर्तगाल-वातिकान धर्मसन्धि (ककोर्डेट) सम्बन्धी अंश ... और वातिकान के बीच हुए अन्य सम्बद्ध समझौते भारत के लिए ... गए। इस प्रकार, भारत के कैथोलिक गिरजाघरों में ऊँचे धार्मिक पदों ... द्वारा पुर्तगाली सरक्षण के अन्तिम चिन्ह भी मिटा दिए गए। दोनों देश ... दूसरे देश की राजधानी में मिशन खोले। लिस्बन में भारत का राजदूत ... अपना पद सम्भाल चुका है।

## संयुक्तराज्य अमेरिका और भारत के सम्बन्ध

भारत और अमेरिका विश्व के दो महान् प्रजातान्त्रिक राष्ट्र हैं ... सम्बन्ध काफी उतार-चढ़ाव के रहे हैं और दुर्भाग्यवश विगत कुछ वर्षों से ... कटु बन गए हैं। तथापि दोनों ही देश सम्बन्ध सुधार के लिए ... सन् 1975 के मध्य में ऐसे लक्षण दिखाई दिए हैं कि निकट भविष्य मे ... पुनः मित्रता की दिशा में अग्रसर होंगे।

### नेहरू-युग में भारत और अमेरिकी सम्बन्ध (1947–1964)

एक स्वतन्त्र राष्ट्र के रूप में भारत का उदय होने के बाद से ही ... की विदेश नीति का मुख्य उद्देश्य यह रहा कि भारत को अमेरिकी-शिविर ... जाए और इसके लिए 'दबाव तथा सहायता की नीति' अपनाई गई। जब ... 1947 में कश्मीर पर पाकिस्तान के आक्रमण का प्रश्न संयुक्त राष्ट्रसंघ मे ... गया तो अमेरिका ने न्याय का गला घोंटते हुए पाकिस्तान को पूर्ण ... और आज भी इस प्रश्न पर अमेरिका का भारत-विरोधी रवैया पूर्ववत् ...

. ी चीन का उदय हुआ तो अमेरिका ने भारत पर दबाव डाला कि वह मान्यता न दे, किन्तु भारत ने अपनी स्वतंत्र निर्णय शक्ति का उपयोग कर 1949 में चीन को मान्यता दे दी। कोरिया युद्ध के समय भारत ने प्रारम्भ । के साथ मिलकर उत्तरी कोरिया को आक्रमणकारी घोषित किया और रषद् में अमेरिकी प्रस्ताव का समर्थन भी किया। लेकिन बाद में जब कमान के अन्तर्गत संयुक्त राष्ट्रीय सेना ने 38वीं अक्षांश रेखा पार कर ि . पर आक्रमण किया तो भारत ने इसका विरोध किया। कोरिया भारत की गुट-निरपेक्ष नीति और शान्ति प्रयासों की अमेरिका ने कटु की। पश्चिमी प्रेस ने पं. नेहरू को 'डॉन क्विकजोट' तक कह दिया। जब 1951 मे जापान के साथ शान्ति-सन्धि के लिए आयोजित सान-फ्रांसिसको ां भारत ने शामिल न होने का निर्णय किया और अमेरिका की इस शान्ति-सन्धि का (जिसमें युद्धकालीन मित्रराष्ट्रों—चीन तथा रूस को ही किया गया था) विरोध किया तो अमेरिका के समाचार-पत्र भारत पर । हिन्द-चीन की समस्या पर भी दोनों देशों के दृष्टिकोण मे मौलिक अन्तर रत शान्तिपूर्ण समाधान के पक्ष में था जबकि अमेरिकी प्रशासन बल प्रयोग । करता था।

ारत मे अमेरिका के प्रति बहुत अधिक क्षोभ फैला जब मई, 1954 में ेस्तान के साथ एक सैनिक सन्धि कर उसे इस बहाने भारी सैनिक सहायता कया कि अमेरिकी हथियारों का प्रयोग साम्यवाद के प्रसार को रोकने के जाएगा। लेकिन सन् 1965 और 1971 के युद्धों ने भारत की इस भली प्रकार सत्य सिद्ध कर दिया कि अमेरिका के हथियारों का प्रयोग , देश भारत के विरुद्ध होना था। अमेरिकी सैनिक सहायता नीति का रते हुए भूतपूर्व राजदूत चेस्टर बाउल्स ने कहा—"विगत 15 वर्षों में हरी हमारी अधिकांश सैनिक सहायता नई सरकार को इस उद्देश्य से क वह अमेरिकी विदेश नीति का समर्थन करे।" सन् 1954 मे अमेरिका न को सीएटो और सेण्टो की भी सदस्य बना लिया। भारत और बीच सैन्य संगठनों पर भी व्यापक मतभेद रहे। श्री नेहरू ने हर प्रकार नों का तीव्र विरोध किया और इनकी स्थापना को अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति ।- तथा सयुक्त राष्ट्रसंघ के मूल उद्देश्यो के विपरीत माना। उन्होंने और आइजनहॉवर-सिद्धान्त की कटु आलोचना कर अमेरिकी प्रशासन किया। दोनों देशों के सम्बन्धों में तब और भी बिगाड़ आया जब भारत ौर जोर्डन मे अमेरिकी हस्तक्षेप का विरोध किया।

की समस्या भारत की पूर्ण स्वतन्त्रता का प्रश्न था, किन्तु नवम्बर, ेरिकी विदेश मन्त्री डलेस ने कहा—"जहाँ तक मैं जानता हूँ, सम्पूर्ण को पुर्तगाल के एक प्रान्त के रूप में स्वीकार करता है।" जब दिसम्बर, ।रत ने गोआ को पुर्तगाल की दासता से मुक्त किया तो सुरक्षा परिषद्

में अमेरिका के प्रतिनिधि स्टीवेंसन फूट पड़े—"आज रात्रि को हम उस नाटक के प्रथम अंक को देख रहे हैं जिसका अन्त संयुक्त राष्ट्रसंघ की मृत्यु के साथ हो सकता है।" नीग्रो, निःशस्त्रीकरण, वियतनाम आदि समस्याओं पर भी भारत और अमेरिका में गम्भीर मतभेद रहे हैं। भारत का दृष्टिकोण यह रहा कि अमेरिका को वियतनाम में बमवर्षा बन्द कर शान्ति स्थापना की दिशा मे रचनात्मक कदम उठाना चाहिए।

असहयोग और तनाव के उपर्युक्त प्रमुख बिन्दुओं के बावजूद भारत और अमेरिका मे सहयोग का क्षेत्र काफी रहा है। अमेरिका ने भारत को अपने पक्ष में करने के लिए दबाव-नीति के साथ-साथ आर्थिक और अनाज-कूटनीति का सहारा भी लिया। न केवल अमेरिका से भारत को विशाल आर्थिक सहायता प्राप्त हुई बल्कि मुख्यतः अमेरिकी प्रेरणा से ही विश्व विकास-ऋण-कोष, तकनीकी सहयोग आदि संस्थाओं ने भी ऋण तथा उपहार के रूप में भारत को काफी आर्थिक एवं प्राविधिक सहायता प्रदान की। सामाजिक और सांस्कृतिक क्षेत्र में भी सहयोग का विस्तार हुआ। फुलब्राइट योजना के अन्तर्गत दोनो देशो ने एक बड़ी संख्या में विद्वानों का आदान-प्रदान किया। अमेरिका ने भारत को आर्थिक सहायता और खाद्य संकट में अनाज देकर उदारता दिखाई, लेकिन साथ ही अपनी गन्दी कूटनीतिक चालों से किए-कराए पर पानी फेरने का काम भी किया। उदाहरणार्थ, कभी तो अनाज के उपहार को ऋण में बदला गया, कभी ऋण के बदले में मैंगनीज की माँग की गई तो कभी सहायता इसलिए स्थगित कर दी गई कि अमुक प्रश्न पर भारत ने अमेरिका का समर्थन नही किया। पं. नेहरू ने अमेरिका की दबाव-नीति का साहस-पूर्वक सामना किया। दिसम्बर, 1959 में अमेरिकी राष्ट्रपति आइजनहॉवर की भारत-यात्रा से यह आशा की गई कि दोनों देशों के बीच सहयोग के नए युग का प्रादुर्भाव होगा। अमेरिका के राजनीतिक क्षेत्रों में कहा जाने लगा कि भारत का आर्थिक विकास अमेरिकी विदेश नीति का प्रमुख उद्देश्य है। राष्ट्रपति आइजनहॉवर ने भारत को विशेष सम्मान देते हुए 4 मई, 1960 को वाशिंगटन में भारत के खाद्य मन्त्री श्री एस. के. पाटिल के साथ स्वयं एक समझौते पर हस्ताक्षर किए। इस समझौते के अन्तर्गत फसल की कमी का सामना करने तथा गल्ले को सुरक्षित रखने के लिए अमेरिका ने भारत को आगामी 4 वर्षों से चावल तथा गेहूँ के भरे हुए 1,500 जलयान भेजने का निश्चय किया। मई, 1960 का यह समझौता ही 'सार्वजनिक कानून 480' (पी. एल. 480) के नाम से प्रसिद्ध हुआ। 4 वर्ष की अवधि समाप्त हो जाने पर इस समझौते की अवधि में वृद्धि कर भारत को बड़े पैमाने पर खाद्यान्न सहायता दी जाती रही।

राष्ट्रपति कैनेडी के समय यद्यपि गोआ के प्रश्न पर भारत-अमेरिका सम्बन्धों में काफी कटुता आ गई, तथापि अक्तूबर, 1962 में भारत पर चीन के आक्रमण के उपरान्त इन सम्बन्धों में एकाएक सुधार प्रारम्भ हुआ। भारत के अनुरोध पर अमेरिका ने बड़ी तेजी और तत्परता के साथ भारत को युद्ध-सामग्री

पहुँचाई। अमेरिका की इस संकटकालीन सहायता ने भारतीयों के पिछले सभी घावों को भर दिया और यह सिद्ध कर दिया कि मतभेदों के बावजूद दोनों राष्ट्र मित्रता के स्थायी आधार-स्तम्भ पर खड़े हैं। अमेरिका ने भारत को यह सहायता बिना किसी शर्त के प्रदान की। चीनी आक्रमण के समय भी भारत जिस प्रकार अपनी गुट-निरपेक्ष नीति पर डटा रहा, उसकी अमेरिकी विदेश सचिव डीन रस्क ने प्रशंसा की। भारत अपनी स्वतन्त्र नीति से डिगा नहीं, इसका एक बड़ा प्रमाण यही है कि एक ओर तो भारत ने अमेरिका से सैनिक सहायता की माँग की, दूसरी ओर उसके एक दिन बाद ही जब सयुक्त राष्ट्रसंघ में चीन को उसका स्थान देने का प्रश्न उपस्थित हुआ तो भारत ने चीन के पक्ष में मत दिया। मार्च, 1963 में भारत ने लगभग 100 करोड़ डॉलर की अमेरिकी सैनिक सहायता की माँग की, लेकिन अमेरिका ने केवल 6 करोड़ डॉलर दिए। इस तरह मूल रूप में अमेरिका की भारत के प्रति अप्रसन्नता बनी रही।

## शास्त्री-काल में भारत-अमेरिकी सम्बन्ध (1964–1965)

राष्ट्रपति कैनेडी के उत्तराधिकारी लिण्डन बी. जॉनसन और प्रधान मन्त्री नेहरू के उत्तराधिकारी लालबहादुर शास्त्री बने। अमेरिकी नेतृत्व का विचार था कि श्री शास्त्री पं. नेहरू के मुकाबले एक कमजोर नेता सिद्ध होंगे, अत. उनको दबाव द्वारा अमेरिका के पक्ष में सरलता से झुकाया जा सकेगा। लेकिन श्री शास्त्री ने गुट-निरपेक्ष नीति का प. नेहरू से भी अधिक दृढ़ता के साथ अनुसरण किया और उसे पहले की तुलना में अधिक यथार्थवादी रूप दिया।

प्रारम्भ में तो दोनों देशों के सम्बन्धों में कोई बिगाड़ नहीं आया, लेकिन उत्तर-वियतनाम पर अमेरिकी बमवर्षा की जब भारत में सरकारी और सार्वजनिक क्षेत्रों में आलोचना हुई तो अमेरिका जैसे महान् लोकतान्त्रिक राष्ट्र ने अप्रसन्नता का बड़ा निर्लज्ज प्रदर्शन किया। राष्ट्रपति जॉनसन के निमन्त्रण पर श्री शास्त्री ने जब मई, 1965 में अमेरिका जाने का कार्यक्रम निश्चित कर लिया तो अमेरिकी राष्ट्रपति ने अपनी कार्य-व्यस्तता के बहाने निमन्त्रण को वापस ले लिया। अमेरिका का यह कदम भारत के प्रधान मन्त्री का नहीं वरन् सम्पूर्ण भारतीय जनता का सार्वजनिक अपमान था और विदेश मन्त्री सरदार स्वर्णसिंह को कहना पड़ा कि भविष्य में श्री शास्त्री अपनी सुविधा देखकर ही निमन्त्रण स्वीकार करेंगे।

पहले कच्छ के रन में और फिर सन् 1965 के भारत-पाक युद्ध में पाकिस्तान द्वारा अमेरिकी शस्त्रास्त्रों के प्रयोग से भारत-अमेरिका के सम्बन्धों में अधिक कटुता उत्पन्न हो गई। युद्धकाल में भी अमेरिका का रुख बहुत कुछ भारत-विरोधी रहा। भूतपूर्व रक्षा उत्पादन उपमन्त्री श्री ललित नारायण मिश्र द्वारा अक्तूबर, 1970 में किए गए एक रहस्योद्घाटन के अनुसार सन् 1965 में भारत-पाक युद्ध ˆ दौरान अमेरिका ने अपने 6 जहाजों को, जिनमें भारत के लिए रक्षा सामग्री ˆ भारतीय तट से मात्र 15 मील की दूरी से वापस लौटा लिया। यही नहीं ...रि ने न तो पाकिस्तान को अमेरिकी सैन्य सामग्री का प्रयोग करने से रोका ...

उसकी इस कार्यवाही की निन्दा की। इससे भी बढकर आश्चर्य की बात यह हुई कि जब सन् 1966 मे पाकिस्तान ने चीन से घनिष्ठ मैत्री स्थापित कर ली और चीन से विशाल मात्रा में सैनिक सहायता भी प्राप्त की, तो भी अमेरिकी प्रशासन के पाक-समर्थक रुख में कोई परिवर्तन नहीं आया।

फिर भी, दोनों देशों के सम्बन्धों मे सुधार के प्रयत्न जारी रहे और इसके कुछ सुपरिणाम भी दृष्टिगोचर हुए। एक तो अमेरिका ने यह निर्णय किया कि भारत को खाद्यान्न की सहायता पुन: चालू की जाएगी। दूसरे अमेरिका ने ताशकंद सम्मेलन को आघात पहुँचाने की कोई कार्यवाही नही की।

## गाँधी-काल में भारत-अमेरिकी सम्बन्ध (1966–मार्च, 1977)

10 जनवरी, 1966 को श्री शास्त्री के देहान्त के बाद श्रीमती इन्दिरा गाँधी भारत की प्रधान मन्त्री बनीं। राष्ट्रपति जॉनसन ने नए प्रधान मन्त्री से अनुरोध किया कि वह शीघ्र ही अमेरिका यात्रा का कार्यक्रम बनाएँ। यह आशा की जाने लगी कि दोनो देशों के बीच मैत्री के नए युग का सूत्रपात होगा, लेकिन अमेरिका की दबाव-नीति ने इस आशा को धूमिल कर दिया। जॉनसन-प्रशासन-काल में दोनों देशों के बीच मतभेद जारी रहे और निक्सन-युग मे तो चरम सीमा तक पहुँच गए।

मार्च, 1966 में श्रीमती गाँधी ने अमेरिका की यात्रा की, किन्तु अनुकूल कोई परिणाम नहीं निकले। अमेरिकी प्रशासन का प्रयत्न रहा कि भारत की आर्थिक कठिनाइयों से लाभ उठाकर नए प्रधान मंत्री को अमेरिका की ओर झुकने पर विवश किया जाए। जॉनसन-प्रशासन ने अपनी दबाव-नीति में उत्तरोत्तर वृद्धि की। खाद्यान्न के मामले में कैनेडी के चार-वर्षीय सहायता-कार्यक्रमों को पुनः लागू नहीं किया गया। उसके स्थान पर अल्पकालीन कदम उठाने की नीति अपनाई गई। भारतीय रुपये के अवमूल्यन के लिए भी प्रत्यक्ष रूप से दबाव डाला गया। भारत-पाक युद्ध काल में बन्द की गई आर्थिक सहायता यद्यपि पुन: चालू कर दी गई, तथापि यह निराशाजनक थी। कश्मीर के प्रश्न पर पाकिस्तान की पीठ थपथपाई जाती रही और अप्रेल, 1967 में नागा विद्रोही फिजो को अमेरिका में शरण दी गई। अमेरिकी रक्षा-सचिव मैकनमारा ने भारत-पाक संघर्ष को हिन्दू-मुस्लिम संघर्ष की संज्ञा दी और भारत को अपना विरोध प्रकट करना पडा। सन् 1967 में यह भी रहस्योद्घाटन हुआ कि भारत ने अनेक संगठनो के माध्यम से सी. आई. ए. (अमेरिकी जासूसी विभाग) अपनी भारत-विरोधी कार्यवाही कर रहा था। सन् 1968 मे भारत को अमेरिका की ओर से जो सहायता राशि स्वीकृत की गई वह पिछले 20 वर्षों में सबसे कम थी। अमेरिकी सहायता में कटौती से भारत की आर्थिक योजनाओं पर बुरा प्रभाव पडने लगा, लेकिन श्रीमती गाँधी ने घुटने टेकने से इनकार कर दिया। सन् 1969–70 का वर्ष भारत-अमेरिकी सम्बन्धों में एक प्रकार से शीत-युद्ध का वर्ष था। वियतनाम के प्रश्न पर दोनों में तनाव बढ गया। भारत सरकार ने अमेरिका की अप्रसन्नता की परवाह न कर जनवरी, 1970 में उत्तर

वियतनाम के साथ पूर्ण दौत्य सम्बन्धों की घोषणा कर दी। फरवरी, 1970 में भारत सरकार के एक आदेश के फलस्वरूप अमेरिका को बंगाल और हैदराबाद, लखनऊ, पटना तथा तिरुअनन्तपुरम के अपने सांस्कृतिक केन्द्र बन्द कर देने पड़े। भारत का यह कदम जिनेवा समझौते के नियमों के अनुकूल था जिसमें सभी दूतावासों को उन नगरों में अपने सांस्कृतिक केन्द्रों को बन्द करने का आदेश दिया गया था जहाँ उनके उप-दूतावास नहीं थे। लगभग इसी समय कम्बोडिया में अमेरिकी सेनाओं के प्रवेश का भी भारत द्वारा विरोध किया गया। अगस्त, 1970 में भारत ने 'यूनाइटेड नेशंस एटलस 20' नामक प्रकाशन की ओर अमेरिकी दूतावास का ध्यान आकर्षित करते हुए इस बात पर विरोध प्रकट किया कि भारतीय क्षेत्र से जम्मू-कश्मीर को हटा दिया गया है। दोनों देशों के बीच तनाव इतना बढ़ गया कि जब श्रीमती गाँधी न्यूयार्क यात्रा पर रवाना हुई तो अमेरिकी राजदूत हवाई अड्डे पर उन्हें विदा करने नहीं पहुँचा। न्यूयॉर्क हवाई अड्डे पर भी भारतीय प्रधान मन्त्री के स्वागत के लिए कोई अमेरिकी वरिष्ठ अधिकारी उपस्थित नहीं था। इस स्थिति में स्वभावतः श्रीमती गाँधी ने राष्ट्रपति निक्सन का वाशिंगटन आने का निमन्त्रण ठुकरा दिया और सीधी भारत लौट आई।

सन् 1971 का वर्ष दोनों देशों के सम्बन्धों में विस्फोटक रहा। पाकिस्तानी अत्याचारों से पीड़ित लगभग एक करोड़ शरणार्थियों के भरण-पोषण का भार भारत पर आ पड़ा। पाकिस्तान का भारत पर यह अप्रत्यक्ष आक्रमण था जिसने देश की आर्थिक व्यवस्था पर भार ला टपका। भारत और विश्व के अनेक देशों के अनुरोध के बावजूद अमेरिका ने इस मानवीय समस्या की ओर से आँखें बन्द कर लीं। पाकिस्तान को सैनिक तथा अन्य सहायता प्राप्त होती रही। जब अगस्त, 1971 में भारत और रूस के बीच मैत्री सन्धि हो गई तो अमेरिकी विदेश नीति को काफी धक्का लगा। दिसम्बर, 1971 में भारत-पाक युद्ध काल में सुरक्षा परिषद् में अमेरिका ने भारत-विरोधी प्रस्ताव प्रस्तुत किए जो सोवियत वीटो के कारण निरस्त हो गए। अमेरिका ने 'युद्ध-पोत राजनय' की चाल चलकर अपने सातवें बेड़े को बंगाल की खाड़ी में भेजा ताकि बंगलादेश में घिरी पाक फौजों को सहायता प्रदान की जा सके तथा भारत को सैनिक दबाव द्वारा आतंकित किया जा सके। किन्तु अमेरिकी कूटनीति बुरी तरह असफल हुई। हिन्दमहासागर में रूसी नौ-सैनिक बेड़े ने अमेरिका को सचेत कर दिया कि यदि उसने भारत के विरुद्ध नौ-सैनिक कार्यवाही की तो रूस केवल दर्शक मात्र नहीं रहेगा। अमेरिका ने भारत की आर्थिक सहायता रोक दी, किन्तु भारत ने अपने विकास कार्यक्रमों में ढील नहीं आने दी। सन् 1972 के प्रारम्भ में अपनी फ्रांस-यात्रा के समय श्रीमती गाँधी ने वहाँ के भूतपूर्व प्रधान मन्त्री पियरे मेंडीज से कहा—

"आज संयुक्तराज्य अमेरिका कहता है कि यह हमें आर्थिक सहायता नहीं देगा, कोई बात नहीं। हमें आर्थिक सहायता की जरूरत नहीं और अगर जरूरत होगी तो भी हम यह सहायता अपनी आजादी को खतरे में डाककर नहीं लेंगे। ६

अपनी आजादी को हर कीमत पर कायम रखेंगे। लेकिन हम उन पर निर्भर नहीं करते जो हथियार उन्होंने हमें दिए। उनकी हमने पूरी कीमत चुका दी है।"

फरवरी, 1972 में राष्ट्रपति निक्सन ने कांग्रेस को दिए गए वार्षिक विदेश नीति सन्देश में कहा—"अमेरिका भारत से आर्थिक और राजनीतिक मामलों पर बातचीत के लिए तैयार है, किन्तु उसकी रुचि इस बात में है कि दक्षिण एशिया का यह शक्तिशाली देश अपने पड़ोसियों के प्रति कैसा रवैया अपनाता है।" निक्सन के इस वक्तव्य की भारत में प्रतिकूल प्रतिक्रिया होना स्वाभाविक था। भारत सरकार के प्रवक्ता ने कहा कि निक्सन झूठे आरोप दुहराकर दुनिया को बतलाना चाहते हैं कि भारत एक शक्तिशाली देश बनकर पड़ोसियों को दबाना चाहता है। भारत-सोवियत सन्धि के सन्दर्भ में निक्सन की यह भारत को एक प्रकार से धमकी थी जिसमें संकेत दिया गया था कि अमेरिका और भारत के सम्बन्धों में सुधार तभी हो सकता है जब भारत ने सभी महाशक्तियों के साथ समान सम्बन्ध स्थापित करने को सहमत हो अर्थात् सोवियत संघ के साथ भारत के कोई विशेष सम्बन्ध न हों। 21 फरवरी को अमेरिका ने पाकिस्तान का आर्थिक और सैनिक सहायता फिर से शुरू किए जाने की चर्चा की। आर्थिक सहायता पर कोई आपत्ति नहीं हो सकती थी। लेकिन सैनिक सहायता का अर्थ भारतीय उपमहाद्वीप में पुनः अशान्ति को बढ़ावा देना था। इसके तुरन्त बाद ही निक्सन पीकिंग गए और निक्सन-चाऊ वार्ता के सन्दर्भ में श्रीमती गाँधी ने चेतावनी दी कि यदि अमेरिका और चीन ने एशिया के भविष्य के बारे में कोई निर्णय किया तो उसे अन्य एशियाई देश स्वीकार नहीं करेंगे। श्रीमती गाँधी ने कहा कि यदि अमेरिका-चीन वार्ता शान्ति के लिए हो रही है तो स्वागत योग्य है, लेकिन हमें आशंका है कि इस वार्ता का उद्देश्य एक नए शक्ति गुट का निर्माण करना है। वियतनामी जनता ने सिद्ध कर दिया कि बड़ी शक्तियों द्वारा छोटे राष्ट्रों के भाग्य-निर्णय का सिद्धान्त अब पुराना पड़ चुका है। निक्सन-यात्रा की समाप्ति पर प्रसारित संयुक्त विज्ञप्ति में पाकिस्तानी क्षेत्र से भारतीय सेना की वापसी और जम्मू-कश्मीर की जनता के 'आत्म-निर्णय के अधिकार' की माँग की गई। यह भारत के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप जैसी बात थी, अतः संयुक्त विज्ञप्ति पर भारत ने अपना विरोध व्यक्त कर दिया।

मार्च, 1973 में जब यह स्पष्ट हो गया कि अमेरिका ने पाकिस्तान को सैनिक सहायता देने का निश्चय कर लिया है तो भारत में तीव्र प्रतिक्रिया हुई और दोनों देशों के सम्बन्धों में सुधार की सम्भावना बहुत कम हो गई। सन् 1973–74 में ईरान को विशाल मात्रा में शस्त्रास्त्र देने की योजना मई, 1973 में प्रकट हुई। भारत ने इस पर चिन्ता प्रकट की क्योंकि सन् 1971 के युद्ध के पश्चात् पाकिस्तान ने ईरान के साथ अपनी मित्रता बढ़ानी शुरू कर दी थी और ईरान ने हर प्रकार से इसकी सहायता का समर्थन भी किया था। दिसम्बर, 1973 में सोवियत नेता ब्रेझनेव की भारत-यात्रा से अमेरिका में यह चिन्ता बलवती हो गई कि यदि भारत-[illegible] सम्बन्धों में सुधार न लाया गया तो अमेरिका को महान् लोकतान्त्रिक देश

की सहानुभूति से हाथ धोना पड़ सकता है। अतः भारत के प्रति कुछ अनुकूल रवैया अपनाया जाने लगा। 13 दिसम्बर, 1973 को पी. एल. 480 के सम्बन्ध में एक समझौता हुआ। पी. एल. 480 तथा कुछ अन्य ऋणों की मद में भारत द्वारा अमेरिका को 24 अरब रुपये देने थे। समझौते के अनुसार अमेरिका ने 16 अरब 68 करोड़ रुपये पाँचवीं योजना के लिए भारत को अनुदान के रूप में प्रदान कर दिए और शेष रुपया अमेरिकी दूतावास के खाते में तथा नेपाल की सहायता के लिए छोड़ दिया गया। पी एल. 480 की वास्तविकता को देखते हुए अमेरिका का यह कोई अहसान नहीं था, तथापि दोनों देशों के बीच सम्बन्ध-सुधार की दिशा में यह एक शुभारम्भ अवश्य था।

अमेरिका द्वारा हिन्दमहासागर में स्थित ब्रिटिश अधिकृत टापू डियागो गार्सिया में अपना नौ-सैनिक अड्डा स्थापित करने के निर्णय से सन् 1974 में भारत और अमेरिका के सम्बन्धों में सुधार के प्रयत्नों को पुनः आघात पहुँचा। श्रीमती गाँधी ने इस निर्णय की भर्त्सना की और इसे शान्ति के लिए खतरा बताया। उन्होंने कहा कि हिन्दमहासागर में नौ-सैनिक तथा परिमाणु-अड्डा स्थापित करने का निर्णय संयुक्त राष्ट्रसंघ के प्रस्ताव के विपरीत है जिससे केवल तनाव में वृद्धि होगी और एशिया में अशान्ति बढ़ेगी। 18 मई, 1974 को एक सफल भूगर्भीय आणविक परीक्षण द्वारा जब भारत परमाणु बिरादरी का छठा देश बन गया तो अमेरिका सहित पश्चिमी देशों की बहुत प्रतिकूल प्रतिक्रिया हुई। इससे भी दोनों देशों के बीच तनाव में वृद्धि हुई।

अगस्त, 1974 मे निक्सन के स्थान पर जेराल्ड फोर्ड अमेरिका के राष्ट्रपति बने और यह आशा की गई कि नया नेतृत्व भारत के प्रति सहयोग और मैत्री की नीति अपनाएगा। लेकिन कुछ ही समय में स्पष्ट हो गया कि फोर्ड ने भी निक्सनी रवैया ही अपनाया था। फरवरी, 1975 में अमेरिका ने पाकिस्तान को हथियार देने की निश्चित घोषणा कर दी और भारत को वही पुराना घिसापिटा आश्वासन दिया कि इन हथियारों का प्रयोग भारत के विरुद्ध नहीं किया जाएगा। भारत सरकार ने इसे अमैत्रीपूर्ण कार्यवाही मानते हुए स्पष्ट कर दिया कि भारत की प्रतिरक्षा नीति इन थोथे आश्वासनों से प्रभावित नहीं हो सकती क्योंकि भूतकाल में पाकिस्तान ने अमेरिकी हथियारों का हर बार भारत के विरुद्ध उपयोग किया है। अप्रेल, 1975 में कम्बोडिया और वियतनाम से अमेरिका के पलायन ने सिद्ध कर दिया कि हिन्द-चीन के प्रति भारत की नीति ठोस थी और अमेरिका का इस प्रश्न पर भारत-विरोध निरर्थक था। यदि अमेरिका वियतनाम में सैनिक हस्तक्षेप न करता अथवा वहाँ से पहले ही हट जाता तो न तो वियतनाम युद्ध इतना लम्बा खिंचता और न अमेरिकी विदेश नीति को ऐसा धक्का लगता।

मतभेदों के बावजूद परिपक्व एवं रचनात्मक सम्बन्ध स्थापित करने दूसरे को अधिक अच्छी तरह समझने के लिए भारत-अमेरिका के बीच आदान-प्रदान का क्रम सन् 1975 में चालू रहा। आमतौर पर यह

गया कि दृष्टिकोण, प्राथमिकता और समस्यागत अन्तर के बावजूद दोनों देशों के बीच राष्ट्रीय हित के स्तर पर कोई विवाद नहीं है और शान्ति, स्थिरता तथा सहयोग को सुदृढ करने के लिए वे निःसन्देह बहुत कुछ कर सकते हैं। विभिन्न क्षेत्रों मे द्विपक्षीय आदन-प्रदान के लिए एक संस्थात्मक ढांचा बनाने की प्रक्रिया भी जारी रही और इस दिशा मे कुछ महत्त्वपूर्ण कदम उठाए गए। अक्तूबर, 1975 में भारत के विदेश मन्त्री ने अमेरिका की यात्रा की और भी कई सरकारी प्रतिनिधि-मण्डल अमेरिका गए। अमेरिका से भारत की यात्रा पर आने वालों में प्रमुख थे वित्त मन्त्री विलियम शाइमस और सिनेटर जॉर्ज मेकगवर्न। सन् 1975 की विशेष उल्लेखनीय बात थी भारत-अमेरिकी संयुक्त आयोग की वार्षिक बैठक में शामिल होने के लिए तथा अमेरिकी विदेश मन्त्री से बातचीत करने के लिए हमारे विदेश मन्त्री का वाशिंगटन जाना। इस बातचीत में तथा बाद में राष्ट्रपति फोर्ड और दूसरे अमेरिकी नेताओं के साथ बातचीत में विदेश मन्त्री ने अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति पर विचार-विमर्श किया और इस बात पर जोर दिया कि भारत की नीति भारतीय उपमहाद्वीप में शान्ति और स्थिरता के संवर्द्धन की है। उन्होने यह भी स्पष्ट किया कि भारत किस प्रकार प्रभुसत्तात्मक सम्मान और पारस्परिक समानता के आधार पर अपने पड़ोसियों के साथ पारस्परिक सहयोग एवं सम्बन्ध विकसित करने के लिए प्रयत्नशील है तथा भारत की गुट-निरपेक्षता की नीति, एक नई अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था के सृजन के प्रति उसका समर्थन तथा अन्तर्राष्ट्रीय प्रयासों के आर्थिक, वित्तीय, ऊर्जा, खाद्य एवं सम्बद्ध समस्याओं के प्रति एक रचनात्मक दृष्टिकोण तैयार करने में उसकी क्या भूमिका है। इस उपमहाद्वीप में हथियारों की होड़ के खतरे के प्रति और हिन्दमहासागर को एक शान्ति-क्षेत्र बनाए रखने की आवश्यकता पर भी संयुक्तराज्य अमेरिका का ध्यान आकर्षित किया गया। जहां तक द्विपक्षीय सम्बन्धों का प्रश्न है हमारे विदेश मन्त्री ने भारत की इच्छा की पुनः पुष्टि की कि भारत अमेरिका के साथ पारस्परिक समानता, सम्मान और समझबूझ के आधार पर अच्छे सम्बन्ध चाहता है। राष्ट्रपति फोर्ड और विदेश मन्त्री कीसिंगर दोनो ने शान्ति और गुट-निरपेक्षता के क्षेत्र मे भारत की भूमिका को स्वीकार किया।

दोनों देशो के सम्बन्धों में रचनात्मक सुधार की प्रक्रिया सन् 1976 में भी आगे बढी। भारत ने अमेरिका के साथ समझौता और सहयोग वृद्धि के प्रयत्न चालू रखे। ऐसा महसूस हुआ कि भारत तथा अमेरिका के बीच बहुत कुछ ऐसा था कि दोनों देश शान्ति तथा अन्तर्राष्ट्रीय सहयोग को सुदृढ करने के लिए प्रयत्न कर सकते थे। भारत-अमेरिका सम्बन्धों में कुछ निश्चयात्मक तत्त्व था दोनों देशों की अपने द्विपक्षीय सम्बन्धों को सुदृढ़ करने, व्यावसायिक तथा आर्थिक क्षेत्रों में सुधार करने तथा अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक समस्याओं पर विचारों का आदान-प्रदान करने की इच्छा। समस्त विश्व में तनाव दूर कर, सौहार्दपूर्ण सम्बन्ध स्थापित करने की प्रवृति की दृष्टि से इस बात की आशा की गई कि भारत-अमेरिकी सम्बन्ध भी समानता तथा पारस्परिक मैत्री के आधार पर विकसित और सौहार्दपूर्ण होंगे। इस दौरान दोनो देशों के मन्त्री तथा पदाधिकारियों ने एक दूसरे देश की यात्राएँ कीं।

व्यापार-परिषद् ने, जिसकी बैठक फरवरी, 1977 में वाशिंगटन में हुई थी, इस बात का निर्देश किया कि भारत और अमेरिका के बीच वाणिज्यिक सम्बन्ध दोनों देशों में संयुक्त रूप से व्यापारिक और औद्योगिक सहयोग की वृद्धि द्वारा सुदृढ़ किए जा सकते हैं। परिषद् ने अमेरिका को भारत के साथ व्यापार-सम्बन्धों की सम्भावना से अवगत कराने के लिए कार्यवाही करने का निर्णय लिया। संयुक्तराज्य अमेरिका की स्वतन्त्रता की 200वीं वर्षगाँठ के अवसर पर भारत ने कई कदम उठाए जैसे—उस दिन भारत सरकार ने एक विशेष टिकिट जारी किया, गत 200 वर्षों में भारत-अमेरिकी सम्बन्धों पर एक सचित्र पुस्तक प्रकाशित की और भारत की मैत्रीपूर्ण भावनाओं को अमेरिका की जनता तक पहुँचाने के लिए एक सांस्कृतिक प्रतिनिधि-मण्डल अमेरिका भेजा। दिवंगत राष्ट्रपति फखरुद्दीन अली अहमद की अन्त्येष्टि पर राष्ट्रपति कार्टर ने अपनी माता श्रीमती लिलियन कार्टर के नेतृत्व में एक विशेष प्रतिनिधि-मण्डल भेजकर सद्भावना व्यक्त की।

### देसाई सरकार और अमेरिका (अप्रेल, 1977—दिसम्बर, 1979)

अमेरिका ने भारत मे शान्तिपूर्ण लोकतन्त्रात्मक तरीके से निष्पक्ष और मुक्त चुनाव द्वारा सरकार बदलने की प्रशंसा की। मई, 1977 मे भारत के वित्त मन्त्री श्री एच. एम. पटेल ने अमेरिका की यात्रा की जिसमे अन्तर्राष्ट्रीय संगठनों के माध्यम से भारत को अमेरिकी सहायता प्राप्त होने के संकेत मिले। अमेरिका ने एक तरफ पाकिस्तान को ए–7 बमवर्षक देने की घोषणा की तथा दूसरी ओर भारत को जाने वाली यूरेनियम सप्लाई पर प्रतिबन्ध हटा लिया। हिन्दमहासागर के विसैन्यीकरण के बारे मे श्री कार्टर ने सोवियत संघ के सम्मुख प्रस्ताव रखा कि रूस के इस क्षेत्र से हटने पर अमेरिका भी हट जाएगा। जनवरी, 1978 मे राष्ट्रपति कार्टर और श्रीमती कार्टर ने भारत यात्रा की। दोनों पक्षों में इस बात पर सहमति पाई गई कि अपनी राजनीतिक, सामाजिक और आर्थिक नीतियाँ स्वयं निर्धारित करने का प्रत्येक राष्ट्र को अधिकार है। दोनो पक्षो ने परस्पर यह वचन दिया कि दूसरों के साथ अपने विवादों को शान्तिपूर्ण ढंग से निपटाया जाएगा और नाभिकीय अस्त्रो के प्रसार के खतरे को रोकने के लिए दोनों पक्ष कार्य करेंगे। भारत-अमेरिकी द्विपक्षीय सम्बन्ध, व्यापार, सांस्कृतिक आदान-प्रदान और विज्ञान तथा प्रौद्योगिकी में सहयोग के माध्यम से निरन्तर विकसित होते रहे। अमेरिका भारत का सबसे बड़ा व्यापारिक साझेदार बना रहा। जून, 1978 मे प्रधान मन्त्री देसाई ने अमेरिका की यात्रा की। संयुक्त विज्ञप्ति मे कहा गया कि विश्व-शान्ति के लिए हथियारों की होड़ रोकने हेतु प्रभावशाली उपाय किए जाने चाहिए। दोनों पक्षों ने इस बात पर सहमति व्यक्त की कि जनवरी, 1978 में राष्ट्रपति कार्टर की भारत यात्रा के समय संयुक्त घोषणा-पत्र मे जिन समान सिद्धान्तों का उल्लेख किया गया था उनके आधार पर दोनों पक्षों के सम्बन्धों को जारी रखना और बढाना चाहिए। दोनों पक्षों ने स्वीकार किया कि मध्य-पूर्व की समस्याओं का व्यापक, न्यायोचित और स्थायी समाधान निकालने की तात्कालिक आवश्यकता है। अफ्रीका की समस्याओं का

समाधान बिना किसी ऐसे बाहरी हस्तक्षेप के किया जाना चाहिए जिसके कारण क्षेत्रीय संघर्ष के गम्भीर होने का खतरा हो। राष्ट्रपति और प्रधान मन्त्री ने इस बात पर सहमति व्यक्त की कि इथियोपिया-सोमालिया विवाद की प्रादेशिक अखण्डता के ढाँचे के भीतर क्षेत्र की जनता की उचित आकांक्षाओं का सम्मान करते हुए और संयुक्त राष्ट्रसंघ तथा अफ्रीकी एकता संगठन के घोषणा-पत्रों में निहित सिद्धान्तों के अनुरूप शान्तिपूर्ण तरीकों से निपटाया जाना चाहिए। राष्ट्रपति और प्रधान मन्त्री ने अफ्रीकी जनता के आत्म-निर्णय और बहुमत शासन की उचित आकांक्षाओं के प्रति समर्थन व्यक्त किया और सभी रूपों में जातिवाद की निन्दा की। उन्होंने जिम्बाब्वे और नामीबिया की जनता के प्रभुसत्ता और स्वतन्त्र विकास के अलंघनीय अधिकारों और संयुक्त राष्ट्रसंघ के प्रस्तावों की भावना के अनुरूप अफ्रीकी बहुमत को तेजी से सत्ता सौंपे जाने को सुनिश्चित करने की आवश्यकता की पुष्टि की। दोनों पक्षों मे विश्व के औद्योगीकृत और विकासशील राष्ट्रों के बीच सम्बन्धों की समीक्षा की। दोनों नेता इस बात के पक्ष में थे कि इस सम्बन्ध में अमेरिका तथा भारत के वरिष्ठ अधिकारियों तथा अन्य विकसित तथा विकासशील देशों के बीच और विचारों का आदान-प्रदान होना चाहिए। इस तरह के आदान-प्रदान से विकसित और विकासशील दोनों ही प्रकार के देश विश्वव्यापी आर्थिक प्रणाली के न्यायपूर्ण संचालन के बारे में समान हितों और जिम्मेदारियों के सम्बन्ध में सद्भाव बढ़ा सकते हैं।

विदेश मन्त्री श्री वाजपेयी ने 20–25 अप्रेल, 1979 तक अमेरिका की यात्रा की। वे भारत-अमेरिकी संयुक्त आयोग की चौथी बैठक मे भाग लेने के लिए गए थे। विभिन्न क्षेत्रों में दोनों पक्षों द्वारा सहयोग का विस्तार किया गया। भारतीय विदेश मन्त्री ने अमेरिकी नेतृत्व से आग्रह किया कि श्रेष्ठ यूरेनियम की सप्लाई के वचन को अमेरिका निभाए। उन्होंने इस बात पर भी बल दिया कि अमेरिका पाकिस्तान पर दबाव डाले कि वह हथियारों की होड़ शुरू न करे। अणुशक्ति विकसित करने के पाकिस्तान के प्रयत्नों पर दोनों देशों ने यह स्वीकार किया कि उसका उद्देश्य शान्तिपूर्ण उपयोग नही है। बातचीत के दौरान पाकिस्तानी राष्ट्रपति जनरल जिया-उल-हक के प्रस्ताव पर भी चर्चा हुई जिसमें उन्होंने कहा था कि भारत और पाकिस्तान अपने-अपने परमाणु ऊर्जा सम्बन्धी संयंत्रों का पारस्परिक निरीक्षण कराने की घोषणा करें। श्री वाजपेयी ने अमेरिकी नेताओं को यह स्पष्ट किया कि अगर पाकिस्तान अपने परमाणु कार्यक्रम के अन्तर्गत अणुशक्ति का प्रयोग गैर-शान्तिपूर्ण कार्यों के लिए करने पर ही तुला हुआ है तो वैसी स्थिति में उक्त घोषणा का कोई मतलब नहीं रह जाता। इस विषय पर राष्ट्रपति जिया-उल-हक और प्रधान मन्त्री मोरारजी देसाई के बीच बातचीत हो सकती है। अमेरिका ने श्री वाजपेयी को यह आश्वासन दिया कि वह पाकिस्तान को अणुशक्ति विस्फोट के कार्यक्रम को आगे बढ़ाने से रोकने की गम्भीर कोशिश करेगा। श्री वाजपेयी ने यह भी कहा कि भारतीय जनता दक्षिण एशिया में परमाणु अस्त्र मुक्त क्षेत्र के निर्माण के विरुद्ध उस स्थिति में है जिसमें चीन को उससे अलग रखा जाता है।

कुछ मसलों पर, विशेषतया तारापुर संयंत्र के लिए नाभिकीय ईंधन की सप्लाई के बारे में दोनों देशो में मतभेद बने रहे। इन सबका उल्लेख अमेरिका की विदेश नीति वाले अध्याय में अमेरिका-भारत सम्बन्धों के शीर्षक मे किया जा चुका है। यहाँ इतना ही लिखना पर्याप्त है कि बावजूद मतभेदों के दोनों देश आपसी सम्बन्ध-सुधार के लिए प्रयत्नशील हैं। सितम्बर, 1980 मे अमेरिकी सेनेट द्वारा भारत को नाभिकीय ईंधन देने की स्वीकृति प्रदान करने के उपरान्त इस ईंधन (संसाधित यूरेनियम की) पहली खेप 5 अक्तूबर, 1980 को अमेरिका से विमान द्वारा बम्बई पहुँच गई और दूसरी खेप भी 9 अक्तूबर, 1980 को आ पहुँची। इस प्रकार दोनों देशों के बीच तनाव उत्पन्न करने वाला एक महत्त्वपूर्ण मुद्दा लगभग समाप्त हो गया है, बशर्ते कि अमेरिकी सरकार भारत द्वारा ईंधन के लिए भेजे गए दूसरे आवेदन पर अपनी मन्जूरी दे दे जो कि पहले किए गए समझौते के अन्तर्गत है। अफगानिस्तान के मसले पर अमेरिका भारत के दृष्टिकोण को अब समझने लगा है, तथापि यह दुर्भाग्य की बात है कि अक्तूबर, 1980 के प्रथम सप्ताह में अमेरिका के एक अज्ञात अधिकारी ने भारत पर ईराक को सैनिक सहायता देने का निराधार आरोप लगाया है। इस आरोप का प्रतिवाद भारत कर चुका है। भारत के लिए ईराक और ईरान दोनो ही मित्र देश है।

## भारत-अमेरिकी सम्बन्धों पर हिन्दुस्तान की टिप्पणी

भारत-अमेरिकी सम्बन्धो की वर्तमान प्रवृत्तियो पर 12 सितम्बर, 1980 के 'हिन्दुस्तान' में जो टिप्पणी है, पढने योग्य है—

"भारत और अमेरिका के बीच हाल मे तनावो में जिस प्रकार की वृद्धि हो रही है, उसका हम कोई प्रत्यक्ष कारण नही समझते। अभी कुछ दिन हुए, राष्ट्र-मण्डलीय देशो के क्षेत्रीय शिखर सम्मेलन के बाद सवाददाता सम्मेलन में एक आस्ट्रेलियाई पत्रकार के शब्दो पर कडी प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुए हमारी प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने कहा था कि हम न तो अमेरिका के विरोधी हैं और न सोवियत सघ के समर्थक हैं। हम केवल भारत के समर्थक हैं। प्रधान मन्त्री के इन शब्दों मे हमारी विदेश नीति स्पष्ट है। हम हर अन्तर्राष्ट्रीय समस्या पर अपने देश के हित को ध्यान मे रखते हुए निर्णय लेते हैं और हमारा सबसे बड़ा हित इस बात मे है कि हमारे आस-पास के क्षेत्रो में शान्ति रहे और सभी देशो को सामाजिक-आर्थिक विकास का पूरा अवसर मिले। किन्तु कुछ देशों को हमारी यह नीति पसन्द नही है। अमेरिकी प्रतिनिधि सभा और सीनेट की वैदेशिक सम्बन्ध समितियों ने तारापुर अणु-बिजलीघर को समृद्ध यूरेनियम की सप्लाई के विरुद्ध जो मत दिया, उसका यही कारण हो सकता है। उनके इस निर्णय से दोनों देशों के बीच सम्बन्धों में तनाव ही बढ़ सकता है। भारत मे इसकी अनुकूल प्रतिक्रिया होने की आशा नही की जा सकती।

यह उल्लेखनीय है कि यूरेनियम सप्लाई के प्रश्न को लेकर अमेरिका विगत कई वर्षों से हममे कुछ ऐसी शर्तें मनवाना चाहता है, जो हमारे राष्ट्रीय गौरव के

कदापि अनुकूल नहीं। अणु-शक्ति के बारे में हमारी स्पष्ट नीति रही है कि जहाँ सैनिक उद्देश्यों के लिए उसके प्रयोग पर अन्तर्राष्ट्रीय रोक होनी चाहिए, वहाँ शान्तिपूर्ण उद्देश्य से उसके विकास की सभी राष्ट्रों को छूट रहनी चाहिए। ऐसा न होने पर अणु-शक्ति पर कुछ गिने-चुने राष्ट्रों की इजारेदारी रह जाएगी और विकासशील तथा अविकसित देश अपने विकास के लिए उसका उपयोग करने से सदा के लिए वंचित हो जाएँगे। अमेरिका चाहता है कि हम अणु-शक्ति प्रसार निषेध सन्धि पर हस्ताक्षर कर दें और शान्तिपूर्ण कार्यों के लिए किए जाने वाले अणु-परीक्षणों को भी अन्तर्राष्ट्रीय नियन्त्रण के लिए खोल दें। किसी भी देश का आत्म-गौरव उसे ऐसा करने से रोकेगा।

अमेरिका हमसे शायद इसलिए भी नाराज है कि अफगानिस्तान और कम्पुचिया पर हम उसकी नीति का अनुसरण क्यों नहीं करते। हम पर दबाव डालने के लिए उसने अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार सम्बन्धी गैर-समझौता भी एकपक्षीय रूप से तोड़ दिया है और वह ऐसे प्रतिबन्ध लगा रहा है जिससे अमेरिकी बाजारों में भारत का माल पहुँचना कठिन हो जाएगा। एक प्रकार से यह हमारे आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप का प्रयत्न ही कहा जाएगा। कुछ क्षेत्रों का ऐसा भी विश्वास है कि हमारे देश के उत्तर-पूर्व सीमान्त क्षेत्र में जिस प्रकार असन्तोष फैलाया गया है और हाल में विभिन्न नगरों, मुरादाबाद, इलाहाबाद, अलीगढ़ आदि में जिस प्रकार साम्प्रदायिक उपद्रव भड़काए गए हैं, उनके पीछे कुछ विदेशी शक्तियों का हाथ है। इनमें अमेरिका का भी नाम लिया जा रहा है। एक संवाद समिति के अनुसार स्वयं हमारी प्रधान मन्त्री ने अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय के छात्रों के एक प्रतिनिधि-मण्डल को कहा बताते हैं कि देश में साम्प्रदायिक उपद्रव भड़काने में अमेरिका की सी. आई. ए. संस्था प्रमुख भूमिका निभा रही है। यदि यह बात सही है तो यह एक अत्यन्त गम्भीर बात है और शायद इन्दिरा जी ने पहली बार उक्त उपद्रवों के सम्बन्ध में किसी विदेशी संस्था का नाम लिया है।

कुछ भी हो, अमेरिका और भारत दोनों ही लोकतन्त्री मूल्यों में विश्वास करने वाले विश्व के दो सबसे बड़े देश हैं। यदि अमेरिका के वर्तमान रवैये के कारण दोनों देशों के सम्बन्ध बिगड़ते हैं तो इससे लोकतन्त्री शक्तियाँ कमजोर हुए बिना नहीं रह सकतीं। उसे भारत के इस आश्वासन का सम्मान करना चाहिए उसकी विदेश नीति पड़ोसियों के साथ सद्भाव और विश्व शान्ति पर आधारित है। साथ ही उसकी अणु-नीति का उद्देश्य भी शान्तिपूर्ण विकास है, सैनिक कार्यों में उपयोग नहीं। इसी में दोनों देशों का हित है।"

## भारत तथा दक्षिणी और मध्य अमेरिका

भारत तथा दक्षिणी और मध्य अमेरिकी तथा कैरेबियाई देशों के बीच विशाल भौगोलिक दूरी के बावजूद इन देशों के साथ भारत के सम्बन्धों में परस्पर सम्पर्क में वृद्धि हुई है ताकि दोनों ओर से समझ-बूझ और सहयोग बढ़ सके।

लेकिन अमेरिका को इस बात का ज्ञान हो गया है कि उसका भाग्य शेष विकासशील विश्व के साथ निकट राजनीतिक तथा आर्थिक सहयोग में ही निहित है। स्थानीय तथा क्षेत्रीय विशेषताओं के बावजूद विदेशी मामलों में अधिक स्वतन्त्रता प्राप्त करने की इच्छा काफी व्यापक रही है। इस क्षेत्र के कई देशों ने गुट-निरपेक्षता के बारे मे भारत के इस मत को स्वीकार किया कि यह आन्दोलन अर्सैनिक सम्बन्धों तथा सैद्धान्तिक अनुरूपता का प्रतीक है।

लेटिन अमेरिका तथा कैरेबियाई क्षेत्रों की यात्रा पर भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल जाते रहे हैं और वहां के प्रतिनिधि-मण्डल भारत आते रहे हैं। भारत सरकार की 1978-79 की रिपोर्ट के अनुसार कैरेबियाई और लेटिन के देशों के साथ आर्थिक और वाणिज्यिक सम्बन्ध विकसित करने पर अधिक बल दिया है चूंकि यह क्षेत्र इस बात के प्रति सजग है कि भारत एक प्रमुख औद्योगिक देश के रूप में उभर रहा है और वह प्रौद्योगिकी तथा विज्ञान सम्बन्धी सहयोग प्रदान कर सकता है, इसलिए सांस्कृतिक करारों की अपेक्षा व्यापार, विज्ञान और प्रौद्योगिकी के क्षेत्र में करार पर जोर दिया गया है। भारत ने 3 नवम्बर, 1978 को डोमिनिका को मिली स्वाधीनता और उसके राष्ट्रमण्डल का सदस्य बनाए जाने का स्वागत किया है।

वर्ष 1979–80 के दौरान मध्य और दक्षिणी अमेरिका के देशों के साथ भारत के जो सम्बन्ध रहे हैं, उन पर भारत सरकार की रिपोर्ट इस प्रकार है—

"भारत मध्य और दक्षिणी अमेरिका के देशों के साथ मित्रतापूर्ण सम्बन्ध बनाए रहा। इसने कैरेबियाई द्वीप, सैंट लूसिया, सैंट बिन्सेंट और ग्रेनाडिनीज द्वारा स्वतन्त्रता प्राप्त करने और हवाना शिखर सम्मेलन में गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के पूर्ण सदस्य के रूप में बोलिविया, ग्रेनाडा, सूरीनाम और निकारागुआ के प्रवेश का स्वागत किया।

निकारागुआ में जनता की एक सफल क्रान्ति के परिणामस्वरूप एक राष्ट्रीय पुनर्निर्माण सरकार की स्थापना हुई। भारत ने नई सरकार को अपनी शुभकामनाएं भेजीं और पुनर्निर्माण के अपने कार्यक्रम में सहायता देने की पेशकश की।

भारत ने पनामा नहर के सम्बन्ध में पनामा के लोगों की आकांक्षाओं का निरन्तर समर्थन किया। उसने संयुक्त राज्य द्वारा अक्तूबर, 1979 में नहर का नियन्त्रण पनामा को सौंपने का स्वागत किया।

भारत और क्यूबा में गुट-निरक्षेप आन्दोलन के विभिन्न पहलुओं पर विशेष रूप से हवाना में गुट-निरक्षेप शिखर सम्मेलन के लिए प्रारम्भिक कार्य के सम्बन्ध मे कई बार विचार-विमर्श हुआ। क्यूबा की राज्य समिति के मन्त्री-अध्यक्ष और राष्ट्रपति कास्त्रो के विशेष दूत, डॉ. जोइलो माइनेल्लो विडोर्रेटा ने हवाना में होने वाले शिखर सम्मेलन के लिए भूतपूर्व प्रधान मन्त्री मोरारजी देसाई को निमन्त्रण देने के लिए अप्रैल में भारत की यात्रा की। क्यूबा राज्य परिषद के उपराष्ट्रपति डॉ. कार्लोस राफेल रोड्रीग्ज ने हवाना शिखर के घोषणा के मसौदे पर विचार-विमर्श

करने के लिए जुलाई में भारत की यात्रा की। उनकी यात्रा के दौरान दोनों देशों के बीच सम्बन्धो पर पुनर्विचार करने और उनमें और आगे सुधार करने का उपाय सोचने का भी अवसर मिला।

भूतपूर्व विदेश मन्त्री श्री एस. एम. मिश्र ने 'कामनवैल्थ ऑफ डोमिनिका' के तूफान पीड़ित लोगो के प्रति सहानुभूति के रूप मे दवाइयाँ और स्नापको के रूप में राहत सामग्री भेजने की घोषणा की।

इस क्षेत्र में स्थित भारतीय मिशनों ने इन देशों के साथ द्विपक्षीय और आर्थिक सम्बन्ध सुधारने के लिए काफी प्रयत्न किए। इससे औद्योगिक और प्रौद्योगिकीय उन्नति एवं योग्यता के बारे में भारत की बढ़ती हुई जानकारी का पता चलता है और बहुत से देशों ने कुछ चुने हुए विषयों में संयुक्त उद्यम स्थापित करने मे रुचि दिखाई।

लातीनी अमेरिकी देशो, विशेषतया वेनेजुएला, मैक्सिको और क्यूबा के साथ सहयोग विकसित करने की सम्भावनाओं का पता लगाने के लिए कदम उठाए गए। भारत और लातीनी अमेरिकी एवं कैरेबियाई देशों के बीच अधिक आर्थिक और तकनीकी सहयोग की सम्भावनाएँ खोजने की दृष्टि से लातीनी अमेरिकी आर्थिक आयोग के सहयोग और सहभागिता से नई दिल्ली मे जून मे एक बैठक का आयोजन किया गया। भारत और अर्जेण्टीना, ब्राज़ील, चिली, कोलम्बिया, क्यूबा, गुयाना, जमाइका, मैक्सिको, पनामा, पेरू, ट्रिनिडाड और टोबागो, सूरीनाम और वेनेजुएला के प्रतिनिधियों और लातीनी अमेरिकी आर्थिक आयोग के अधिकारियो ने उस बैठक मे भाग लिया। इस बैठक में व्यापार संवर्धन के उपायो पर और सूचना के अन्तरालों को भरने के साधनों पर, पण्यो का सयुक्त विपणन, जहाजरानी, प्रौद्योगिकी और अन्य विकासात्मक कार्यक्रमों मे सहभागिता और तीसरे देशों में सयुक्त सहभागिता, परामर्श में सहयोग, प्रौद्योगिकी के हस्तान्तरण के पहलुओं, अनुसन्धान एव प्रशिक्षण सस्थानों के बीच सम्बन्धो की स्थापना पर विचार-विमर्श हुआ।

अनुवर्ती कार्यवाही के रूप में भारतीय इंजीनियरिंग उद्योग संघ (ए आई. ई. आई) तीसरे देशो आदि मे सयुक्त उद्यमों, परामर्शी सेवाओं, सहयोग के क्षेत्र में सहयोग की सम्भावनाओं का पता लगाने के लिए एक प्रतिनिधि-मण्डल लातीनी अमेरिकी देशों में भेज रहा है।"

## सोवियत संघ के साथ सम्बन्ध
## (Relations with Soviet Union)

स्टालिन-काल के प्रारम्भिक वर्षों में भारत और रूस के सम्बन्ध कुछ तनावपूर्ण रहे, किन्तु ज्यों-ज्यो भारतीय विदेश नीति के लक्ष्य और भारत की गुट-निरपेक्षता के सही इरादे स्पष्ट होते गए, सोवियत रूस के साथ भारत के सम्बन्धों में सुधार होता गया और आज तो दोनो देश प्रगाढ़ मैत्री के बन्धन मे आबद्ध हैं।

### स्टालिन-काल में भारत-रूस सम्बन्ध

स्वतन्त्रता प्राप्ति से पूर्व ही उपनिवेशवाद, निःशस्त्रीकरण, अणुबम,

विशेषाधिकार आदि प्रश्नों पर भारत और रूस के बीच इतना मतैक्य था कि अमेरिका के विदेश-सचिव जान फास्टर डलेस ने 18 जनवरी, 1947 को यहाँ तक कह दिया था कि—"भारत में सोवियत साम्यवाद अन्तरिम हिन्द सरकार के माध्यम से अपने प्रभाव का विस्तार कर रहा है।" लेकिन आने वाले समय ने सिद्ध कर दिया कि भारत न तो पूँजीवादी जगत् के शिकंजे मे है और न साम्यवाद के प्रभाव में। सन् 1947 के बाद भारत में साम्यवादी दल ने अपनी विध्वंसकारी गतिविधियाँ प्रारम्भ कर भारत सरकार को अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवादी खतरे के विरुद्ध सचेत कर दिया। यूनान और कोरिया के प्रश्नों पर भारत और रूस में कुछ मनमुटाव उत्पन्न हुआ। इसी समय भारत द्वारा ब्रूसेल्स-सन्धि को स्वीकृति प्रदान कर देने से दोनों के सम्बन्ध और भी बिगड़ गए। अप्रेल, 1949 में सोवियत प्रेस ने भारत सरकार पर आरोप लगाया कि वह ब्रिटिश और अमेरिकी साम्राज्यवाद के साथ साँठगाँठ कर रही है।

भारत की गुट-निरपेक्षता की नीति को 'निर्बल अवसरवादी नीति' का ही प्रतिरूप समझा गया। फिर नवोदित भारत अपने राष्ट्रीय हितों की दृष्टि से पश्चिमी देशों, विशेष रूप से ब्रिटेन और अमेरिका के साथ अच्छे सम्बन्ध बनाए रखना आवश्यक समझता था। भारत के पश्चिमी देशों के साथ सहयोग स्थापित करने के प्रयत्न सोवियत रूस की आलोचना के विषय बने, किन्तु सन् 1949 के अन्त तक भारत और रूस के सम्बन्धों में सुधार होने लगा। श्री नेहरू पश्चिम के साथ मैत्री-सम्बन्धों का निर्वाह करते हुए भी रूस की भ्रांतियों को दूर करने का प्रयत्न करते रहे। पश्चिम की अप्रसन्नता की परवाह न करते हुए साम्यवादी चीन को मान्यता देकर श्री नेहरू ने भारत की स्वतन्त्र विदेश नीति का परिचय दिया। मास्को में भारतीय राजदूत डॉ. राधाकृष्णन के सद्प्रयासों से दिल्ली-मास्को के मैत्रीपूर्ण सम्बन्धों के विकास में बहुत सहायता मिली। सन् 1949 में ही दोनों देशों के बीच एक व्यापारिक समझौता सम्पन्न हुआ।

इस बढ़ती हुई मैत्री को जून, 1950 मे कोरिया-युद्ध छिड़ने पर झटका लगा। भारत न्याय और निष्पक्षता के पक्ष में था, अतः उसने उत्तरी कोरिया को आक्रमणकारी घोषित करने में कोई संकोच नही किया। इससे सोवियत संघ में भारत के प्रति रोष पैदा हो गया, किन्तु जब कोरिया-समस्या के अग्रिम चरण में भारत ने संयुक्तराष्ट्र संघीय सेनाओं को 38वीं अक्षांश रेखा पार करने तथा चीन को आक्रमणकारी घोषित करने के विरुद्ध चेतावनी दी तो स्टालिन को विश्वास हो गया कि भारत की निर्णय-शक्ति स्वतन्त्र है, पश्चिम के दबाव से प्रेरित नहीं। इस घटना से दोनों के बीच मतभेद पुनः कम हुए। दोनों देश एक-दूसरे के निकट तब और अधिक आए जब सितम्बर, 1951 में भारत ने जापानी शान्ति-सन्धि पर हस्ताक्षर करने से इनकार कर दिया क्योंकि यह सन्धि जापान को साम्राज्यवादी शिकंजे में जकड़ने की एक चाल थी। अप्रेल, 1952 में रूस के लौह-शासक स्टालिन ने भारतीय राजदूत डॉ. राधाकृष्णन से भेंट की। यह भेंट इस

विशेष महत्त्वपूर्ण थी कि पिछले दो वर्षों में स्टालिन किसी भी राजदूत से नहीं मिला था। अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में इस भेंट को भारत रूस सम्बन्धों में सुधार का प्रतीक माना गया। दिसम्बर, 1952 मे कोरिया के युद्धबन्दियों के प्रश्न पर दोनों देशों के बीच पुनः अल्पकालीन मतभेद पैदा हो गए।

## ख्रुश्चेव–काल में भारत-रूस सम्बन्ध

मार्च, 1953 में स्टालिन का देहान्त हो गया। इसके बाद सोवियत शासन की बागडोर पहले मोलेंकोव और फिर बुल्गानिन-ख्रुश्चेव के हाथों में आई। इस काल में अमेरिका ने भारत द्वारा कोरिया के राजनीतिक सम्मेलन में भाग लेने का विरोध किया जिससे रूस और भारत के सम्बन्धो मे अधिक प्रगाढ़ता आई। रूस ने पाकिस्तान को दी जाने वाली सैनिक सहायता का विरोध करके भी भारत की सद्भावना अर्जित की। सन् 1954 में रूस ने 'पंचशील' के प्रति अपनी आस्था व्यक्त की। दूसरी ओर अमेरिका ने साम्यवाद का प्रसार रोकने के नाम पर सैनिक सगठनों का जो जाल बिछाया, उसकी भारत द्वारा कटु आलोचना की गई। इन घटनाओं से भारत और सोवियत संघ के सम्बन्ध और भी मधुर हो गए। जून, 1955 में श्री नेहरू ने सोवियत संघ की यात्रा की तथा रूसियों को अपने सह-अस्तित्व की विचारधारा से बहुत अधिक प्रभावित किया। संयुक्त विज्ञप्ति में कहा गया कि दोनों देशों के सम्बन्ध पहले से ही मैत्री और सहिष्णुता पर आधारित हैं तथा भविष्य में भी पंचशील द्वारा निर्देशित होते रहेंगे। सन् 1955–56 में श्री बुल्गानिन और ख्रुश्चेव ने भारत की यात्रा की। सन् 1917 की बोल्शेविक क्रान्ति के बाद शायद पहली बार कोई रूसी प्रधान मन्त्री सद्भावना-यात्रा पर इस प्रकार अपने देश से बाहर निकला था। रूसी नेताओं की यह यात्रा भारत की असलग्नता की नीति के लिए बहुत सम्मानजनक बात थी। अपनी इस भारत-यात्रा के समय सोवियत नेताओं ने सार्वजनिक रूप से इस बात का समर्थन किया कि गोआ भारत का अभिन्न अंग है।

उपनिवेशवाद और जातीय भेदभाव से सम्बन्धित विभिन्न प्रश्नों पर दोनों देशों के दृष्टिकोण समान रहे। सन् 1955 में हंगरी की घटना पर दोनों देशों के सम्बन्धों में कुछ तनाव पैदा हुआ, क्योंकि हंगरी मे की गई सोवियत सैनिक कार्यवाही का भारत मे विरोध हुआ, लेकिन यह तनाव अल्पकालिक ही रहा। इससे दोनों देशों के मैत्रीपूर्ण सम्बन्धों में कोई विशेष बाधा उत्पन्न नहीं हुई। सन् 1955 के बाद से ही दोनों देशों के बीच आर्थिक सम्बन्ध भी विकसित होने लगे। कश्मीर-विवाद पर सोवियत संघ भारत को खुला समर्थन देता रहा और सुरक्षा-परिषद् में पश्चिमी राष्ट्रों के भारत-विरोधी प्रस्तावों पर 'वीटो' का प्रयोग करता रहा। निःशस्त्रीकरण के क्षेत्र में भी दोनों देशों के दृष्टिकोण में काफी समानता रही। सन् 1959 और 1960 में महासभा के अधिवेशनों में भारत ने निःशस्त्रीकरण सम्बन्धी रूसी प्रस्तावों का समर्थन किया। सन् 1962 में गोआ-विलय के प्रश्न पर सुरक्षा परिषद् द्वारा भारतीय कार्यवाही पर निन्दा का प्रयत्न 'रूसी वीटो' के प्रयोग द्वारा ही विफल हुआ।

अक्तूबर, 1962 में चीनी आक्रमण के आरम्भ में रूसी दृष्टिकोण भारत के लिए निराशाजनक था। 25 अक्तूबर, 1962 के 'प्रावदा' के सम्पादकीय लेख में खुले रूप से चीन की 24 अक्तूबर वाली शर्तों का समर्थन किया गया था। यह एक प्रकार से बिना भारत की निन्दा किए चीन के पक्ष का समर्थन था। इतना ही नहीं रूस ने भारत को मिग विमानों की सप्लाई रोक दी। इन सब बातों से भारत मे रूस के प्रति प्रतिकूल प्रतिक्रियाओं का ज्वार-सा आ गया, किन्तु भारत सरकार का यह विश्वास कायम रहा कि वस्तु-स्थिति का ज्ञान होने पर रूस चीन का पक्षपोषण नही करेगा, और हुआ भी यही। धीरे-धीरे भारत पर चीनी आक्रमण के सम्बन्ध में सोवियत दृष्टिकोण बदलने लगा और दिसम्बर, 1962 में तो सुप्रीम सोवियत मे ख्रुश्चेव ने भारत पर चीनी हमले की खुली निन्दा की। सन् 1963 में चीन द्वारा कोलम्बो प्रस्ताव ठुकरा दिए जाने पर भी रूस ने चीन की कटु आलोचना की। भारत को मिग विमानों की सप्लाई की गई और मिग विमानों का एक कारखाना भी भारत में स्थापित किया गया। जुलाई, 1963 मे सोवियत रूस से प्राप्त होने वाली सैनिक सहायता की सम्भावनाओं पर विचार करने के लिए भारत की ओर से एक मिशन सोवियत सघ गया। 4 नवम्बर, 1963 के एक समझौते के अनुसार भारत में तेल एव गैस की खोज तथा उन्हें विकसित करने के लिए रूस द्वारा तकनीशियनो को भेजने का निश्चय हुआ। रूस ने बोकारो कारखाना तथा एक शक्तिशाली रेडियो स्टेशन स्थापित करने मे सहायता देने का भी वचन दिया।

## ब्रेझनेव-कोसीगिन काल में भारत-रूस सम्बन्ध (1974—1979)

26 अक्तूबर, 1964 को ख्रुश्चेव के पतन के बाद रूस मे ब्रेझनेव और कोसीगिन के नए नेतृत्व का उदय हुआ जो आज भी सत्तारूढ है। नए नेताओ ने सोवियत राजदूत के माध्यम से भारत को आश्वासन दिया कि उसके प्रति सोवियत नीति मे कोई परिवर्तन नही होगा, लेकिन आगामी कुछ वर्षों में भारत को रूस का वह समर्थन नही मिल सका जो ख्रुश्चेव ने दिया था। सितम्बर, 1965 में भारत-पाक संघर्ष के समय सोवियत नेतृत्व की नीति किसी न किसी प्रकार सघर्ष को शान्त करने की रही और रूस ने पाकिस्तान के कार्यों का पहले के समान विरोध नही किया। संयुक्त राष्ट्रसघ में भी उसकी नीति कुछ इसी प्रकार की रही। किन्तु पर्दे के पीछे जो कूटनीतिक खेल खेले गए उनके प्रति रूस ने खुले रूप में भारत को अपना समर्थन दिया। उदाहरणार्थ, एंग्लो-अमेरिकी गुट का यह प्रयास था कि भारत को आक्रमणकारी घोषित किया जाए और यदि ऐसा न हो तो कम से कम कश्मीर में संयुक्त राष्ट्रसंघ की सेना भेज दी जाए, लेकिन सोवियत सघ द्वारा वीटो प्रयोग की धमकी के कारण एंग्लो-अमेरिकी सं-गुट को इस भारत विरोधी षड्यन्त्र का परित्याग करना पड़ा। जब 16 सितम्बर को चीन ने भारत को अल्टीमेटम दिया, तब भी सोवियत सरकार ने यह चेतावनी दी कि विदेशी शक्तियाँ भारत और पाकिस्तान के मामले में हस्तक्षेप कर स्थिति को और बिगाडने का प्रयास न करें। सोवियत रूस ने भारत-पाक संघर्ष के बाद से ही इस प्रकार की नीति का अनुसरण किया कि दोनों

देशों के साथ मैत्री-सम्बन्ध कायम रहें और पाकिस्तान को चीनी प्रभाव से मुक्त कर अपने प्रभाव में लाया जाए तथा शनैः-शनैः इस बात के लिए तैयार किया जाए कि वह भारत-विरोधी रुख छोड़ दे। इसी प्रकार की नीति पर चलते हुए रूस ने जनवरी, 1966 में ताशकन्द सम्मेलन का आयोजन किया और अपने कूटनीतिक जादू से भारत और पाकिस्तान के बीच ताशकन्द समझौता सम्पन्न करा दिया।

ताशकन्द समझौते के बाद दोनों देशों के सम्बन्धों में थोड़ा-सा तनाव तब आया जब रूस ने पाकिस्तान को हथियार बेचने का निश्चय किया। सोवियत कूटनीति की यह 'नई दिशा' भारत के हितों पर विपरीत प्रभाव डालने वाली थी। जुलाई, 1968 में पाकिस्तान को सैनिक सहायता देने का निर्णय करते समय रूस ने भारत को यह आश्वासन दिया कि पाकिस्तान को दिए गए रूसी शस्त्रों का प्रयोग भारत के विरुद्ध नहीं हो सकेगा, पर पाकिस्तानी आचरण को देखते हुए रूस के ऐसे किसी भी आश्वासन पर भारत को भरोसा नहीं हो सकता था।

सौभाग्यवश रूस शीघ्र ही समझ गया कि पाकिस्तान जैसे अस्थिर चित राष्ट्र पर विश्वास नहीं किया जा सकता, अतः कुछ ही समय बाद पाकिस्तान को रूसी शस्त्रों की सप्लाई रुक गई। इसके पश्चात् भारत-रूस के सम्बन्धों में उत्तरोत्तर विकास होता गया। बंगलादेश की समस्या पर रूस का दृष्टिकोण भारत से मिलता-जुलता रहा। रूस ने पाकिस्तान को स्पष्ट कर दिया कि वह बंगलादेश में हत्याकांड समाप्त कर समस्या का राजनीतिक हल खोजे।

*भारत-सोवियत मैत्री सन्धि, 1971*—9 अगस्त, 1971 को भारत और सोवियत संघ के बीच शान्ति, मैत्री और सहयोग की 20 वर्षीय ऐतिहासिक सन्धि सम्पन्न हो गई। इस सन्धि द्वारा भारत को एक महाशक्ति की ठोस मैत्री तो प्राप्त हुई ही, अपितु सोवियत संघ भी एशिया में एक प्रभावी शक्ति के रूप में प्रतिष्ठित हो गया।

यह सन्धि, जिसके दस्तावेजों का आदान-प्रदान मास्को में किया गया, प्रारम्भ में 20 वर्ष के लिए है, लेकिन कोई भी पक्ष सन्धि की अवधि समाप्त होने से 12 महीने पूर्व उसे समाप्त करने का नोटिस दे सकता है। ऐसा नोटिस न दिए जाने पर सन्धि की अवधि स्वतः हर बार 5 साल के लिए बढ़ जाएगी। इसका अर्थ यह है कि यह सन्धि स्थायी रूप से चालू रह सकती है।

सन्धि पर हस्ताक्षर के तुरन्त बाद कुछ क्षेत्रों में आरोप लगाया गया कि भारत गुट-निरपेक्षता की नीति त्याग कर सोवियत संघ के हाथों का खिलौना बन सकता है, लेकिन ये सभी आशंकाएं निर्मूल सिद्ध हुई। दिसम्बर, 1971 के भारत-पाक युद्ध और बंगलादेश के उदय के समय यह भली प्रकार स्पष्ट हो गया कि भारत की स्वतन्त्र निर्णय शक्ति पर कोई भी सन्देह नहीं किया जा सकता। रूस और भारत की मैत्री-सन्धि कोई सैनिक गुटबन्दी नहीं है। सन्धि में ऐसी कोई व्यवस्था नहीं है कि भारत पर आक्रमण सोवियत संघ पर आक्रमण माना जाएगा।

सन्धि में केवल यह व्यवस्था है कि "दोनों में से किसी पर आक्रमण का खतरा उपस्थित होने पर दोनों पक्ष शीघ्र ही परस्पर विचार-विमर्श करेंगे ताकि ऐसे खतरे को समाप्त किया जाए और शान्ति तथा सुरक्षा कायम रखने के लिए प्रभावकारी कदम उठाए जाएँ।" इन शब्दों में सैनिक गुटबन्दी जैसी कोई बात नहीं दिखाई देती। इससे यही प्रतीत होता है कि आक्रमण का खतरा होने पर आक्रमण के प्रतिकार का उपाय सोचा जाएगा। इसका अर्थ सैनिक सहायता भी हो सकता है पर मूल बात आक्रमण या आक्रमण की आशंका समाप्त करने की है। यदि आक्रमण समाप्त हो जाता है तो शान्ति के लिए और चाहिए भी क्या। राजनीतिक क्षेत्रों में आशा प्रकट की गई कि इस ऐतिहासिक सन्धि से भारत और सोवियत संघ न केवल एशिया और विश्व में शान्ति की स्थापना तथा जातिवाद एवं उपनिवेशवाद की समाप्ति की दिशा में पहले से अधिक सहयोग कर सकेंगे बल्कि शिक्षा, संस्कृति और व्यापार के क्षेत्र में भी दोनों के सम्बन्धों का विस्तार होगा। इस मैत्री-सन्धि को हुए छः वर्ष पूरे हो गए हैं लेकिन अभी तक ऐसा एक भी प्रमाण प्रस्तुत नहीं किया जा सकता जो यह सिद्ध करे कि भारत सोवियत दबाव में काम कर रहा है या सन्धि से भारत की स्वतन्त्र-निर्णय शक्ति को आघात पहुँचा है। यह सन्धि भारत पर पाकिस्तान या अन्य किसी शत्रु देश के आक्रमण के विरुद्ध एक गारण्टी है। बहुत कुछ इस सन्धि के कारण ही अमेरिका और चीन दिसम्बर, 1971 के भारत-पाक युद्ध में उलझने से दूर रहे और भविष्य में भी यह सन्धि भारत और सोवियत संघ दोनों देशों के लिए शत्रुओं से एक रक्षा-कवच का काम देगी। यह समानता पर आधारित मैत्री-सन्धि है जिसकी चौथी धारा में सोवियत संघ ने स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है कि वह भारत की गुट-निरपेक्षता की नीति का सम्मान करता है।

**भारत-पाक युद्ध 1971 पर सोवियत प्रतिक्रिया**—दिसम्बर, 1971 में भारत-पाक युद्ध में सोवियत संघ ने भारत को पूर्ण समर्थन दिया। सोवियत समाचार पत्रों में श्रीमती गांधी के उस भाषण को प्रमुखता प्रदान की गई जिसमें उन्होंने पूर्वी बंगाल का संकट हल करने के लिए वहाँ से पाकिस्तानी सेना की वापसी को आवश्यक बताया था। सुरक्षा परिषद् में सोवियत संघ ने अमेरिका के उस प्रस्ताव पर वीटो का प्रयोग किया जिसमें युद्ध-विराम और सेनाओं की वापसी की माँग की गई थी। बदले में सोवियत संघ ने यह प्रस्ताव रखा कि पूर्वी बंगाल की समस्या का राजनीतिक समाधान निकाला जाए। वीटो के उपरान्त सोवियत सरकार ने सभी देशों से अनुरोध किया कि वे भारत-पाक संघर्ष से दूर रहें और ऐसे कदम न उठाएँ जिनसे प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से भारतीय उपमहाद्वीप की स्थिति और भी जटिल बन जाए। संघर्ष को सीमित रखने का यह सोवियत प्रयत्न भारत के हित में था। 6 दिसम्बर को सुरक्षा परिषद् की दूसरी बैठक में अमेरिका ने पुनः भारत-विरोधी प्रस्ताव प्रस्तुत किया जिसको चीन ने पूर्ण समर्थन दिया। सोवियत संघ ने पुनः वीटो का प्रयोग कर इसे निरस्त कर दिया। भारत के पक्ष में सुरक्षा परिषद् में रूस को पुनः तीसरी बार भी वीटो का प्रयोग करना पड़ा। इस प्रकार रूसी समर्थन के कारण सुरक्षा परिषद् में

पिण्डी-पीकिंग-वाशिंगटन चाल भारत का अहित नहीं कर सकीं। युद्ध काल में भारत के श्री धर ने मास्को जाकर और सोवियत उप-विदेश मन्त्री श्री कुजनेटसोव ने भारत आकर विचार-विमर्श किया। सोवियत विदेश मन्त्री दिल्ली मे तब तक ठहरे रहे जब तक युद्ध का अन्त नही हो गया। रूस ने श्री धर और कुजनेटसोव के माध्यम से भारत सरकार को पूर्ण आश्वासन दिया कि हर दशा मे भारत की पूर्ण सहायता की जाएगी और मैत्री सन्धि के वचनो को निभाया जाएगा। जब अमेरिका का सातवाँ बेडा बगाल की खाडी की ओर रवाना हुआ तो सोवियत युद्ध-पोत भी हिन्द-महासागर की ओर चल पडे ताकि अमेरिका के प्रत्यक्ष हस्तक्षेप का प्रतिरोध किया जा सके। सोवियत चुनौती के कारण अमेरिका भारत के विरुद्ध 'युद्धपोत राजनय' व्यर्थ हो गया। भारत की एकपक्षीय युद्ध-विराम घोषणा का भी सोवियत सरकार ने खुले दिल से स्वागत किया। इसे शान्ति की दिशा मे एक महत्त्वपूर्ण कदम माना गया। सोवियत संघ ने एक लम्बे वक्तव्य मे राष्ट्रो से अपील की कि वे स्थिति के सामान्यीकरण मे योग दें। 18 दिसम्बर को अपने पत्रो मे श्रीमती गांधी ने सकटकाल मे दी गई सहायता के लिए रूस के प्रति कृतज्ञता व्यक्त की।

**सहयोग का बढ़ता हुआ दायरा (1972–मार्च, 1977)**— भारत-सोवियत मैत्री उत्तरोत्तर विकसित होती रही। बंगलादेश की समस्याओं के समाधान मे दोनों देशो ने मिल-जुलकर काम करने की नीति अपनाई। शिमला-समझौते को रूस ने अपना पूरा समर्थन दिया। अगस्त, 1972 में सुरक्षा परिषद् में संयुक्त राष्ट्रसघ की सदस्यता के लिए जब बंगलादेश के प्रार्थना-पत्र पर विचार हुआ तो भारत और रूस ने बगलादेश को अपना पूर्ण समर्थन दिया। चीन के वीटो के कारण उस समय बगलादेश को सदस्यता प्राप्त नही हो सकी। लगभग इसी समय एक भारत-सोवियत संयुक्त आयोग स्थापित करने का निश्चय हुआ जो आर्थिक क्षेत्र मे दोनों के सहयोग को और अधिक व्यवस्थित कर सके। 2 अक्तूबर, 1972 को दोनो देशो के बीच विज्ञान और तकनीकी सहयोग सम्बन्धी समझौता हुआ। यह समझौता महत्त्वपूर्ण था क्योंकि भारत अभी तक विशेष रूप से पश्चिमी देशो से ही वैज्ञानिक और तकनीकी जानकारी प्राप्त करने का प्रयास करता रहा था।

दोनों देशों मे सहयोग निरन्तर विकसित होता गया। 26 से 30 नवम्बर, 1973 तक नई दिल्ली में ब्रेझनेव-इन्दिरा की ऐतिहासिक भेंट के बाद तो अल्पकाल मे ही सम्बन्धो मे काफी घनिष्ठता आ गई। लाल किले मे आयोजित अभिनन्दन समारोह मे श्री ब्रेझनेव ने कहा—"हमारी पारस्परिक मैत्री एक पर्वतारोहण की भाँति है। हम जितने भी ऊपर चढते जाते हैं, मैत्री की नई सम्भावनाएँ खुलती जाती हैं।" ब्रेझनेव ने दिल्ली-प्रवास के समय ही 29 नवम्बर, 1973 को दोनो देशों के बीच तीन ऐतिहासिक समझौतों पर हस्ताक्षर हुए जिनके द्वारा व्यापार एवं आर्थिक सहयोग बढाने, दोनों देशों के योजना आयोगों में घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित करने तथा एक-दूसरे के सरकारी प्रतिनिधियो को विशेष सुविधाएँ सुलभ कराने की व्यवस्था की गई। सोवियत नेता की यात्रा के फलस्वरूप भारत में भिलाई और

बोकारो इस्पात कारखानों के विस्तार, मथुरा में तेल-शोधक कारखानों की स्थापना तथा मध्य प्रदेश मे तांबा परियोजना के निर्माण में सोवियत सहयोग प्राप्त हुआ। आर्थिक क्षेत्र मे दोनो देशों के बीच सहयोग का अनुमान इसी से लगाया जा सकता है कि सोवियत सहायता से भारत मे 80 से भी अधिक औद्योगिक एवं अन्य परियोजनाएँ चालू हो चुकी हैं या चालू की जा रही हैं। अक्तूबर, 1974 मे भारत-सोवियत व्यापार प्रतिनिधि-मण्डल वार्ता मास्को में हुई। वर्ष 1975-76 में भारत-रूस सम्बन्ध और विकसित हुए। कई घोषणाओं मे सोवियत नेताओ ने गुट-निरपेक्षता आन्दोलन के महत्त्वपूर्ण कार्य की पुन: पुष्टि की और विश्व-शान्ति तथा सहयोग में गुट-निरपेक्षता आन्दोलन के अंशदान के महत्त्व को मान्यता दी। भारत ने हेलसिंकी मे यूरोपीय सुरक्षा एव सहयोग के शिखर-सम्मेलन के सफल समापन के लिए सोवियत सघ तथा अन्य समाजवादी देशो के महत्त्वपूर्ण योगदान का स्वागत किया और यह आशा व्यक्त की कि तनाव की भावना को स्थायी रखना तथा प्रभावी बनाने के लिए उसे विश्व के सभी भागो मे फैलाना होगा। मास्को मे दोनो देशों के बीच नवम्बर, 1975 में विदेशी कार्यालयों के बीच नियमित वार्षिक द्विपक्षीय परामर्श मे पारस्परिक हित की वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ पर उच्चस्तरीय लाभकारी विचार-विमर्श का स्वागत-योग्य अवसर प्राप्त हुआ। अप्रेल. 1975 में सर्वोच्च सोवियत के प्रधान मण्डल के उपाध्यक्ष श्री नियाजवेकोव के नेतृत्व में एक सोवियत संसदीय मण्डल ने भारत की यात्रा की।

भारत का पहला कृत्रिम उपग्रह, आर्यभट्ट सोवियत रॉकेट वाहक की सहायता से 19 अप्रेल, 1975 को सोवियत सघ से छोड़ा गया। 1977–78 में सोवियत रॉकेट वाहक की सहायता से दूसरा भारतीय वैज्ञानिक उपग्रह छोडने सम्बन्धी समझौते पर 22 अप्रेल, 1975 को हस्ताक्षर किए गए। कृत्रिम उपग्रह तथा अन्तरिक्ष खोज के पर्यवेक्षण के द्वारा एक अन्तरिक्ष अनुसन्धान सहयोगात्मक कार्यक्रम सम्बन्धी समझौते पर नवम्बर, 1975 में कार्य शुरू किया गया। वर्ष 1975 में विज्ञान तथा प्रौद्योगिकी क्षेत्र में भारत-सोवियत सहयोग में भारी वृद्धि हुई। जनवरी, 1976 में दोनो देशों ने सन् 1976–77 वर्षों के लिए कृषि एव जन्तु-विज्ञान में वैज्ञानिक और तकनीकी सहयोग सम्बन्धी प्रोटोकोल पर हस्ताक्षर किए। सोवियत संघ ने दिसम्बर, 1975 में चसनाला कोयला खान दुर्घटना में अत्यन्त मूल्यवान और तात्कालिक सहायता प्रदान की। 15 अप्रेल, 1976 को दोनो देशो के बीच सन् 1976–80 की अवधि के लिए नए व्यापार-समझौते पर हस्ताक्षर हुए।

**अप्रेल, 1977–दिसम्बर, 1979 तक भारत-रूस सम्बन्ध**—मार्च, 1977 में ऐतिहासिक चुनाव-क्रान्ति द्वारा सत्ता परिवर्तन हुआ और जनता पार्टी की सरकार सत्ता में आई। कुछ राजनीतिक क्षेत्रो में यह आशंका व्यक्त की गई कि नई सरकार समाजवादी देशों के साथ पहले की तरह सम्बन्धो का निर्वाह करेगी, किन्तु अप्रेल, 1977 में सोवियत विदेश मन्त्री श्री ग्रोमिको की भारत-यात्रा और नई सरकार के

पिण्डी-पीकिंग-वाशिंगटन चाल भारत का अहित नहीं कर सके
के श्री धर ने मास्को जाकर और सोवियत उप-विदेश मन्त्री
आकर विचार-विमर्श किया। सोवियत विदेश मन्त्री दिल्ली
जब तक युद्ध का अन्त नहीं हो गया। रूस ने श्री धर और
से भारत सरकार को पूर्ण आश्वासन दिया कि हर दशा में
की जाएगी और मैत्री सन्धि के वचनों को निभाया जाएगा
सातवाँ बेड़ा बंगाल की खाड़ी की ओर रवाना हुआ तो
हिन्द-महासागर की ओर चल पड़े ताकि अमेरिका के प्रत्यक्ष
किया जा सके। सोवियत चुनौती के कारण अमेरिका भारत
राजनय' व्यर्थ हो गया। भारत की एकपक्षीय युद्ध-विराम घो
सरकार ने खुले दिल से स्वागत किया। इसे शान्ति की दिशा
माना गया। सोवियत संघ ने एक लम्बे वक्तव्य में राष्ट्रों से
के सामान्यीकरण में योग दें। 18 दिसम्बर को अपने
संकटकाल में दी गई सहायता के लिए रूस के प्रति कृतज्ञता

**सहयोग का बढ़ता हुआ दायरा (1972–मार्च, 1**
मैत्री उत्तरोत्तर विकसित होती रही। बंगलादेश की समस्या
देशों ने मिल-जुलकर काम करने की नीति अपनाई। शिम
अपना पूरा समर्थन दिया। अगस्त, 1972 में सुरक्षा परिष
सदस्यता के लिए जब बंगलादेश के प्रार्थना-पत्र पर विचार
ने बंगलादेश को अपना पूर्ण समर्थन दिया। चीन के वी
बंगलादेश को सदस्यता प्राप्त नहीं हो सकी। लगभग
सोवियत संयुक्त आयोग स्थापित करने का निश्चय हुआ जो
के सहयोग को और अधिक व्यवस्थित कर सके। 2
देशों के बीच विज्ञान और तकनीकी सहयोग सम्बन्धी
महत्त्वपूर्ण था क्योंकि भारत अभी तक विशेष रूप से पश्चि
और तकनीकी जानकारी प्राप्त करने का प्रयास करता र

दोनों देशों में सहयोग निरन्तर विकसित होता ग
1973 तक नई दिल्ली में ब्रेझनेव-इन्दिरा की ऐतिहा
में ही सम्बन्धों में काफी घनिष्ठता आ गई। लाल कि
समारोह में श्री ब्रेझनेव ने कहा—"हमारी पारस्परिक मै
भाँति है। हम जितने भी ऊपर चढ़ते जाते हैं, मैत्री की न
हैं।" ब्रेझनेव ने दिल्ली-प्रवास के समय ही 29 नवम्बर,
बीच तीन ऐतिहासिक समझौतों पर हस्ताक्षर हुए जिनके
सहयोग बढ़ाने, दोनों देशों के योजना आयोगों में घनिष्ठ
तथा एक-दूसरे के सरकारी प्रतिनिधियों को विशेष
व्यवस्था की गई। सोवियत नेता की यात्रा के फलस्वरूप

एशियायी देशों द्वारा पारस्परिक विचार-विमर्श के माध्यम से समस्याओं को सुलझाने तथा मतभेदों को दूर करने में प्राप्त सफलताओं की सराहना की। संयुक्त घोषणा-पत्र में एशिया में तनाव कम करने के बारे में सोवियत विचार से उत्पन्न एशियायी स्थायित्व की कल्पना को ज्यों का त्यों स्थान दिया गया। कहा गया कि दोनों ही पक्ष यह मानते हैं कि एशिया में शान्ति और स्थायित्व के लिए विभिन्न एशियायी देशों के बीच परस्पर हितकारी सहयोग का विकास किया जाना चाहिए।

जैसाकि सोवियत संघ की विदेश नीति में भारत-सोवियत संघ सम्बन्ध में बताया जा चुका है, वर्ष 1978 में दोनों देशों के पारस्परिक आदान-प्रदान में और बढ़ोत्तरी हुई। रक्षा मन्त्री श्री जगजीवनराम ने मई, 1978 में सोवियत संघ की यात्रा की और सितम्बर, 1978 में विदेश मन्त्री श्री वाजपेयी रूस गए। मार्च,1979 में सोवियत प्रधान मन्त्री श्री कोसीगिन भारत यात्रा पर आए। श्री कोसीगिन की इस यात्रा में अन्तर्निहित कूटनीतिक पहलुओं का मूल्यांकन करते हुए मार्च, 1979 के दिनमान में जो सम्पादकीय टिप्पणी की गई, वह पठनीय है—

"नौ मार्च, *1979* से शुरू हुई रूस के प्रधान मन्त्री *अलेक्सी कोसीगिन* की एक सप्ताह की भारत यात्रा के अन्त में जो विज्ञप्ति प्रकाशित की गई है उसमें चीन द्वारा वियतनाम पर किए गए आक्रमण के सिलसिले में रूस की बजाय भारत की भाषा में यह माँग की गई है कि चीन तुरन्त, बिना शर्त और पूरी तौर पर वियतनाम की धरती से वापस हटे। अपनी स्वतन्त्र विदेश नीति को स्पष्ट करने के लिए यह आवश्यक था और इसमें भारतीय राजनेताओं की बुद्धिमानी झलकती है। लेकिन जैसा कि अब और अधिक साफ हो गया है दक्षिण पूर्वेशिया की समस्या का कोई तात्कालिक हल निकलने वाला नहीं है। इस बात के संकेत मिल रहे हैं कि अपनी फौजें वापस लौटाता हुआ चीन वियतनाम के उन क्षेत्रों को मुक्त नहीं करेगा जिन पर उसने अपना दावा किया था। इस तरह एक तरफ वह वियतनाम पर एक राजनीतिक और सैनिक दबाव रखेगा दूसरी तरफ एशिया में ऐसी परिस्थितियाँ पैदा किए रहेगा जिनमें बड़ी शक्तियों की एशिया में मौजूदगी अनिवार्य हो जाए। चीन की मौजूदा राजनीतिक दुनिया के देशों में एक महाशक्ति के रूप में अपनी स्वीकृति करवाना है। इस तनाव को बनाए रखने में चीन का उद्देश्य यह है कि इस क्षेत्र के देश अपने आपको किसी एक गुट में शामिल करने को मजबूर पाएँ। ऐसी स्थिति में भारत का दायित्व केवल तटस्थ बने रहने से पूर्ण नहीं हो जाता बल्कि उसका कर्त्तव्य हो जाता है कि वह ऐसे प्रयत्न करे जिससे एशिया के देश अपने आपको स्वतन्त्र बनाए रख सकें।"

"संयुक्त विज्ञप्ति में चीन से सम्बन्धित अंश के एकदम बाद वाले अंश में इन बातों का औपचारिक उल्लेख जरूर है। दोनों देशों की ओर से एशिया उप-महाद्वीप में शान्ति बने रहने की जरूरत पर जोर देते हुए कहा गया कि एशिया के देशों को एक दूसरे की क्षेत्रीय अखण्डता का सम्मान करना चाहिए, स्थापित सीमाओं का अतिक्रमण नहीं किया जाना चाहिए। विवादों के हल में शक्ति के प्रयोग की

साथ उनकी वार्ता के फलस्वरूप इस प्रकार की आशंकाएँ निर्मूल हो गईं। यात्रा की समाप्ति पर प्रसारित संयुक्त विज्ञप्ति और दोनों देशों के बीच हस्ताक्षरित तीन सहयोग समझौतों ने स्पष्ट कर दिया कि जनता पार्टी की सरकार सत्ता में आने से भारत-सोवियत मैत्री पर कोई प्रतिकूल प्रभाव नहीं पड़ा है, इसके विपरीत यह अधिक समृद्ध हुई है। नई सरकार सोवियत संघ और पूर्वी यूरोप के समाजवादी देशों के साथ भारत के सम्बन्ध विकसित करने हेतु निरन्तर महत्त्व देती रही है। इसमें भारत की यह आस्था परिलक्षित होती है कि वे देश भी, जिनकी आर्थिक एवं सामाजिक व्यवस्थाएँ भिन्न हैं, अपने परस्पर लाभ के लिए सफलतापूर्वक सहयोग कर सकते हैं अगर यह सम्बन्ध शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व के सिद्धान्त पर आधारित हों।

21 अक्तूबर, 1977 को प्रधान मन्त्री श्री देसाई ने अपनी रूस-यात्रा के समय मास्को में रात्रि-भोज के अवसर पर कहा—"दोनों देशों के बीच सम्बन्धों को दृढ बनाने की हमारी परस्पर इच्छा समानता पर आधारित है न कि विचारधाराओं पर। दोनो देशो के बीच सम्बन्ध राष्ट्रीय हितो और समान उद्देश्यों पर भी आधारित है। हम दोनो ही राष्ट्र इस बात को मानते हैं कि हम विश्व-शान्ति और अन्तर्राष्ट्रीय स्थिरता एवं सहयोग के क्षेत्र मे गहरी रुचि रखते हैं। हमारे प्रधान मन्त्री, श्री जवाहरलाल नेहरू की सन् 1955 मे सोवियत सघ की अपनी प्रथम यात्रा के समय दोनो देशो ने सह-अस्तित्व और सहयोग के सिद्धान्तो पर अपनी सहमति की पुष्टि की थी। उस समय कई देशो ने इस बात पर आश्चर्य व्यक्त किया था कि क्या ऐसे दो राष्ट्र जिनमे राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक प्रणाली की भिन्नता है, प्रतिष्ठा, समानता और परस्पर विश्वास के आधार पर सम्बन्धो का विकास कर सकते हैं। आज के समय मे इन सम्बन्धो को कायम रखना दो स्वाभिमानी राष्ट्रो की परिपक्वता का उदाहरण है।

भारत-सोवियत संयुक्त घोषणा-पत्र मे, जिस पर 26 अक्तूबर, 1977 को मास्को मे हस्ताक्षर किए गए पारस्परिक मैत्री और सहयोग को मजबूत बनाने का दृढ़ सकल्प किया गया। विज्ञप्ति में दोनो के नागरिकों के हितो को प्रतिबिम्बित करते हुए अन्तर्राष्ट्रीय सौहार्द्र और सद्भाव की स्थापना की बात भी कही गई। सयुक्त घोषणा-पत्र मे हिन्द महासागर के प्रश्न पर दोनो पक्षों ने इस क्षेत्र की जनता की हिन्द महासागर को शान्ति क्षेत्र बनाए रखने की इच्छा के प्रति समर्थन व्यक्त किया। दोनों पक्षो ने हिन्द महासागर से सभी वर्तमान सैनिक अड्डो को समाप्त करने तथा नए अड्डो की स्थापना पर प्रतिबन्ध लगाने का आह्वान किया। सयुक्त घोषणा-पत्र मे दोनों देशो के बीच सन् 1971 की शान्ति, मैत्री और सहयोगी सन्धि का उल्लेख करते हुए उसे सम्बन्धो के सन्तोषजनक विकास की प्रेरक शक्ति बताया गया। विज्ञप्ति मे व्यक्तिगत सम्पर्कों को सर्वोच्च स्तर तक पहुँचाने को सर्वाधिक महत्त्व दिया गया। ग्यारह पृष्ठो के अंग्रेजी के इस दस्तावेज में कहा गया है कि भारत-सोवियत सम्बन्ध तात्कालिक हितो की दृष्टि से नही, वरन् एशिया और विश्व में शान्ति और स्थायित्व कायम रखने की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं। दोनों पक्षों ने दक्षिण

एशियायी देशों द्वारा पारस्परिक विचार-विमर्श के माध्यम से समस्याओं को सुलझाने तथा मतभेदों को दूर करने मे प्राप्त सफलताओं की सराहना की। संयुक्त घोषणा-पत्र में एशिया मे तनाव कम करने के बारे मे सोवियत विचार मे उत्पन्न एशियायी स्थायित्व की कल्पना को ज्यो का त्यों स्थान दिया गया। कहा गया कि दोनो ही पक्ष यह मानते हैं कि एशिया मे शान्ति और स्थायित्व के लिए विभिन्न एशियायी देशों के बीच परस्पर हितकारी सहयोग का विकास किया जाना चाहिए।

जैसाकि सोवियत सघ की विदेश नीति मे भारत-सोवियत संघ सम्बन्ध में *बताया जा चुका है, वर्ष 1978 मे दोनों देशों के पारस्परिक आदान-प्रदान मे और* बढ़ोत्तरी हुई। रक्षा मन्त्री श्री जगजीवनराम ने मई, 1978 में सोवियत संघ की यात्रा की और सितम्बर, 1978 मे विदेश मन्त्री श्री वाजपेयी रूस गए। मार्च,1979 में सोवियत प्रधान मन्त्री श्री कोसीगिन भारत यात्रा पर आए। श्री कोसीगिन की इस यात्रा मे अन्तर्निहित कूटनीतिक पहलुओं का मूल्यांकन करते हुए मार्च, 1979 के दिनमान मे जो सम्पादकीय टिप्पणी की गई, वह पठनीय है—

"नौ मार्च, *1979* से शुरू हुई रूस के प्रधान मन्त्री *अलेक्सी कोसीगिन* की एक सप्ताह की भारत यात्रा के अन्त में जो विज्ञप्ति प्रकाशित की गई है उसमें चीन द्वारा वियतनाम पर किए गए आक्रमण के सिलसिले मे रूस की बजाय भारत की भाषा में यह माँग की गई है कि चीन तुरन्त, बिना शर्त और पूरी तौर पर वियतनाम की धरती से वापस हटे। अपनी स्वतन्त्र विदेश नीति को स्पष्ट करने के लिए यह आवश्यक था और इसमे भारतीय राजनेताओ की बुद्धिमानी झलकती है। लेकिन जैसा कि अब और अधिक साफ हो गया है दक्षिण पूर्वेशिया की समस्या का कोई तात्कालिक हल निकलने वाला नही है। इस बात के सकेत मिल रहे हैं कि अपनी फौजे वापस लौटाता हुआ चीन वियतनाम के उन क्षेत्रों को मुक्त नहीं करेगा जिन पर उसने अपना दावा किया था। इस तरह एक तरफ वह वियतनाम पर एक राजनीतिक और सैनिक दबाव रखेगा दूसरी तरफ एशिया में ऐसी परिस्थितियाँ पैदा किए रहेगा जिनमें बडी शक्तियो की एशिया में मौजूदगी अनिवार्य हो जाए। चीन की मौजूदा राजनीतिक दुनिया के देशों में एक महाशक्ति के रूप में अपनी स्वीकृति करवाना है। इस तनाव को बनाए रखने में चीन का उद्देश्य यह है कि इस क्षेत्र के देश अपने आपको किसी एक गुट में शामिल करने को मजबूर पाएँ। ऐसी स्थिति मे भारत का दायित्व केवल तटस्थ बने रहने से पूर्ण नहीं हो जाता बल्कि उसका कर्त्तव्य हो जाता है कि वह ऐसे प्रयत्न करे जिससे एशिया के देश अपने आपको स्वतन्त्र बनाए रख सकें।"

"सयुक्त विज्ञप्ति मे चीन से सम्बन्धित अंश के एकदम बाद वाले अंश में इन बातों का औपचारिक उल्लेख जरूर है। दोनों देशो की ओर से एशिया उप-महाद्वीप मे शान्ति बने रहने की जरूरत पर जोर देते हुए कहा गया कि एशिया के देशों को एक दूसरे की क्षेत्रीय अखण्डता का सम्मान करना चाहिए, स्थापित सीमाओं का अतिक्रमण नही किया जाना चाहिए। विवादों के हल में शक्ति के प्रयोग की

छूट नहीं होनी चाहिए। दूसरे देशों के अन्दरूनी मामलों में हस्तक्षेप न किया जाए तथा इन देशों में बराबरी और स्वतन्त्रता के आधार पर आपसी सहयोग हो। स्पष्टतः यह रूस से भी अधिक भारत की चिन्ता का विषय है। चूंकि भारत भौगोलिक रूप से एशिया का अंग है। इसके अलावा चीन, जिसने सीमा विवाद को मुद्दा बनाकर वियतनाम पर आक्रमण किया, भारत का भी पड़ोसी देश है और इस बात की कोई गारण्टी नहीं है कि वह भारत या अपने किसी और पड़ोसी देश के साथ यह व्यवहार दोहराएगा नहीं। इसलिए व्यवहार में भारत संयुक्त विज्ञप्ति में कही गई इन बातों को पूरा करवाने के लिए क्या उपाय सोच रहा है यह बात महत्त्वपूर्ण हो जाती है। भारत अपने दायित्व के प्रति चिन्तित है इसका एक सबूत वह दक्षिण पूर्वेशिया की समस्या के उल्लेख के दौरान कम्पुच्या में एक स्वतन्त्र सरकार की स्थापना में मदद दिए जाने की मांग करके दे सकता था जो उसने नहीं दिया। बहरहाल यह चाहे भारत की एक स्थायी चिन्ता का विषय है कि वह एशिया की तमाम बड़ी ताकतों, वह यूरोपीय ताकतें हो या एशियायी, से स्वतन्त्र रखने में प्रयत्नशील हो। भविष्य में वह इसके लिए क्या उपाय करता है इसी पर भारतीय विदेश नीति की जाँच होगी।"

"जहाँ तक रूस के प्रधान मन्त्री की इस यात्रा के उद्देश्यों का सवाल है, उसका शायद सबसे प्रमुख उद्देश्य एशिया में अपनी उपस्थिति दिखाना और यह साबित करना था कि एशिया में उसके पास भारत जैसे बड़े और महत्त्वपूर्ण दोस्त हैं। रूस अपने इस उद्देश्य में काफी सफल भी रहा है। जब इस यात्रा की घोषणा की गई थी तब इसका उद्देश्य भारत के विदेश मन्त्री की चीन यात्रा के नतीजों से अवगत होना और यह जाँचना था कि भारत चीन के साथ अपने सम्बन्धों को सामान्य बनाने में कितनी दूर तक जा सकता है। यह बात इससे ही स्पष्ट है कि भारत आने के तुरन्त बाद अलेक्सी कोसीगिन ने भारत के प्रधान मन्त्री मोरारजी देसाई से अपनी पैंतीस मिनिट की अकेले में हुई बातचीत के तुरन्त बाद विदेश मन्त्री अटल बिहारी वाजपेयी से उनकी चीन यात्रा के अनुभवों पर बातचीत की। लेकिन इसी बीच वियतनाम पर आक्रमण ने रूस के प्रधान मन्त्री की भारत यात्रा के उद्देश्य को और बढ़ा दिया। भारत की यात्रा पर आते समय कोसीगिन जरूर चाहते होंगे कि भारत चीन के खिलाफ राजनीतिक कार्यवाही में एक प्रमुख भूमिका निबाहे। अपने भाषण में उन्होंने चीन के खिलाफ एक अन्तर्राष्ट्रीय कार्यवाही का स्पष्ट प्रस्ताव किया भी लेकिन रूस के इन तमाम प्रस्तावों पर फिलहाल भारत ने कोई टिप्पणी नहीं की है, जो कि सही भी है। इसकी वजह यह है कि कुल मिला कर रूस भी एक महाशक्ति ही है। यह सही है कि आज भारत को रूस से कोई खतरा या शिकायत नहीं है पर उसकी राजनीति का दूरगामी लक्ष्य बड़ी ताकतों के प्रभाव का विस्तार नहीं हो सकता। चूंकि ऐसा करके वह तीसरी दुनिया के देशों की स्वतन्त्रता को खतरे में ही डालेगा। इस सिलसिले में भारत को यह पहल करनी होगी जैसाकि संसद सदस्यों को सम्बोधित करते हुए श्री कोसीगिन ने भारतीय

संसद् को निमन्त्रण भी दिया और कहा कि उसकी किसी भी पहल की रूस की सर्वोच्च सोवियत का पूरा सहयोग प्राप्त होगा।"

"रूस के प्रधान मन्त्री ने भारत की ससद् में अपने भाषण मे चीन को एक अपराधी घोषित किया। उन्होंने कहा कि आक्रमण, ब्लेकमेल, धौंस की नीति चलाने वाले देशों के खिलाफ संघर्ष में सहयोग न दिया गया तथा शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व और दुनिया मे स्थायित्व के लिए कोशिश न की गई तो इतिहास हमें माफ नही करेगा। चीन की कडी निन्दा करते हुए उन्होने आश्चर्य की मुद्रा मे कहा—उस अपराधी को क्या सजा होगी जिसने एक पूरे राष्ट्र के जीवन पर हमला किया हो। इसी तरह के कड़े शब्द उन्होंने अन्यत्र अपने भाषणों में, टेलीविजन पर तथा भारतीय राजनेताओ के साथ एक मंच पर बोलते हुए कहे। यह बात उल्लेखनीय है कि कही भी सोवियत संघ के प्रधान मन्त्री के इन वक्तव्यों पर किसी कोने से कोई विरोध या असहमति जाहिर नहीं की गई। ससद् में जब उन्होंने चीन के आक्रमण की निन्दा की तो इस पर तालियाँ बजी। इससे यह तो साफ हो ही जाता है कि भारत मे चीनी आक्रमण को लेकर बहुत तीखी प्रतिक्रिया है और इसके बावजूद कि एक अन्य महाशक्ति की ओर से चीनी आक्रमण की निन्दा हो रही थी देश के भीतर इसके लिए स्वीकृति ही थी तथा कही भी इसे चीन के विरोध मे रूस की पक्षधरता नहीं समझा गया।"

"श्री देसाई ने भारत और रूस के बीच बढते हुए व्यापार सम्बन्धों पर सन्तोष व्यक्त किया जो 2976 में 750 करोड़ रुपये के मुकाबले इस वर्ष 1978 मे 1250 करोड़ रुपये तक पहुँच गया है। रुपये और रूबल के बीच विनिमय दर निर्धारित हो जाने के बाद अब इस व्यापार के और भी तेजी से बढ़ने की सम्भावना है।"

जून, 1979 मे भारतीय प्रधान मन्त्री श्री देसाई ने सोवियत संघ की यात्रा की और पारस्परिक सहयोग के कुछ समझौतो पर दोनों पक्षो ने हस्ताक्षर किए। यात्रा की समाप्ति पर जो संयुक्त विज्ञप्ति जारी की गई उसका उल्लेख सोवियत सघ की विदेश नीति के अध्याय मे किया जा चुका है। अगस्त, 1979 मे सर्वोच्च सोवियत के उपाध्यक्ष श्री स्ट्राटमेनिस के नेतृत्व मे 'सोवियत-भारत मैत्री संघ का एक मैत्री शिष्ट-मण्डल' भारत यात्रा पर आया और उसे यह आश्वासन दिया गया कि भारत-सोवियत मित्रता को बढाने के लिए भारत विश्वास और सहयोग की उसी भावना से काम करता रहेगा जो दोनों देशो के बीच घनिष्ठ और मित्रतापूर्ण सम्बन्धो के रूप मे पहले से विद्यमान है।

**जनवरी, 1980 से अक्तूबर, 1980 के मध्य तक भारत-रूस सम्बन्ध**—जनवरी, 1980 में श्रीमती गांधी के पुनः सत्तारूढ़ होने के बाद से भारत और रूस के बीच सम्बन्ध और प्रगाढ़ हुए है तथा अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में विभिन्न समस्याओं पर दोनो देशों मे सहमति बढ़ी है। 3 फरवरी, 1980 को भारत-सोवियत आर्थिक सहयोग की 25वीं वर्षगाँठ के अवसर पर दोनों देशों ने परस्पर बधाई-सन्देशों का आदान-प्रदान किया। श्रीमती गाँधी ने कहा कि "दोनो देशों के बीच श्री जवाहर लाल

नेहरू द्वारा आर्थिक क्षेत्र में की गई एक छोटी-सी शुरुआत ने आज एक व्यापक सहयोग का रूप धारण कर लिया है। भारत के औद्योगिक बुनियादी ढांचे को मजबूत आधार प्रदान करने में सोवियत संघ ने जो उल्लेखनीय योगदान दिया है उसकी हम विशेष रूप से सराहना करते हैं।" सोवियत नेता श्री कोसीगिन ने अपने सन्देश में दोनों देशों के बीच आर्थिक, वैज्ञानिक और तकनीकी सहयोग के क्षेत्र में भविष्य में और भी सफलता की कामना की। उन्होंने कहा कि हमारे दोनों देशों के सहयोग में भारतीय भूमि पर इस समय 70 से अधिक औद्योगिक और अन्य महत्त्वपूर्ण परियोजनाएँ तैयार की गई या की जा रही हैं। भारत की राष्ट्रीय अर्थव्यवस्था में ये महत्त्वपूर्ण भूमिका निभा रही हैं। उन्होंने यह भी कहा कि सोवियत जनता आर्थिक और सामाजिक प्रगति के लिए संघर्ष में भारतीय जनता की उपलब्धियों पर प्रसन्न है। उन्होंने यह विश्वास व्यक्त किया कि सोवियत संघ और भारत के बहुपक्षीय सम्बन्धों से दोनों की जनता की प्रगति और समृद्धि को बढ़ावा मिलेगा और इससे एशिया तथा सारे विश्व में शान्ति बनाए रखने में मदद मिलेगी।

भारत सरकार के निमन्त्रण पर सोवियत विदेश मन्त्री श्री ग्रोमिको ने 12 से 14 फरवरी, 1980 तक भारत की सरकारी यात्रा की। बातचीत आपसी विश्वास और सद्भावना के वातावरण में हुई जिसमें इस क्षेत्र और इसके आसपास की घटनाओं सहित अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति की समीक्षा की गई। उन्होंने अपनी लम्बे समय से चली आ रही तथा परम्परागत मैत्री के सन्दर्भ में और 9 अगस्त, 1971 की हुई शान्ति, मित्रता और सहयोग की भारत-सोवियत सन्धि की भावना के सन्दर्भ में आपसी सम्बन्धों की भी समीक्षा की। दोनों पक्षों ने न केवल दोनों देशों के बीच पारस्परिक लाभ के सम्बन्धों को बनाए रखने बल्कि इनका और विकास करने और इन्हें सुदृढ़ बनाने के अपने दृढ़ निश्चय की फिर से पुष्टि की। दोनों पक्षों ने दोनों देशों के बीच आपसी हितों के मामलों पर एक सतत् आधार पर विचारों के आदान-प्रदान को बनाए रखने पर सहमति व्यक्त की।

भारतीय विदेश मन्त्री श्री पी. वी. नरसिंहराव ने 3 से 7 जून, 1980 तक मास्को की यात्रा की और इस यात्रा के दौरान के राष्ट्रपति ब्रेझनेव तथा अन्य सोवियत नेताओं से मिले। इस यात्रा के दौरान पारस्परिक हित के मामलों पर हुए विचार-विमर्श में एक-दूसरे के विचारों को अच्छी तरह समझा गया। इस यात्रा से भारत तथा सोवियत संघ के अपने पारस्परिक सम्बन्धों को दिए जाने वाले महत्त्व को प्रतिपादित किया गया, जो निरन्तर सुदृढ़ तथा विकसित होते रहे हैं।

## भारत और ब्रिटेन के सम्बन्ध

राजनीतिक मतभेदों के बावजूद भारत और ब्रिटेन के सम्बन्ध मैत्रीपूर्ण रहे हैं। जनवरी, 1950 में स्वयं को गणराज्य घोषित करने के बाद भी भारत ने राष्ट्र-मण्डल से सम्बन्ध कायम रखने का निश्चय किया और आज भी वह राष्ट्र-मण्डल का एक महत्त्वपूर्ण सदस्य है। राष्ट्रमण्डल की सदस्यता से भारत की सम्प्रभुता पर

किसी तरह की आँच नहीं आती। ब्रिटेन ने भारत की विकास-योजनाओं में समय-समय पर आर्थिक सहायता भी दी है। सन् 1962 में चीनी आक्रमण के समय ब्रिटेन द्वारा भारत को सैनिक सहायता भी प्रदान की गई थी और भारत–चीन विवाद में ब्रिटेन का रुख भारत के पक्ष में ही रहा था।

इस सहयोग के बावजूद कुछ महत्त्वपूर्ण पहलुओं पर ब्रिटेन की नीति भारत के प्रति अन्यायपूर्ण और अमैत्रीपूर्ण रही है। कश्मीर के प्रश्न पर ब्रिटेन और उसके साथी राष्ट्रों का रवैया भारत के प्रति शत्रुतापूर्ण रहा है। इस बात की चर्चा कश्मीर-प्रश्न के सन्दर्भ में विस्तार से की गई है। ब्रिटेन ने भारत के विरुद्ध सदा पाकिस्तान का समर्थन किया है। सन् 1965 में जब भारत और पाकिस्तान के बीच कश्मीर के प्रश्न पर युद्ध छिड़ा, तब भी ब्रिटिश प्रेस, रेडियो और सरकार ने भारत के विरुद्ध प्रचार किया और खुलेआम भारत-विरोधी नीति अपनाई। जब 1 सितम्बर, 1965 को अन्तर्राष्ट्रीय सीमा का उल्लंघन कर पाकिस्तान ने भारत पर आक्रमण किया, तब तो ब्रिटेन का रवैया भारत के प्रति सहानुभूतिपूर्ण रहा, किन्तु जब भारत ने प्रत्याक्रमण किया तो ब्रिटिश प्रधान मन्त्री विल्सन ने उसे 'आक्रमण' की संज्ञा दी। ब्रिटिश सरकार का रवैया एकदम पक्षपातपूर्ण था और तभी से ब्रिटेन और भारत के सम्बन्धों में खिंचाव आ गया है।

भारत-ब्रिटेन सम्बन्धों के इतिहास में सन् 1965 का कच्छ समझौता भी महत्त्वपूर्ण है। जब कच्छ के रण के सम्बन्ध में भारत और पाकिस्तान के बीच विवाद छिड़ गया और दोनों देशों में सैनिक मुठभेड़ भी हो गई, तब ब्रिटिश प्रधान मन्त्री श्री विल्सन के प्रयासों के फलस्वरूप दोनों देशों के बीच जुलाई, 1965 में समझौता हुआ।

पाकिस्तानी आक्रमण के समय ब्रिटेन के पाकिस्तान-समर्थक रुख के कारण दोनों देशों में जो कटुता पैदा हुई, उसमें एक अध्याय केन्या के प्रवासी भारतीयों के प्रश्न का और जुड़ गया। पूर्वी अफ्रीका से भारत का सम्बन्ध बहुत पुराना है और सन् 1867 से ही भारतीय केन्या जाते रहे थे। सन् 1963 में जब केन्या स्वतन्त्र हुआ तब वहाँ भारतीय प्रवासियों की संख्या लगभग 25 हज़ार थी। केन्या की स्वतन्त्रता के समय भारतीयों के समक्ष उनकी नागरिकता से सम्बन्धित विकट समस्या खड़ी हो गई। उस समय भारत सरकार ने लगभग 4 हज़ार भारतीयों को अपना पारपत्र दिया, शेष भारतीय ब्रिटिश पारपत्र पर केन्या में रहने लगे। किन्तु इस स्थिति में फरवरी, 1968 में खतरनाक बिगाड़ आया जबकि केन्या सरकार ने यह निश्चय किया कि उन एशियायी लोगों के साथ, जो वहाँ के नागरिक नहीं हैं, केन्या में गैर-नागरिक जैसा व्यवहार किया जाएगा। इस निश्चय का स्पष्ट अर्थ यह था कि केन्या निवासी भारतीय जीवनयापन के साधनों से वंचित हो जाएँ।

केन्या-सरकार के निर्णय से प्रवासी भारतीयों में बड़ी चिन्ता व्याप्त हो गई। सन् 1963 में केन्या की स्वतन्त्रता प्राप्ति के समय अधिकांश प्रवासी भारतीय

ब्रिटिश पारपत्र प्राप्त कर ब्रिटिश नागरिक बन गए थे, अतः यह आशा थी कि ब्रिटेन उनके प्रति अपने उत्तरदायित्व का निर्वाह करेगा। किन्तु जब वे असुरक्षा की अवस्था में ब्रिटेन जाने लगे तो ब्रिटिश सरकार ने संसद् में एक विधेयक पेश कर दिया जिसका उद्देश्य 1 मार्च, 1968 के बाद केन्याई भारतीयों के ब्रिटेन में प्रवेश को रोकना था। ब्रिटिश संसद् द्वारा इस विधेयक को स्वीकार कर लिया गया और इस तरह नए कानून के अनुसार उस पारपत्र का कोई मूल्य नहीं रहा जो ब्रिटेन ने केन्या के प्रवासी-भारतीयों को दिया था। ब्रिटिश सरकार का यह कदम अन्यायपूर्ण और अमानवीय था जिससे दोनों देशों में तनाव बढ़ गया। भारत में यह माँग की गई कि भारत राष्ट्रमण्डल का परित्याग कर दे और भारत में जो ब्रिटिश-सम्पत्ति है उसका राष्ट्रीयकरण कर दिया जाए। यद्यपि भारत सरकार ने इस माँग को अव्यावहारिक बताया, किन्तु ब्रिटिश सरकार को स्पष्ट शब्दों में जता दिया कि एशियावासियों को ब्रिटेन में प्रवेश में रोकने वाले अधिनियम का ब्रिटिश-भारत सम्बन्धों पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा। यह सौभाग्य की बात थी कि इस समस्या से कोई व्यापक प्रतिकूल प्रतिक्रिया नहीं हुई।

सन् 1969 में बी. बी. सी. टेलीविजन फिल्मों में भारतीय जन-जीवन को विकृत रूप में प्रस्तुत किए जाने के प्रश्न पर भी भारत-ब्रिटेन सम्बन्धों में तनाव आया। भारत सरकार ने एक आदेश द्वारा सितम्बर, 1970 में भारत में बी.बी.सी. को उपलब्ध सभी सुविधाएँ समाप्त कर दीं और दिल्ली स्थित बी. बी. सी. के संवाददाता को निष्कासित कर दिया। सन् 1971 में बंगलादेश के प्रश्न पर दोनों देशों में गलत-फहमी फैली। इसका निवारण तब हुआ जब भारत-पाक युद्ध छिड़ने पर सुरक्षा परिषद् में ब्रिटेन ने भारत-विरोधी प्रस्तावों पर मतदान में भाग नहीं लिया। भारत ने इसे मैत्रीपूर्ण व्यवहार मानते हुए बी. बी. सी. को पुनः भारत में कार्यालय स्थापित करने की अनुमति दे दी। इस प्रकार दोनों देशों के बीच सहयोग के नए युग का सूत्रपात हुआ। जनवरी, 1971 में ब्रिटिश विदेश मन्त्री डगलस ह्यूम ने भारत-यात्रा के अवसर पर कहा—"भारत अब एशिया में एक महान् शक्ति के रूप में उभरा है, यदि चीन से ज्यादा नहीं तो उसके बराबर तो निश्चय ही है।" ब्रिटिश विदेश मन्त्री का यह कथन भारत के प्रति ब्रिटेन के बदलते हुए दृष्टिकोण का पूर्वाभास था। सन् 1974 के मध्यान्तर चुनावों में लेबर पार्टी विजय प्राप्त कर सत्तारूढ़ हुई। श्रम-दलीय सरकार का रवैया अनुदार दलीय सरकार की तुलना में भारत के प्रति अधिक मैत्रीपूर्ण था। अप्रेल-मई, 1975 में किंग्सटन (जमैका) में राष्ट्र-मण्डलीय सम्मेलन में रोडेशिया के स्मिथ प्रशासन को जो अल्टीमेटम दिया गया वह अप्रत्यक्ष रूप में ब्रिटेन पर भी इस बात के लिए दबाव था कि वह रोडेशिया के विरुद्ध कठोर कदम उठाए। दोनों देशों के बीच वार्षिक द्वि-पक्षीय वार्ता हुई जिसमें अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं की सामान्य समीक्षा करने के अलावा व्यापारिक सहायता तथा आर्थिक, वैज्ञानिक एवं तकनीकी सहयोग जैसे द्विपक्षीय मामलों पर बातचीत हुई। सन् 1975 में ब्रिटिश सरकार ने घोषणा की कि भारत जैसे देशों को दी जाने वाली

सभी ब्रिटिश सहायता, जिनकी प्रति व्यक्ति आय 200 अमेरिकी डॉलर वार्षिक से कम है, भविष्य में ऋणों के बजाय सीधे अनुदानों के रूप में होगी। सन् 1975–76 के लिए ब्रिटिश सरकार ने लगभग 10 करोड पौण्ड की सहायता का वचन दिया जिससे ब्रिटेन भारत को द्विपक्षीय ऋण देने वाले देशों की सूची में सर्वोपरि हो गया। सन् 1975–76 मे ब्रिटिश ससद् के कई सदस्य सरकारी निमन्त्रण पर भारत आए। भारत-ब्रिटेन आर्थिक सहयोग एव व्यापार संयुक्त समिति के गठन के लिए दोनों देशो के बीच जनवरी, 1976 मे विनिमय-पत्रों पर हस्ताक्षर किए गए।

ब्रिटिश उद्योग संघ के उपाध्यक्ष सर राल्फ बेटमेन के नेतृत्व में एक उच्च-स्तरीय ब्रिटिश औद्योगिक शिष्ट-मण्डल ने अक्तूबर, 1976 में भारत की यात्रा की। इसका उद्देश्य भारत और ब्रिटेन के बीच अधिकाधिक व्यापार एवं औद्योगिक सहयोग तथा तीसरे देशों में सहयोग की सम्भावनाओं का पता लगाना था। व्यापार और आर्थिक सहयोग के लिए भारत-ब्रिटिश संयुक्त समिति की मन्त्रि-स्तरीय बैठक लन्दन में हुई। सन् 1976–77 में भारत को मिलने वाली ब्रिटिश विकास सहायता 1120 लाख पौण्ड (लगभग 170 कराड़ रुपये) थी। यह राशि किसी भी अन्य देश से प्राप्त सबसे बड़ी रकम थी। यह सहायता पूर्णतया अनुदान रूप में दी गई थी।

6 मे 11 जनवरी, 1978 तक ब्रिटेन के प्रधान मन्त्री श्री जेम्स कैलहन की भारत यात्रा और इस यात्रा के दौरान हुए विचार-विनिमय में भारत-ब्रिटेन सम्बन्धों में वह हार्दिकता और आपसी समझ-बूझ परिलक्षित हुई। इस यात्रा से भारत और यूनाइटेड किंगडम के समान आदर्शों और महत्त्वाकांक्षाओ का और इस बात का भी स्पष्ट पता चला कि वे राष्ट्रो की अन्योन्याश्रयता को स्वीकार करते हैं और इस बात को भी मानते हैं कि एक बेहतर ससार के सृजन की दिशा में योगदान की सम्मिलित जिम्मेदारी जरूरी है। इसी महीने में 1977-78 के लिए भारत को ब्रिटिश सहायता से सम्बद्ध 228 करोड़ रु की राशि के पाँच करारों पर हस्ताक्षर किए गए। इसमें से 110 8 करोड़ अनुरक्षण सहायता के लिए और शेष प्रमुख प्रयोजनाओं, पूँजी निवेश, माल के आयात, कोयला और बिजली के क्षेत्र और ऋण का भुगतान करने के लिए था। यह सम्पूर्ण राशि अनुदान के रूप मे थी, 1975 से ब्रिटेन अनुदान के रूप में ही सहायता देने की प्रथा पर चल रहा है। मई, 1977 में लन्दन में भारत-ब्रिटेन द्विपक्षीय वार्ता हुई थी जब व्यापार एवं आर्थिक सहयोग से सम्बद्ध भारत-ब्रिटेन संयुक्त समिति की बैठक हुई थी।

जून, 1978 में प्रधान मन्त्री की लन्दन की यात्रा से ब्रिटेन के साथ भारत के सम्बन्ध और सुदृढ हुए। बाद में, विदेश मन्त्री भी इस यात्रा में शामिल हो गए थे। जून, 1978 में प्रधान मन्त्री और विदेश मन्त्री की यात्रा के समय जो बातचीत हुई उसमें समान हित के अन्तर्राष्ट्रीय और द्विपक्षीय प्रश्नों पर भी विचार किया गया, जिसमें दक्षिण अफ्रीका, निरस्त्रीकरण और जातीय सम्बन्धों के प्रश्न भी शामिल थे। श्री कैलहन ने पुनः इस बात की पुष्टि की कि उनकी सरकार ब्रिटेन में

समरसतापूर्ण जातीय सम्बन्धों की स्थापना के लिए बराबर प्रतिबद्ध है और ब्रिटेन में रहने वाले किसी भी आप्रवासी समुदाय के प्रति बरते जाने वाले भेद-भाव के विरुद्ध है। भारतीय राष्ट्रिकों के साथ किए गए अनुचित व्यवहार की विशिष्ट शिकायतों पर तत्काल कार्यवाही के लिए ब्रिटिश प्राधिकारियों के साथ प्रश्न उठाया गया। भारतीय लोक सभा के अध्यक्ष के निमन्त्रण पर लॉर्ड लिस्टोवेल की अध्यक्षता मे ब्रिटिश संसद् का एक प्रतिनिधि-मण्डल दिसम्बर, 1978 में भारत आया और इससे दोनों देशों के संसदों की बीच सम्पर्क सुदृढ़ हुए। ब्रिटिश विदेश तथा राष्ट्र-मण्डल कार्यालय के स्थायी अवसर सचिव सर माइकल पेलिसर मार्च, 1979 के प्रारम्भ में विदेश सचिव के साथ सरकारी स्तर पर बातचीत के लिए भारत की यात्रा पर आए।

भारत सरकार की रिपोर्ट 1979-80 के अनुसार—

"ब्रिटेन के साथ भारत के सम्बन्ध द्विपक्षीय तथा अन्तर्राष्ट्रीय मामलों पर समय-समय पर होने वाले विचारों के आदान-प्रदान से पुष्ट होते रहे। ब्रिटेन के विदेश मन्त्री लॉर्ड केरिंगटन जुलाई मे भारत की सरकारी यात्रा पर आए। उन्होने प्रधान मन्त्री मोरारजी देसाई, उप-प्रधान मन्त्री श्री चरण सिंह और उप प्रधान मन्त्री श्री जगजीवन राम तथा विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी से मुलाकात की। विदेश मन्त्री से उन्होने अन्य विषयों के अतिरिक्त रोडेशिया और निरस्त्रीकरण की समस्या पर भी विचार-विनिमय किया। उन्हें भारत की इस चिन्ता से भी अवगत कराया गया कि ब्रिटेन में रहने वाले भारतीयों के साथ भेदभाव अथवा उत्पीड़न का व्यवहार नही किया जाना चाहिए। ब्रिटेन के गृह मन्त्री श्री टीमोथी रायसन, आप्रवासन की प्रक्रिया तथा समस्याओं की जानकारी प्राप्त करने के लिए अक्तूबर मे भारत आए। उन्होंने विदेश राज्य मन्त्री, श्री वेदव्रत बरुआ से मुलाकात की। बातचीत के दौरान भारत ने इस बात पर जोर दिया कि आप्रवासन सम्बन्धी ब्रिटिश कानून में एशियाई या भारतीय लोगों के प्रति किसी प्रकार का भेदभाव नही बरतना चाहिए।

सितम्बर, 1979 मे लॉर्ड माउन्टबेटन की हत्या पर भारत ने राजकीय शोक मनाया। भारत में उनके प्रति जो सहानुभूति और श्रद्धा प्रकट की गई उससे ब्रिटेन की सरकार और वहाँ के लोग प्रभावित हुए। लन्दन में उनकी अन्त्येष्टि मे भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व भारत के उप-राष्ट्रपति, श्री एम. हिदायतुल्ला ने किया।

ब्रिटेन में मई, 1979 के चुनावों के बाद ब्रिटेन की नई सरकार ने यह आवश्यक समझा कि विदेशी सहायता कार्यक्रमसहित सरकारी खर्च मे कटौती की जाए। भारत को मिलने वाली सहायता की राशि अब लगभग 14 करोड़ 5 लाख पाउण्ड कर दी गई है।

चुनावों के पश्चात् [illegible] यह [illegible] ब्रिटिश विदेश मन्त्री,
[illegible] केरिंगटन ने 16 से [illegible] यात्रा की। उन्होंने

प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी और विदेश मन्त्री, श्री पी. वी. नरसिंह राव से मुलाकात की तथा अन्तर्राष्ट्रीय तथा द्विपक्षीय मामलों पर विस्तारपूर्वक विचार-विमर्श किया। लॉर्ड कैरिंगटन ने दिसम्बर, 1979 मे अफगानिस्तान में हुई घटनाओं पर इस क्षेत्र की प्रतिक्रिया के सम्बन्ध मे अपने विचार व्यक्त किए। इस क्षेत्र में बढ़ते हुए तनाव पर भारत ने अपनी चिन्ता से उनको अवगत कराया। रोडेशिया की स्थिति और ब्रिटेन मे भारतीय समुदाय से सम्बन्धित समस्याओं पर निष्पक्ष एवं मैत्रीपूर्ण वातावरण मे बातचीत हुई। 16 जनवरी, 1980 को ब्रिटिश विदेश मन्त्री लॉर्ड कैरिंगटन की प्रधान मन्त्री श्रीमती गाँधी से नई दिल्ली मे वार्ता हुई जिसमे अनेक अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओ और द्विपक्षीय हितों पर विचार किया गया।"

## भारत और पश्चिमी एशिया तथा उत्तरी अफ्रीका

पश्चिमी एशिया के सन्दर्भ में भारत की विदेश नीति का अध्ययन महत्त्वपूर्ण है। अरब-इजरायल युद्धों मे भारत ने सदैव अरब राज्यों का पक्ष लिया है। भारत की सहानुभूति और मैत्री अरब देशों के प्रति बहुत अधिक रहने मे इजरायल को भारत ने अभी तक कूटनीतिक मान्यता नहीं दी है। अरब-देशो के प्रति भारत का नीति को राष्ट्रीय हित की दृष्टि से उपयोगी माना गया है। अरब-राष्ट्रों से प्राप्त होने वाले तेल मे कोई भी बडी बाधा भारत के सम्पूर्ण आर्थिक ढाँचे को हिला सकती है। स्वेज नहर भारत के विदेशी व्यापार के लिए महत्त्वपूर्ण है। इसके अतिरिक्त इजरायल के विरुद्ध अरबो के दावे अधिक न्यायोचित हैं। फिर भी भारत का दृष्टिकोण सन्तुलित रहा है क्योकि जहाँ भारत ने अरबों के दावो का समर्थन किया है, वहाँ इजरायल के अस्तित्व को भी स्वीकार किया है।

भारत सरकार की वार्षिक रिपोर्ट 1978-79 मे पश्चिमी एशिया और उत्तरी अफ्रीका के साथ भारत के वैदेशिक सम्बन्धों पर जो प्रकाश डाला गया वह इस प्रकार है—

"पश्चिमी एशिया और उत्तरी अफ्रीका की घटनाओं मे भारत की गहरी दिलचस्पी रही तथा उसने इस क्षेत्र के देशों के साथ द्विपक्षीय आधार पर सम्पर्क तथा आदान-प्रदान की ओर हाथ बढाने के लिए कार्य किया जिससे कि उनके साथ राजनीतिक, आर्थिक तथा अन्य क्षेत्रों में भी सहयोग संवर्धित हो सके। भारत के मिस्र और इजरायल के बीच कैम्प डेविड समझौते के परिणामस्वरूप इस क्षेत्र में हुए आकस्मिक परिवर्तन को नोट किया। भारत का यह विश्वास रहा है कि पश्चिम एशियाई समस्या का व्यापक समाधान केवल अरब राज्यों की किसी सहमत नीति के आधार पर ही सम्भव है। भारत का यह भी विश्वास है कि यहाँ स्थायी शान्ति तभी स्थापित हो सकती है जब इजरायल सभी अरब प्रदेशों से अपनी सेनाएँ हटा ले जहाँ उसने अधिकार कर रखा है तथा फिलिस्तीनी लोगों को आत्म-निर्णय का अधिकार तथा अपने राज्य पर अधिकार वापस मिल जाए।

द्विपक्षीय स्तर पर भारत तथा इस क्षेत्र के बहुत से नेताओं के बीच यात्राओं के आदान-प्रदान से विभिन्न क्षेत्रों में निकटतर सम्बन्धों को संवर्धित करने के तरीकों तथा उपायों पर विचार-विमर्श करने के अवसर प्राप्त हुए। अप्रेल, 1978 में सीरिया के राष्ट्रपति असद की यात्रा के परिणामस्वरूप आर्थिक, तकनीकी एवं वैज्ञानिक सहयोग बढ़ाने के लिए बहुत से करार हुए। मई, 1978 में यमन लोकतान्त्रिक जन-गणराज्य के प्रधान मंत्री की भारत यात्रा के दौरान निकटतर द्विपक्षीय सम्बन्धों के संवर्धन के तरीकों और उपायो पर विचार-विमर्श किया गया।

जुलाई, 1978 मे ईराक के उपराष्ट्रपति की भारत यात्रा से ईराक के साथ औद्योगिक उद्यमो और अन्य क्षेत्रों मे ईराक के साथ सहयोग को बल मिला। सितम्बर-अक्तूबर, 1978 मे बगदाद अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार मेले मे भाग लेने के लिए वाणिज्य, नागरिक आपूर्ति एवं सहकारिता मन्त्री श्री मोहन धारिया की ईराक यात्रा से तथा दिसम्बर, 1978 में बगदाद में भारत ईराक संयुक्त आयोग के पाँचवे अधिवेशन में भाग लेने के लिए भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल के अध्यक्ष के रूप में पैट्रोलियम, रसायन एवं उर्वरक मन्त्री श्री एच बहुगुणा की यात्रा से भी इन देशों के साथ सद्भावना बढी।

जुलाई, 1978 मे समाजवादी लोक लीबियाई अरब जमहारिया के मेजर अब्दुल सलाम अहमद जालोद की भारत यात्रा से लीबिया के विकास कार्यक्रमो मे और आगे सहयोग का मार्ग प्रशस्त हुआ। इस यात्रा के दौरान औद्योगिक एवं आर्थिक सहयोग बढाने के लिए बहुत से करारो पर हस्ताक्षर किए गए। दिसम्बर, 1978 मे उद्योग मन्त्री श्री जार्ज फर्नान्डीज ने भारत-लीबियाई संयुक्त आयोग की प्रथम बैठक के सिलसिले मे लीबिया की यात्रा की। इस आयोग की स्थापना दोनों देशों के बीच मौजूदा सम्बन्धों को एक संस्थागत रूप प्रदान करने के लिए की गई थी। इस यात्रा के दौरान लगभग 1200 करोड़ रुपयों के मूल्य की प्रायोजनाएँ प्राप्त की गईं जिन्हें भारतीय कम्पनियाँ निष्पादन करेंगी।

जुलाई, 1978 मे विदेश सचिव की सऊदी अरब की यात्रा से भारत को अपनी विदेश नीति प्रस्तुत करने तथा भारत और सऊदी अरब के बीच अधिक सहयोग पर गहराई से समीक्षा करने का अवसर प्राप्त हुआ।

पश्चिम एशिया के तेल उत्पादक देशो ने बड़े पैमाने पर विकास योजनाएँ प्रारम्भ की हैं, जिससे भारत द्वारा इस क्षेत्र को निर्यात किए जाने की सम्भावनाएँ पैदा हुई हैं।

ईरान के साथ भारत के आपसी विश्वास और सद्भाव के सम्बन्ध बने रहे हैं। मई, 1978 में विदेश मन्त्री ने ईरान की पहली औपचारिक यात्रा की। यह यात्रा गत वर्ष जनता सरकार द्वारा आरम्भ की गई विभिन्न स्तरों पर यात्राओं के आदान-प्रदान की सतत् प्रक्रिया का हिस्सा थी। इस यात्रा के दौरान इस बात पर सहमति हुई कि इस क्षेत्र में स्थायित्व तथा विश्वास का वातावरण पैदा करने की प्रक्रिया, जो कि आर्थिक सहयोग एवं वाणिज्यिक सम्बन्धों के माध्यम से पहले से

चल रही है, जारी रहनी चाहिए। जून, 1978 में प्रधान मन्त्री जब तेहरान से गुजरते हुए कुछ समय के लिए वहाँ रुके उस समय भी विचारों का आदान-प्रदान हुआ। हमने ईरान की राजनीतिक घटनाओं पर सावधानीपूर्वक निगाह रखी तथा उपयुक्त समय पर अयातुल्ला रुहोल्ला खुमैनी से लोकतान्त्रिक अधिकारों के लिए ईरान की जनता की आकांक्षाओं के प्रति अपनी सहानुभूति प्रकट की। ईरान में जन-क्रान्ति की सफल पराकाष्ठा होने पर भारत ने डॉ. मेहदी बजरगन की नई सरकार को मान्यता दी। ईरान में राजनीतिक अशान्ति तथा आर्थिक कार्यकलाप में शिथिलता आने का द्विपक्षीय आर्थिक सम्बन्धों पर असर पड़ा। इसके परिणामस्वरूप बहुत से कुशल एवं अकुशल कामगारों को ईरान वापस लौट जाना पड़ा।"

भारत सरकार की रिपोर्ट 1979-80 के अनुसार—

"कैम्प डेविड करारों की इस क्षेत्र में कड़ी आलोचना हुई जिससे अरब देशों में फूट और बढ़ गई। तीव्र मतभेदों और उसके परिणामस्वरूप उत्पन्न तनावों पर चिन्ता व्यक्त करते हुए भारत ने इन घटनाओं पर अपनी प्रतिक्रिया में दृढ़तापूर्वक यह कहा कि फिलिस्तीन का प्रश्न सारे झगड़े का केन्द्र-बिन्दु है और जब तक उसका कोई ऐसा समाधान नहीं निकल आता, जिस पर फिलिस्तीन के लोग पूरी तरह सन्तुष्ट हों, तब तक इस क्षेत्र में स्थाई शान्ति नहीं हो सकती। अरब-इजरायली विवाद के सम्बन्ध में अपनी पुरानी नीति के अनुरूप ही भारत ने फिर यह कहा कि इस विवाद का कोई ऐसा व्यापक समाधान होना चाहिए जिससे इस बात का सुनिश्चय हो जाए कि इजरायल अधिकृत सभी क्षेत्रों को खाली कर दिया जाएगा और फिलिस्तीनी लोगों को उनके अविच्छेद्य अधिकार पुनः प्राप्त हो जाएँगे जिनमें उनका अपने देश लौटने का अधिकार भी शामिल है जहाँ वे अपना एक स्वतन्त्र राज्य स्थापित कर सकें।"

जनवरी, 1979 में सीरिया के वक्फ मन्त्री ने भारत की यात्रा की और उन्हें भारत की धर्म-निरपेक्ष नीति को समझने का अवसर मिला। जोर्डन के युवराज मार्च, 1979 में दिल्ली आए। भारत-जोर्डन द्विपक्षीय सम्बन्धों के विभिन्न पहलुओं पर विचार किया गया जिसमें आर्थिक सहयोग का बढ़ता हुआ वातावरण शामिल था। मई, 1979 में मिस्र के उपराष्ट्रपति ने और अगस्त, 1979 में विदेश राज्य मन्त्री ने भारत की यात्रा की। फलस्वरूप भारत को क्षेत्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय मसलों पर मिस्र के दृष्टिकोण को समझने का अवसर मिला। मई, 1979 में भारत के तत्कालीन विदेश मन्त्री श्री वाजपेयी ने कुवैत, संयुक्त अरब अमीरात, सीरिया और ईराक की यात्रा की। इससे पहले 1973 में श्री स्वर्णसिंह ने इस क्षेत्र की यात्रा की थी। इससे भारत और इन देशों के बीच मित्रता और सहयोग के लिए गहरी समझ-बूझ और इच्छा की पुष्टि हुई। इससे पहले उसी महीने विदेश राज्य मंत्री श्री समरेन्द्र कुण्डु बहरीन और ओमान गए। श्रम मन्त्री, श्री फजलुर्रहमान ने अक्तूबर, 1979 में कुवैत, सऊदी अरब, संयुक्त अरब अमीरात और ओमान में भारतीय श्रमिकों की समस्याओं और सम्भावनाओं के बारे में बातचीत करने के लिए

देशों की यात्रा की। भारत-अरब संयुक्त परिषद् की दूसरी बैठक अक्तूबर, 1979 के शुरू में अबधाबी में हुई।

भारत-ईराकी आर्थिक सम्बन्ध निरन्तर बढ़ते रहे और इसी के क्रम में एक ओर भारत ने ईराक को जहाँ विविध सामग्री का निर्यात किया, वहाँ परियोजनाएँ स्थापित कीं, वहीं दूसरी ओर ईराक सरकार ने भारत की तेल सम्बन्धी आवश्यकताओं को पूरा करने की अपनी तत्परता व्यक्त की। 20 नवम्बर, 1979 को मक्का में काबा की मस्जिद के अभूतपूर्व आतंकवादी अभिग्रहण के समाचार से भारत को अत्यधिक दुःख और रोष हुआ। भारत ने आतंकवादियों की इस कार्यवाही की कड़ी निन्दा की और मक्का के इस पवित्र स्थान की यात्रा करने वाले धर्म-निष्ठ लोगों की सुरक्षा के बारे में अपनी सहानुभूति और चिन्ता व्यक्त की। यमन गणराज्य और यमन लोकतान्त्रिक गणराज्य के साथ भारत के सौहार्द एवं मित्रतापूर्ण सम्बन्ध बने रहे। भारतीय तकनीकी विशेषज्ञ जिसमें डॉक्टर भी शामिल हैं, इन दोनों देशों की विभिन्न क्षेत्रों में सहायता करते रहे। यमन अरब गणराज्य में बहुत-सी परियोजनाओं का काम कई भारतीय फर्मों को दिया गया। दोनों देशों के बीच वाणिज्यिक आदान-प्रदान बढ़ा और भारत-यमन-अरब गणराज्य के साथ व्यापार एक प्रमुख भागीदार के रूप में उभरा।

सोमालिया के विदेश मन्त्री की 31 मार्च से 4 अप्रेल तक भारत-यात्रा से उस देश के साथ मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध स्थापित हुए। उनकी यात्रा के दौरान भारत और सोमालिया के बीच भावी सहयोग के क्षेत्रों का पता लगाने का अवसर मिला। इस यात्रा के दौरान एक सांस्कृतिक करार पर हस्ताक्षर हुए।

भारत और अल्जीरिया के बीच उच्चस्तर पर सम्पर्क काफी तेजी से बढ़ा। उपराष्ट्रपति श्री एम हिदायतुल्ला ने नवम्बर, 1979 में अल्जीरियाई क्रान्ति की वर्षगाँठ के समारोह में भारत का प्रतिनिधित्व किया। इससे पहले जून, 1979 में विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी अल्जीरिया गए थे और उन्होंने आपसी हितों के मामलों पर वहाँ के विदेश मन्त्री और अल्जीरिया के राष्ट्रपति से बातचीत की थी। भारत से अल्जीरिया को निर्यात की मात्रा नगण्य राशि से बढ़कर छः से आठ करोड़ रुपये हो गई।

श्री हेमवती नन्दन बहुगुणा लीबिया द्वारा भारत को तेल सप्लाई करने की सम्भावनाओं का पता लगाने के लिए लीबिया गए और वे वहाँ 8 से 10 अप्रेल, 1980 तक रहे। भारतीय कम्पनियों को लीबिया सरकार का प्रोत्साहन बराबर मिलता रहा और लगभग 10 अरब रुपये की महत्त्वपूर्ण संविदाएँ और परियोजनाएँ भारतीय सार्वजनिक एवं निजी क्षेत्र के उद्यमों को प्रदान की गईं। भारत-लीबिया संयुक्त आयोग का दूसरा अधिवेशन 2 से 7 जुलाई, 1979 तक नई दिल्ली में हुआ जिसमें आर्थिक, वाणिज्यिक तथा अन्य मामलों के बारे में भारत-लीबिया प्रोतोकोल की प्रगति तथा उसके क्रियान्वयन पर विचार किया गया। भवन-निर्माण, उद्योग, कृषि एवं व्यापार के क्षेत्र में बहुत-सी नई परियोजनाएँ तय की गईं।

विदेश राज्य मन्त्री श्री कुण्डु 1979 में ट्यूनीसिया गए। उनकी बातचीत से विभिन्न अन्तर्राष्ट्रीय मसलों पर समझ-बूझ और विचारों की समानता व्यक्त हुई। ट्यूनीसिया के विदेश महासचिव जून मे भारत आए। उन्होंने व्यापार एवं वाणिज्यिक सम्बन्धों को बढ़ाने के उद्देश्य से दोनों ओर से जल्दी-जल्दी यात्रा किए जाने की आवश्यकता का सुझाव दिया।

भारत ने ईरान मे हुई क्रान्ति को ईरान द्वारा अपनी अस्मिता की खोज और अपने राष्ट्रीय आत्माभिमान की रक्षा तथा बाहरी बड़ी शक्तियों के हस्तक्षेप के बिना स्वतन्त्र नीति अपनाने की उनकी इच्छा के रूप मे देखा हैं। यह प्रसन्नता की बात है कि इस सन्दर्भ में ईरान ने भारत के साथ विभिन्न क्षेत्रों मे आपसी सम्बन्धों को बढ़ाने की इच्छा प्रकट की है, जिसके लिए भारत ने भी पूर्णतः इसी प्रकार की प्रतिक्रिया व्यक्त की है। श्री अशोक मेहता के नेतृत्व मे एक गैर-सरकारी सद्भावना प्रतिनिधि-मण्डल ने मार्च, 1979 में ईरान की यात्रा की और ईरानी नेताओं के साथ बातचीत की। ईरानी नेताओं ने इस सद्भावना यात्रा की सराहना की। भारत सरकार तथा भारत की जनता की ओर से इस प्रतिनिधि-मण्डल ने वहाँ की सरकार और जनता को बधाइयाँ और शुभकामनाएँ दी, जिसके उत्तर मे वहाँ की सरकार तथा जनता ने भी भारत सरकार तथा भारत की जनता के प्रति बधाइयाँ और शुभकामनाएँ प्रकट की। भारत ने ईरान के सेन्टो से हट जाने और गुट-निरपेक्ष आन्दोलन मे शामिल होने के निर्णय का स्वागत किया। ईरान में बढ़ती हुई बेरोजगारी की समस्या के कारण उसने यह निश्चय किया कि विदेशी राष्ट्रिकों की सेवाओं को समाप्त कर दिया जाए। इससे ईरान में काम करने वाले बहुत-से कुशल, अर्द्ध-कुशल और अकुशल भारतीय कामगारों को ईरान छोड़ना पड़ा। लेकिन चूँकि चिकित्सा आदि जैसे क्षेत्रों मे ईरान में कुशल व्यक्तियों का अभाव है तथा उनकी विकास सम्बन्धी आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए ईरान मे पर्याप्त संख्या में कार्मिक उपलब्ध नहीं हैं, अतः इन क्षेत्रों मे कार्मिकों की कमी को पूरा करने के लिए ईरान भारत की सहायता चाहता है। तदनुरूप ईरान ने भारत के 1000 चिकित्सा और परा-चिकित्सा कार्मिकों की भर्ती करने की योजना बनाई है। ईरान की तात्कालिक आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए भारतीय डॉक्टरों और परा-चिकित्सा कार्मिक के प्रथम बैच की भर्ती के लिए ईरानी प्रतिनिधि-मण्डल नवम्बर, *1979* मे भारत आया। सितम्बर-अक्तूबर, 1980 के ईराक-ईरान युद्ध में भारत की नीति यही रही कि दोनों पक्ष युद्ध-विराम करके आपसी समस्याओं का शान्तिपूर्वक निपटारा कर लें।

## भारत और अफ्रीका (सहारा के दक्षिणी देश)

भारत के अफ्रीका (सहारा के दक्षिणी देश) के देशों के साथ सम्बन्ध महत्त्वपूर्ण होते जा रहे हैं। इन सम्बन्धों के ही विकास पर भारत सरकार के विदेश मन्त्रालय की सन् 1978–79 की वार्षिक रिपोर्ट में जो प्रकाश डाला गया है, वह पठनीय है।

भारत जिम्बाब्वे तथा नामीबिया की समस्याओं का न्यायपूर्ण समाधान करने के अन्तर्राष्ट्रीय प्रयासों मे तथा दक्षिण अफ्रीका के पृथग्वासन तथा जातीय भेदभाव के विरुद्ध अभियान मे सक्रिय भूमिका निभाता रहा। मापूतों में (26 जनवरी–1 फरवरी, 1979) गुट-निरपेक्ष देशों के समन्वय ब्यूरो के विदेश मन्त्रियों की असाधारण बैठक मे, जो सिर्फ दक्षिणी अफ्रीका की स्थिति पर विचार करने के लिए बुलाई गई थी, भारत को सर्व सम्मति से प्रारूपण समिति का अध्यक्ष निर्वाचित किया गया। इस बैठक में विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी ने भारत द्वारा दक्षिणी अफ्रीका की स्थिति के मूल्यांकन को तथा सम्बद्ध मसलों पर भारत की नीति को स्पष्ट किया। उन्होंने इस बात को नोट किया कि अल्पसंख्यक जातिवादी शासन अत्यन्त लम्बे अर्से तक विश्व मत की स्पष्ट अवहेलना करता रहा तथा नैतिकता का इस पर कोई असर नहीं हुआ जिसके परिणामस्वरूप स्वतन्त्रता सेनानियों को अन्त में सशस्त्र संघर्ष का सहारा लेना पड़ा। नामीबिया के सम्बन्ध में उन्होंने इस बात को दोहराया कि संयुक्त राष्ट्र सुरक्षा परिषद् अपने संकल्प सं. 435 (1978) के क्रियान्वयन की दिशा में जो प्रयास करेगा उनमें भारत अपना पूर्ण समर्थन देता रहेगा। उन्होंने दक्षिण अफ्रीका के विरुद्ध व्यापक एवं प्रदेशात्मक आर्थिक प्रतिबन्ध लगाने के विषय में भी भारत के पूर्ण समर्थन की घोषणा की तथा कहा कि यदि दक्षिण अफ्रीका को नामीबिया पर अपना अवैध कब्जा समाप्त करने के लिए बाध्य करने के सुरक्षा परिषद् के प्रयास विफल हो जाते हैं तो महासभा को स्वयं संयुक्त राष्ट्र चार्टर तथा इसके संकल्पों के अनुसार समुचित कार्यवाही करने के विषय में विचार करना चाहिए।

जिम्बाब्वे के सम्बन्ध में विदेश मन्त्री ने इस बात को नोट किया कि यद्यपि पेट्रिओटिक फ्रन्ट ने अन्तर्राष्ट्रीय रूप से स्वीकार्य किसी व्यवस्था के लिए बातचीत करने के लिए निरन्तर अपनी तत्परता व्यक्त की है किन्तु इयान स्मिथ के अवैध शासन ने बार-बार वास्तविक बहुमत शासन स्थापित करने के सभी प्रयासों मे बाधा डाली है तथा इसका विरोध किया है। उन्होंने इस बात को दोहराया कि 3 मार्च, 1978 के सेलिसबरी करार में परिकल्पित तथाकथित आन्तरिक समझौते की किसी भी व्यवस्था को वैध बनाने के किसी भी प्रयास का भारत स्पष्ट विरोध करता है। इस सन्दर्भ में, उन्होंने इस बात को दोहराया कि भारत दक्षिणी रोडेशिया के विरुद्ध मौजूदा प्रतिबन्धों की समीक्षा का समर्थक है जिससे कि उन्हें संयुक्त राष्ट्र चार्टर के अनुच्छेद 41 के अन्तर्गत घटाया तथा बढ़ाया जा सके। इसके अतिरिक्त इन्होंने इयान स्मिथ के अवैध शासन को समाप्त करने के उपाय के रूप मे दक्षिणी अफ्रीका के विरुद्ध व्यापक आर्थिक प्रतिबन्ध लगाने के लिए भी भारत का समर्थन व्यक्त किया। प्रिटोरिया शासन के द्वारा निरन्तर पृथग्वासन की नीति अपनाए जाने के सन्दर्भ में विदेश मन्त्री ने दक्षिण अफ्रीका के विरुद्ध व्यापक शस्त्रास्त्र प्रतिबन्ध लगाए जाने का और दक्षिण अफ्रीका के विरुद्ध तेल के निर्यात पर भी पूर्ण प्रतिबन्ध लगाने का भारत का पूर्ण समर्थन व्यक्त किया।

भारत दक्षिणी अफ्रीका के मुक्ति आन्दोलनों तथा जिम्बाब्वे के पेट्रिओटिक फ्रन्ट, नामीबिया के स्वापो तथा दक्षिण अफ्रीका के ए.एन.सी. को सम्भव सामग्रीगत सहायता प्रदान करता रहा। भारत ने स्वतन्त्रता आन्दोलनों के बीच एकता बनाए रखने की भी अपील की। अप्रैल, 1978 में स्वापो के अध्यक्ष श्री सेमनुजामों ने भारत की यात्रा की।

सयुक्त राष्ट्र महासभा के संकल्प के प्रत्युत्तर में, जिसमें 21 मार्च, 1978 से 21 मार्च, 1979 को संयुक्त राष्ट्र अन्तर्राष्ट्रीय पृथग्वासन-विरोधी वर्ष घोषित किया गया था, भारत सरकार ने श्री अशोक मेहता की अध्यक्षता मे एक राष्ट्रीय समिति नियुक्त की। यह समिति पृथग्वासन के विरुद्ध जनमत तैयार करने के उद्देश्य से सगोष्ठियों, प्रकाशनों, फिल्म-शो जैसी गतिविधियों के राष्ट्र-व्यापी कार्यक्रमों को क्रियान्वित कर रही है।

मारीशस के साथ भारत के परम्परागत मैत्रीपूर्ण एवं घनिष्ठ सम्बन्ध उच्चस्तरीय यात्राओं के माध्यम से तथा द्विपक्षीय करार सम्पन्न कर और सुदृढ किए गए। मारीशस से जिन विशिष्ठ व्यक्तियों ने भारत आकर हमें गौरवान्वित किया है वे हैं: प्रधान मन्त्री श्री शिवसागर रामगुलाम जो जनवरी, 1979 में भारत आए थे, वित्त मन्त्री सर वी. रिंगादू, वाणिज्य एवं उद्योग मन्त्री सम्मानीय डॉ. बसन्तराय, तथा श्रम एवं औद्योगिक सम्बन्ध मन्त्री श्री ए. आर. यूसूफ मोहम्मद। 26 से 27 जनवरी, 1979 तक हमारे विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी ने मारीशस की यात्रा की। दोनों देशों के बीच आर्थिक, तकनीकी एवं सांस्कृतिक सहयोग करार से सम्बद्ध अनुसमर्थन दस्तावेज का आदान-प्रदान किया गया। इस करार में अन्य बातों के साथ-साथ एक संयुक्त आयोग स्थापित करने की भी व्यवस्था है।

सेशेल्स से विदेश मन्त्री श्री गी सीनों 30 अक्तूबर से 5 नवम्बर, 1978 तक भारत की अपनी प्रथम राजकीय यात्रा पर आए। उनकी यात्रा के दौरान भारत और सेशेल्स के बीच हवाई सेवा से सम्बद्ध एक करार तथा आर्थिक एवं तकनीकी सहयोग से सम्बद्ध एक करार सम्पन्न किया गया।

सितम्बर, 1978 में विदेश राज्य मन्त्री श्री समरेन्द्र कुण्डु इथोपिया के चौथे क्रान्ति दिवस समारोह के अवसर पर एक भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल को लेकर इथोपिया गए।

अगस्त, 1978 में भारत के प्रधान मन्त्री ने नैरोबी में कीनिया के स्वर्गीय जामो केन्याटा की शव-यात्रा मे भाग लिया। इस यात्रा के दौरान उन्होंने उनके उत्तराधिकारी राष्ट्रपति श्री डेनियल अरप मोय के साथ आपसी हित के मामलों पर भी बातचीत की।

4 से 5 फरवरी, 1979 तक विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी ने नैरोबी की यात्रा की। इस यात्रा के दौरान उन्होंने कीनिया के विदेश मन्त्री श्री एम. वइयाकी से द्विपक्षीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय मामलों पर विचार-विनिमय किया। 27 दिसम्बर से 8 अक्तूबर तक कीनिया के सहायक वाणिज्य मन्त्री श्री ओकीकी अमायो ने भारत की यात्रा की।

अप्रेल, 1978 में तन्जानिया के उपराष्ट्रपति श्री अबुद जुम्बे भारत की यात्रा पर आए। नवम्बर, 1978 में तन्जानिया के वित्त एवं योजना मन्त्री श्री एडविन मतई भारत-तन्जानिया संयुक्त आयोग के तीसरे अधिवेशन में भाग लेने के लिए अपने देश के प्रतिनिधि-मण्डल को लेकर भारत आए जिसमे द्विपक्षीय सहयोग के और क्षेत्र तय किए गए।

दिसम्बर, 1978 में जाम्बिया के प्रधान मन्त्री श्री डेनियल लिसुलो की भारत की राजकीय यात्रा से तथा फरवरी, 1979 में हमारे विदेश मन्त्री की जाम्बिया यात्रा से जाम्बिया के साथ सम्बन्ध और सुदृढ़ हुए। अपनी यात्रा के दौरान हमारे विदेश मन्त्री ने राष्ट्रपति कैनथ कौंडा के साथ आपसी हित के मामलों पर बातचीत की जिनमें दोनों देशो के बीच सहयोग को और बढ़ाने के तरीके तथा उपाय भी शामिल थे। प्रधान मन्त्री लिसुलो की यात्रा के दौरान एक व्यापार करार पर हस्ताक्षर किए गए तथा भारत जाम्बिया को दस करोड़ रुपयों का ऋण देने के लिए सिद्धान्त रूप में सहमत हुआ। 24 फरवरी, 1979 को भारत और जाम्बिया के बीच दोहरे कराधान से बचने से सम्बद्ध एक करार सम्पन्न हुआ।

जाम्बिया सरकार के निमन्त्रण पर संयुक्त राष्ट्र अन्तर्राष्ट्रीय पृथक्वासन-विरोधी वर्ष मनाने से सम्बद्ध भारतीय राष्ट्रीय समिति के अध्यक्ष श्री अशोक मेहता ने 23 से 30 अक्तूबर, 1978 तक जाम्बिया की यात्रा की।

जनवरी-फरवरी, 1979 में विदेश मन्त्री गुट-निरपेक्ष देशों की समन्वय ब्यूरो की बैठक में भाग लेने के लिए मापूतो (मोजाम्बिक) गए। अपनी इस यात्रा के दौरान उन्होने राष्ट्रपति समोरा मेकेल तथा मोजाम्बिक के अन्य नेताओं से भेंट की तथा उनके साथ अन्तर्राष्ट्रीय तथा द्विपक्षीय, दोनों ही क्षेत्रों मे आपसी हित के मामलो पर विचार-विनिमय किया। तकनीकी, आर्थिक एव वैज्ञानिक सहयोग से सम्बद्ध द्विपक्षीय करार के अन्तर्गत 49 भारतीय रेलवे कार्मिक मोजाम्बिक रेलवे मे काम करने के लिए भेजे गए।

विदेश राज्य मन्त्री श्री समरेन्द्र कुण्डु ने जाइर, घाना, लाइबेरिया और सेनेगल की सद्भावना यात्रा की जिसके दौरान उन्होने इन देशो के नेताओं के साथ द्विपक्षीय सहयोग को और विकसित करने की सम्भावनाओं पर उच्च-स्तरीय विचार-विमर्श किया। समीक्षाधीन अवधि में पश्चिमी अफ्रीका से भारत आने वाले मुख्य अतिथि थे लाइबेरिया के योजना मन्त्री श्री फ्रैंकलिन नीत, सेनेगल के उद्योग मन्त्री चेरव अभिदूकेने तथा नाइजीरिया के सेनाध्यक्ष लेफ्टिनेन्ट जनरल टी. वाई. दन्जुमा।

सहारा के दक्षिण अफ्रीकी क्षेत्र के देशों के साथ द्विपक्षीय सम्बन्धों की समीक्षा करने तथा उनमें और सुधार लाने के तरीकों तथा उपायों पर विचार करने के लिए 4 से 7 फरवरी, 1979 तक सहारा के दक्षिणवर्ती अफ्रीका के भारतीय सेनाध्यक्षों का एक सम्मेलन नैरोबी मे हुआ। 4 से 5 फरवरी तक विदेश मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी ने इस सम्मेलन की अध्यक्षता की तथा 6 से 7 फरवरी,

1979 तक वाणिज्य मन्त्री श्री मोहन धारिया ने इसकी अध्यक्षता की। इस सम्मेलन में इस बात के विषय में मतैक्य था कि इस क्षेत्र के देशों के साथ अपना आर्थिक एवं तकनीकी सहयोग और विकसित करने की काफी गुंजाइश है तथा इस उद्देश्य के लिए अफ्रीका में अपने राजनयिक प्रतिनिधित्व को सुदृढ करना आवश्यक है।

भारत सरकार की रिपोर्ट 1979-80 के अनुसार इस अवधि में भारत और अफ्रीका (सहारा के दक्षिण मे) के सम्बन्धों का ब्यौरा इस प्रकार है—

"रोडेशिया (जिम्बाब्वे) की तेजी से बदलती हुई राजनीतिक स्थिति को देखते हुए इस वर्ष विभिन्न देशों का ध्यान दक्षिणी अफ्रीका पर केन्द्रित रहा। इस क्षेत्र के देशों के प्रति भारत की नीति जातिवादी दमन के इसके पारम्परिक रूप के पूर्ण विरोध पर दृढ़ता से आधारित थी। 'आन्तरिक व्यवस्था' के अन्तर्गत अप्रेल, 1979 मे रोडेशिया में अवैध और कपटपूर्ण चुनावों की भारत ने दृढता से निंदा की और जिम्बाब्वे मुक्ति आन्दोलन को नैतिक समर्थन और सामग्रीगत सहायता प्रदान की। इसके साथ ही उसने इस बात पर बल दिया कि यूनाइटेड किंगडम को रोडेशिया में अपने सांविधानिक दायित्व संभालने चाहिए और बहुमत शासन के आधार पर इसे स्वतन्त्रता प्रदान करनी चाहिए। भारत ने अगस्त, 1979 में लुसाका में आयोजित राष्ट्रमण्डलीय शासनाध्यक्षों के सम्मेलन में रखे गए यूनाइटेड किंगडम के प्रस्तावों का समर्थन किया और उनके शीघ्र कार्यान्वयन की आवश्यकता पर बल दिया। इन प्रस्तावों में यह कहा गया कि इस संघर्ष में उलझे सभी पक्षों को शामिल करते हुए एक स्थायी समाधान निकालने के उद्देश्य से जिम्बाब्वे के लिए एक सांविधानिक सम्मेलन आयोजित किया जाना चाहिए और एक लोकतांत्रिक संविधान स्वीकार किया जाना चाहिए जिससे यूनाइटेड किंगडम की सरकार की समुचित देखरेख में और राष्ट्रमण्डलीय प्रेक्षको के माध्यम से स्वतन्त्र और निष्पक्ष चुनावों द्वारा चुनी गई सरकार के गठन का मार्ग प्रशस्त हो। भारत ने बाद में इस उद्देश्य के लिए लन्दन में आयोजित इस सम्मेलन की सफल समाप्ति का स्वागत करते हुए इसे स्वतन्त्र लोकतान्त्रिक जिम्बाब्वे के आविर्भाव की दिशा में लुसाका बैठक में आरम्भ की गई प्रक्रिया की प्रथम मुख्य उपलब्धि बताया। भारत के भूतपूर्व राजनयिक श्री राजेश्वर दयाल से रोडेशिया में चुनावों के लिए राष्ट्रमडण्लीय महासचिव द्वारा स्थापित राष्ट्रमण्डलीय प्रेक्षक दल के अध्यक्ष के रूप मे कार्य करने के निमन्त्रण को स्वीकार किया। लन्दन सम्मेलन के बाद और संयुक्त राष्ट्र सुरक्षा परिषद् द्वारा इस आशय का एक प्रस्ताव पारित करने के बाद कि रोडेशिया के विरुद्ध लगाए गए आर्थिक प्रतिबन्ध उठाए जाने चाहिए, भारत ने उस देश के साथ अपने आर्थिक सम्बन्धों पर लगे प्रतिबन्ध को हटाने और सालसबरी में भारतीय मिशन फिर से खोलने का निर्णय किया।

भारत ने वास्तविक बहुमत शासन पर आधारित स्वतन्त्र नामीबिया की स्थापना को निष्फल करने के लिए दक्षिणी अफ्रीका द्वारा कठपुतली टर्नहाल गण की 'अन्तरिम सरकारें' बनाने की चेष्टा पर अपनी गहरी चिंता व्यक्त की।

मन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी ने नामीबियाई लोगों के साथ मई, 1979 में अन्तर्राष्ट्रीय एकता वर्ष के अनुपालन से सम्बद्ध अपने संदेश मे नामीबियाई लोगों द्वारा अपने देश को स्वतन्त्र कराने के लिए वीरोचित संघर्ष के प्रति भारत के पूर्ण समर्थन और वचनबद्धता की पुनः पुष्टि की। उन्होने कहा कि बहुमत शासन के आधार पर नामीबिया को राष्ट्रीय स्वतन्त्रता की ओर ले जाने का प्रत्यक्ष उत्तर-दायित्व संयुक्त राष्ट्र पर है। भारत ने नामीबिया की स्वतन्त्रता के लिए संघर्षरत दक्षिण पश्चिमी अफ्रीकी लोकतांत्रिक सघ (स्वापो) को नैतिक और सामग्रीगत समर्थन देना जारी रखा।

भारत ने प्रथग्वासन की गर्हित नीति के विरुद्ध दक्षिणी अफ्रीका के मुक्ति आन्दोलन को उसके संघर्ष में नैतिक समर्थन और सामग्रीगत सहायता जारी रखी। विख्यात दक्षिण अफ्रीकी स्वतन्त्रता सेनानी नेल्सन मन्डेला को अन्तर्राष्ट्रीय सद्भावना के लिए वर्ष 1979 का जवाहर लाल नेहरू पुरस्कार प्रदान करने के निर्णय से दक्षिण अफ्रीका में स्वतन्त्रता, न्याय और समानता के लिए भारतीय जनता की पारस्परिक गहरी वचनबद्धता को प्रतिबिम्बित करता है।

पूर्वी अफ्रीका और हिन्द महासागर के देशो मे द्विपक्षीय सहयोग के माध्यम से सम्बन्ध और सुदृढ़ हुए। विदेश राज्य मन्त्री श्री समरेन्द्र कुन्डू ने मई-जून, 1979 में युगाण्डा, जाम्बिया, मलावी और सेशेल्स की यात्रा की।

भारत ने युगांडा की नई सरकार को उनके आर्थिक पुनर्निर्माण के लिए सहायता के रूप में भारतीय औद्योगिक विकास वैंक के पांच करोड़ रुपए के ऋण के अतिरिक्त ढाई करोड़ रुपए का और ऋण दिया। युगांडा की तात्कालिक आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए भारत द्वारा दवाइयां और चावल भी भेजे गए। कीनिया में भारतीय साझेदारी से स्थापित किए गए बहुत से सयुक्त उद्यमों में संतोषजनक उन्नति हुई है। जाम्बिया और तन्जानिया के साथ आर्थिक और तकनीकी सहयोग के स्तर को भी बनाए रखा गया। दोहरे कराधान से बचने के लिए तंजानिया और जाम्बिया के साथ एक करार भी सम्पन्न किया गया। विश्व बैंक सहायता योजना के अन्तर्गत भारत के इंजीनियरिंग संस्थानो में तंजानियाई विद्यार्थियों के अध्ययन के लिए व्यवस्थाओं को अंतिम रूप दिया गया। वाणिज्य सचिव दिसम्बर में अदीस अबाबा की यात्रा पर गए और इथोपिया सरकार के साथ लाभदायक बातचीत की और ऐसे क्षेत्र तय किए जिनमें परस्पर लाभ के लिए द्विपक्षीय सहयोग दिया जा सकता है। रोडेशिया मे अवैध सरकार द्वारा जाम्बिया और मोजाम्बिक के अग्र-रेखी राज्यों पर आक्रमण करने के बाद उन्हें चिकित्सा-सामग्री के रूप में आपात्कालीन राहत सहायता प्रदान की गई। बोत्सवाना, मलावी, लिसोथो और मोजाम्बिक के साथ तकनीकी सहयोग के विशिष्ट कार्यक्रम तैयार किए जा रहे हैं।

विदेश राज्य मन्त्री, श्री समरेन्द्र कुन्डू ने सेशेल्स के स्वतन्त्रता दिवस समारोह में भाग लिया। 'आई. एन. एस. शक्ति' ने इस अवसर पर सद्भावना

यात्रा की। सेशेल्स के परिवहन, श्रम और स्वास्थ्य मन्त्री और मुख्य वित्त सचिव, मुख्य आवास सचिव और विदेश सचिव ने भी इस वर्ष के दौरान भारत की यात्रा की।

मन्त्री स्तरीय यात्राओं के आदान-प्रदान और सांस्कृतिक तथा शैक्षिक क्षेत्रो में आदान-प्रदान के माध्यम से मारीशस के साथ सम्बन्ध और सुदृढ़ हुए। मारीशस के प्रधान मन्त्री ने इस वर्ष दो बार भारत की यात्रा की। भारत-मारीशस संयुक्त आयोग की प्रथम बैठक नई दिल्ली में अप्रेल में हुई। इसने दोनों देशों के बीच तकनीकी और सांस्कृतिक सहयोग के बारे में समीक्षा की और जिन क्षेत्रों में और आगे सहयोग हो सकता है उनका पता लगाया। इस बैठक मे अन्य बातो के,साथ-साथ मारीशस को उसकी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए भारत से भारतीय तकनीकी और आर्थिक सहयोग (आई. टी. ई. सी.) के अन्तर्गत विशेषज्ञो की प्रतिनियुक्ति करने पर और वाणिज्यिक ऋण और सहायता देने पर भी सहमति हुई।

भारत ने नाइजीरिया और घाना के साथ भी घनिष्ठ सम्बन्ध बनाए रखे। मई–जून, 1979 मे नाइजीरिया के उद्योग मन्त्री की भारत यात्रा से उस देश के साथ व्यापक आर्थिक सहयोग को और दृढ करने में सहायता मिली। नाइजीरिया के साथ आर्थिक, वैज्ञानिक और तकनीकी सहयोग सयुक्त आयोग स्थापित करने के एक करार को अन्तिम रूप दिया गया।

लाइबेरिया के साथ इस वर्ष की एक नई और उल्लेखनीय घटना यह थी कि भारत, यूरोपीय आर्थिक समुदाय और लाइबेरिया के बीच त्रिपक्षीय कार्यक्रम के अन्तर्गत लाइबेरिया के कारीगरों को प्रशिक्षण देने की व्यवस्था की गई जिसमें *युरोपीय आर्थिक समुदाय इनकी अन्तर्राष्ट्रीय यात्रा-खर्च वहन करेगा और भारत* उनका प्रशिक्षण-खर्च।

अक्तूबर, 1979 मे भारत द्वारा आइवरी कोस्ट पर एक आवासीय मिशन खोलने से फ्रांकोफोन के साथ सम्बन्धो को बढाने की उसकी इच्छा प्रतिबिम्बित होती है। अप्रेल-मई मे सेनेगल के उद्योग मन्त्री की भारत यात्रा के दौरान आर्थिक सहयोग से सम्बद्ध एक प्रोटोकोल पर हस्ताक्षर हुए। इसमे कई क्षेत्रो मे सहयोग की व्यवस्था है और इससे उस देश के साथ भारत के सौहार्द्रपूर्ण सम्बन्धों को दृढ करने में भी सहायता मिली।

भारत ने जाइर को अकाल के समय राहत सहायता के रूप मे गेहूँ, चावल, दवाइयाँ और बच्चो के लिए खाद्य सामग्री भेजी।

भारत ने अफ्रीका आर्थिक आयोग के साथ एक सहयोग करार भी किया। इसमें संयुक्त राष्ट्र अफ्रीकी विकास न्यास निधि के लिए 50 लाख रुपए की व्यवस्था की गई। यह पहला मौका है जब किसी गैर-अफ्रीकी विकासशील देश ने इस प्रकार का दान दिया है।"

अप्रेल, 1980 में जाम्बिया के राष्ट्रपति ने भारत-यात्रा की और भारत के राष्ट्रपति श्री रेड्डी ने उनके सम्मान में रात्रि-भोज में कहा कि

सदा ही अफ्रीका की आकांक्षाओं का खुले दिल से समर्थन किया है। जिम्बाब्वे की मुक्ति से दक्षिणी अफ्रीका में स्वतन्त्रता के लिए एक नया द्वार खुला है। दक्षिणी अफ्रीका के स्वाधीनता संग्रामों में जाम्बिया तथा राष्ट्रपति कौंडा द्वारा निभाई गई महत्त्वपूर्ण भूमिका की चर्चा करते हुए राष्ट्रपति श्री रेड्डी ने कहा कि जिम्बाब्वे के मुक्ति संग्राम में जाम्बिया द्वारा की गई निस्वार्थ कुर्बानियाँ अपनी मिसाल आप हैं। श्री रेड्डी ने कहा कि नई अन्तर्राष्ट्रीय अर्थ-व्यवस्था की स्थापना किए बगैर विकासशील देशों की समस्याओं का समाधान नहीं हो सकता। श्री रेड्डी ने कहा कि दक्षिणी अफ्रीका के स्वाधीनता संग्रामों में श्री कौंडा तथा उनके महान् देश का योगदान सर्वविदित है। जिम्बाब्वे की मुक्ति के लिए जाम्बिया की निस्वार्थ कुर्बानी बेमिसाल है। श्री रेड्डी ने कहा कि हम यह महसूस करते हैं कि अब वह समय आ गया है जबकि नामीबिया में दक्षिण अफ्रीका के गैर-कानूनी शासन का अन्त करने तथा दक्षिण अफ्रीका की जघन्य रंगभेद की प्रणाली को समाप्त करने के लिए अपने प्रयासों में तेजी लाई जाए। श्री रेड्डी ने कहा कि हमारे पड़ौस में हाल ही में उत्पन्न स्थिति से सभी चिंतित हैं। शीतयुद्ध की ओर रूझान और बड़ी शक्तियों के बीच आपसी प्रतिस्पर्धा एक अशुभ लक्षण है। हथियारों की सप्लाई से क्षेत्रीय शान्ति और स्थिरता को खतरा पैदा हो गया है। राष्ट्रपति ने कहा कि दोनों ही देश विकासशील हैं। हमारी मान्यता है कि हमारे जैसे देशों की समस्याओं का अन्तिम समाधान एक नई अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था की स्थापना के बिना नहीं खोजा जा सकता है। अतः इसीलए भारत और जाम्बिया, अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था मे बराबर के साझीदार बन सकते हैं और अपनी पूर्ण विकासीय क्षमता प्राप्त कर सकते हैं।

भारत के राष्ट्रपति, श्री नीलम संजीव रेड्डी के निमन्त्रण पर जाम्बिया गणराज्य के राष्ट्रपति तथा श्रीमती बेटी कौन्डा ने 12 से 15 सितम्बर, 1980 तक भारत की राजकीय यात्रा की। जाम्बिया गणराज्य के राष्ट्रपति और भारत के प्रधान मन्त्री ने अन्तर्राष्ट्रीय मामलों के सम्पूर्ण क्षेत्र पर विस्तार से बातचीत की। दोनों नेताओं ने सभी क्षेत्रों मे दोनों देशों के सम्बन्धों और उन्हें और विकसित करने के उपायों की समीक्षा भी की। प्रधान मन्त्री ने भारत की यह बात फिर दोहराई कि वह दक्षिणी अफ्रीका में मुक्ति संघर्ष के उद्देश्य और आकांक्षाओं भलीभाँति समझता है। दोनों पक्षों ने इस बात पर ध्यान दिया कि जिम्बाब्वे के अल्पसंख्यक शासन से मुक्त होने से दक्षिणी अफ्रीका में स्वाधीनता का एक नया क्षितिज खुल गया है। उन्होंने स्वाधीन जिम्बाब्वे के राष्ट्रमण्डल, गुट-निरपेक्ष आन्दोलन और संयुक्त राष्ट्र में प्रविष्ट होने का स्वागत किया। दोनों नेता इस बात से सहमत थे कि नामीबिया के दक्षिण अफ्रीका के गैर-कानूनी आधिपत्य से मुक्त हुए बिना और दक्षिण अफ्रीका में वर्ण-भेद के ढाँचे को समाप्त किए बिना दक्षिणी अफ्रीका में तनाव और टकराव को समाप्त नहीं किया जा सकता और न ही शान्ति स्थापित हो सकती है। उन्होंने नामीबिया के लोगों के स्वतन्त्रता पाने के अमिट अधिकार

के प्रति पूर्ण समर्थन फिर से व्यक्त किया और दक्षिण-पश्चिम अफ्रीका पीपुल्स आर्गेनाइजेशन, जो कि नामीबिया के लोगों का एक मात्र न्यायपूर्ण और वास्तविक प्रतिनिधि संगठन है, के नेतृत्व मे चल रहे संघर्ष के प्रति एकजुटता प्रदर्शित की। भारत के प्रधान मन्त्री ने दक्षिण अफ्रीकी शासन द्वारा अग्रिम पंक्ति के देशों के खिलाफ बिना किसी कारण के सशस्त्र आक्रमण करने की कार्रवाइयों की भारत की ओर से कठोर निन्दा की।

दोनों नेताओं ने हिन्दमहासागर में महाशक्तियों की सैनिक उपस्थिति और होड़ मे वृद्धि होने पर गहरी चिन्ता व्यक्त की। इनमें दियागो गार्सिया अड्डे को सुदृढ़ किए जाने पर विशेष चिन्ता व्यक्त की गई। तटवर्ती और आन्तरिक देशों की स्पष्ट इच्छा के बावजूद महाशक्तियां सैनिक होड़ करने में लगी है जिसका इस क्षेत्र की शान्ति और स्थिरता पर गम्भीर असर पड़ सकता है। दोनों नेताओं ने हिन्द महासागर में शस्त्र परिसीमन के सम्बन्ध मे सोवियत संघ और अमेरिका के बीच चल रही द्विपक्षीय वार्ता के स्थगन पर सखेद ध्यान दिया। उन्होंने महाशक्तियों तथा हिन्दमहासागर का प्रयोग करने वाले अन्य बड़े प्रमुख देशों से अनुरोध किया कि वे हिन्दमहासागर को शान्ति क्षेत्र घोषित करने के संयुक्त राष्ट्र घोषणा-पत्र 1971 पर अमल करवाए जाने की दृष्टि से 1981 मे श्रीलका मे बुलाए जाने वाले हिन्दमहासागर सम्बन्धी सम्मेलन की तैयारी के सम्बन्ध मे तटवर्ती और आन्तरिक देशों के साथ सहयोग करें।

दोनो पक्षो का यह विचार था कि दक्षिण-पश्चिम एशिया में हुई हाल की घटनाओं से तनाव बढा है और महाशक्तियों के टकराव की सम्भावना मे वृद्धि हुई है। फिर भी उन्होंने यह स्वीकार किया कि अफगानिस्तान की स्थिति का बातचीत से और शक्तिपूर्ण राजनीतिक समाधान निकालने की आवश्यकता के बारे मे सामने आ रही आम सहमति एक रचनात्मक घटना है। दोनों पक्षों ने आशा व्यक्त की कि इस दिशा मे हो रहे प्रयत्नो से ऐसा राजनीतिक समाधान निकालने मे मदद मिलेगी जिसके अन्तर्गत इस क्षेत्र मे सभी देशों की प्रभुसत्ता, स्वतन्त्रता, प्रादेशिक अखण्डता और गुट-निरपेक्ष स्थिति का आदर दिया जाएगा।

दोनो पक्षों ने पश्चिम एशिया मे स्थिति के बिगड़ने पर चिन्ता प्रकट की। उन्होंने कहा कि जून, 1967 के बाद से अधिकृत सभी अरब क्षेत्रों से इजराइल को तुरन्त हट जाना चाहिए। दोनो पक्षो ने इस बात की पुष्टि की कि फिलिस्तीन का प्रश्न समस्या का मूल है और जब तक बातचीत में फिलिस्तीन मुक्ति संगठन के समान साझीदार मानकर इसका संतोषजनक समाधान नहीं निकाला जाता, समाधान निकालने के विषय में कोई प्रयास सफल नहीं हो सकता। फिलिस्तीनी लोगों को उनके स्वदेश के सम्बन्ध में अधिकार और अपना ही राष्ट्र-राज्य फिर से करने के अधिकार को माना जाना चाहिए। दक्षिण-पूर्व एशिया मे वर्त स्थिति की समीक्षा की गई। दोनो पक्षों ने आशा व्यक्त की कि संयम और

के रास्ते को माना जाएगा तथा ऐसा वातावरण उत्पन्न किया जाएगा जिसमे सभी देशों को प्रभुसत्ता और स्वतन्त्र अस्तित्व की पूर्ण सुरक्षा हो सकेगी।

दोनो पक्षों ने दुनिया को परमाणु हथियारो से मुक्त बनाने के लक्ष्य के प्रति अपनी प्रतिवद्धता की घोषणा की। दोनो का विचार था कि परमाणु मुक्त क्षेत्र बनाने या थोपने के सम्बन्ध में किसी उक्त क्षेत्र विशेष को अलग रखने के प्रयास से सर्वव्यापी परमाणु निरस्त्रीकरण का बुनियादी लक्ष्य प्राप्त करने से ध्यान हट जाएगा।

दोनों पक्षों ने गुट-निरपेक्षता की नीति में फिर से आस्था व्यक्त की और इस बात पर ध्यान दिया कि गुट-निरपेक्ष आन्दोलन, जो अब दुनिया भर के करोड़ों की आशाओ और आकांक्षाओ का प्रतिनिधित्व करता है, अब विश्व-शान्ति के लिए एक स्वतन्त्र और रचनात्मक शक्ति बन गया है। दोनो ने आशा व्यक्त की कि गुट-निरपेक्षता के सिद्धान्तों का कडाई से पालन करने और गुट-निरपेक्ष देशों को जोडने वाले बन्धनो को सुदृढ़ करने से यह आन्दोलन अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति और सुरक्षा मजबूत करने और अधिक न्यायोचित अन्तर्राष्ट्रीय व्यवस्था तैयार करने के लिए समान कार्यनीति अपनाने मे सहायक होगा। दोनों पक्ष 1981 में नई दिल्ली में होने वाले गुट-निरपेक्ष देशों के विदेश मन्त्रियों के सम्मेलन की सफलता के लिए मिलकर कार्य करने के लिए सहमत हुए।

जाम्बिया के राष्ट्रपति और भारत के प्रधान मन्त्री इस बात से सहमत थे कि विश्व आर्थिक स्थिति विकासशील देशों के लिए बिगड़ती जा रही है। उन्होने अन्तर्राष्ट्रीय वातावरण को सुधारने तथा नई अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था कायम करने के लिए प्रभावी और तत्काल उपाय किए जाने का आग्रह किया। इस संदर्भ में उन्होने सयुक्त राष्ट्र महासभा के 1981 के उस फैसले का स्वागत किया जिसके अन्तर्गत अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक सहयोग के बारे में बातचीत का नया विश्वव्यापी दौर शुरू करने को कहा गया है।

दोनों नेताओ ने इस बात पर संतोष व्यक्त किया कि भारत और जाम्बिया के बीच आर्थिक, वैज्ञानिक, प्रौद्योगिक और सांस्कृतिक क्षेत्रों में द्विपक्षीय सम्बन्ध सुचारु रूप से निरन्तर बढ रहे हैं। दोनों ने इस बात पर पारस्परिक संतोष व्यक्त किया कि लघु उद्योगों और अन्य उद्योगों, कृषि और ग्राम विकास तथा व्यापार और सयुक्त उद्यमों के क्षेत्रों मे अधिक निकट सहयोग के लिए समझौता हो चुका है। उनका विचार था कि इस प्रकार का सहयोग उन सिद्धान्तों को दर्शाता है जो छठे गुट-निरपेक्ष शिखर सम्मेलन के आर्थिक घोषणा-पत्र में दिए गए हैं जिसमें कहा गया था। कि गुट-निरपेक्ष और अन्य विकासशील देशों के बीच विकास के लिए आर्थिक सहयोग, नई अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक व्यवस्था कायम करने के संघर्ष मे महत्त्वपूर्ण योगदान होगा।

## भारत और राष्ट्रमण्डल

राष्ट्रमण्डल प्रभुसत्ता-सम्पन्न देशों का संगठन है जिसकी वर्तमान सदस्य

का आदान-प्रदान भी कर सकते हैं। वैधानिक व कानून सम्बन्धी प्रारूप तैयार करने वालों के प्रशिक्षण के कार्यक्रम भी शुरू किए गए हैं।

## विचारों के आदान-प्रदान का उपयोगी मंच

राष्ट्रमण्डल सदस्य-देशों के नेताओं को विचारों के आदान-प्रदान का उपयोगी मच प्रदान करता है। इससे अन्तर्राष्ट्रीय और राष्ट्रमण्डलीय मामलों में उनके बीच अधिक सद्भाव और सहयोग उत्पन्न होता है। एक बार इस छोटे, पर अपेक्षाकृत अधिक सगठित मच पर आम सहमति प्राप्त हो जाने के बाद अपेक्षाकृत बड़े अन्तर्राष्ट्रीय संगठन जैसे संयुक्त राष्ट्र मे अधिक प्रभावशाली ढंग से कार्य किया जा सकता है। राष्ट्रमण्डल के विकसित देशो की उपस्थिति इस सम्बन्ध मे उपयोगी है क्योंकि सन् 1973 मे ओटावा में हुए राष्ट्रमण्डल के शासनाध्यक्ष सम्मेलन से, यह औपचारिक विचार-विमर्श की बजाय राजनीतिक और आर्थिक विषयों पर उपयोगी व अधिक व्यावहारिक विचार-विनिमय की दिशा मे प्रयत्नशील है। इसका मुख्य उद्देश्य विकसित और विकासशील देशों के बीच अन्यायपूर्ण आर्थिक विषमताओ को दूर करना है। किंगस्टन मे सन् 1975 मे विशेषज्ञों के दल का निर्माण किया गया था जिसका काम विकसित और विकासशील देशों के बीच खाई पाटने के लिए विभिन्न उपाय और साधन सुझाना था।

**राजनीतिक क्षेत्र**—राजनीतिक क्षेत्र मे राष्ट्रमण्डल ने दक्षिण अफ्रीका और रोडेशिया की जातिभेद की नीतियों का खुलकर और स्पष्ट रूप मे विरोध किया है। जब मोजाम्बिका ने रोडेशिया के खिलाफ आर्थिक प्रतिबन्ध लगाए थे तो राष्ट्रमण्डल ने मोजाम्बिक की सहायता के लिए एक विशेष कार्यक्रम शुरू किया था। इस कार्यक्रम का उद्देश्य आर्थिक प्रतिबन्ध लगाने के कारण मोजाम्बिक की जो हानि हो रही थी, उसकी पूर्ति करना था। इस विषय में बहुत तेजी से कार्यवाही की गई है।

## राष्ट्रमण्डल मे भारत की भूमिका

राष्ट्रमण्डल के अधिवेशनों मे भारत को भूमिका सदैव महत्त्वपूर्ण रही है। अप्रेल-मई, 1975 में किंगस्टन (जमैका) मे हुए राष्ट्रमण्डलीय सम्मेलन मे प्रधान-मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की भूमिका बहुत ही उल्लेखनीय थी। श्रीमती गांधी ने 29 अप्रेल के अपने भाषण में कहा कि "राष्ट्रमण्डल ऐसी स्थिति मे है कि वह सदस्य-देशो की समस्याओ को सहानुभूतिपूर्वक समझने और उन्हें दूर करने की दिशा मे कदम उठाने की पहल कर सकता है। पहले राष्ट्रमण्डल की बैठकों मे हम जाति व रगभेद की समस्या पर विचार करते थे। आज हम सर्व-सम्मति से इसे एक घातक रोग मानते है और महसूस करते हैं कि इससे राष्ट्रमण्डल नष्ट हो सकता है। उसी तरह हम आर्थिक विषमता पर विचार कर सकते हैं और मिल-जुलकर कदम उठाने का वातावरण तैयार कर सकते हैं। राष्ट्रमण्डल के वर्तमान अधिवेशन मे तथा भविष्य के अधिवेशनों में इस पर विचार होना चाहिए। आज की मांग सृजनात्मक

दृष्टिकोण अपनाने, सार्थक कदम उठाने तथा ठोस परिणाम प्राप्त करने की है। प्राचीन धारणाएँ समय की चुनौतियों का सामना नहीं कर सकतीं। राष्ट्रमण्डल को सभी सकीर्ण धारणाओं से ऊपर उठकर इन मामलों में साहसपूर्ण ढंग से नेतृत्व करना चाहिए।"[1]

राष्ट्रमण्डलीय सम्मेलन मे जो निर्णय लिए गए उनमें भारतीय प्रधान मन्त्री के विचारों की गहरी छाप रही। उन्होंने इस अवसर का विभिन्न उपयोग राष्ट्राध्यक्षों और प्रधान मन्त्रियों से व्यक्तिगत भेंटवार्ता के लिए भी किया। इस प्रकार अनेक मसलों पर भारत के दृष्टिकोण को राष्ट्रमण्डलीय सदस्यों के सामने भली प्रकार व्यक्त किया जा सका। अगस्त, 1978 के लीमा में गुट-निरपेक्ष विदेश मन्त्रियों के सम्मेलन में भारत ने राष्ट्रमण्डल के देशों के बीच परस्पर सहयोग की आवश्यकता तथा गुट-निरपेक्ष देशों के बीच एकता पर बल दिया जिससे कि आर्थिक तथा राजनीतिक सहयोग के लक्ष्य की ओर बढ़ा जा सके और समानता तथा न्याय पर आधारित एक नई अन्तर्राष्ट्रीय अर्थ-व्यवस्था विकसित हो सके।

## राष्ट्रकुल सम्मेलन, जून 1977

जून, 1977 में जो राष्ट्रकुल अथवा राष्ट्रमण्डल सम्मेलन हुआ, उसमें भी भारत के विचारों को बड़े ध्यान के साथ सुना गया। 15 जून, 1977 को सम्मेलन की जो संयुक्त विज्ञप्ति जारी की गई, उस पर भारतीय प्रधान मन्त्री और विदेश मन्त्री के विचारों की स्पष्ट छाप थी।

प्रधान मन्त्री श्री देसाई ने अपने भाषण में राष्ट्रमण्डल के साथ भारत के लगाव की चर्चा करते हुए कहा कि राष्ट्रमण्डल 'लघु संयुक्त राष्ट्रसंघ' है जिसने ग्रहणशीलता तथा गतिशीलता दिखाई है और जो समय के साथ आगे बढ़ा है। इस सम्मेलन मे विविध विषयों पर विचार-विमर्श किया गया जिसमें दक्षिण अफ्रीका, साइप्रस, मध्यपूर्व, हिन्द महासागर से सम्बद्ध स्थितियाँ और समुद्र सम्बन्ध कानून, मानव अधिकार तथा आर्थिक मसले शामिल हैं। राष्ट्रमण्डल के विकसित देशों ने अपने सरकारी विकास सहायता (स. वि. स.) का लक्ष्य, कुल राष्ट्रीय उत्पादन के 0–7 प्रतिशत तक रखने और अपनी सहायता की कोटि में सुधार लाने के प्रति अपनी वचनबद्धता प्रकट की। इस सम्मेलन ने यह विचार प्रकट किया कि यूरोपीय आर्थिक समुदाय को राष्ट्रमण्डल एशियायी देशों के व्यापारिक हितों का फिर से लेखा-जोखा करना चाहिए क्योंकि राष्ट्रमण्डल की प्राथमिकता को धीरे-धीरे कम करने से इन पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ा है और यह सुझाव दिया कि वह विकासशील देशों के उपलब्ध बाजार को विस्तृत करने में महत्त्वपूर्ण योगदान दे सकता है। इसने तकनीकी सहयोग के लिए राष्ट्रमण्डल निधि में हो रही निरन्तर वृद्धि का स्वागत किया। खेल-कूद के पृथग्वासन विषयक एक विशेष वक्तव्य में

1 हिन्दुस्तान, 30 अप्रेल, 1975, पृष्ठ 1.

निन्दा करते हुए उसे घृणास्पद बताया गया और कहा गया कि सदस्य राष्ट्र मानवीय प्रतिष्ठा को सभी क्षेत्रो मे बढाने की अपनी भरपूर कोशिश करेंगे।

इस सम्मेलन मे आस्ट्रेलिया ने एक प्रस्ताव रखा और भारत ने उसका समर्थन किया जिसके फलस्वरूप दक्षिण-पूर्व एशिया तथा प्रशान्त के शासनाध्यक्षो की एक क्षेत्रीय बैठक 11 से 16 फरवरी, 1978 तक सिडनी मे हुई। भारत तथा आस्ट्रेलिया के अतिरिक्त इस बैठक मे बंगलादेश, फिजी, मलेशिया, सिंगापुर, श्रीलका, न्यूजीलैण्ड, टोगा, वेस्टर्न सोमा, पापुआ, न्यूगिनी तथा नोरू ने भाग लिया। प्रधान मन्त्री तथा विदेश मन्त्री ने इस बैठक मे भाग लिया। बैठक मे प्रमुख राजनीतिक मसलों पर विचार-विमर्श हुआ किन्तु विशेष और क्षेत्रीय आर्थिक मसलों पर बल दिया गया। आतंकवाद की ओर विशेष रूप से इसलिए ध्यान दिया गया कि सम्मेलन शुरू होने की पूर्व-सन्ध्या को ही एक बम विस्फोट हुआ था। सम्मेलन मे यह तय किया गया कि आतंकवाद, व्यापार एव अन्तर्राष्ट्रीय दवाओं के अवैध कारोबार की जांच के लिए अध्ययन दल बनाए जाएँ। जहाँ तक व्यापार का सम्बन्ध है, यह अनुभव किया गया कि इस क्षेत्र के राष्ट्रमण्डल देशो को आपस मे व्यापार बढ़ाना चाहिए। भारत ने "ऊर्जा से सम्बद्ध समस्याओ पर विचार के लिए एक सलाहकार समिति बनाई जाए" इस बात पर जोर दिया। इस बैठक मे क्षेत्रीय राष्ट्रमण्डल के सदस्य को भाईचारे एव समानता के अनौपचारिक वातावरण मे एक-दूसरे की समस्याओं को समझने का अवसर मिला। इसमें यह निर्णय किया गया कि एशिया और प्रशान्त क्षेत्र के राष्ट्रमण्डल देशो के शासनाध्यक्षो की 1980 मे होने वाली अगली बैठक भारत मे होगी।

## राष्ट्रकुल सम्मेलन (लुसाका) अगस्त, 1979

विदेश मन्त्री श्री श्यामनन्दन मिश्र ने अगस्त, 1979 मे लुसाका मे आयोजित राष्ट्रमण्डल के शासनाध्यक्षो की बैठक मे भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व किया। इस सम्मेलन की कार्यसूची मे विश्व की राजनीतिक स्थिति, अन्तर्राष्ट्रीय आर्थिक विकास और राष्ट्रमण्डलीय सहयोग के विषय शामिल थे। इस सम्मेलन मे रोडेशिया के सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण मसले पर विचार-विमर्श किया गया। इसमे भाग लेने वालो ने पारस्परिक विचार-विमर्श द्वारा वास्तविक बहुमत के शासन के आधार पर रोडेशियायी समस्या के समाधान की रूपरेखा तैयार की। समाधान के इस प्रस्ताव का स्वागत करते हुए भारत ने इस ओर ध्यान दिलाया कि कुल मिलाकर जब तक इन प्रस्तावों पर पूर्णतः और तेजी से अमल नही किया जाता तब तक पैट्रियाटिक फ्रन्ट के सहयोग के लिए उचित परिस्थितियो के सुनिश्चित किए जाने को निर्णायक महत्त्व दिया जाए तथा रोडेशिया के विरुद्ध प्रतिबन्धों को बनाए रखने की आवश्यकता को ध्यान मे रखा जाए।

जहाँ तक आर्थिक पक्ष का प्रश्न है, इस सम्मेलन ने एक अधिक तार्किक एव न्यायसगत अर्थ-व्यवस्था की अत्यन्त महत्त्वपूर्ण आवश्यकता पर प्रकाश डाला। इस सम्मेलन मे सभी को कहा गया कि एक संरचनात्मक परिवर्तन स्वीकार करना

चाहिए और ऐसी नीतियाँ अपनानी चाहिए जिससे कि संसार भर मे आर्थिक विकास की सम्भावनाएँ बढ़ें, मुद्रा-स्फीति रुके तथा ससाधनों का पूर्ण इस्तेमाल किया जा सके। यह स्वीकार किया गया कि विकास की गति का तीव्रतर होना अत्यावश्यक है विशेष कर विकासशील देशों के विशिष्ट सन्दर्भ मे। इस सम्मेलन मे ऊर्जा सम्बन्धी समस्याओं और बहुपक्षीय व्यापार समझौतो पर भी विचार-विमर्श किया गया और इस सन्दर्भ में मार्च, 1979 मे बगलौर में हुए राष्ट्रमण्डल के औद्योगिक सहयोग मन्त्रियो की बैठक का भी जिक्र किया गया। यह भी निर्णय किया गया कि राष्ट्रमण्डल सचिवालय के अन्तर्गत एक औद्योगिक विकास यूनिट की स्थापना की जानी चाहिए जिसके पास आगामी तीन वर्षों के लिए 50 लाख डॉलर के प्रस्तावित अतिरिक्त वित्तीय ससाधन हो। भारत ने इस कार्यक्रम की शुरुआत करने मे पहल की।

## राष्ट्रमण्डल का क्षेत्रीय सम्मेलन (सितम्बर, 1980)

एशिया तथा प्रशान्त क्षेत्र के राष्ट्रमण्डलीय देशो का एक सम्मेलन नई दिल्ली मे 4 सितम्बर से 9 सितम्बर, 1980 तक हुआ। सम्मेलन को सम्बोधित करते हुए श्रीमती गांधी ने कहा कि हम सच्चे अर्थों मे एक-दूसरे पर निर्भर रहने मे विश्वास रखते हैं लेकिन जब तक सभी के हित समान नहीं होंगे, इस प्रकार की परस्पर निर्भरता का कोई अर्थ नही होगा। राष्ट्र तथा लोगो के हितो की यह पारस्परिक समानता, जिसकी कि परस्पर निर्भर रहने वाले विश्व मे माँग है, का लक्ष्य तभी प्राप्त किया जा सकता है जब तक कि न्याय और समानता पर आधारित एक नई विश्व-व्यवस्था की स्थापना करने मे हम सफल न हो जाएँ। श्रीमती गांधी ने आगे कहा—

"हम सच्चे अर्थों मे एक-दूसरे पर निर्भर रहने में विश्वास रखते हैं लेकिन जब तक सभी के हित समान नही होंगे, इस प्रकार की परस्पर निर्भरता का कोई अर्थ नही होगा। राष्ट्रों तथा लोगो में हितों की यह पारस्परिक समानता, जिसकी कि परस्पर निर्भर रहने वाले विश्व में माँग है, का लक्ष्य तभी प्राप्त किया जा सकता है जब तक कि न्याय और समानता पर आधारित यह नई विश्व-व्यवस्था की स्थापना करने में हम सफल न हो जाएँ लेकिन इस प्रकार की नई विश्व-व्यवस्था की स्थापना हो सकने के लक्षण निराशाजनक है, समृद्ध वर्ग छोटी-सी भी रियायत देने के लिए तैयार नही दिखाई देते है जबकि उनके लिए ऐसा करना कोई त्याग नही माना जा सकता है लेकिन जिनसे हमें काफी लाभ हो सकता है। हमें अपने कच्चे माल के लिए उचित कीमत शायद ही कभी मिलती हो। प्रौद्योगिकी मे प्रगति हो रही है जिससे नए आयाम खुल रहे हैं जिससे नई सम्भावनाओ का जन्म होता है। लेकिन अभी भी हमारी पहुँच उन तक नहीं हो पाती है क्योंकि कदम-कदम पर प्रतिबंधात्मक प्रथाएँ हमारे मार्ग मे रुकावट डालती हैं। परिणामस्वरूप अमीर तथा गरीब देशो के जीवन स्तर में अन्तर बढता जा रहा है। दूसरी ओर, दिन-प्रति-दिन हमारे लोगों की आकांक्षाएँ बढ़ती जाती हैं। विकास का तात्पर्य है भौतिक सुवि

उपलब्ध करना तथा सामाजिक कल्याण। हम लोगों से अच्छे जीवन की उचित आकांक्षाओं को पूरा करने की बात तो दूर, उन्हें अपनी बुनियादी आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए प्रतीक्षा करते रहने के लिए कैसे राजी कर सकते हैं ?"

श्रीमती गांधी ने कहा कि "विश्व अर्थव्यवस्था के ढांचे मे गम्भीर तथा बुनियादी असन्तुलन पैदा हो गया है। तेल हमारे बीच तनाव का एक प्रमुख कारण बन गया है। इससे विकासशील देशों का बोझा बढ़ा है जिससे हमारे पुनर्निर्माण के कार्यों की प्रगति को ठेस पहुँची है। भारत निर्यात व्यापार से जितना भी अर्जित करता है, उसका तीन चौथाई से भी अधिक भाग पैट्रोल व पैट्रोलियम उत्पादों के आयात करने में चला जाता है। लेकिन तेल के संकट से विकसित तथा समृद्ध देश भी प्रभावित हुए हैं जो निरन्तर घटते जा रहे इस ससाधन के एक काफी बड़े भाग ही का उपयोग करते हैं। अधिक से अधिक तेल प्राप्त करने के उनके प्रयासों के अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ा है। इससे हमारे क्षेत्र मे सैनिक अड्डों का प्रादुर्भाव हुआ है तथा तनाव मे वृद्धि हुई है।"

पुनश्च, "शान्ति, समझौते और विकास मे हम सबकी एक समान दिलचस्पी है उसी वजह से हम सभी यहाँ एकत्र हुए हैं परन्तु शान्ति की सम्भावनाओं मे कमी आई है और हम सर्वत्र अस्थिरता की स्थिति देख रहे हैं। नौवी दशाब्दी अपशकुन के साथ शुरू हुई है। शक्तिशाली राष्ट्रो के हितों में टकराहट की वजह से हमारे आसपास के देशो की स्थिरता और शान्तिपूर्ण विकास को खतरा उत्पन्न हो गया है। पृथ्वी का कोई भी कोना दूर नही रह गया है। सामरिक महत्त्व के सघर्षों के दबाव से कोई राष्ट्र अकेला नही रह सकता है न ही वह युद्ध की लपट से बचा रह सकता है। जब सबसे अधिक शक्तिशाली देश अपने को असुरक्षित समझ रहे हैं तो हम अपने जैसे देशों की सुरक्षा के बारे मे क्या करें कहे ? अफगानिस्तान का संकट अक्षुण्ण बना हुआ है। हम किसी भी राष्ट्र के अन्दरूनी मामलो मे किसी प्रकार के बाहरी हस्तक्षेप के विरुद्ध हैं, लेकिन ऐसी जटिल समस्याओं को, जिनके दूरगामी परिणाम हो सकते हैं, सुलझाने में तरफदारी का रुख या तात्कालिक सम्मेलन राजनीतिक बुद्धिमत्ता का स्थान नहीं ले सकते। कोई भी एक देश बुद्धिमानी या नैतिक श्रेष्ठता के एकाधिकार का दावा नही कर सकता। एक जगह हस्तक्षेप की निन्दा करने तथा दूसरी जगह उसी हस्तक्षेप को बर्दाश्त करने से विश्वसनीयता समाप्त हो जाती है। सौभाग्य से सम्बन्धित देशो की न्यायसगत सुरक्षा का ध्यान रखने वाले राजनीतिक हल की भावना अधिकाधिक बढती जा रही है। दक्षिण-पूर्व एशिया रणस्थली रही है और अभी भी वहाँ अशान्ति है। वहाँ फिर वही बड़ी शक्तियो के स्वार्थ की टकराहट हो रही है। हमेशा से ही हमारी भावनाएँ ही रही हैं कि इस क्षेत्र का प्रत्येक राष्ट्र अपने व्यक्तित्व को अक्षुण्ण बनाए रखे तथा इस क्षेत्र के कल्याण के साथ-साथ अपने हित को जोड़े।"

भारत के राष्ट्रपति श्री नीलम सजीव रेड्डी ने सम्बोधित किया कि—

"राष्ट्रमण्डल सम्मेलन का अनौपचारिक और मैत्रीपूर्ण वातावरण हमारे

देश की प्रकृति के बिल्कुल अनुरूप है। हमारा यह विश्वास है कि ऐसे वातावरण में अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व के बड़े-बड़े मसलों पर विचार करते समय आपका कार्य बहुत कुछ हल्का हो जाएगा। राष्ट्रमण्डल ने समय के साथ-साथ बदलती हुई प्राथमिकताओं के अनुरूप अपने को ढाला है। यही उसके महत्त्व और निरन्तर लोकप्रियता का रहस्य है। राष्ट्रमण्डल के सचिवालय की स्थापना लन्दन में की गई थी लेकिन कोई भी लन्दन को राष्ट्रमण्डल के केन्द्र के रूप मे नही लेता है। यह ठीक है कि हम दूर-दूर बिखरे हुए हैं। लेकिन सदस्य देशों को दो मुख्य लाभों के कारण राष्ट्रमण्डल की कदर करते हैं। इसका पहला लाभ तो यह है कि वह शीर्ष स्तर से लेकर अलग-अलग देशो तक मे बिना किसी अनावश्यक औपचारिकता या सार्वजनिक विवाद के विचार-विमर्श का मच प्रदान करता है। इसका दूसरा लाभ बाहर क्षेत्रों में कार्यात्मक सहयोग को बढावा देना है। यह बात विकासशील देशो के लिए, जिनका राष्ट्रमण्डल मे बहुमत है, काफी महत्त्वपूर्ण है। हम जिन देशों का प्रतिनिधित्व करते हैं उनमें अनेक असमानताएँ होने के बावजूद अनेक समान हित भी हैं। दो पड़ोसी महासागरों के प्रदेश मे बसे हुए अपने लोगों की उन्नति के लिए अपने ढग से अपने साधनो का विकास करने का प्रयास करके ये देश एक-दूसरे की काफी मदद कर सकते हैं और एशिया-प्रशान्त क्षेत्र के रूप मे अपनी आवश्यकताओं को वाणी दे सकते हैं। हमारे बीच विचार-विमर्श और सहयोग की यह प्रक्रिया अधिक बडे क्षेत्रीय समूहों और यहाँ तक कि विश्व स्तर के मचों पर भी काफी महत्त्वपूर्ण होगी।"

"इस सम्मेलन का यह लाभ भी है कि इसमे हमे दूसरे सदस्यों के साथ अपने आपसी सम्बन्धो को मजबूत करने का अवसर मिलता है। विश्व मे बढ़ती हुई असुरक्षा को ध्यान मे रखते हुए हमें सम्मेलन की राजनीति के तन्त्र का इस्तेमाल राष्ट्रों के बीच विश्वासपूर्ण सम्बन्ध बनाने की आदतो को और मजबूत बनाने के लिए प्रयत्न करना चाहिए। विज्ञप्तियाँ और शब्द काफी नही है। हमे तो इसकी अपेक्षा रचनात्मक और लाभदायक कार्य करके अपने बारे मे जानकारी देनी चाहिए। विश्वास का वातावरण बनाने में इसका बड़ा प्रभाव पड़ेगा। पड़ोसी देशों के सहयोगी होने के परिणामस्वरूप विश्वास की एक बड़ी लहर पैदा होगी। एशियाई महाद्वीप को, जो विश्व मे सबसे अधिक जनसख्या वाला महाद्वीप है, अपने यहाँ की जनता को बेहतर सुख-सुविधा देने के लिए क्षेत्रीय आधार पर सम्पर्कों को मजबूत बनाने की विशेष आवश्यकता है।"

राष्ट्रमण्डल सम्मेलन वास्तव मे मतभेदो का मंच था। इस सम्बन्ध मे श्री विनोद कुमार मिश्र ने सितम्बर के 'हिन्दुस्तान' मे जो समीक्षा प्रस्तुत की वह यथार्थ सामने ला देती है। श्री मिश्र ने लिखा है कि—

"एशिया तथा प्रशान्त क्षेत्र के राष्ट्रमण्डलीय देशों के सम्मेलन में राजनीतिक प्रश्नो पर आम सहमति का विकास हो पाएगा, ऐसी कल्पना तो किसी ने [illegible] की थी। किन्तु क्षेत्रीय राष्ट्रमण्डल सम्मेलन मे औपचारिक विचार-[illegible] जो चित्र सामने आया उससे स्पष्ट हो गया कि विश्व की ज्वलन्त [illegible]

इन देशों में बुनियादी मतभेद हैं। इनके बीच एकता का आधार सिर्फ यही प्रतीत होता है कि सम्मेलन में हिस्सा लेने वाले सभी राष्ट्र कभी ब्रिटिश साम्राज्य के अंग थे।"

"एशिया की भूमि पर अभी अफगानिस्तान तथा कम्पूचिया मुख्य रूप से तनाव के क्षेत्र हैं। आस्ट्रेलिया, न्यूजीलैण्ड, मलयेशिया तथा सिंगापुर पहले से ही अफगानिस्तान में रूसी सेना के हस्तक्षेप तथा कम्पूचिया मे वियतनामी फौजों के प्रवेश के विरुद्ध हैं। वास्तव में इन सवालों पर चारों देशो के विचार वही हैं जो अमेरिका तथा अन्य पश्चिमी राष्ट्रो के है। भारत ने कम्पूचिया की हेग सामरिन सरकार को मान्यता दे दी है तथा अफगानिस्तान के बारे में उसकी वह घोषित नीति है कि संकट का राजनीतिक हल ढूंढा जाना चाहिए। भारत की प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गान्धी ने क्षेत्रीय राष्ट्रमण्डल सम्मेलन के प्रारम्भ में ही 16 देशों के नेताओं का स्वागत करते हुए स्पष्ट कर दिया था कि एक देश में सैन्य हस्तक्षेप की भर्त्सना तथा दूसरे में उसे बर्दाश्त करने की नीति का हम समर्थन नही कर सकते हैं। भारत के सर्वविदित दृष्टिकोण को ध्यान में रखते हुए यदि प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी ने अफगानिस्तान में रूस के सैनिक हस्तक्षेप की निन्दा तथा वियतनाम का बहिष्कार करने की माँग करने वालों के स्वर में अपना स्वर नहीं मिलाया है तो यह स्वाभाविक ही है। आज से लगभग 4 वर्ष पूर्व वियतनाम युद्ध की समाप्ति पर दोनों (देशो) महाशक्तियों के बीच तनाव शैथिल्य की प्रक्रिया जितनी तेजी से शुरू हुई थी उतनी ही तेजी से उसमें उतार भी आया है। अमेरिकी जन-मानस को वियतनाम में अमेरिकी सेना के हस्तक्षेप से जो चोट पहुँची थी वह अब मिट गई है। अमेरिकी जनता अब पश्चाताप की आग में झुलसने की बजाय अफगानिस्तान में रूसी हस्तक्षेप के कारण नैतिक क्रोध की अग्नि में सुलग रही है। आणविक शस्त्रास्त्रों में रूस के आगे बढ जाने के कारण अमेरिका के साथ ही अन्य पश्चिमी राष्ट्रो में भी असुरक्षा की भावना के साथ ही खीज भी पैदा हो रही है। शीतयुद्ध का नया और खतरनाक दौर शुरू हो गया है।"

"यह ठीक है कि पिछले अनेक वर्षों के दौरान सैनिक सन्धियों मे बिखराव और कमजोरी आई है। 'सिएटो' तथा 'सैण्टो' सैनिक सन्धियाँ समाप्त हो चुकी हैं। पश्चिमी राष्ट्रों की 'नाटो' सैनिक सन्धि मे भी अनेक नीति सम्बन्धी सवालों पर मतभेद है। वास्तव में इस रुख को शान्ति स्थापना के प्रयासों में सहायक ही माना जाएगा। किन्तु दूसरी ओर गैर-सैनिक सगठनों मे खेमेबन्दी तथा शीतयुद्ध का नया दौर शुरू हो गया है। राष्ट्रमण्डलीय राष्ट्रों का सगठन तथा निर्गुट राष्ट्रों का सम्मेलन भी आज इस खेमेबन्दी का बुरी तरह शिकार है। कम्पूचिया तथा मिस्र-इजरायल समझौते के सवालों पर निर्गुट राष्ट्र सम्मेलन मे पिछले वर्ष जो गम्भीर विवाद पैदा हुआ था वह तो अभी हाल ही की घटना है।"

"निर्गुट राष्ट्र सम्मेलन मोटे तौर पर दो खेमों में विभाजित हो गया है। एक अमेरिका दृष्टिकोण का समर्थन करता है तो दूसरा सोवियत रूस का पक्षधर है।

ारत ने शीतयुद्ध के इस नए दौर मे भी निर्गुटता की नीति पर कायम रहने तथा मस्याओं के समाधान के लिए रचनात्मक दृष्टिकोण अपनाने की कोशिश की है।"

"क्षेत्रीय राष्ट्रमण्डल सम्मेलन मे भारत तथा कुछ अन्य राष्ट्रों के दृष्टिकोणों स्पष्ट अन्तर प्रकट हुआ है। कुछ लोगो ने ऐसी आलोचना भी की है कि सम्मेलन में ारत अलग-थलग पड़ गया है। भारतीय दृष्टिकोण का किस राष्ट्र ने समर्थन किया था किस राष्ट्र ने विरोध, इसका विशेष महत्त्व नही है। ज्यादा महत्त्वपूर्ण यह है क क्षेत्रीय राष्ट्रमण्डल शिखर सम्मेलन में भारत ने जो रुख अख्तियार किया है क्या ह मुनासिब था? क्या इससे एशिया मे शान्ति स्थापना के प्रयासो में मदद मिलेगी?"

आधुनिक विश्व की राजनीति इतनी पेचीदा होती जा रही है कि किसी भी मसले पर एक पक्ष को पूर्णतः सही तथा दूसरे को गलत बता देना आसान नही रह गया है। साथ ही एक पक्ष को पूर्ण समर्थन देने तथा दूसरे का पूर्णतः विरोध करने पर समस्या का समाधान निकालने में भी किसी प्रकार की मदद नही मिलती है। कम्पूचिया तथा अफगानिस्तान के मसले इसके अपवाद नही है। सबसे पहले कम्पूचिया को ही लें। इसमें कोई सन्देह नही है कि कम्पूचिया की मौजूदा हेग सामरिन सरकार की स्थापना वियतनामी सेना की सहायता से ही सम्भव हुई है और वियतनाम के पीछे सोवियत रूस का समर्थन है। साथ ही यह भी सर्वविदित है कि कम्पूचिया की जिस सरकार का पतन हुआ है वह घोर अत्याचारी तथा निकम्मी थी और उसे चीन का पूर्ण समर्थन प्राप्त था। कम्पूचिया के मामले में अमेरिका चीन का ही समर्थन सिर्फ इसीलिए कर रहा है कि वह दक्षिण-पूर्व एशिया मे रूस के प्रभाव का विस्तार नही चाहता है। आदर्श स्थिति तो वही होगी कि दक्षिण-पूर्वी एशिया के छोटे-छोटे देशों पर अमेरिका, रूस या चीन किसी का भी प्रभाव न हो। किन्तु अभी तक यह सम्भव नहीं हुआ है। ऐसी स्थिति में भारत यदि किसी भी स्थिर सरकार को मान्यता प्रदान करता है तो इस पर आपत्ति प्रकट करने का कोई आधार नजर नहीं आता है। प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिर गांधी ने इस ओर ध्यान भी आकर्षित किया है कि जो राष्ट्र वर्षों तक चीन को राजनयिक मान्यता प्रदान करता है तो इस पर आपत्ति प्रकट करने का कोई आधार नजर नहीं आता है। प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने इस ओर ध्यान भी आकर्षित किया है जो कि राष्ट्र वर्षों तक चीन को राजनयिक मान्यता देने का विरोध करते रहे वही आज कम्पूचिया को मान्यता देने की खिलाफत कर रहे हैं।

इसी प्रकार अफगानिस्तान में आदर्श स्थिति यही होगी कि अफगानिस्तान के अन्दरूनी मामलों मे किसी प्रकार का बाहरी हस्तक्षेप न हो तथा रूसी सेनाएँ वापस बुला ली जाएँ। किन्तु बाहरी हस्तक्षेप नही होगा, इसकी गारंटी कौन देगा? अफगानिस्तान के सवाल पर भारत ने सन्तुलित दृष्टिकोण अपनाया है। इसके ऐतिहासिक कारण हैं। चीन ने लद्दाख में हजारों वर्गमील भारतीय क्षेत्र पर कब्जा जमा रखा है। वह उसे खाली करने के लिए तैयार नहीं है। कश्मीर के जिस हिस्से पर कब्जा जमा रखा है और जिसे वह आजाद कश्मीर के नाम से

चीन ने काराकोरम राजमार्ग का निर्माण किया है जो पाकिस्तान को चीन से जोड़ता है। भारत की कोई भी सरकार चीन तथा पाकिस्तान के षड्यन्त्र को कभी नजरन्दाज नहीं कर सकती है।

अफगानिस्तान में रूसी फौज की मौजूदगी से बेशक भारत की पश्चिमी सीमा के निकट गम्भीर खतरा पैदा हो गया है, किन्तु चीन और पाकिस्तान तो भारत पर पहले ही व्यापक आक्रमण कर चुके हैं और दोनों ही भारतीय भूखण्ड पर अधिकार जमाए हुए हैं। इन सारी परिस्थितियों को ध्यान में रखते हुए, भारत के किसी अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति में किसी गुट के स्वर में स्वर मिलाकर चलना न तो नैतिक दृष्टि से उचित होगा, न ही यह उसके राष्ट्रहित में होगा।

क्षेत्रीय राष्ट्रमण्डल सम्मेलन विश्व की या एशिया के इस भू-भाग की राजनीतिक समस्याओं का हल निकालने में सफल नहीं हो सकती है। हाँ, इस संगठन के माध्यम से इन देशों के बीच आर्थिक सहयोग बढ़ाने की व्यापक सम्भावनाएँ हैं। इस दिशा में पहल भी की गई है।

## भारत और संयुक्त राष्ट्रसंघ

भारत उन देशों में से है जिन्होंने सन् 1945 में सान-फ्रांसिसको में संयुक्त राष्ट्रसंघ के घोषणापत्र पर हस्ताक्षर किए थे। संयुक्त राष्ट्रसंघ के जन्म से ही भारत उसके आदर्शों के लिए निरन्तर कार्य करता रहा है। भारत सदा इस बात का इच्छुक रहा है कि संयुक्त राष्ट्रसंघ सही अर्थों में सारे संसार की प्रतिनिधि संस्था का रूप ले ले। इसी कारण उसने चीन को संयुक्त राष्ट्रसंघ में स्थान देने का समर्थन किया, भले ही चीन के साथ उसके क्षेत्रीय विवाद थे। संयुक्त राष्ट्रसंघ में भारत ने हमेशा शान्ति स्थापना के सभी कार्यों का हार्दिक समर्थन किया है। कोरिया और स्वेज के संकट के समय भारत के कार्य की सर्वत्र सराहना हुई। कोरिया में भारत का मुख्य रूप से बीच-बचाव का काम था। काँगो में भारत ने जो काम किया वह ठोस था। वहाँ उसने संयुक्त राष्ट्रसंघ की अपील पर अपने सैनिक भेजे। कुल मिला कर संयुक्त राष्ट्रसंघ में भारत की विदेश नीति का सार रहा है—हर प्रकार के उपनिवेशवाद, जातिवाद और रंगभेद का विरोध, विवादों के शान्तिपूर्ण समाधान में सहयोग, भारतीय हितों को आघात पहुँचाने वाले प्रस्तावों के विरुद्ध कूटनीतिक मोर्चा, संयुक्त राष्ट्रसंघ की उन अपीलों का सम्मान जो देश के हितों के विपरीत न हों, संघ के निःशस्त्रीकरण के प्रयासों में योगदान, आदि। भारत संघ से सम्बद्ध संस्थाओं के कार्यों में भी प्रमुख भाग लेता आया है। अन्तर्राष्ट्रीय श्रम संघ, यूनेस्को और विश्व-स्वास्थ्य संगठन के कार्यों में उसकी विशेष रुचि रही है। भारत के प्रतिनिधियों ने संघ की विभिन्न शाखाओं तथा उनके विभिन्न आयोगों और विशिष्ट समितियों में सक्रिय भाग लेकर देश का गौरव बढ़ाया है।

भारत संयुक्त राष्ट्रसंघ के कार्य-कलापों में कितना सक्रिय रहा है इसका एक अनुमान हमें भारत सरकार की वार्षिक रिपोर्ट वर्ष 1978–79 के अग्रलिखित कुछ अंशों से हो सकेगा—

भारत के विदेश मन्त्री के नेतृत्व में भारत का एक प्रतिनिधि-मण्डल नामीबिया के प्रश्न पर विचार करने के लिए 24 अप्रैल से 3 मई, 1978 तक हुए संयुक्त राष्ट्रसंघ महासभा के विशेष अधिवेशन में भाग लेने के लिए गया। मन्त्री महोदय ने अपने भाषण मे इस बात पर जोर दिया कि संयुक्त राष्ट्रसंघ को इस विशेष अधिवेशन के रूप में यह अन्तिम अवसर प्राप्त हुआ है जब उसे नामीबिया की जनता के लिए सच्ची आजादी दिलाने की दिशा मे ठोस कदम उठाने चाहिएँ। उन्होंने नामीबिया की जनता के मुक्ति संघर्ष के लिए भारत के दृढ़ और स्थायी समर्थन को दोहराया और उस देश के स्वतन्त्रता सेनानियों को हर प्रकार का सम्भव समर्थन करने का वचन दिया। विशेष अधिवेशन मे एक घोषणा पारित की गई और साथ ही एक क्रियाशील कार्यक्रम स्वीकृत किया गया जो शुरू में नामीबिया परिषद् द्वारा तैयार किया गया था जिसका भारत एक सक्रिय सदस्य और उपाध्यक्ष था। इस कार्यक्रम के अन्तर्गत दक्षिण अफ्रीका द्वारा नामीबिया से पूर्णत. तत्काल और बिना शर्त निकल जाने की माँग की गई। घोषणा मे इस बात को दोहराया गया कि जब तक नामीबिया को सच्चे आत्म-निर्णय का अधिकार और राष्ट्रीय स्वाधीनता नही प्राप्त हो जाती उसका सीधा दायित्व संयुक्त राष्ट्रसंघ पर रहेगा। इसी के अनुसार महासभा ने अपने उस वचन को दोहराया जो उसने नामीबिया जनता के आत्म-निर्णय के अधिकार और स्वतन्त्रता की प्राप्ति के लिए अपना दायित्व पूरा करने के लिए किया था।

सयुक्त राष्ट्रसघ की महासभा का दसवाँ विशेष अधिवेशन जिसका लक्ष्य निरस्त्रीकरण था, 23 मई से 30 जून, 1978 तक हुआ। प्रधान मन्त्री ने इस विशेष अधिवेशन मे भाग लेने वाले भारतीय प्रतिनिधि-मण्डल का नेतृत्व किया। उन्होंने अपने भाषण मे इस बात की आवश्यकता पर बल दिया कि निस्सकोच भाव मे पूर्ण निरस्त्रीकरण की प्रगति के चरम लक्ष्य को ध्यान मे रखा जाए और उन्होने एक ऐसे भेदभाव रहित कार्यक्रम को तैयार करने की आवश्यकता को दोहराया जो सार्वभौम प्रयोग पर आधारित हो और किसी भी प्रकार से एकाधिकारवादी लक्ष्य या तरजीही व्यवहार से रहित हो। उन्होने कहा कि इस दिशा मे पहला कदम यह होना चाहिए कि नाभिकीय प्रौद्योगिकी के सैनिक प्रयोजनों के लिए उपयोग को गैर-कानूनी करार देने, अन्तर्राष्ट्रीय निरीक्षण के अन्तर्गत नाभिकीय अस्त्र के समूह को स्थिर करने और सभी नाभिकीय अस्त्रों के पूर्ण बहिष्कार की प्राप्ति के उद्देश्यो से शस्त्र भण्डार में क्रमिक कमी करने की घोषणा कर दी जाए। उन्होंने एक ऐसी व्यापक शस्त्र परीक्षण प्रतिबन्ध सन्धि को सम्पन्न करने की वकालत की जिसमें स्वतन्त्र निरीक्षण के द्वारा उसके उल्लंघन को रोकने की भी व्यवस्था हो।

एक निरस्त्रीकरण आयोग की स्थापना की गई। विदेश मन्त्रालय के सचिव श्री एम. ए. वेलोड़ी सर्वसम्मति से सयुक्त राष्ट्रसघ निरस्त्रीकरण आयोग के प्रथम अध्यक्ष चुने गए।

ब्यूनस आयरस में 30 अगस्त से 12 सितम्बर, 1978 तक हुए ... देशों के बीच सहयोग पर सयुक्त राष्ट्रसघ के सम्मेलन मे भारतीय प्रति...

मन्त्री ने काराकोरम राजमार्ग का उद्घाटन किया था जो पाकिस्तान को चीन के सिक्यांग प्रान्त से जोड़ता है। कश्मीर के उत्तर-पश्चिम भाग से गुजरने वाली इस सड़क के निर्माण में चीन ने भारत की भावनाओं का कोई ख्याल नहीं रखा। नागा तथा मिजोविद्रोहियों को तो चीन मदद दे ही रहा है, तिब्बत में भी उसकी फौजी तैयारियाँ बढ़ रही हैं। चीन की ये भारत विरोधी गतिविधियाँ जब तक जारी हैं तब तक सामान्य सम्बन्धों की स्थापना के लिए सार्थक वार्ता की कल्पना नहीं की जा सकती है। सीमा-विवाद पर चीन खुले दिमाग से विचार करने के लिए तैयार है, यह कहना या सोचना अभी अपने आपको धोखा देना ही होगा। चीन के विदेश मन्त्री की अक्टूबर, 1980 में जो यात्रा होनी थी उसे चीन ने फिलहाल टाल दिया है। चीनी रुख में बदलाव पर 8 अगस्त, 1980 के हिन्दुस्तान में जो सम्पादकीय टिप्पणी दी गई है, वह इस प्रकार है—

चीन सरकार ने भारत सरकार को सूचित किया है कि उनके विदेश मन्त्री हुआंग हुआ आन्तरिक तथा बाह्य व्यस्तताओं के कारण इस वर्ष भारत यात्रा पर नही आ सकेंगे। अब वह कब आएँगे, यह स्पष्ट नही है क्योंकि इसके लिए भारत को नए सिरे से बातचीत के लिए पीकिंग की पहल की प्रतीक्षा होगी। भारतीय विदेश मन्त्री नरसिन्हा राव ने हुआ के अक्टूबर 1980 में भारत आने का आभास दिया था। यह उल्लेखनीय है कि सेलिसबरी में हुआ हुआंग ने तथा बैलग्रेड मे चीनी प्रधान मन्त्री हुआ कुओफेंग ने इन्दिराजी के साथ भेंट के दौरान दोनों देशों के बीच सम्बन्ध सामान्य करने की प्रक्रिया को तेज करने की इच्छा प्रकट की थी। फलस्वरूप भारतीय विदेश सचिव एरिक गोसाल्वीज ने गत जून में पीकिंग यात्रा के दौरान चीनी विदेश मन्त्री को भारत यात्रा का निमन्त्रण दिया था जिसे उन्होंने स्वीकार कर लिया था।

चीन के इस प्रकार अकस्मात् रुख बदलने का क्या कारण हो सकता है ? यों तो चीन की विदेश-नीति सदा से एक गोरखधन्धा रही है और उसके साथ सम्बन्ध बनाए रखने मे काफी सावधानी की जरूरत है, किन्तु कुछ क्षेत्रों में चीन की वर्तमान नाराजी का कारण भारत सरकार द्वारा कम्पूच्या की हेंग सामरिन सरकार को मान्यता प्रदान किया जाना बताया जा रहा है। वह खुले रूप मे हमसे कहने का साहस तो नहीं कर सकता है कि हम किस देश और किस सरकार के साथ राजनीतिक सम्बन्ध रखें अथवा किस प्रकार से अपनी विदेश-नीति का संचालन करें, पर अपनी नाराजगी प्रगट करने के दूसरे रूप तो दिखा ही सकता है। पिछले कुछ समय से वह ऐसा ही कर रहा है, पाक विदेश मन्त्री आगाशाही की दिल्ली यात्रा के बाद सदर जिया का इस बारे में निकट भविष्य में पुनः वार्ता की सम्भावना से इन्कार सम्भवतः चीन के इशारे पर ही किया गया था। हाल ही में चीन के एक महत्वपूर्ण अधिकारी वांग विगनान को सहसा इस 'रहस्य' का पता चला कि भारत तथा तिब्बत के बीच सीमा निर्धारित करने वाली मैकमोहन रेखा जाली है।

अब विदेश मन्त्री की यात्रा का स्थगन भी इसी की अगली कड़ी लगती है। उनकी 'व्यस्तता' की बात समझ में न आने वाला बहाना है।

इस सम्बन्ध में यह बात ध्यान देने योग्य है कि चीन को भारत सरकार के रुख का ज्ञान पहले से था और यदि उसने भारत के साथ सम्बन्ध सामान्य करने की इच्छा प्रकट की थी तो यही सोच-समझकर कि वर्तमान मतभेदों को उनमें बाधक नहीं होने देना चाहिए और न किसी तीसरे देश के साथ सम्बन्धों को उसमें आड़े आने देना चाहिए। अतः भारत द्वारा कम्पूचिया सरकार को मान्यता दिया जाना चीनी रुख के बदलाव का एक ही कारण हो सकता है, एक मात्र कारण नहीं। कुछ विपक्षी नेताओं ने वर्तमान भारत सरकार पर चीन के प्रति स्पष्ट नीति न अपनाने का आरोप लगाया है लेकिन वे भूल जाते हैं कि अस्पष्ट नीति चीन की है, भारत की नहीं। माओ की मृत्यु के बाद से ही चीन मे उत्तराधिकार के लिए शुरू हुआ संघर्ष अब तक जारी है, हालांकि बदनाम चौगुटे को, जिसमें माओ की पत्नी भी शामिल थी, निष्प्रभाव किया जा चुका है। पिछले कुछ दिनों में वहाँ माओ के व्यक्तित्व और नीतियो की भी खुलकर आलोचना हुई है तथा अनेक सार्वजनिक स्थानो से माओ के चित्र हटा दिए गए हैं। ऐसी स्थिति में जब तक उत्तराधिकार का फैसला न हो जाए, चीन की नीति में द्विविधा रहनी स्वाभाविक है। सितम्बर मे दस वर्ष बाद चीनी कम्युनिस्ट पार्टी की कांग्रेस होने वाली है। उस समय अनेक महत्त्वपूर्ण निर्णय लिए जाने के सकेत हैं और उसके बाद वर्तमान प्रधान मन्त्री के भी पद छोड़ने की अफवाहें हैं। ऐसी स्थिति मे भारत के लिए वहाँ की घटनाओ पर सतर्क नजर रखना ही एकमात्र विकल्प है किन्तु यह स्वीकार करना होगा कि हाल की घटनाओं से दोनो देशों के सम्बन्ध सामान्य होने की प्रक्रिया में बाधा पड़ी है।

## पाकिस्तान और चीन

भारत की स्वाधीनता के प्रथम दशक में और उसके कुछ समय बाद तक भी चीन ने भारत के प्रति मैत्री का स्वांग अच्छी तरह निभाया। इस अवधि में पाक-चीन सम्बन्धों मे कोई 'विशेष प्रेमालाप' नही हुआ, यद्यपि इस दिशा मे प्रयत्न सन् 1956 से ही शुरू हो गए थे। सन् 1956 मे तत्कालीन पाक प्रधान मन्त्री श्री सुहरावर्दी ने चीन की और प्रधान मन्त्री श्री चाऊ ने पाकिस्तान की यात्रा की। इस पारस्परिक दौरे के बाद दोनों देशों के बीच सांस्कृतिक आदान-प्रदान शुरू हुए। चीन ने पूर्वी पाकिस्तान को अपना कार्यक्षेत्र चुनकर ढाका में एक पाक-चीन सांस्कृतिक केन्द्र की स्थापना की, पर यह क्रम अधिक नहीं चल सका और अक्तूबर, 1958 में पाकिस्तान में सैनिक तानाशाही की स्थापना के साथ ही समाप्त हो गया।

पाकिस्तान की भारत-विरोधी नीति सैनिक तानाशाही के युग में निरन्तर उग्र होती गई। पाकिस्तान ने भारत के विरुद्ध दुनिया के हर देश से सैन्य सामग्री प्राप्त करने की पूरी कोशिश की। भला चीन ऐसे मौके को कब चूकने वाला था। उसने पाकिस्तान को अपने पक्ष में करने के लिए कूटनीतिक पासे फेंके। जब अमेरिकी

राष्ट्रपति कैनेडी ने भारत से सम्बन्ध बढ़ाने के प्रयास शुरू किए तो पाक राजनेताओं ने इसे पसन्द नही किया और चीनी शासकों ने परिस्थितियों का लाभ उठाया। सीमा-विवाद के फलस्वरूप भारत-चीन संघर्ष की आशंका बढ़ने पर अमेरिका ने भारत को अधिक आर्थिक और शस्त्र सहायता देना आरम्भ किया तथा पाकिस्तानी अप्रसन्नता की उपेक्षा कर दी तो पाकिस्तान ने चीन की ओर झुकते हुए पहली बार संयुक्त राष्ट्रसंघ में चीन की सदस्यता के प्रश्न पर अमेरिका ने विरोध मे मतदान दिया।

चीन पाकिस्तान को अपने अंक में समेटने को तैयार ही बैठा था। तत्कालीन राष्ट्रपति अयूब खाँ ने पाक-चीन मैत्री की पृष्ठभूमि तैयार करनी शुरू कर दी। सन् 1964 में सैटो संगठन की बैठक होने से पहले ही अयूब खाँ ने चेतावनी दी कि पाकिस्तान चीन के साथ सीमा समझौता करेगा। सन् 1960 में पाकिस्तान की ओर से इस दिशा में पहल की गई और चीन से उसे हर तरह भड़काकर सन् 1962 में उसके साथ एक सीमा-समझौता सम्पन्न किया। पाकिस्तान इस समझौते के माध्यम से अमेरिका को और चीन सोवियत संघ को चिढ़ाना चाहता था। यह सीमा-सन्धि भारतीय हितो पर कठोर प्रहार थी। इसके अन्तर्गत सिंकियांग और पाक-अधिकृत कश्मीर के बीच सीमा-निर्धारण की व्यवस्था थी। सन्धि द्वारा पाकिस्तान ने अधिकृत कश्मीर का 2050 वर्ग मील क्षेत्र अवैध रूप से चीन को सौंप दिया। समझौते के बहुत गम्भीर परिणाम निकले क्योंकि एक तो चीन की सीमा-प्रतिरक्षा सुदृढ हो गई और दूसरे इस उपमहाद्वीप में प्रवेश करने की सुविधा मिल गई। दोनों देशों ने एक सड़क का भी निर्माण किया जो हिमालयीय दर्रे मे होकर जाती है और सर्दी मे भी खुली रहती है। इस सड़क से दोनों देश जुड़ गए, विशेष लाभ चीन को मिला। चीन इस भारी अप्रत्याशित लाभ के बदले पाकिस्तान को पूर्ण राजनीतिक और सैनिक समर्थन देने लगा।

पिण्डी-पेकिंग धुरी की स्थापना को विश्व के देशों ने प्रारम्भ में अनमेल विवाह की दृष्टि से देखा और उस पर सन्देह किया, लेकिन दोनों देशों के बढ़ते हुए प्रेमालाप ने उनकी आँखें खोल दीं। चीन से विपुल सैनिक सहायता प्राप्त कर पाकिस्तान ने सैटो और सीएटो संगठनों की उपेक्षा शुरू कर दी तथा मनीला मे आयोजित सीएटो की बैठक मे भाग लेने से इन्कार कर दिया। अक्तूबर, 1962 मे भारत-चीन युद्ध के समय पाकिस्तान ने खुले आम अपने 'बड़े आका' चीन का समर्थन किया और भारत को आक्रामक ठहराया। भारत की पराजय पर पाकिस्तान में खुशियाँ मनाई गईं।

'चोर-चोर मौसेरे भाई' की तरह पाक-चीन की दोस्ती बढ़ती गई और दिसम्बर, 1963 मे चीन के विदेश-व्यापार उपमन्त्री श्री नानहान चैन ने अपनी पाक-यात्रा के समय यह आश्वासन दिया कि किसी भी भारत-पाक युद्ध में चीन पाकिस्तान को पूर्ण समर्थन देगा। सन् 1964 में चीनी प्रधान मन्त्री ने पाक-यात्रा के समय उपर्युक्त आश्वासन की पुष्टि की। पाकिस्तान ने चीन की खुले दिल

सेवाएँ कीं उसके पुरस्कार स्वरूप जुलाई, 1964 में चीन ने पाकिस्तान को 6 करोड़ डॉलर का ब्याज-मुक्त ऋण प्रदान किया। चीन से भारी मात्रा में सैनिक सामग्री भी पाकिस्तान को अनुदान स्वरूप मिलती रही। उधर अमेरिका भी पाकिस्तान को चीन की ओर से विमुख करने हेतु आर्थिक और सैनिक सहायता प्रदान करता रहा, यह समझते हुए भी कि अमेरिकी हथियारों का प्रयोग पाकिस्तान चीन के विरुद्ध नहीं बल्कि भारतीय लोकतन्त्र के विरुद्ध करेगा।

चीन से प्रत्यक्ष प्रोत्साहन पाकर पाकिस्तान ने अप्रेल, 1965 में कच्छ पर आक्रमण कर दिया। इस समय और बाद में भी कुछ माह तक प्रमुख चीनी राजनेता पाकिस्तान में उपस्थित रहे। दोनो देशों मे एक हवाई समझौता भी हुआ जिसके अधीन चीन को पूर्वी पाकिस्तान से होकर बर्मा तथा दक्षिण एशिया तक विमान उडाने की सुविधा प्राप्त हो गई। यह एक ऐसी सुविधा थी जिसका प्रयोग चीन भारत के विरुद्ध आसानी से कर सकता था। तत्पश्चात् नौका-नयन और संचार सम्बन्धो के विषय में भी दोनों देशो के बीच महत्त्वपूर्ण समझौते हुए। चीन को पूरी तरह अपनी पीठ पर पाकर पाकिस्तान ने सितम्बर, 1965 में भारत पर आकस्मिक रूप से भीषण आक्रमण कर दिया। रूसी भय एवं अन्य कतिपय कारणों से तथा भारत की विकसित सैन्य शक्ति का अनुमान लगाकर चीन ने यद्यपि भारत के उत्तरी सीमान्त पर पाकिस्तान के समर्थन मे कोई आक्रमण नही किया, तथापि वहाँ सैनिक गतिविधि तेज करके तथा भारत को तीन दिवसीय अल्टीमेटम देकर पाकिस्तान को 'आश्वस्त' करने की चेष्टा की। कूटनीतिक क्षेत्र मे पाकिस्तान को चीन से पूर्ण समर्थन प्राप्त हुआ। चीनी अल्टीमेटम भी तब दिया गया जब पाक विदेश मन्त्री न्यूयॉर्क में थे। यदि संयुक्त राष्ट्रसघीय प्रयत्नों से 23 सितम्बर को युद्ध-विराम न होता तो सम्भवतः चीन पाकिस्तान को बचाने के लिए सैनिक कार्यवाही कर बैठता।

सन् 1965 से पाक-चीन सम्बन्धों में एक नया चरण शुरू हुआ जिसके अनुसार चीन ने पाकिस्तान को भारी आर्थिक और सामरिक सहायता देने की नीति अपनाई। लगभग इसी वर्ष से पाकिस्तान ने अमेरिका पर पूरी तरह निर्भर रहना छोड़ दिया और मार्च, 1966 में स्पष्ट रूप से घोषित किया कि उसे चीन से भारी मात्रा मे शस्त्रास्त्र, विमान और टैंक मिल रहे हैं। चीन से पाकिस्तान को जो सामरिक सहायता मिली, वह अमेरिकी सैन्य सहायता से कही अधिक थी। पिण्डी-पेकिंग धुरी ने सयुक्त रूप से भारत मे विघटनकारी तत्त्वो को प्रोत्साहन देना शुरू कर दिया। नागालैण्ड और मिजो क्षेत्र मे विद्रोहियो को भड़काया गया तथा भारत के विरुद्ध उन्हें शस्त्रास्त्र-सहायता तथा सैनिक प्रशिक्षण देने की भरपूर चेष्टा की गई। दोनों देशों के इन कुटिल प्रयासो से भारत को अनेक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा।

दिसम्बर, 1971 के भारत-पाक युद्ध के पश्चात् पिण्डी-पेकिंग सम्बन्धों में एक नए चरण का सूत्रपात हुआ। युद्ध काल मे चीन ने पाकिस्तान को शस्त्रास्त्र-सहायता और राजनीतिक समर्थन देने तक ही अपने को सीमित रखा। चीन

पाकिस्तान की इस आशा को मिटाना चाहता था कि अमेरिका भारत के विरुद्ध पाकिस्तान को हर प्रकार की सहायता करेगा। पाक-अमेरिकी प्रतिरक्षा-सन्धि के अन्तर्गत अमेरिका ने वचन दिया था कि वह पाकिस्तान की अखण्डता और प्रभुसत्ता की रक्षा करेगा, लेकिन पाकिस्तान का विभाजन हो गया और अमेरिका का वचन कोरा कागजी सिद्ध हुआ। इस प्रकार चीन को पाकिस्तान से यह कहने का अवसर मिल गया कि अमेरिका पर भरोसा नहीं किया जाना चाहिए।

पिण्डी-पेकिंग धुरी अब एक ठोस तथ्य है, अतः भारत को किसी भी सम्भावित संयुक्त खतरे के मुकाबले के लिए पूरी तरह सतर्क और तैयार रहना चाहिए। शिमला-समझौते से पाकिस्तान के साथ शान्ति के आसार बढ़ गए हैं लेकिन पाकिस्तानी नेतृत्व जिस तरह शान्ति और धमकी की दुरंगी नीति पर चल रहा है और दुनिया के हर देश से सैन्य-सामग्री बटोरने में लगा हुआ है वह भारत को चौकाने के लिए काफी है। पाकिस्तान के रक्षा-बजटों में चीन तथा अन्य मित्र-देशों से बिना मूल्य प्राप्त हथियारों और उपकरणों की चर्चा नहीं की जाती। गैर-कम्युनिस्ट देशों में चीन ने पाकिस्तान को जितनी सैनिक सहायता दी है उतनी किसी दूसरे देश को नहीं दी गई है। भारत-सरकार इन सभी गतिविधियों के प्रति सतर्क है। अफगानिस्तान में सोवियत संघ के हस्तक्षेप के बाद 1980 में जिस प्रकार पिण्डी-पेकिंग-वाशिंगटन धुरी में घनिष्ठता आ रही है और नई व्यूह-रचना हो रही है, उससे हमें सतर्क रहना है।

## नए परिप्रेक्ष्य में चीन-पाकिस्तान की बढ़ती निकटता : क्या जनरल जिया को वास्तव में सोवियत संघ से डर है?

पाकिस्तान के राष्ट्रपति जनरल जिया-उल-हक की चीन यात्रा (2-8 मई, 1980) का विश्लेषण कई दृष्टिकोणों से किया गया है। बेशक प्रमुख दृष्टिकोण अफगानिस्तान में सोवियत संघ के सैनिक हस्तक्षेप से उत्पन्न उनकी सीमा को सम्भावित खतरा है लेकिन देश के भीतर दिनोंदिन उनकी स्थिति जो कमजोर हो रही है उसको 'पहले जैसा बनाने' की भी वह जुगाड़ में है। यद्यपि कई अन्य स्थानों पर भी पाकिस्तान और चीन के नेताओं में बातचीत होने के समाचार (सालसबरी में चीनी विदेश मन्त्री हुआंग हुआ तथा बेलग्राद में प्रधान मन्त्री हुआ कुओ फेंग से) हैं तथापि जनवरी से मई के बीच दोनों देशों में दूसरी बार यह उच्च-स्तरीय वार्ता हुई। जनवरी में विदेश मन्त्री हुआंग हुआ ने पाकिस्तान की पांच दिवसीय यात्रा की थी। [illegible] 1977 में सत्ता में आने के बाद जिया-उल-हक की चीन की यह दूसरी [illegible]

यद्यपि चीन और पाकिस्तान में [illegible] से बेहतर सम्बन्ध हैं [illegible] अफगानिस्तान में सोवियत सैनिकों की उपस्थिति ने दोनों देशों को [illegible] दिया है। अफगानिस्तान और पाकिस्तान की सीमा पर [illegible] को न केवल पाकिस्तान ने [illegible] बल्कि उसे सैनिक [illegible] रहा है। इस बात से चीनी [illegible] की उनकी [illegible]

पाकिस्तान को चीन से 1966 से निरन्तर अस्त्र मिलते रहे हैं (अब तक छह अरब डॉलर के अस्त्र मिल चुके है) । अफगानिस्तान में सोवियत सैनिकों की उपस्थिति के कारण अस्त्र सप्लाई मे खासी वृद्धि हुई है । ये सभी अस्त्र काराकुर्रम राज-पथ से दिन-रात आते रहते हैं । पिछले दिनो यह भी समाचार था कि काराकुर्रम राजपथ को चौडा करने की योजना है । चीन और पाकिस्तान का मकसद शायद वर्तमान स्थिति के सन्दर्भ में अधिक चौकस रहना है । उन्हें शायद यह डर है कि कहीं सोवियत संघ काराकुर्रम राजपथ में अवरोध पैदा कर या उसे क्षतिग्रस्त कर उनकी सप्लाई रेखा को अस्त-व्यस्त न कर दे । कुछ समाचारो के अनुसार सोवियत संघ की 'इलेक्ट्रॉनिक आंख'—दोनों देशों की गतिविधियों का निरन्तर अवलोकन करती रहती है । चीन द्वारा अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का इस समय परीक्षण जहाँ पाकिस्तान को आश्वस्त करना था वहाँ सोवियत संघ और अमेरिका सहित यूरोपीय देशों को अपनी वैज्ञानिक और सामरिक उपलब्धि से अवगत कराना भी था। अटकलें तो इस बात की भी लगाई जा रही हैं कि पाकिस्तान को परमाणु बम बनाने के लिए चीन उसे यथोचित जानकारी देते जा रहा है (फ्रांस और कैनाडा से इनकारी के बाद) हालांकि इस बात की पुष्टि नही हुई है लेकिन चीन की राजनीतिक पैंतरेबाजी को देखते हुए वर्तमान गोपनीय 'समझौता' कभी भी सार्वजनिक हो सकता है । सीधी बात करने से चीनी सदैव परहेज करते हैं ।

कभी पाकिस्तानी हुक्मरान जनमत का समर्थन प्राप्त करने के लिए कश्मीर के मसले को उछाला करते थे । उछाला वह अब भी जाता है । पिछले दिनो इस्लामाबाद मे इस्लामी विदेश मन्त्रियो के सम्मेलन में भी इस मुद्दे को उठाया गया लेकिन पीकिंग मे चीनी नेताओं ने इसे तूल नहीं दी । जिया ने अलबत्ता कहा कि शिमला समझौते के अन्तर्गत कश्मीर समस्या का हल ढूँढा जाना चाहिए । यह सम्भवतया पहला अवसर था जबकि पाकिस्तानी राज्याध्यक्ष की चीन यात्रा पर कश्मीर के मसले को नही उठाया गया । कुछ क्षेत्रों मे इसे चीन की भारत के प्रति 'सदाशयता' की भावना करार दिया जा रहा है, क्योंकि हाल ही मे दो अवसरो पर प्रधान मन्त्री इन्दिरा गांधी की पहले विदेश मन्त्री हुआङ् हुआ (सालसबरी मे) और उसके बाद बेलग्राद मे मार्शल टीटो की अन्त्येष्टि मे चीनी प्रधान मन्त्री हुआ कुओ फेङ से परस्पर सम्बन्धो को सुधारने की दिशा में जो बातचीत हुई उसी का परिणाम है । (लगभग बीस वर्ष बाद भारत और चीन के प्रधान मन्त्रियो में वार्ता हुई थी ।) कुछ हलकों के अनुसार इसका कारण अफगानिस्तान पर सोवियत सैनिक हस्तक्षेप है । चीन शायद यह नहीं चाहता कि कश्मीर के मसले को एक बार फिर तूल देकर दक्षिण एशिया में पहले से ही व्याप्त अस्थिरता और संशय की भावना को और बढ़ाया जाए । लेकिन सोवियत नेता चीन और पाकिस्तान की दोस्ती को भारत सहित दक्षिण-पूर्व एशियाई देशों के लिए खतरा मानते हैं । उनका तर्क था कि काराकुर्रम की सड़क को चौड़ा करना भारत के प्रति चीन और पाकिस्तान की न तो सदाशयता है और न ही मैत्री भावना का संकेत ।

## चीन-अल्बानिया : बदलते रिश्ते

पूर्वी यूरोप के एक छोटे से देश अल्बानिया (कुल जनसंख्या 25 लाख) ने एक धमाका सन् 1961 में किया था। उसने तब साम्यवादी आन्दोलन के एक मात्र मुखिया सोवियत संघ से सैद्धान्तिक मतभेदों के कारण सम्बन्ध-विच्छेद कर लिया था और उस चीन से नाता जोड़ा था जो सोवियत संघ के नेतृत्व से मुक्ति पाने के लिए कसमसा रहा था और दोनों देशों के बीच छुट-पुट मतभेद उभरने लगे थे। चीन में सोवियत संघ की आलोचना करते हुए तब एक सच्चे और विश्वस्त मित्र के रूप ने अल्बानिया का स्वागत किया था और इस प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवादी आन्दोलन की एक और धुरी के निर्माण की सम्भावना उत्पन्न हुई जिसने आगे चल कर अक्तूबर, 1962 मे चीन और सोवियत संघ के बाच सम्बन्ध-विच्छेद के बाद साकार रूप ग्रहण कर लिया।

अल्बानिया ने दूसरा धमाका जुलाई, 1977 में किया। अल्बानियाई कम्युनिस्ट पार्टी के समाचार-पत्र ज़ेरी पापुलित ने अपने सम्पादकीय मे चीन का नाम लिए बिना उसकी विदेश नीति के कई तत्वों की सैद्धान्तिक आधार पर कटु आलोचना की। सम्पादकीय मे 'तीसरी दुनिया' के सिद्धान्त की भी भर्त्सना की गई। स्वर्गीय माओ-त्से-तुंग ने यह सिद्धान्त प्रतिपादित किया था और अप्रेल, 1974 में संयुक्तराष्ट्र मे चीन के भूतपूर्व उपप्रधान मन्त्री तेङ् सिआओ पिङ् ने उसे प्रथम बार आधिकारिक तौर पर सार्वजनिक रूप से व्यक्त किया था। तब से विकासशील देशों को 'तीसरी दुनिया' के देश कहकर सम्बोधित किया जा रहा है।

सम्पादकीय में 'तीसरी दुनिया' के सिद्धान्त को लेनिनवाद विरोधी कहकर उसके समर्थकों पर यह आरोप लगाया गया कि उन्हें अनेक विकासशील देशों मे वास्तविक साम्राज्यवाद विरोधी, क्रान्तिकारी शक्तियों और साम्राज्यवाद समर्थक, प्रतिक्रियावादी फासी शक्तियों के बीच पहचान की तमीज नहीं है। इस प्रकार समाचार-पत्र ने तीसरी दुनिया के उस मुखिया पर खुला प्रहार किया जो साम्राज्यवाद के विरुद्ध संघर्ष मे एक प्रमुख शक्ति माना जाता है।

अल्बानिया रातोंरात चीन विरोधी नहीं बन गया है। जब सन् 1974 मे चीन ने 'शत्रु का शत्रु अपना मित्र' का सिद्धान्त अपनाकर अमेरिका से सम्पर्क स्थापित किया तभी से इस विरोध का आभास होने लगा था जिसका संकेत अल्बानियाई कम्युनिस्ट पार्टी के नेता अनवर होक्सा ने अपने यहाँ के कुछ हठवादी साम्यवादियों को दण्डित करके दिया था। इनमें एक प्रतिरक्षामन्त्री बेकिर बालकू भी थे। उससे पूर्व सन् 1971 की पार्टी काँग्रेस में भी श्री होक्सा चीनी नेता माओ द्वारा सोवियत संघ और अमेरिका को भिड़ाने के प्रयासों की यह कहकर आलोचना कर चुके थे कि एक साम्राज्यवाद का विरोध करने के लिए दूसरे साम्राज्यवाद का प्रयोग करना सम्भव नहीं है।

फिर भी मई, 1976 तक अल्बानिया और चीन मित्र बने रहे। किन्तु अक्तूबर, 1976 में चीन में सत्ता-परिवर्तन के साथ ही दोनों देशों की,

में दरार पड गई जो उत्तरोत्तर चौड़ी होती गई। श्री होक्सा ने तब अपनी पार्टी के 7वें अधिवेशन मे अध्यक्ष हुआ कुओ फेङ् के प्रशासन की प्रशंसा सम्भवतः जानबूझ कर नही की। उससे पूर्व उन्होने माओ के उत्तराधिकारी को एक असाधारण रूप से संक्षिप्त तार भेजकर बधाई अवश्य दी थी। श्रीमती माओ समेत चार नेताओं की गिरफ्तारी को श्री होक्सा ने पसन्द नही किया। उन्हें यह प्रतीत हुआ कि चीन का नया नेतृत्व अन्ततः सोवियत समर्थक सिद्ध होगा। हाल मे चीन ने अफ्रीकी नीति के सन्दर्भ में और अपनी सीमाओं के प्रश्न पर सोवियत संघ की नीतियों पर प्रहार अवश्य किया है फिर भी ऐसा नहीं लगता कि तीसरी महाशक्ति बनने का आकांक्षी चीन अकारण ही सोवियत सघ से वैर मोल लेगा। श्री होक्सा की चीन विषयक आशंका सर्वथा निराधार नही है।

चीन की वैसाखियो के सहारे चलने वाले अल्बानिया के इस विरोध को एक मित्र के प्रति दूसरे मित्र के आक्रोश के रूप में नहीं देखा जा सकता। अल्बानिया को चीन से न केवल अपार आर्थिक सहायता मिली है बल्कि अब तक उसका दो-तिहाई व्यापार भी चीन के साथ ही होता रहा है। ऐसी स्थिति मे चीन के प्रति अल्बानिया के रवैये को एक साधारण घटना नही माना जा सकता। यह अल्बानिया के साम्यवादी आन्दोलन सम्बन्धी सैद्धान्तिक सघर्ष की ही एक कड़ी है। अल्बानिया नही मानता कि अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवादी आन्दोलन के केवल कोई एक या दो केन्द्र-बिन्दु ही हो सकते हैं।

चीन और सोवियत सघ के बीच बिगाड़ पैदा होने से पहले तक सोवियत नेतृत्व स्वय को अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवादी आन्दोलन का भाग्य विधाता मानता था। किन्तु चीन ने उसकी इस प्रतिमा को खण्डित कर दिया। कुछ वर्ष पहले तक साम्यवादी आन्दोलन के दो केन्द्र रहे जिनमे सख्या और प्रभाव की दृष्टि से चीन का स्थान निश्चय ही सोवियत संघ के बाद था। पिछले कुछ वर्षों मे साम्यवादी आन्दोलन का एक और केन्द्र उभरा जिसे यूरोपीय केन्द्र की संज्ञा दी गई और जिसके प्रवक्ता पश्चिमी यूरोप के साम्यवादी दल हैं।

रोमानिया ने यूरोपीय साम्यवाद की प्रशंसा की थी। अब अल्बानिया ने चीन के विरोध का मार्ग अपनाकर सम्भवतः यह सकेत दिया है कि वह भी स्वतन्त्र निर्णय के मार्ग को पसन्द करता है। यदि सचमुच अल्बानिया यूरोपीय साम्यवाद की धारणा पसन्द करता है तो उसके इस निर्णय के दूरगामी परिणाम हो सकते हैं। देर सवेर पूर्वी यूरोप के अन्य साम्यवादी देश भी उसका अनुकरण कर सकते हैं जो सोवियत संघ के नेतृत्व से मुक्ति पाने के लिए एक अर्से से छटपटा रहे हैं। सोवियत सघ यह नही चाहता और इसीलिए वह यूरोपीय साम्यवाद के विचार का भी कट्टर विरोधी है।

## चीन-यूगोस्लाविया : रिश्ते में नया मोड़

यूगोस्लाविया के राष्ट्रपति मार्शल टीटो सितम्बर, 1977 मे चीन की नौ दिन की राजकीय यात्रा के बाद स्वदेश लौट गए। अपने पहले चीन प्रवास के दौरान

मार्शल टीटो को चीनी नेताओं और वहाँ के नागरिकों से जो सम्मान मिला वह सामान्य अतिथि को मिलने वाले सम्मान से कही अधिक था, इसलिए और भी कि अभी हाल तक मार्शल टीटो चीन की दृष्टि में 'संशोधनवादी' थे और चीनी नेताओं को वे फूटी आंख नहीं सुहाते थे। किन्तु वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय स्थिति के सन्दर्भ मे जो अध्यक्ष हुआ के अनुसार "सभी देशों की जनता के अनुकूल और महाशक्तियों के प्रतिकूल है, स्वयं हुआ ने टीटो को द्वितीय विश्व-युद्ध के दौरान फासी आक्रमणकारियों का प्रतिरोध करने वाले एक प्रमुख नेता, यूगोस्लाविया समाजवादी गणराज्य के संस्थापक, सुविख्यात् राजनीतिज्ञ और गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के एक प्रणेता के रूप मे देखा और उनकी यात्रा को चीन यूगोस्लाविया सम्बन्धों की एक महान् घटना बताया।"

निस्सन्देह मार्शल टीटो की चीन-यात्रा चीन-यूगोस्लाविया सम्बन्धों की एक महान् घटना थी, बल्कि कहना चाहिए कि कम्युनिस्ट जगत् की एक महत्त्वपूर्ण घटना थी। इसे यदि साम्यवाद के बारे में विरोधी विचार वाले साम्यवादी देशो के बीच सम्पर्क के प्रादुर्भाव के रूप मे देखा जाए तो इसका महत्त्व और भी बढ़ जाता है।

यात्रा की समाप्ति पर किसी संयुक्त विज्ञप्ति का प्रसारित न किया जाना इस बात का संकेत था कि दोनों पक्षो के बीच अनेक विषयों पर मतैक्य नही था। यात्रा का यह कोई अप्रत्याशित परिणाम नहीं था। उनके मतभेद इतने व्यापक रहे हैं कि एक ही वार्ता मे मतैक्य की आशा नही की जा सकती थी। महत्त्वपूर्ण बात यह है कि मतभेदों के बावजूद उन्होने परस्पर सहयोग बढाने का निश्चय किया। अध्यक्ष द्वारा दिए गए प्रीतिभोज मे मार्शल टीटो ने कहा कि मतभेदों को इस सहयोग में बाधक नहीं बनना चाहिए, क्योकि वे (मतभेद) उन भिन्न परिस्थितियों के परिणाम हैं जिनमे हम रहते आए हैं और आज भी रह रहे है। सहयोग का आधार समानता का सिद्धान्त होने पर मतभेद बाधक नही बन सकते, तब और भी नही जबकि हम अपने विचार एक-दूसरे पर लादना न चाहें। इस बारे में चीन के नेताओं की कोई भिन्न राय है ऐसा कोई सकेत उन्होंने मार्शल टीटो से बातचीत के दौरान नही दिया।

वास्तविकता तो यह है कि अध्यक्ष हुआ की राय भी मतभेदों के बीच सहयोग की नीति के बारे में श्री टीटो से भिन्न नहीं रही होगी क्योकि चीन की वर्तमान विदेश-नीति के सन्दर्भ में यह आवश्यक हो गया है कि उसका सम्बन्ध अधिकाधिक साम्यवादी देशों से स्थापित हो ताकि वह साम्यवादी, साम्राज्यवादी और गुट-निरपेक्ष शिविर के उन देशों से निपट सके जिन्हें वह अपनी उस राह का काँटा मानता है जिस पर चलकर वह महाशक्ति बनने का स्वप्न देख रहा है। इसके लिए वह अपनी आवश्यकता के लिए काँटे से काँटा निकालने की नीति का प्रयोग भी कर लेता है। उदाहरणार्थ, जब सोवियत संघ से उसका विवाद जोरों से चल रहा था तो उसने अमेरिका से सम्पर्क स्थापित किया। रिचर्ड निक्सन के समय मे सन् 1971 में

स्थापित यह सम्पर्क फोर्ड के कार्यकाल मे सन् 1975 के अन्त में घनिष्ठ मित्रता में बदल चुका था और दोनों मिल कर सोवियत संघ की निन्दा करते नहीं अघाते थे। उस दौरान चीन ने भारत के विरुद्ध विष-वमन भी बन्द-सा कर रखा था और भारतीय राजनेताओं के मन में यह भ्रम पैदा करने में भी सफल हो चुका था कि वह भारत से मित्रता करना चाहता है। किन्तु जनवरी, 1977 में जिम्मी कार्टर के राष्ट्रपति बनने और मार्च, 1977 मे भारत मे सत्ता परिवर्तन होने के साथ ही चीन ने रंग बदलना शुरू कर दिया। मार्शल टीटो की मृत्यु और चीन के हुआ के त्याग-पत्र के बाद दोनों ही देशों मे नेतृत्व परिवर्तन हो चुका है और देखना यह है कि दोनों के पारस्परिक सम्बन्ध क्या दिशा लेते हैं।

## चीन और अन्य राष्ट्र

साम्यवादी चीन के यूरोप, एशिया और अफ्रीका के अन्य राष्ट्रों के साथ भी सम्बन्ध उतार-चढ़ाव और अधिकांशतः मनमुटाव के रहे हैं। बाह्य मंगोलिया पूर्वी-एशिया का छोटा-सा देश जो यद्यपि संयुक्त राष्ट्रसंघ का सदस्य है, तथापि व्यवहारतः सोवियत रूस के प्रभाव और नियन्त्रण में है। मंगोलिया पर प्रभुत्व के मामले में चीन रूस का प्रतिद्वन्द्वी है। संसार की छत कहे जाने वाले तिब्बत को चीन ने निगल लिया है। अरब-जगत् में भी चीन अपने पैर फैलाने को प्रयत्नशील है। इस दिशा में अभी उसे कोई उल्लेखनीय सफलता नहीं मिल सकी है। चीन की दृष्टि हिन्द-महासागर पर भी है। मॉरिशस, तन्जानिया, जाम्बिया आदि को सहायता देने के नाम पर चीन हिन्द महासागर के जल-मार्गों का प्रयोग अपने हित में कर रहा है। पूर्वी यूरोप के साम्यवादी राष्ट्रों से सम्बन्ध स्थापित करने और उन्हें घनिष्ठ बनाने की दिशा में चीन काफी समय से प्रयत्नशील है। रूमानिया, बल्गेरिया, चेकोस्लोवाकिया, पोलैण्ड आदि देशों से चीन के सम्बन्ध पूर्वापेक्षा कुछ विकसित हुए हैं, लेकिन ये सभी राष्ट्र सोवियत रूस के प्रभाव मे है तथा रूस-विरोधी किसी भी चीनी कार्यवाही के प्रति सचेष्ट हैं। चीन ने हाल में जापान की ओर भी दृष्टिपात किया है। सन् 1972 मे चीनी प्रधान मन्त्री द्वारा जापान के नए प्रधान मन्त्री को पीकिंग आने का निमन्त्रण इस बात का सूचक था कि चीन जापान के साथ अच्छे सम्बन्ध कायम कर, जापानी सैन्यवाद से अपनी सुरक्षा का मार्ग प्रशस्त करना चाहता है। 1978 की चीन-जापान सन्धि दोनों देशों के बढ़ते हुए सम्बन्धों की द्योतक है।

चीन एशियायी देशों मे राजनीतिक पैठ बढ़ाने को उत्सुक है। चीन इस क्षेत्र में बढ़ रहे सोवियत प्रभाव को कम करना चाहता है। इण्डोनेशिया के साथ चीन के सम्बन्धो में जो बिगाड़ हुआ वह अभी तक नहीं सुधर सका है।

## दक्षिणपूर्वी एशिया में चीनी महत्वाकांक्षा और रूस विरोधी मोर्चा बनाने का प्रयत्न

दक्षिण-पूर्वी एशिया में बड़ी ताकतों के जो स्वार्थ हैं, चीन की जो महत्त्वाकांक्षा है और वह रूस विरोधी मोर्चा करने मे जिस तरह प्रयत्नशील है—इन महत्वपूर्ण बिन्दुओं

पर जून, 1979 के दिनमान में श्री हरिश्चन्द्र चन्दोला का प्रकाशित निम्नलिखित लेख प्रकाश डालता है—

"रूस की सैन्य शक्ति तथा उसके हमले की आशंका से चीन कितना भयभीत है। इसका अन्दाज लगाना पहले सम्भव नहीं था, लेकिन अब जिस तेजी से चीन ने अमेरिका के साथ सामान्य सम्बन्ध स्थापित करने के लिए जोर लगाया उससे पता लगता है कि चीन, हमले की स्थिति में, अपनी रक्षा स्वयं नहीं कर पाएगा और रूस की भारी सामरिक शक्ति का मुकाबला करने के लिए उसे दूसरी भारी शक्ति अमेरिका की सहायता लेनी पड़ेगी।

चीन के नेताओं ने कई दफा कहा है कि रूस हमारे देश के चारों ओर घेरा डालने की चेष्टा कर रहा है। वे कहते हैं कि चीन के पड़ोसियों को रूस एक चीन विरोधी मोर्चे मे बाँधना चाहता है। इसका प्रमाण, उनके अनुसार, अक्तूबर, 1978 की रूस-वियतनाम सन्धि है। यह चीन विरोधी है, जिसके द्वारा रूस, वियतनाम की सहायता से, चीन को दक्षिण-पूर्वी एशिया से अलग करना चाहता है।

**चीनी महत्त्वाकांक्षा**—दक्षिण-पूर्वी एशिया, जहाँ करोड़ो चीनी लोग बसे हुए हैं, चीन से प्रभावित प्रदेश समझा जाता रहा है। चीन अपनी भाषा में इसे नानायांग (बादल आच्छादित प्रदेश) कहता है। अपनी प्राचीन घनिष्ठता के कारण चीन यह गवारा नहीं कर सकता कि उसके प्रभाव के इस क्षेत्र का उससे विच्छेद कर दिया जाए। उसको यह भी पसन्द नहीं है कि यह क्षेत्र पूर्ण रूप से स्वतन्त्र हो जाए। यही कारण है कि जब वियतनाम पूर्ण रूप से स्वतन्त्र होकर चीन तथा रूस के साथ, अपनी आवश्यकताओं के अनुसार, सामान्य व्यवहार करने लगा तो चीन के नेता अप्रसन्न हो गए। उन्हें आशा थी कि स्वतन्त्र होने पर वियतनाम अपने निकटवर्ती देश चीन के और करीब हो जाएगा और रूस विरोधी संघर्ष मे उसकी सहायता करेगा। लेकिन जब वियतनाम अपनी आर्थिक आवश्यकताओं तथा अन्य कारणों की वजह से रूस से सामीप्य बनाए रहा तो चीन रुष्ट होकर वियतनाम को दक्षिण-पूर्व का क्यूबा या रूस का दक्षिण-पूर्वी एजेन्ट कहने लगा।

गाली-गलौच के अलावा चीन ने यह कोशिश भी की कि अपने प्रभाव का इस्तेमाल कर दक्षिण-पूर्वी एशिया के देशों का रूस विरोधी एक मोर्चा बनाया जाए। इस प्रयास में चीन के उपप्रधान मन्त्री तेंग सियाओ पिंग थाईलैंण्ड, मलेशिया तथा सिंगापुर की यात्रा पर नवम्बर 5 से 14, 1978 तक निकले थे। तेंग के बारे मे कहा जाता है कि वह जिस तरह से भी हो अपना कार्य सिद्ध करना चाहते हैं और सही गलत उपायों के विवाद या विवेचन में नहीं पड़ना चाहते। उनके कथन 'बिल्ली काली हो या सफेद अगर चूहा पकड़ती है तो अच्छी है' के लिए उनकी माओ-त्से-तुंग के समय भर्त्सना की गयी थी। अब फिर सत्तारूढ़ होने पर वह अपनी पुरानी कार्यनीति पर—जैसे भी हो अपना उद्देश्य हासिल कर लेना चाहिए—वापस लौट आए हैं।

**रूस-विरोधी मोर्चाबन्दी**—तेंग के अनुसार, अगर रूस विरोधी मोर्चा बनाना

है तो यह आवश्यक है कि रूस की प्रमुख विरोधी शक्ति के साथ सामान्य तथा अच्छे रिश्ते कायम किए जाएँ। यह शक्ति संयुक्त राज्य अमेरिका है। इसका प्रभाव विश्वव्यापी है। बहुत से देशों को इसने सन्धियों से बाँध रखा है। एशिया के देशों में इसके सैनिक अड्डे विद्यमान हैं। प्रशान्त तथा हिन्द महासागर में इसकी नौसेना गश्त लगाते हुए सदैव सचेत है। इससे रिश्ते कायम करने पर अनेक छोटे-मोटे देशों के साथ, जो इस पर आश्रित हैं, अपने आप सम्बन्ध बन जाते हैं। अमेरिका के पास एक सदैव तैयार रूस विरोधी मोर्चा है। चीन को अगर रूस का विरोध करना है तो उसके लिए एक नया मोर्चा खड़ा करने की जरूरत नहीं है। उसे पहले से स्थित मोर्चे को मान लेना चाहिए। इस मोर्चे को स्वीकार करने का अर्थ यह भी होता है कि इसके नेतृत्व को भी स्वीकार किया जाए। चीन का जल्दी में अमेरिका के साथ सामान्य रिश्ता कायम करना उसका आज की स्थिति में रूस विरोधी मोर्चे की ओर बढ़ने का महत्त्वपूर्ण कदम है।

अमेरिका और चीन बहुत बड़े देश हैं। वे एक दूसरे की सहायता के बिना रह सकते हैं। पिछले तीस साल से वे इसी तरह रहे हैं। इन तीस सालों में वे बीस वर्ष तक एक दूसरे को अपना दुश्मन समझते रहे तथा प्रत्यक्ष-अप्रत्यक्ष रूप में कोरिया, ताइवान तथा वियतनाम में लड़ते रहे।

लेकिन अब चीन के लिए दुश्मन की परिभाषा बदल गई है। उसने घोषित कर दिया है कि सोवियत रूस उसका सबसे बड़ा तथा खूँखार दुश्मन हो गया है। उसको सबसे पहले इस दुश्मन से लड़ने की आवश्यकता मालूम होती है। उसे यह भी मालूम है कि यह लड़ाई वह अकेले नहीं लड़ सकता। यह तो एक मोर्चे के माध्यम से ही लड़ी जा सकती है।

**तटस्थ पड़ोसी**—इस कार्य के लिए अमेरिका के साथ सामान्य रिश्ते कायम करना काफी नहीं है। अपने मित्र तथा पड़ोसी देशों को रूस विरोधी मोर्चे में शामिल करने की चीन को आवश्यकता महसूस होती है। इसको पूरा करने के लिए वह अब सचेष्ट है। लेकिन चीन के निकटवर्ती देश ऐसे मोर्चे में शामिल नहीं होना चाहते हैं वे चीन रूस के झगड़े में तटस्थ रहना चाहते हैं। रूस से वे दूर रहना चाहते हैं। लेकिन उससे बेवजह दुश्मनी मोल लेना नहीं चाहते। चीन उनका समीपवर्ती देश है और उसकी वे अवहेलना नहीं कर सकते।

चीन के उपप्रधान मन्त्री तेंग सिआओ पिंग ने अपने दक्षिण-पूर्वी एशिया के दौरे के समय थाईदेश, मलेशिया तथा सिंगापुर के प्रधानमन्त्रियों से कहा कि रूस सबसे खतरनाक दुश्मन है और वह वियतनाम के साथ मिलकर दक्षिण-पूर्व एशिया में अपना आधिपत्य जमाना चाहता है। उसकी साजिशों का मुकाबला करने के लिए एक संयुक्त मोर्चे की आवश्यकता है। चीन की इस माँग ने दक्षिण-पूर्वी एशिया के नेताओं को असमंजस में डाल दिया।

उनको इस असमंजस से निकालने के लिए तेंग ने कई लोभ दिखाए। कई सालों से इन देशों का चीन के साथ व्यापार चीन के पक्ष में रहा है। इस समय तेंग

ने कहा कि चीन इन देशों से अब अधिक माल खरीदेगा, ताकि उनका व्यापार सन्तुलित रह सके। यह ही नहीं, तेंग ने कहा कि इन देशों के पास यदि किसी भी वस्तु का अधिक उत्पादन हो जो वे अन्य देशो को नहीं बेच सकें उस बचे उत्पादन को चीन खरीद लेगा तथा उनकी तेल, खाद्य तथा कृषि औजारों के क्षेत्र मे जो भी आवश्यकताएँ हों वह चीन उनको दोस्ती (सस्ते) के दामों पर बेचेगा। इसका प्रमाण देने के लिए 9 नवम्बर, 1978 को चीन ने थाईदेश के साथ एक समझौते पर हस्ताक्षर किए, जिसके अनुसार चीन एक साल के अन्दर थाइदेश से जूट, कपड़ा इत्यादि का तमाम अनबिका माल खरीद लेगा तथा सस्ते दाम पर उसको तेल तथा डीजल बेचेगा। इस तरह का आर्थिक सहयोग दक्षिण-पूर्वी एशिया के देशों के लिए *अत्यन्त हितकर होगा।*

लेकिन इस क्षेत्र की राजनीतिक समस्याएँ आर्थिक समस्याओं से बहुत अधिक महत्त्वपूर्ण हैं और इन देशों की राजनीतिक समस्याओं के साथ चीन उलझा हुआ है। *दक्षिण-पूर्व एशिया के करीब-करीब सभी देशों की कम्युनिस्ट पार्टियाँ क्रान्ति के लिए* सशस्त्र लड़ाइयाँ लड़ रही है। इन सब कम्युनिस्ट पार्टियों का नेतृत्व तथा कइयों की अधिकांश सदस्यता इन देशों मे बसे चीनी जाति के लोगो के हाथ मे है। कइयों में कम्युनिस्ट पार्टी स्थापित करने के लिए चीन ने 1930 में राजनीतिक कार्यकर्ता भेजे थे। इन सब वजहों से इन कम्युनिस्ट पार्टियों का चीन की कम्युनिस्ट पार्टी तथा उसकी स्थापित राज्यसत्ता के साथ अन्तरग सम्बन्ध है।

1949 में कम्युनिस्टों के सत्तारूढ होने पर चीन लगातार दक्षिण-पूर्वी एशिया की कम्युनिस्ट पार्टियो की सहायता हथियारो तथा अन्य रूपों से करता चला आ रहा है। ये सब कम्युनिस्ट पार्टियाँ दक्षिण-पूर्वी एशिया की सत्ताओं से, जिनके साथ चीन अब मित्रता स्थापित करना चाहता है, सशस्त्र टक्करें ले रही हैं।

पेचीदा सवाल—दक्षिण-पूर्व एशिया की सत्ताओं के सामने प्रश्न था कि चीन क्या एक तरफ शस्त्र इत्यादि प्रदान कर इस क्षेत्र की कम्युनिस्ट पार्टियों से घनिष्ठता कायम रखना चाहता है और दूसरी तरफ इसी क्षेत्र की सरकारो से, जिनके उन्मूलन तथा विनाश के लिए यह कम्युनिस्ट पार्टियाँ कटिबद्ध है, वह (चीन) मित्रता कायम करना चाहता है, स्थापित सरकारो तथा कम्युनिस्टो की लड़ाइयों में चीन किसकी विजय के लिए प्रयत्नशील है ?

यह प्रश्न थाइलैण्ड, मलेशिया तथा सिंगापुर के प्रधानमन्त्रियों ने अपने मेहमान तेंग सियाओ पिंग से किया।

तेंग का उत्तर इस प्रकार था—चीनी कम्युनिस्ट पार्टी से दक्षिण-पूर्वी एशिया की कम्युनिस्ट पार्टियों के सम्बन्ध बहुत पुराने है। ये सम्बन्ध उस समय के हैं जब चीन तथा दक्षिण-पूर्वी एशिया के लोग पश्चिमी उपनिवेशवादियो से संघर्ष कर रहे थे। स्वतन्त्र होने पर चीन दक्षिण-पूर्वी एशिया की राज्यसत्ताओं से मैत्री सम्बन्ध स्थापित करना चाहता है। लेकिन इस नई चेष्टा में उसके लिए यह सम्भव नहीं है कि वह इस क्षेत्र की कम्युनिस्ट पार्टियों के साथ अपने रिश्ते एकदम खत्म कर दे।

ये रिश्ते समयानुकूल धीरे-धीरे कम किए जा सकते हैं, लेकिन उनको अचानक खत्म करना सम्भव नहीं है।

दूसरा, अगर चीन इन कम्युनिस्ट पार्टियों को सहायता देना बन्द कर दे तो उससे इन पार्टियों का अन्त नहीं हो जाएगा। तब वे रूस से सहायता माँगने लगेंगी और रूस ऐसी स्थिति के इन्तजार में है।

रूसी सहायता दक्षिण-पूर्वी राज्यसत्ताओं के लिए खतरनाक सिद्ध होगी। इसका उदाहरण तेंग ने रूस द्वारा अफ्रीकी देशों को दी गयी सहायता से दिया। उसने कहा कि जिस पार्टी या शक्ति को रूस ने सहायता दी (इथियोपिया, अंगोला, मोजाम्बिक इत्यादि) वे सब अपने विपक्षियों को नष्ट करके सत्तारूढ़ हो गईं।

**तटस्थ पड़ोसी**—इस तरह की सामरिक तथा आर्थिक सहायता यदि रूस दक्षिण-पूर्वी एशिया की कम्युनिस्ट पार्टियों को देना आरम्भ करेगा तो निश्चित है कि ये पार्टियाँ अधिक बलवान हो जाएँगी और अपनी मौजूदा सरकारों का अन्त करने में अधिक समर्थ होंगी।

तेंग ने फिर दलील दी कि चीन ने इन पार्टियों को सहायता इतने बड़े पैमाने पर कभी नहीं दी कि वे आज की राज्यसत्ताओं पर विजय पा लें। इसके लिए उसने कहा कि इन पार्टियों का चीन के साथ सम्बन्ध रखना दक्षिण-पूर्वी एशिया की राज्यसत्ताओं के हित में है।

थाईदेश ने तेंग की इस दलील को मान लिया। लेकिन मलेशिया के प्रधान मन्त्री हुसैन ओन ने उसे मानने से इनकार कर दिया।

**मलेशिया**—हुसैन ओन ने कहा कि कोई भी पूर्णतः स्वतन्त्र देश दूसरे किसी भी देश को अपने अन्दरूनी मामलों में हस्तक्षेप करने का अधिकार नहीं दे सकता। यह सिद्धान्त का प्रश्न है। चीन की मलेशिया कम्युनिस्ट पार्टी को दी जा रही सहायता चीन का मलेशिया के अन्दरूनी मामलों में हस्तक्षेप है, जिसे मलेशिया कभी भी स्वीकार नहीं कर सकता। चीन यदि मलेशिया से पूर्ण मित्रता चाहता है तो उसे मलेशियाई कम्युनिस्टों को दी जा रही सहायता को सर्वथा बन्द करना पड़ेगा।

रूस तब यदि मलेशियाई कम्युनिस्ट को सहायता देना शुरू करेगा तो उसका असर रूस और मलेशिया के रिश्तों पर अवश्य पड़ेगा। मलेशिया रूस या किसी भी देश को अपने अन्दरूनी मामलों में हस्तक्षेप करने का अधिकार नहीं देगा। तेंग ने तब अन्य प्रलोभन दिखाये और कहा कि चीन अब मलेशिया से अधिक रबड़ तथा ताड़ तेल (पाम ऑयल) खरीदेगा, ताकि चीन-मलेशिया व्यापार, जो अभी तक चीन के पक्ष में है, संतुलित हो सके।

लेकिन हुसैन ओन ने कहा कि व्यापार की बात राजनीतिक रिश्तों से भिन्न है और व्यापारिक लाभ के लिए मलेशिया अपनी पूर्ण स्वतन्त्रता कभी नहीं बेचेगा।

हुसैन ओन ने खुले आम कहा कि तेंग की दलील तर्कहीन थी। थाईदेश में

तेंग ने वियतनाम तथा उसके नेताओं को तथा रूस को खुले ग्राम गालियाँ दी और कहा कि वियतनाम रूस का दलाल है और उसकी दक्षिण-पूर्वी एशिया पर प्रभुत्व जमाने की चेष्टाओं में सहयोग दे रहा है। सम्वाददाताओं से तेंग ने कहा कि वियतनाम दक्षिण-पूर्वी एशिया का गुण्डा है।

ऐसे ही कटु शब्द तेंग ने मलेशिया में भी कहने चाहे, लेकिन हुसैन ओन ने स्पष्ट रूप से कह दिया कि वह अपने किसी अतिथि को अन्य देश पर आरोप लगाने या गालीगलौज करने की स्वतन्त्रता नहीं देगा। इसके फलस्वरूप तेंग को प्रीतिभोज में अपने भाषण को बदलना पड़ा और वियतनाम विरोधी सभी उक्तियाँ निकाल दी गयीं।

सिंगापुर—सिंगापुर की 76 प्रतिशत जनसंख्या चीनी नस्ल की है। सिंगापुर हालाँकि अमेरिका-जापान-चीन गठबन्धन के पक्ष मे है लेकिन वह भी खुले आम रूस विरोधी संयुक्त मोर्चे में शामिल नहीं होना चाहता।

इस प्रकार तेंग का रूस विरोधी मोर्चा बनाने का प्रयास विफल रहा है। अब अमेरिका से सामान्य रिश्ते कायम कर चीन वही कार्य दूसरे रूप मे करना चाहता है। दक्षिण-पूर्वी एशिया में अमेरिका के प्रभाव का इस्तेमाल करके चीन रूस को इस क्षेत्र से दूर रखना चाहता है।

इस नई स्थिति में रूस इस क्षेत्र मे घुसने के लिए और भी अधिक प्रयास करेगा। रूस को बाहर रखने और इस क्षेत्र मे अपने लिए स्थान बनाने तथा सहयोगी खोजने की अब नई चेष्टाएँ करनी होंगी। उन चेष्टाओं मे दक्षिण-पूर्वी एशियाई देशों को फँसाने की कोशिशें की जाएँगी। ये सब कोशिशें इस क्षेत्र के लोगों के हक मे नहीं होंगी और बड़ी ताकतों की खींचातानी बढ़ेगी।

चीन-अमेरिका के नए नए गठबन्धन से दक्षिण-पूर्व एशिया के देश आतंकित तथा घबराए हुए हैं। वे बडी ताकतों के झगड़ो मे तटस्थ रहना चाहते है। यह नया गठबन्धन उनकी तटस्थ रहने की इच्छाओं में व्यवधान बन जाएगा।

## गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के प्रति चीन की बदलती हुई भूमिका : गुट-निरपेक्ष देशों को एक चुनौती

चीन की सैन्यवादी प्रवृत्ति और साम्राज्यवादिता गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के लिए एक जबरदस्त चुनौती है। 1972 में भारत पर और 1979 के प्रारम्भ मे वियतनाम पर आक्रमण करके चीन ने अपनी विस्तारवादी महत्त्वाकांक्षाओं को स्पष्ट कर दिया है। वह ऊपर से सहयोग और मैत्री का स्वाँग रचता है, लेकिन उसकी वास्तविक इच्छा दूसरे देशों के भू-भागों को हड़पने की है। गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के प्रति चीन का वर्तमान रवैया क्या है और इसमें चीन को कहाँ तक सफलता मिलने की सम्भावना है, इस पर अप्रेल, 1979 की 'सोवियत भूमि' में यूरी झुकोव (प्रावदा के राजनीतिक टिप्पणीकार) का एक विचारोत्तेजक लेख प्रकाशित हुआ था, जो इस प्रकार है—

"कुछ दिनों से पीकिंग की यह प्रवृत्ति हो गई है कि वह गुट-निरपेक्ष आन्दोलन की जिसे बहुत दिन नहीं हुए चीन इस तरह से बुरा-भला कहता था, तारीफों के पुल बाँध रहा है। यही नहीं, पीकिंग के नेताओं ने यह स्पष्ट संकेत भी दिया है कि चीन इस आन्दोलन का अभिभावक और यहाँ तक कि नेता भी बनने के लिए तैयार है।

अगस्त, 1978 में चीनी कम्युनिस्ट पार्टी की केन्द्रीय समिति के अध्यक्ष और चीन की राज्य परिषद् के प्रधान हुआ कुओ फेंग ने अपनी तेहरान यात्रा के दौरान कहा कि 'चीन तीसरी दुनिया का एक विकासमान देश है।' यही विचार देंग शियाओपिंग की दक्षिण-पूर्वी एशियायी देशों की यात्रा के दौरान उनके भाषणों का मूल आधार था।

जिन लोगों को गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के संस्थापकों पर पीकिंग के हमलों की आज भी याद है, जिन पर चीन, 'पूर्व में एक नई म्यूनिख सौदेबाजी' के षड्यन्त्र में शामिल होने का आरोप लगाता था, वे आश्चर्यचकित हो यह पूछ रहे हैं कि गुट-निरपेक्ष आन्दोलन की निन्दा से सहसा एकदम उलट कर उसकी प्रशंसा करने लगने का क्या अर्थ है?

इस प्रश्न का उत्तर देने के लिए हमें यह याद रखना चाहिए कि सैनिक गुटों के मुकाबले में गुट-निरपेक्षता की नीति की घोषणा करने वाले विकासमान देशों के राज्य तथा सरकार के प्रधान किन लक्ष्यों का अनुसरण करते रहे हैं।

गुट-निरपेक्ष आन्दोलन का साम्राज्यवाद-विरोधी रुख 17 वर्षों से राष्ट्रीय मुक्ति के लिए जनगण के मोर्चे की एकता और विस्तार में योगदान कर रहा है। गुट-निरपेक्ष आन्दोलन हथियारों की होड़ के विरुद्ध तथा तनाव-शैथिल्य को आगे बढ़ाने, राज्यों के बीच समान आर्थिक सम्बन्धों और शान्ति के लिए भी निरन्तर कार्य करता रहा है।

अनेक गुट-निरपेक्ष नेताओं ने बार-बार इस बात पर जोर दिया है कि अपने लक्ष्यों की सिद्धि के कठिन संघर्ष में वे सदा इस संघर्ष के अपने स्वाभाविक मित्रों-समाजवादी देशों पर भरोसा करते रहे हैं। उधर सोवियत संघ और अन्य समाजवादी देश समानता एवं सम्प्रभुता के प्रति आदर और आन्तरिक मामलों में अहस्तक्षेप के सिद्धान्तों के आधार पर गुट-निरपेक्ष राष्ट्रों के साथ निरन्तर सहयोग करते रहे हैं। निश्चित ही यह सब साम्राज्यवादियों को पसन्द नहीं आता, जो अपने भूतपूर्व उपनिवेशों और पुराने अधीन क्षेत्रों को अब भी अपना सुरक्षित क्षेत्र मानते हैं और जिन्हें वे अपने स्वार्थ के हित में नियन्त्रित करना चाहते हैं। इसीलिए पश्चिमी शक्तियाँ, विशेष रूप से संयुक्त राज्य अमेरिका कुछ विकासमान देशों के प्रतिक्रियावादी हल्कों पर भरोसा करते हुए, गुट-निरपेक्षता आन्दोलन को नष्ट और कमजोर करने की कोशिश में हर सम्भव तरीके का इस्तेमाल करती रही हैं। गुट-निर[illegible] को साम्राज्य-विरोधी संघर्ष में अपने साथियों से अलग करने और यदि

आन्दोलन को सोवियत संघ तथा अन्य समाजवादी देशों के विरुद्ध खड़ा कर देने की कोशिशें पिछले कुछ वर्षों से विशेष रूप से स्पष्ट दिखाई दे रही हैं।

यही कारण है कि साम्राज्यवादी अब अपने नए दोस्तों और सोवियत-विरोधी नीति पर चलने वाले पीकिंग के नेताओं की ओर देखने लगे हैं।

गुट-निरपेक्ष आन्दोलन की साम्राज्यवाद-विरोधी धार को कुण्ठित करने और उसे एक 'एकल' समाजवाद-विरोधी मोर्चे में समाहित कर लेने की कोशिश में चीन की राज्य परिषद् के उपाध्यक्ष और चीन की जनमुक्ति सेना के प्रधान देंग सिआओ-प्रोपिंग ने माओ के 'तीन विश्वों के सिद्धान्त' को पुनर्जीवित किया है।

समाज के वर्गीय स्वरूप की पूर्ण उपेक्षा करते हुए देंग ने घोषित किया है कि चीन और एशिया, अफ्रीका और लैटिन अमेरिका के सभी देश, उनकी सामाजिक व्यवस्था चाहे कुछ भी हो, एक 'तीसरी' दुनिया बनाते हैं जिन्हें 'दूसरी' दुनिया (जिसमें देंग के अनुसार जापान और विकसित पश्चिमी यूरोपीय पूँजीवादी देश हैं) के साथ मिलकर 'पहली' दुनिया के विरुद्ध संघर्ष छेड़ देना चाहिए जिसका प्रतिनिधित्व 'महाशक्तियाँ—सोवियत संघ और अमेरिका करती हैं। लेकिन चूँकि अमेरिका, जैसाकि देंग दावा करते हैं, 'रक्षात्मक स्थिति में है, अतः कोई खतरा नहीं उपस्थित करता, इसलिए 'तीसरी' और 'दूसरी' दुनिया को अमेरिका के साथ 'मुख्य शत्रु' सोवियत संघ का विरोध करने के लिए एक एकल मोर्चा बनाना चाहिए।'

अपनी हाल की अमेरिका यात्रा के दौरान देंग सिआओप्रोपिंग ने वाशिंगटन में खुले तौर पर सोवियत संघ के विरुद्ध एक विश्व मोर्चा गठित करने का आह्वान किया।

यह हम कह सकते हैं, बीजिंग की कुत्सित रणनीति का जो पूरी तरह साम्राज्यवादियों की मंशाओं के अनुरूप है, विचारधारात्मक आधार है। जुलाई, 1978 में इस रणनीति को अमल में लाने के लिए संगठनात्मक कार्य शुरू करने की कोशिश की गई।

पिछली गर्मियों में गुट-निरपेक्ष देशों के विदेश मन्त्रियों का एक सम्मेलन बेलग्रेड में हुआ। इसका उद्देश्य अगले सितम्बर में हवाना में गुट-निरपेक्ष देशों के नियमित छठे शिखर सम्मेलन की तैयारी करना था। बेलग्रेड में चीन के कठपुतली पोल-पोत शासन और अमेरिका के कुछ मुवक्किल राज्यों के प्रतिनिधियों ने आपस में गठजोड़ कर गुट-निरपेक्षता आंदोलन को तोड़ने और उसकी दिशा बदलने की कोशिश की। प्रसंगवश मुख्य हमला क्यूबा और वियतनाम के विरुद्ध निर्देशित था जो इस आन्दोलन के सक्रिय सहभागी हैं।

लेकिन ये हमले व्यर्थ सिद्ध हुए। गुट-निरपेक्ष देशों के [illegible] ने पुनः पुष्टि की कि पूर्व योजना के अनुसार शिखर सम्मेलन [illegible] और 1979 से 1982 तक की अवधि में क्यूबा इस आन्दोलन [illegible] वियतनामी समाचार-पत्र 'क्वान दोई न्हान दान' ने लिखा :

का छठा शिखर सम्मेलन 1979 में हवाना में करने का निर्णय जो उस देश की राजधानी है, जिसकी जनता समृद्ध क्रान्तिकारी और अन्तर्राष्ट्रीयतावादी भावना से भरी हुई है, इस बात की पुष्टि करता है कि गुट-निरपेक्ष आन्दोलन में फूट डालने और उसे नष्ट करने की साम्राज्यवादी और प्रतिक्रियावादी शक्तियों की साजिशें विफल हो गई है। इसके साथ ही यह क्यूबा को प्राप्त अत्यधिक सम्मान का तथा आन्दोलन की बढ़ती हुई एकजुटता का भी प्रमाण है।

वियतनामी समाचार-पत्र ने इसके साथ ही एक सामयिक चेतावनी भी दी। "साम्राज्यवाद और अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिक्रियावाद की शक्तियाँ पीछे हटने के लिए मजबूर हुई हैं। फिर भी वे गुट-निरपेक्ष आन्दोलन मे फूट पैदा करने के लिए छलपूर्ण तरीके अपनाना और साजिशें रचना जारी रखेगी।"

और यही उन्होने किया कि सिर्फ 10 दिन बाद पीकिंग के नेता देंग विक्सआओपिंग ने जो समाजवादियों के साथ अधिकाधिक साँठ-गाँठ कर रहे हैं और सोवियत संघ तथा उसके मित्र समाजवादियो के विरुद्ध 'एकल मोर्चे' का सगठनकर्ता होने का दावा करते हैं, दक्षिण-पूर्वी एशियायी देशो का दौरा किया और उन्हे सोवियत-विरोधी नीति के पालन मे अपना अनुगामी बनाने की कोशिश की।

लेकिन यह यात्रा भी विफल रही। इण्डोनेशियायी समाचार-पत्र 'बेरिता बुआनां' ने 26 दिसम्बर, 1978 को कहा कि पीकिंग से आने वाले 'मेहमान' की 'नायकत्ववाद' के विरुद्ध सघर्ष तेज करने की कोशिश जिसका मकसद दक्षिण-पूर्व एशियायी देशो को सोवियत-विरोधी गुट मे खींचना और वियतनाम के साथ उनके सम्बन्धो को खराब करना था, का 'कोई समर्थक नही मिला।' समाचार-पत्र ने जोर देकर कहा कि 'चीनी शिष्टमण्डल के प्रधान को यह स्पष्ट बता दिया गया है कि दक्षिण-पूर्वी एशियायी देश चीनी विदेश नीति का अनुकरण नही करना चाहते और सबसे ऊपर यह कि इण्डोचीन के संघर्ष मे वे पीकिंग का पक्ष नहीं लेंगे।'

जब देंग विक्सआओपिंग ने मलेशिया मे अपने सार्वजनिक भाषणों में सोवियत विदेश नीति पर कीचड़ उछालने की कोशिश की तो वहाँ के प्रधान मन्त्री हुसेन बिन ओन ने साफ शब्दों मे कहा कि उनका देश 'कभी इस बात की अनुमति नहीं देगा कि मलेशिया की जनता को किसी बड़ी शक्ति के विरुद्ध भड़काया जाए।" सिगापुर के प्रधान मन्त्री ली कुआन यू ने देंग विक्सआओपिंग से कहा कि 'सिगापुर की जनता चीन के लिए अपने राष्ट्रीय हितो का बलिदान नही कर सकती।'

प्रसंगवश इन देशो मे देंग विक्सआओपिंग के अनुत्साहपूर्ण स्वागत का कारण जैसा कि दक्षिण-पूर्वी एशियायी देशों की राजधानियों मे बताया गया, मुख्यतः यह तथ्य था कि पीकिंग एक ओर तो अपने आपको एक मित्रवत् और गुट-निरपेक्ष देश के रूप मे पेश करने की कोशिश करता है, वही दूसरी ओर वह उन देशो के आन्तरिक मामलों में खुला हस्तक्षेप करता है और चीनी मूल के लोगों की मदद से वहाँ सरकार विरोधी आन्दोलन का समर्थन करता है। दक्षिण-पूर्व एशियायी देशों में 2 करोड़ से अधिक चीनी मूल के लोग रहते हैं।

स्पष्टत: दक्षिण-पूर्वी एशिया को अगस्त, 1965 में माम्रो का यह उद्धृत वक्तव्य याद है कि चीन को उस विशाल क्षेत्र पर 'हाथ डालना चाहिए' (जी हाँ, उन्होंने यही कहा था) जहाँ विश्व का कुल 70 प्रतिशत टिन, 81 प्रतिशत रबड़, 70 प्रतिशत नारियल की गिरी और तेल, लौह-अयस्क, निकल आदि भी उत्पादित होता है।

यही कारण है कि, उदाहरण के लिए, मलेशिया के प्रधान मन्त्री हुसैन बिन ओन ने दैंग विक्सआओपिंग से सीधे कह दिया कि उनका देश 'किसी भी प्रकार के हस्तक्षेप, विध्वसक कार्यवाही या उत्तेजना भड़काने के कार्यों से अलग रहना चाहता है।'

फिर भी पीकिंग के नेता बाज आने वाले नहीं हैं। एक बार यदि उनकी चाले दक्षिण-पूर्वी एशिया में विफल रही तो उन्होने तुरन्त ही एक दूसरी चालबाजी शुरू कर दी, इस बार अफ्रीका मे।

दिसम्बर, 1970 मे चीन की राष्ट्रीय जन कांग्रेस की स्थायी समिति के उपाध्यक्ष जी पेंगफेई ने पाँच अफ्रीकी देशो का विस्तृत दौरा किया। उन्होने नाइजर, सैनिक, तोगो, सियेरा लियोने और गाम्बिया की यात्रा की। इसका उद्देश्य वही था जो दैंग विक्सआओपिंग की दक्षिण-पूर्वी एशिया की यात्रा का था, अर्थात् इन देशों को पीकिंग की नीतियों का सहयोगी बनाना।

इसके साथ ही पीकिंग के नेताओं ने गेबोन के राष्ट्रपति ओमार बोंगो को चीन की राजधानी में उनके प्रवास के दौरान हर प्रकार के प्रलोभन दिए। रायटर खबरो के अनुसार उन्होने कई अरब फ्रैंक की सैनिक सहायता (जी हां, यही) देने का वायदा किया यद्यपि वे खुद नाटो देशों से हथियारों की माँग कर रहे हैं।

जी पेंगफेई 30 दिसम्बर को पीकिंग लौटे और एक उच्चपदस्थ अधिकारी ली विसयातियान जो राज्य समिति के उप-प्रधान मन्त्री हैं, 3 जनवरी को अफ्रीका रवाना हो गए। उनके यात्रा-कार्यक्रम मे तन्जानियाँ, मोजाम्बिक, जाम्बिया और जायरे आदि देश थे। और इसका उद्देश्य—आप समझ ही गए होंगे—गुट-निरपेक्ष देशों को पीकिंग की सोवियत-विरोधी नीति का अनुगामी बनाना था।

अफ्रीका से मिलने वाली खबरो से पता चलता है कि दक्षिण-पूर्व एशिया की तरह पीकिंग के दूतो का यहाँ भी ठण्डा स्वागत हुआ। उनके सोवियत विरोधी और क्यूबा विरोधी विषवमन को आशानुकूल समर्थन नही मिला।

चीनी नेता गुट-निरपेक्ष आन्दोलन के वियतनाम, क्यूबा, अंगोला, इथियोपिया, लाओस, अफगानिस्तान जैसे तथा अन्य सक्रिय सहभागियो का अधिकाधिक खुले तौर पर विरोध कर रहे हैं। यह विशेष रूप से अर्थपूर्ण है कि गत दिसम्बर में तत्कालीन पोल-पोट शासन के विदेश मन्त्री ने जिसकी स्थापना और सरपरस्ती पीकिंग कर रहा था और जो अब उखाड़ फेंका गया है, तमाम गुट-निरपेक्ष देशों के बीच एक पत्रक वितरित किया जिसमे पिछले ग्रीष्म में बेलग्रेड सम्मेलन में अस्वीकृत की जा चुकी हुई यह निर्लज्जतापूर्ण मांग फिर उठाई गई थी कि वियतनाम को गुट-निरपेक्ष

आन्दोलन से निकाल दिया जाए। यह विचित्र बात है कि उसी समाचार संवाद समिति ने तत्काल यह कुतर्कपूर्ण माँग दुनिया भर में प्रचारित कर दी। स्वभावतः इस पर किसी ने ध्यान नहीं दिया।

विषाक्त बादल छँट जाएँगे और साम्राज्यवादियों की कुत्सित चालबाजी का जो गुट-निरपेक्ष आन्दोलन को छिन्न-भिन्न और कमजोर करना चाहते हैं और इसमें उनके सहायक पीकिंग के नेताओं का उनकी समस्त कुरूपता के साथ पर्दाफाश हो जाएगा।

## बदलता चीन : क्रिश्चियन साइंस मानिटर की समीक्षा (सितम्बर, 1980)

7 सितम्बर, 1980 को चीन के प्रधान मन्त्री पद से हुआ कुओफेंग ने त्याग-पत्र दे दिया और 10 सितम्बर, 1980 को जाओ जियांग चीन के विधिवत् नए प्रधान मन्त्री नियुक्त किए गए। चीन के इस सत्ता परिवर्तन पर विश्व के सभी देशों में प्रतिक्रिया हुई है। पश्चिमी देशों के समाचार-पत्रों में व्यापक प्रतिक्रिया देखने में आई है। कुछ देशों के समाचार-पत्रों के अनुसार चीन में हाल ही का सत्ता परिवर्तन पूरी कम्युनिस्ट दुनियां में एक बड़े परिवर्तन की संज्ञा दी है। लेकिन अमेरिका के प्रसिद्ध दैनिक क्रिश्चियन साइंस मानिटर के विचार में यह परिवर्तन बहुत नया नहीं है। पत्र ने लिखा है—

"पीकिंग में सत्ता परिवर्तन का समाचार बिल्कुल नया नहीं है। पिछले काफी समय से चीन जनराज्य में मौलिक परिवर्तनों का सिलसिला चल रहा था। लेकिन पाँचवीं राष्ट्रीय जन कांग्रेस के निर्णय ऐसे हैं जिन्हें बहुत ही साहसिक सुधार की संज्ञा दी जा सकती है। इन सुधारों का समूचे चीन पर तो दूरगामी प्रभाव पड़ेगा ही, बाहर की दुनियां पर भी चीन के इस परिवर्तन का गहरा असर होगा।"

"उल्लेखनीय है कि कम्युनिस्ट समाज में पहली बार शान्तिपूर्ण तरीकों से सत्ता परिवर्तन हुआ है। जिन लोगों को सत्ता से हटाया गया वे जीवित भी हैं। उद्देश्य चीन में स्थायी स्थिरता लाना बताया जा रहा है। अभी यह कहना मुश्किल है कि परिवर्तनों के पीछे कौन-सी राजनीतिक शक्ति काम कर रही है लेकिन इतना तो है कि सत्ता संघर्ष उभरे बिना पार्टी के भीतर ही चुपके से परिवर्तन आ गया है। चीन के नए नेता अब यह समझने लगे हैं कि वर्षों की उथल-पुथल के बाद चीन को आधुनिकतम बनाने का मात्र यही रास्ता है कि समूची प्रणाली में लोगों का सहयोग लेने का मार्ग प्रशस्त किया जाए। दूसरे शब्दों में काम करने और उत्पादन बढ़ाने को पूरा-पूरा प्रोत्साहन मिलना चाहिए। यह तो नहीं कहा जा सकता कि आयोजन करने वाले, चीन में पूंजीवाद ला रहे हैं। लेकिन इतना आवश्यक है कि स्वतन्त्र अर्थव्यवस्था को महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाने का अवसर दिया जा रहा है। किसान और मजदूर अब वहीं जो काम करेंगे उसका उन्हें पुरस्कार मिलेगा, और आगे काम करने के लिए उन्हें प्रेरित किया जाएगा। कम्युनिस्ट सिद्धान्त के अनुसार मजदूरों को केवल साम्यवाद की स्थापना के लिए ही काम करने की बात सिखाई जाती है। पर चीन अब इस रास्ते से थोड़ा हट रहा है। नई प्रणाली में चीन में जनसंख्या वृद्धि को प्रोत्साहन नहीं दिया जा रहा है। दम्पत्ति को केवल एक बच्चे के लिए प्रेरित किया जाएगा। इसे चीन में बहुत ही महत्त्वपूर्ण सुधार माना गया है।"

"चीन की समूची कानूनी प्रणाली को भी बदला जाएगा। कर व्यवस्था भी बदली जा रही है। सबसे महत्त्वपूर्ण परिवर्तन तो यह देखने में आया है कि राष्ट्रीय और क्षेत्रीय स्तर की संस्थाओं में निर्वाचित प्रतिनिधि लिए जाएंगे जबकि अभी तक इन संस्थाओं के लिए कम्युनिस्ट पार्टी प्रतिनिधि नामजद कर दिया करती थी। इस प्रकार पार्टी अब सर्वोपरि सस्था नहीं रह जाएगी। चीन मे इसे विकेन्द्रीकरण की प्रक्रिया माना जा रहा है। एक प्रकार से यह चीन मे लोकतन्त्र की शुरूआत भी है। विचार अभिव्यक्ति के क्षेत्र में भी परिवर्तन का आभास मिल रहा है। सरकारी समाचार-पत्र देश के नागरिक-सुधारों तथा सरकारी उपायों पर टिप्पणी कर सकेंगे, अभी तक इस तरह की टिप्पणियाँ समाचार-पत्रों में प्रकाशित नहीं की जा सकती थी। धार्मिक क्षेत्र में गिरजाघरों को काम करने की अनुमति दे दी गई है। कुरान का प्रचार भी हो रहा है। सोवियत सघ के मार्क्सवाद और लेनिनवाद के तरीकों को चीन मे अब अस्वीकार कर दिया गया है। चीन अपने ही ढग का साम्यवाद विकसित कर रहा है।"

"चीन जैसे कम्युनिस्ट देश में इस तरह का परिवर्तन सफल होगा या नहीं ? यह तो आगे की बात है। लेकिन इतना कहा जा सकता है कि चीन ने यह सब करके बहुत बड़े साहस का परिचय दिया है। वास्तव मे चीन अपने यहाँ अब एक और क्रान्ति ला रहा है। चीन मे स्वतन्त्र अर्थव्यवस्था का समावेश युगोस्लाविया के ढग का नहीं है। यह उससे कुछ अलग है। युगोस्लाविया ने भी कम्युनिस्ट अर्थ-व्यवस्था की रूढ़ियो से हट कर अपने कारखानो में कुछ प्रयोग किए थे। लेकिन नए सुधारों के अन्तर्गत चीन मे जो प्रयोग होने वाले हैं वे बिल्कुल ही नए हैं। पार्टी में ऐसे बहुत से लोग हैं जो इस उदारवाद को माओवाद के विपरीत मानते है। लेकिन वास्तव में चीन पर से माओ का प्रभाव अब समाप्त होता जा रहा है। चीन का युवा वर्ग इस समय काफी भ्रमित है, कुछ तो माओ को चीन के लिए अब भी प्रासगिक मानते हैं और कुछ माओवाद को बीते जमाने की बात मानने लगे है। लोगों को अधिकाधिक स्वतन्त्रता देने के लिए चीन के सविधान में भी परिवर्तन की सम्भावनाएँ हैं। चीन के वर्तमान नेता इस बात को भी अच्छी तरह समझते और जानते हैं कि चीन पर पश्चिम का प्रभाव इस समय पहले से कही अधिक है। माओ के जमाने से कहीं अधिक चीन के लोग आज स्वतन्त्रता और स्थिरता के लिए उत्सुक हैं। मानवाधिकारों के प्रति भी चीन के लोगों का आकर्षण बढ़ता जा रहा है। जो देश इतने लम्बे समय से कम्युनिस्ट तानाशाही मे रहा हो उसमें इस तरह के परिवर्तन आना दुनियाँ के लिए बहुत ही महत्त्व रखता है निश्चय ही यह परिवर्तन किसी बाहरी प्रभाव का नहीं बल्कि लोगो की अपनी आकांक्षाओं का परिणाम है।"

"नई सरकार बनने के बाद चीन के प्रधान मन्त्री जाओ जियांग ने स्पष्ट कर दिया है कि चीन राजनीतिक और आर्थिक प्रणाली में परिवर्तन ला रहा है। नए मन्त्रिमण्डल पर अपनी प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुए श्री जाओ ने कहा कि राजनीतिक क्षेत्र मे पार्टी की नेतृत्व प्रणाली मे बदला जा रहा है, जिससे कि सत्ता के केन्द्रीयकरण को रोका जा सके। उनका विचार है कि चीन तथा अन्य देशों के अनुभवों से यह स्पष्ट होता है कि सत्ता के एक जगह केन्द्रित होने से लोकतन्त्र के

लिए खतरा उत्पन्न हो जाता है। श्री जाम्रो ने ये विचार प्रधान मन्त्री पद का कार्यभार सम्भालने के बाद ही व्यक्त किए हैं।"

"इसी प्रसंग मे श्री जाम्रो ने यह भी स्पष्ट किया है कि चीन की बुनियादी नीतियों में कोई परिवर्तन नहीं हुआ है। सोवियत संघ के सन्दर्भ में नए प्रधान मन्त्री ने संक्षेप में बस इतना ही कहा है कि रूस अपना सबसे अधिक ध्यान यूरोप की ओर दे रहा है और देता रहेगा। तीसरे युद्ध की सम्भावनाओं का जिक्र करते हुए श्री जाम्रो ने चीन का यह विचार ही दोहराया है कि जब तक दुनिया में बड़ी शक्तियाँ रहेंगी, तीसरे युद्ध की बराबर सम्भावनाएँ रहेंगी। सोवियत संघ और चीन की सीमाओं पर दोनों देशों के वर्तमान तनाव के बारे में नए प्रधान मन्त्री ने स्पष्ट कर दिया है कि इन सीमाओं पर लम्बे समय तक युद्ध करते रहने की हम मे क्षमता है। हम अपनी रक्षा के लिए तत्पर हैं। अगर कोई चीन पर हमला करने की बात सोचता है तो उसे यह बात अच्छी तरह समझ लेनी चाहिए।"

## चीन की विदेश नीति का मूल्यांकन
## (Evaluation of China's Foreign Policy)

चीन की विदेश नीति ने चाहे कितने ही रूप बदले हों, पर सिद्धान्तों की आड़ मे उसके सकीर्ण राष्ट्रीय स्वार्थों का घृणित रूप बराबर उजागर होता रहा है। रूस और भारत ने चीन को हर तरह अपना सहयोग और समर्थन दिया, लेकिन चीन ने दोनो को ही शत्रु-राष्ट्रों की श्रेणी मे ला पटका है। दोनो ही देशों के साथ चीन ने मनमाने ढग से सीमा-विवाद उत्पन्न किए हैं और आज भी चीनी विदेश नीति का केन्द्र-विन्दु यही है कि रूस और भारत के प्रभाव को किसी भी उचित-अनुचित उपाय से क्षीण किया जाए। अमेरिका जो चीन का शत्रु नम्बर एक था, आज चीन के निकट है और चीनी नेतृत्व मित्रता अर्जित कर साम्यवादी शिविर का नेतृत्व अपने हाथ में लेने को प्रयत्नशील है। चीन पूर्वी एशिया में अमेरिका की सैनिक उपस्थिति को अस्थायी मानता है और उसको अपना साथी बनाकर जापान तथा रूस की उपस्थिति को पूर्वी एशिया में असम्भव बनाने की चेष्टा मे है। अमेरिका यह सकेत दे चुका है कि वह दक्षिण-पूर्वी एशिया से हटकर वहाँ चीन की उपस्थिति के अधिक पक्ष में है। एशिया में चीन ऐसी भूमिका निभा रहा है, जिससे उसका दबदबा एशिया के साथ-साथ वे सभी देश अनुभव करें जिनकी सीमाएँ चीन से मिलती हैं अथवा जहाँ व्यापारिक क्षेत्र में उसकी धाक है। एशियायी देशों के अतिरिक्त चीन की दृष्टि अफ्रीका के विभिन्न देशों और अरब राष्ट्रों पर भी है। वह इनको अपनी दोस्ती के दायरे मे लाकर भारत को 'अछूत' का स्तर देने के लिए प्रयत्नशील है, किन्तु एशिया और अफ्रीका के अधिकांश देश चीन को समझ चुके हैं। वे जानते हैं कि चीनी नीति भारत सहित अन्य एशियायी-अफ्रीकी देशो के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप की रही है जिससे न केवल एशिया और अफ्रीका में एकता को आघात पहुँचा है बल्कि अन्तर्राष्ट्रीय राजनीतिक जगत् में इन महाद्वीपों के देशों के प्रति महाशक्तियों को मनमाना खेल खेलने का प्रोत्साहन भी मिला है। माओपंथी नेतृत्व यह सोचता रहा

है कि 'उसकी' कथनी और करनी का अन्तर रहस्य ही बना रहेगा और वह एशिया की आँखों में धूल झोंकता रहेगा। मगर 20वीं सदी के उत्तरार्द्ध में प्रपंचपूर्ण राजनीति के इस खेल को जाग्रत एशिया के देश अब अच्छी तरह समझ गए हैं और माओपंथी चीन का सही चेहरा यानी उसका प्रसारवादी स्वरूप उजागर हो गया है।

चीन की विदेश नीति मूलतः शान्तिपूर्ण सह-अस्तित्व में विश्वास नहीं रखती। उसने सोवियत संघ और अमेरिका के बीच राजनीतिक-विग्रह खड़ा करने का जो आन्दोलन काफी समय से शुरू कर रखा है उसमें भी अभी कोई अन्तर नहीं आया है। वह इन दो महाशक्तियों के बीच किसी भी तरह का सद्भाव स्थापित न होने देने के लिए कृत संकल्प है। अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवाद में फूट डालने की नीति का भी चीन ने परित्याग नहीं किया है। इस तरह वह पूरे साम्यवादी जगत् में विघटन की प्रक्रिया का अग्रदूत बना हुआ है।

इन सब विरोधी और विध्वंसक प्रवृत्तियों के बीच आशा की किरण यही है कि अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति में तेजी से परिवर्तन आ रहा है एवं महाशक्तियाँ सह-अस्तित्व के सिद्धान्त को मानने लगी हैं चीनी नेतृत्व अपनी कालिमा को धोने के लिए सोच-विचार करने लगा है। और यह भी समझ गया है कि भारत राजनीतिक, आर्थिक और सैनिक दृष्टि से निरन्तर शक्तिशाली बनता जा रहा है, अतः उसके प्रति रचनात्मक रवैया अपनाना ही उचित होगा। फिर भी चीन के अभी तक के व्यवहार को देखकर कोई निश्चित भविष्यवाणी करना कठिन है। इस सम्बन्ध में एक राजनीतिक-समीक्षाकार का यह कहना ठीक ही है कि—

"हाल मे चीन ने पड़ौसी देशों से सम्बन्ध सुधारने का जो अभियान आरम्भ किया है उससे यह निष्कर्ष निकालना सम्भवतः ठीक नहीं होगा कि चीन बदल गया है। उसका यह आचरण उस दबाव का परिणाम है जो भारतीय उप-महाद्वीप और हिन्द-चीन में राजनीतिक घटनाओं ने उस पर डाला है। बंगलादेश, भारत, पाकिस्तान और श्रीलंका में सत्ता परिवर्तन, पड़ौसी देशों से सम्बन्ध सुधारने का भारत का ठोस प्रयास और कम्बोडिया-वियतनाम सीमा-संघर्ष (और फिर वियतनाम-चीन सीमा संघर्ष) ने चीन की उस तन्द्रा को भंग किया है जिसमे रहते वह यह मान कर चल रहा था कि एक बार महाशक्ति बन जाने के बाद उसके समर्थक देशों की जमात आपसे आप जुड़ जाएगी और वह समग्र एशिया के नेता के रूप में प्रतिष्ठित हो सकेगा। वह जिनका स्वयंभू नेता बनना चाहता है वे देश अब किसी की दादागीरी बर्दाश्त करने के लिए तैयार नही हैं—अमेरिका और सोवियत संघ की भी नही तथा चीन की भी नहीं—समानता का व्यवहार ही उनके बीच सम्बन्ध का सुदृढ़ आधार बन सकता है, राजनीतिक तथा आर्थिक दबाव नहीं।"

Appendix-1

# शान्ति, मित्रता और सहयोग सन्धि

## ( अगस्त, 1971 )

"दोनों के बीच वर्तमान सच्ची मित्रता के सम्बन्धों को सुदृढ़ और सुविस्तृत करने की इच्छा रखते हुए,

इस विश्वास से कि मित्रता और सहयोग के अधिक विकास से दोनों राज्यों के मौलिक राष्ट्रीय हित तथा एशिया और सारे संसार में सुदीर्घ शांति को पोषण मिलता है,

विश्व शान्ति और सुरक्षा की दृढ़ता को सर्वधित करने तथा अन्तर्राष्ट्रीय तनाव को कम करने के सतत् प्रयास एव उपनिवेशवाद के अवशेषों को पूर्णतया एवं अन्तिम रूप से समाप्त करने के निश्चय से,

विभिन्न राजनीतिक एव सामाजिक प्रणालियों वाले राज्यों के बीच शान्ति-पूर्ण सह-अस्तित्व और सहयोग के सिद्धान्तों में अटूट विश्वास रखते हुए,

इस पूर्ण विश्वास के साथ कि ससार की वर्तमान अन्तर्राष्ट्रीय समस्याएँ सघर्ष द्वारा न सुलझाई जाकर मात्र सहयोग द्वारा ही सुलझाई जा सकती हैं,

संयुक्त राष्ट्रसंघ चार्टर के उद्देश्यों और सिद्धान्तों के अनुसरण के संकल्प की पुनः पुष्टि करते हुए,

एक ओर भारत गणतन्त्र और दूसरी ओर सोवियत समाजवादी गणतन्त्र संघ ने वर्तमान सन्धि करने का निश्चय किया है, जिसके लिए निम्नांकित पूर्णाधिकारी नियुक्त किए गए हैं—

भारत गणतन्त्र की ओर से श्री सरदार स्वर्णसिंह, विदेश मन्त्री

सोवियत समाजवादी गणतन्त्र की ओर से श्री अ. अ. ग्रोमिको, विदेश मन्त्री

जिन्होने अपने प्रत्यय-पत्र प्रस्तुत किए हैं और जिनको शुद्ध और सही माना गया है, वे निम्न प्रकार से सहमत हुए हैं—

अनुच्छेद एक—महान् सविदाकारी पक्ष निष्ठापूर्वक घोषणा करते हैं कि दोनों देश और उनकी जनता के बीच स्थायी शान्ति और मित्रता स्थापित रहेगी। प्रत्येक पक्ष दूसरे पक्ष की स्वतन्त्रता, प्रभुसत्ता और क्षेत्रीय अखण्डता का सम्मान करेगा तथा दूसरे के आन्तरिक मामलो में हस्तक्षेप नही करेगा। महान् सविदाकारी पक्ष सच्ची मित्रता, अच्छी प्रतिवेशिता और व्यापक सहयोग के वर्तमान सम्बन्धो को उपर्युक्त सिद्धान्तों तथा समानता एवं पारस्परिक लाभ के आधार पर विकसित और सुदृढ़ करते रहेंगे।

अनुच्छेद दो—प्रत्येक सम्भव प्रकार से दोनों देशों की जनता के लिए स्थायी शान्ति और सुरक्षा को सुनिश्चित करने में योगदान की इच्छा से प्रेरित होकर महान्

संविदाकारी पक्ष अपने इस संकल्प की घोषणा करते हैं कि वे एशिया और समूचे संसार में शान्ति स्थापित रखने, शस्त्र-दौड़ को रोकने तथा प्रभावकारी अन्तर्राष्ट्रीय नियन्त्रण के अधीन सामान्य एवं सम्पूर्ण निरस्त्रीकरण के लिए, जिनमें आणविक एवं परम्परागत अस्त्र-शस्त्र दोनों शामिल हैं सतत् प्रयास करते रहेंगे।

अनुच्छेद तीन—समस्त राष्ट्र और सभी देशों की जनता की समानता के, चाहे उनका कोई भी धर्म या जाति हो, उच्च आदर्श के प्रति अपनी निष्ठा से प्रेरित होकर महान् संविदाकारी पक्ष उपनिवेशवाद और जातिवाद के सभी रूपों की निन्दा करते हैं और उन्हें पूर्णतया लुप्त कर देने के प्रयास के संकल्प में पुनः आस्था प्रकट करते हैं।

इन उद्देश्यों की प्राप्ति तथा उपनिवेशवाद एवं जातिवाद के विरुद्ध संघर्ष करने वाले सभी देशों की जनता की उचित आकांक्षाओं का समर्थन करने के लिए महान् संविदाकारी पक्ष अन्य राज्यों के साथ सहयोग करेंगे।

अनुच्छेद चार—भारत गणतन्त्र सोवियत समाजवादी जनतन्त्र संघ की शान्तिप्रिय नीति का सम्मान करता है जिसका उद्देश्य सभी राष्ट्रों के साथ मित्रता और सहयोग को सुदृढ करना है।

सोवियत समाजवादी जनतन्त्र संघ भारत की गुटमुक्त नीति का सम्मान करता है और इसमें पुनः आस्था प्रकट करता है कि विश्व शान्ति और अन्तर्राष्ट्रीय सुरक्षा कायम रखने तथा संसार में तनाव को कम करने में इस नीति का महत्त्वपूर्ण स्थान है।

अनुच्छेद पाँच—विश्व-शान्ति एवं सुरक्षा को सुनिश्चित करने में गहन अभिरुचि रखते हुए तथा इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में पारस्परिक सहयोग को भारी महत्त्व देते हुए महान् सविदाकारी पक्ष दोनों राज्यों के हितों को प्रभावित करने वाली मुख्य अन्तर्राष्ट्रीय समस्याओं के बारे में प्रमुख राजनेताओं के बीच गोष्ठी और विचारों के आदान-प्रदान, दोनो सरकारों के विशेष दूतों तथा सरकारी प्रतिनिधि-मण्डलों की यात्रा एवं राजनयिक माध्यमों के द्वारा बराबर सम्पर्क बनाए रखेंगे।

अनुच्छेद छः—दोनों के बीच आर्थिक, वैज्ञानिक एवं तकनीकी सहयोग को पूरा महत्त्व देते हुए महान् संविदाकारी पक्ष परस्पर लाभकारी एवं व्यापक सहयोग को इन क्षेत्रों मे बराबर सुदृढ़ एवं विस्तृत करते रहेंगे तथा 26 दिसम्बर, 1970 के भारत-सोवियत व्यापार समझौते के अन्तर्गत निकटस्थ देशों के साथ उल्लिखित विशेष व्यवस्था एवं वर्तमान समझौते के अधीन समानता, पारस्परिक लाभ तथा अति अनुगृहीत राष्ट्र के प्रति व्यवहार के आधार पर व्यापार, परिवहन और संचार का विस्तार करेंगे।

अनुच्छेद सात—महान् संविदाकारी पक्ष विज्ञान, कला, साहित्य, शिक्षा, जन-स्वास्थ्य, प्रेस, रेडियो, टेलीविजन, सिनेमा, पर्यटन और खेल के पारस्परिक सम्बन्ध एवं सम्पर्क और अधिक विकसित करेंगे।

अनुच्छेद आठ—दोनों देशों के बीच विद्यमान परम्परागत मित्रता के अनुसार महान् सविदाकारी पक्षों का प्रत्येक पत्र निष्ठापूर्वक घोषित करता है कि वह किसी भी ऐसे सैनिक संगठन मे, जो दूसरे पक्ष के विरुद्ध हो, न सम्मिलित होगा और न भाग लेगा।

प्रत्येक महान् संविदाकारी पक्ष वचनबद्ध है कि वह एक दूसरे पक्ष पर किसी प्रकार का आक्रमण नही करेगा तथा अपने क्षेत्र में किसी प्रकार के ऐसे कार्य को नहीं होने देगा जिससे दूसरे पक्ष की सैनिक क्षति होने की आशंका हो।

अनुच्छेद नौ—प्रत्येक महान् संविदाकारी पक्ष वचनबद्ध है कि वह किसी तीसरे पक्ष को, महान् सविदाकारी पक्ष के विरुद्ध शस्त्र सघर्ष मे रत हो, किसी प्रकार की सहायता नही देगा। दोनों मे से किसी पक्ष पर आक्रमण होने या आक्रमण का खतरा उपस्थित होने पर महान् सविदाकारी पक्ष शीघ्र ही परस्पर विचार-विमर्श करेगे ताकि ऐसे खतरे को समाप्त किया जाए तथा दोनो देशों की शान्ति और सुरक्षा को सुनिश्चित करने के लिए समुचित प्रभावकारी कदम उठाए जाएँ।

अनुच्छेद दस—प्रत्येक महान् सविदाकारी पक्ष निष्ठापूर्वक घोषित करता है कि वह किसी भी एक या एक से अधिक राज्यो के साथ कोई भी गुप्त या प्रकट दायित्व अपने ऊपर नही लेगा जो इस सन्धि के प्रतिकूल हों। महान् सविदाकारी पक्ष का प्रत्येक पक्ष यह भी घोषित करता है कि उसका किसी राज्य या राज्यो के साथ न कोई ऐसा वर्तमान दायित्व है और न भविष्य मे वह कोई ऐसा दायित्व लेगा जिससे दूसरे पक्ष को किसी प्रकार की हानि हो सकती हो।

अनुच्छेद ग्यारह—यह सन्धि बीस वर्षों की अवधि के लिए की गई है और महान् सविदाकारी पक्षो मे से एक पक्ष सन्धि के समाप्त होने के बारह महीने पूर्व दूसरे पक्ष को नोटिस देकर सन्धि को समाप्त करने की इच्छा घोषित न करे तो प्रत्येक पाँच वर्ष की अवधि के बाद स्वतः इसकी अवधि बढ़ जाएगी। यह सन्धि अनुसमर्थन के अधीन होगी और अनुसमर्थन के दस्तावेज के आदान-प्रदान के दिन से लागू होगी। दस्तावेजों का आदान-प्रदान हस्ताक्षर हो जाने के एक महीने के भीतर मास्को में होगा।

अनुच्छेद बारह—महान् सविदाकारी पक्षों के बीच इस सन्धि के किसी एक या एकाधिक अनुच्छेद की व्याख्या मे किसी प्रकार का अन्तर उत्पन्न होने पर शान्तिपूर्ण उपायो, पारस्परिक सम्मान और सूझबूझ द्वारा द्विपक्षीय ढंग से उसे निपटाया जाएगा।

उपर्युक्त पूर्णाधिकारियों ने वर्तमान सन्धि पर हिन्दी, रूसी और अंग्रेजी मे हस्ताक्षर कर दिए हैं, इन पर उन्होंने अपनी मोहर लगा दी है और इस सन्धि के सभी के सभी पाठ समान रूप से प्राधिकृत हैं।

आज नई दिल्ली मे ईसवी सन् 1971 के अगस्त मास के नवें दिन तदनुसार शक् संवत् 1893 के श्रावण मास के अठारवें दिन यह सन्धि सम्पन्न हुई।"

Appendix–2

# नाटो : एक अनिवार्य बुराई

---

नाटो, सेण्टो, वारसा सन्धि आदि सैन्य संगठन लम्बे अर्से से अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति को राष्ट्रों कीवि देश-नीतियों से प्रभावित करते रहे है और अनिवार्य बुराई के रूप में विद्यमान है। जनवरी 1979 के दिनमान मे विशेष रूप से नाटो को लेकर एक यथार्थवादी और विचारोत्तेजक लेख लिखा गया है जो इस प्रकार है—

"फ्रांस के नए वर्ष के आरम्भ मे अमेरिका, फ्रांस, ब्रिटेन और पश्चिमी जर्मनी के राज्याधिकारियो की जो दो दिवसीय (5–6 जनवरी, 1979) बैठक हुई वह यद्यपि उत्तर अटलान्टिक सैन्य संगठन : नाटो की औपचारिक बैठक नहीं थी तथापि उसमे यूरोपीय सुरक्षा, ईरान का भविष्य और चीन की विश्व राजनीति मे भावी भूमिका जैसे प्रश्नों को जो महत्त्व दिया गया उससे यह स्पष्ट हो गया कि बैठक में किसी न किसी अर्थ मे नाटो के इर्द-गिर्द चर्चा हुई। जिम्मी कार्टर, जेम्स केलेहन, हेल्मूट शिमडट और जिस्कार द एस्तें निश्चय ही प्रीतिभोज पर जमा नही हुए। अमेरिका और सोवियत संघ के बीच निकट भविष्य में ही होने वाले सामरिक अस्त्र परिसीमन समझौते, ईरान की उथल-पुथल, चीन-अमेरिका का दौत्य सम्बन्ध चीन को शस्त्रास्त्र बेचने की कुछ नाटो सदस्यो की उत्सुकता और वारसा सन्धि संगठन को सुदृढ़ बनाने के लिए हाल ही में सोवियत संघ द्वारा उठाए गए कदमो ने पश्चिमी गुट को सारी स्थिति पर पुनर्विचार करने और पश्चिमी यूरोप की सुरक्षा व्यवस्था का पुनरावलोकन करने के लिए प्रेरित किया और चार बड़ों की बैठक सम्भवतः उसका ही परिणाम थी।

नाटो पिछले तीन दशक से पश्चिमी यूरोप की सुरक्षा व्यवस्था की एक सुदृढ़ इकाई रहा है। पूर्वी यूरोप में वारसा सन्धि सगठन की उपस्थिति से उसकी अहमियत को कभी कम नही होने दिया। पिछले कुछ वर्षों में यह अहसास अलबत्ता हुआ था कि चूंकि नाटो के कुछ सदस्य देश अपना-अपना राग अलापने लगे हैं (फ्रांस तो एक बार नाटो से पूरी तरह हट भी गया)। अतः उसका कभी भी विघटन

सकता है जब तक कि वारसा सन्धि संगठन बना हुआ है और यही बात वारसा सन्धि पर भी लागू होती है। ये दोनो ही सगठन अपने सदस्य देशों पर भारी आर्थिक बोझ बने हुए हैं और उनमे से कई देश इस बोझ को उतार फेंकना चाहते हैं तो इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। किन्तु ये दोनो सगठन एक ऐसी बुराई है जिनसे मुक्ति नहीं पाई जा सकती है। अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति के नए सन्दर्भ मे ये बुराइयाँ और भी अनिवार्य हो उठी हैं।

अमेरिका और सोवियत संघ एकाधिक बार यह घोषणा कर चुके हैं कि सामरिक अस्त्र परिसीमन समझौता अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। अतः उनमें अन्य मुद्दों को बाधक नहीं बनने दिया जाएगा। इस घोषणा पर उन्होंने प्रत्यक्षतः अमल भी किया किन्तु परोक्षतः मोर्चाबन्दी भी करते रहे, जिसका दायरा उत्तरोत्तर व्यापक होता गया और नए वर्ष में यूरोप से लेकर अफ्रीका तक उसका विस्तार हो गया। सोवियत सघ तो क्यूबा के माध्यम से एक अर्से से अफ्रीका मे दखल दे रहा था। 1978 में चैड, जेयरे सोमालिया आदि मे फ्रांस और बेल्जियम ने अपनी समर्थक सरकारों की सुरक्षा के लिए न केवल वहाँ अपनी सेनाएँ भेजी बल्कि नाटो से हस्तक्षेप करने का आग्रह भी किया। अमेरिका और पश्चिमी जर्मनी इसके लिए सहमत भी हो गए किन्तु ब्रिटेन तथा अन्य सदस्य देशो ने इसका विरोध किया। फलतः नाटो अफ्रीका मे खुला हस्तक्षेप नही कर पाया।

अब ब्रिटेन ने चीन को हथियार बेचने की इच्छा व्यक्त की है। उसका तर्क है कि चीन के पास आधुनिक शस्त्रास्त्र होने पर सोवियत संघ अपनी पूर्वी सीमा पर सुरक्षा व्यवस्था को सुदृढ़ करने के लिए पूर्वी यूरोप से अपनी सेना के एक बड़े भाग को हटाने के लिए विवश हो जाएगा और इस प्रकार पश्चिमी यूरोप के लिए खतरा कम होगा और शस्त्रास्त्र बेचने वाले देशो को अपने यहाँ बेरोजगारी पर काबू में सहायता भी मिलेगी। तर्क अपनी जगह पर सही जान पड़ता है परन्तु वास्तविकता यह है कि पश्चिमी यूरोप अपनी बला दक्षिणपूर्वेशिया के माथे मढ़ना चाहता है। इसे नाटो की गतिविधियो के विस्तार का सकेत भी माना जा सकता है। सैण्टो रिक्तता को भरने का उत्तरदायित्व भी अन्ततः नाटो को ही उठाना पड़ेगा। उसका पूर्वी-यूरोप पर जितना अधिक दबाव बना रहेगा, अन्य क्षेत्रो मे पश्चिमी गुट के लिए सोवियत सघ की चुनौती उतनी ही कमजोर होगी। कमोवेश वारसा सन्धि पर भी यही बात लागू होती है। इसीलिए सोवियत सघ उसे उत्तरोतर सुदृढ बनाने मे लगा हुआ है। उसकी नौसेना आधुनिक नौसैनिक बेडे की निर्माण क्षमता मे, विशेषकर परमाणु युद्ध क्षमता मे उल्लेखनीय वृद्धि होगी। नाटो इससे चिन्तित है और वह भी अपनी नौसैनिक शक्ति बढाने को उत्सुक है। वह अपनी राडार व्यवस्था मे सुधार के लिए प्रयत्नशील है ताकि वह पश्चिमी यूरोपीय देशों को युद्ध की चेतावनी और भी शीघ्र दे सके। नाटो के द्वितीय विश्वयुद्ध के समय के पुराने टैंको को भी बदला जा रहा है और अमेरिका अपने नए श्रेष्ठ टैंक विरोधी विमान ए-10 भी नाटो हवाई बेड़े मे शामिल कर रहा है।

ये सब निश्चय ही ऐसे संकेत हैं जिनसे दोनों पक्षों के मन्सूबों का पता चलता है। लगता है कि दोनों ही एक ऐसे बिन्दु पर पहुँच गए हैं जहाँ से वे चाहते हुए भी लौट नहीं पा रहे हैं। किन्तु नाटो और वारसा सन्धि के देश वस्तुतः क्या चाहते हैं यह न पहले कभी स्पष्ट था और न ही अब है। यद्यपि वर्तमान परिस्थितियों में उनके बीच किसी भारी संघर्ष की सम्भावना नहीं है किन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि उनका अस्तित्व अभी काफी समय तक बना रहेगा। राजनीतिक, कूटनीतिक, आर्थिक और मनोवैज्ञानिक कारणों से अभी हथियार दौड़ खत्म होने वाली नहीं है उसकी गति भले ही मन्द पड़ जाए, और इस दौड़ के रहते सैन्य संगठन भी, अनिवार्य बुराई के रूप में ही सही, अस्तित्व में बने रहेंगे।



Appendix-3

# यूरोपीय संसद, जून 1979 : यूरोप के एकीकरण की ओर कदम

द्वितीय विश्व युद्ध के बाद से पश्चिमी यूरोप आर्थिक, सामाजिक और सांस्कृतिक क्षेत्रो मे एकीकरण की दिशा मे बढ रहा है। उसका अन्तिम लक्ष्य यूरोप का राजनीतिक एकीकरण है। वह यूरोपीय संसद द्वारा लक्ष्य प्राप्त कर लेना चाहता है। 17 मार्च, 1948 को आर्थिक, सामाजिक और सांस्कृतिक क्षेत्र में सयुक्त रूप से कार्य करने के लिए ब्रूसेल्स मे ब्रिटेन, फ्रांस, नीदरलैण्डस, बेल्जियम और लक्जमबर्ग के विदेश मन्त्रियों ने 50 वर्ष की एक सन्धि पर हस्ताक्षर किए थे। 20 दिसम्बर, 1950 को पश्चिमी देशो के रक्षा सगठन को उत्तर अटलान्टिक सन्धि सगठन का रूप दे दिया था। फिर 28 सितम्बर से 3 अक्तूबर, 1954 तक लन्दन मे एक समझौता हुआ था जिसमे बेल्जियम, कनाडा, फ्रांस, पश्चिम जर्मनी, इटली, नीदरलैण्ड, लक्जमबर्ग और ब्रिटेन तथा अमेरिका के प्रतिनिधि मौजूद थे। इस सम्मेलन मे ही तय किया गया कि पश्चिमी देशो के एकीकरण के लिए ब्रूसेल्स सन्धि मे फेडरल जर्मनी और इटली को भी शामिल कर लिया जाए। इस प्रकार यूरोपीय एकीकरण की प्रक्रिया शुरू हुई फिर 1948 मे कांग्रेस ऑफ यूरोप के नाम से एक सम्मेलन भी हुआ जिसमे बड़े-बड़े कोई 26 यूरोपीय देशो ने यूरोपीय असेम्बली सहित एक सयुक्त यूरोप के निर्माण का निश्चय किया। संयुक्त यूरोप की दिशा मे इस समय एक यूरोपीय संसद काम कर रही थी। जिसके दो सौ से अधिक सदस्य थे लेकिन इसके अभी कुछ सीमित अधिकार थे। जून, 1979 मे प्रत्यक्ष चुनावों द्वारा यूरोपीय ससद की विधिवत स्थापना करके यूरोप के एकीकरण की दिशा मे एक ठोस कदम उठाया गया है। इस यूरोपीय संसद का विवेचनात्मक विवरण 27 जून, 1979 के दैनिक हिन्दुस्तान मे 'विशालाक्ष' के एक लेख मे दिया गया है, जो इस प्रकार है—

"आम चुनावों पर आधारित 410 सदस्यीय यूरोपियन ससद की स्थापना विश्व की एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण घटना है। इसे विश्व सरकार की ओर एक उल्लेखनीय कदम कहा जा सकता है। कम से कम कभी विश्व ससद बनी तो यूरोपियन संसद उसके लिए नमूने का काम देगी।

पर यहाँ यह भी सही है कि अभी यह संसद केवल बड़ी शक्तियो व एशियाया देशों के मध्य एक शक्ति बनने के लिए बनाई गई है। कुछ दशक पूर्व तक जहाँ रूस व अमेरिका विश्व पर एकछत्र राज कर रहे थे वहाँ पूर्ण विकसित और समर्थ इंगलैण्ड, फ्रांस, जर्मनी आदि की अविकसित देशो की लूट का अगाध रूप मे उपयोग

करने में समर्थ थे। पर बांडुंग सम्मेलन के बाद बने निर्गुट देशों के गुट या अफ्रीकी एकता संगठन व अरब राष्ट्रों के गुटों के अस्तित्व में आने से इन यूरोपीय देशों के लिए यह सब सम्भव नहीं रहा है। फलतः मुद्रा-स्फीति, बेकारी व असन्तोष के चिह्न उनमें दिखाई देने लगे हैं। इन देशों के 80 लाख बेरोजगार युवक इनका प्रमाण हैं। यूरोपियन संसद का गठन इसी दिशा में एक महत्त्वपूर्ण कदम है जिससे राजनीतिक, आर्थिक व प्रतिरक्षा की दृष्टि से ये देश एकजुट होकर काम कर सकें एवं विश्व पर छाए रहने में सफल हों।

यूरोपियन संसद में अभी 9 देश शामिल हुए हैं : इगलैण्ड, फ्रांस, पं० जर्मनी, इटली, बेल्जियम, आयरलैंण्ड, डेन्मार्क, हालैण्ड व लक्जमबर्ग। ग्रीस भी अब इसका सदस्य बन रहा है। 7 जून, को हुए इस संसद के आम चुनाव में 20 करोड़ 18 वर्ष से ऊपर के मतदाताओं में 410 सदस्य चुने गए हैं। उनमें 209 दक्षिणपंथी व तटस्थ दलों के हैं, 112 समाजवादी हैं, 44 साम्यवादी हैं, 23 डिगॉलवादी व शेष अन्य छोटे दलों के हैं, चुनाव के 53·2 प्रतिशत लोगों ने मतदान किया। बेल्जियम व लक्जमबर्ग जहाँ मतदान अनिवार्य हैं, में 80 प्रतिशत ने मतदान किया। शेष मे इटली में 80% ने, पं० जर्मनी मे 66·5 प्रतिशत ने, फ्रांस मे 62 प्रतिशत ने, इगलैण्ड में केवल 30 प्रतिशत ने मतदान किया।

यूरोपियन संसद के प्रत्यक्ष चुनाव की परिकल्पना 22 वर्ष पूर्व 1956 में रोम की सन्धि मे की गई थी। पर इसका प्रारम्भ प. यूरोपियन देशों की संसदों के सदस्यो द्वारा 198 सदस्यो के चयन से हुआ। डिगॉल के पतन के बाद फ्रांस के नए राष्ट्रपति पोम्पिदू ने 1971 मे ग्रीष्म के एक दिन विश्व के नक्शे पर हाथ रखते हुए कहा—देखो, कैसा छोटा यह यूरोप दीख रहा है। फिर भी इसके 30 करोड लोगों ने गत 50 वर्षों में मानव का इतिहास बनाया है। इसके पास क्षमताओं का विश्व का अद्वितीय भण्डार है। जहाँ तक आर्थिक शक्ति की बात है, यदि उत्तरी अमेरिका के बराबर नहीं तो भी रूस से तो हमारी शक्ति कही अधिक ही है। हमारे सामने दो ही विकल्प हैं कि हम या तो बड़ी शक्तियों के सामने झुक जाएँ या प० यूरोप के देशो को मिलाकर उनकी सम्भावनाओ व क्षमताओं को एकजुट करें। इन्ही प्रयत्नो को मैंने पूरा करने का निश्चय किया है।" यों पोम्पिदू से भी पूर्व डिगॉल ने भी अटलान्टिक से यूराल तक यूरोपियन शक्ति के निर्माण की बात कही थी। पर पोम्पिदू की बात अधिक व्यावहारिक थी। पोम्पिदू के साथ प० जर्मनी के चाँसलर बिलीब्रांट व ब्रिटेन के प्रधानमन्त्री एडवर्ड हीथ भी थे। इस तरह पहली बार प० यूरोपियन एकता की नीव पड़ी। लक्जमबर्ग में इसका कार्यालय रखा गया। पर पहले इस ससद के चुनाव प्रत्यक्ष रूप से किए गए थे। जबकि अब प्रत्यक्ष मत से चुने गए है। इस निर्वाचित ससद की बैठक 17 जुलाई को होगी। प. जर्मनी के बिलीब्रांट इसके अध्यक्ष चुने गए।

### अधिकार का अभाव

पर यहाँ प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि चुनी हुई संसद होने पर भी यह विश्व के लिए केवल दर्शनीय बनी रहेगी या एक प्रभावपूर्ण संसद बनकर एकीकृत जनतन्त्र की ओर ढालने में भी समर्थ होगी। अभी तक जो [illegible]

इसके पास कोई विशेष अधिकार नहीं हैं। यह विश्व में अभी तक एकमात्र ऐसी संसद है, जिसको न कानून बनाने का अधिकार है न सरकार बदलने का। यूरोपियन देशों का अभी तक सबसे प्रभावपूर्ण संगठन रोम की सन्धि के बाद बना, 13 सदस्यीय यूरोपियन इकनामिक कमीशन अर्थात् साझा बाजार आयोग है, जिसका गठन 1958 में किया गया था। यह यूरोपियन देशों के व्यापार का सम्मिलित रूप से नियन्त्रण करता है व यूरोपियन देशों के हित देखता है। यूरोपियन संसद को यह अधिकार जरूर दिया है कि वह इसका बजट रद्द कर दे, पर नया बजट बनाने का उसे अधिकार नहीं है। यूरोपियन साझा बाजार आयोग को भी चाहे तो रद्द कर सकती है, पर दो-तिहाई बहुमत से ही। लेकिन इतना बहुमत मिलना कभी भी इसके लिए सम्भव न होगा। फिर इस आयोग को पूर्णत: रद्द करने का अधिकार है पर आयोग के किसी सदस्य को आयोग से हटाने का अधिकार नहीं है। यूरोपियन-साझा-बाजार आयोग की परिषद् के कार्य में भी यूरोपियन संसद कोई बाधा नहीं डाल सकती है। केवल यह सुझाव दे सकती है। यूरोपियन इकनामिक कमीशन के 9 देशों के प्रधानमन्त्री व राष्ट्रपतियों की शिखर समिति पर इसका कोई दखल न होगा।

पुन: यूरोपियन आर्थिक आयोग के साथ ही उससे सम्बद्ध शक्तिशाली संस्थाएँ कोर्ट ऑफ जस्टिस, यूरोपियन आणविक ऊर्जा समुदाय, यूरोपियन कोयला व इस्पात समुदाय व कृषि मूल्य एवं सहायक मूल्यतन्त्र है। इन संगठनों के हाथ में यूरोपियन संसद को विशेष अधिकार न दिए जाएँ व कम से कम बजट बनाने का अधिकार न दिया जाए, तब तक यह दिखावा ही रहेगा।

यूरोपियन संसद की एक समस्या इसके सदस्यों में आपसी मतभेदों के बने रहने का है। जहाँ चार बड़े राष्ट्रों इंगलैण्ड, फ्रांस, इटली व प० जर्मनी की इस संसद में 80-81 सीटें रखी गई हैं, शेष 5 छोटे राष्ट्रों की 25-25। चार बड़े राष्ट्र इसका नेतृत्व पाने का यत्न कर रहे हैं। उनकी धारणाएँ भी अलग-अलग हैं। चुनाव अभियान में प० जर्मनी के चांसलर श्मिडट ने इसके राष्ट्रीय संसदों से ऊपर उठाने व यूरोपियन एकता बढ़ाने पर जोर दिया तो फ्रांस के राष्ट्रपति गिस्कार्ड ने इसे यूरोपियन जनमत का एकत्रीकरण बताया। ब्रिटिश प्रधानमन्त्री श्रीमती थैचर ने इसे साझा बाजार में सुधार के लिए उपयुक्त मंच बनने को कहा। इन सात भाषाओं से प्रकट है कि यूरोपियन संसद का सही विकास आसान बात नहीं होगी। सम्प्रति तो यह अमेरिका के संगठन का प्रतिकात्मक विकल्प व रूस-अमेरिका एवं तृतीय विश्व के देशों के बीच शक्तिशाली आर्थिक कड़ी बनाने के प्रयास को ही प्रतिफलित करने पर केन्द्रित रहेगी। यूरोपियन संसद दो वर्षों में यूरोपियन मुद्रा चलाने पर भी विचार कर रही है।

## दूरगामी महत्त्व

पर इस सबके बावजूद और स्थानीय स्वार्थों के होते हुए भी इस प्रयत्न के दूरगामी महत्त्व से इनकार नहीं किया जा सकता। यूरोपियन इकनामिक कमीशन के अध्यक्ष श्री जैंकिन्स के इस प्रत्यक्ष यूरोपियन जनतन्त्र का अभियान कहा है। सम्भव है विश्व जनतन्त्र के अभियान भी ऐसे ही किसी पैटर्न से जन्म ले सकें।

---

Appendix—4

# हिन्द महासागर और बड़ी ताकतें

हिन्द महासागर के आस-पास के देशों ने बड़ी ताकतों से अनेक बार अनुरोध किया है कि वे इस क्षेत्र को अपने षड्यन्त्रों का केन्द्र न बनाएँ और इसे शान्ति-क्षेत्र बना रहने दें। लेकिन ये बड़ी ताकतें अपना-अपना प्रभाव क्षेत्र बढाने की होड़ मे बार-बार इस अनुरोध को ठुकरा कर अपना उल्लू सीधा करने की कोशिश करती रही हैं। इजरायल और मिस्र की शान्ति सन्धि तथा अरब देशों द्वारा इस सन्धि का विरोध, ईरान में सत्ता परिवर्तन, अफगानिस्तान की क्रान्ति तथा उसे विफल बनाने की अमेरिका, पाकिस्तान और चीन की साजिशों ने इस क्षेत्र को ताकत आजमाइश का क्षेत्र बना लिया है और इस प्रकार इस क्षेत्र की शान्ति को खतरे मे डाल दिया है।

ऐसा मालूम पड़ता है कि अमेरिका ने हिन्द महासागर के लिए एक नया समुद्री-बेडा तथा सैनिक तैयार करने का निश्चय किया है। सोवियत सघ के सूत्रों के अनुसार अमेरिका ने हिन्द महासागर के क्षेत्र मे जो ताजा गतिविधियाँ आरम्भ की हैं, उनके कारण उसे भी अपने हितों की रक्षा के लिए कदम उठाना आवश्यक हो जाएगा। स्पष्ट है कि सोवियत संघ हिन्द महासागर की मार्फत ही सुदूरपूर्व के साथ सम्पर्क स्थापित कर सकता है। सोवियत संघ ने इस क्षेत्र में पांचवें अमेरिकी बेडे की स्थापना पर चिन्ता व्यक्त की है और अमेरिका से अपील की है कि वह हिन्द महासागर के बारे मे पुनः बातचीत आरम्भ करे। सोवियत संघ ने यह आशा भी प्रकट की है कि भारत के विदेशमन्त्री श्री अटल बिहारी वाजपेयी अपनी अमेरिका-यात्रा के दौरान इस प्रश्न पर भी बातचीत करेंगे।

दूसरी ओर अमेरिकी प्रतिरक्षा विभाग ने बताया है कि उसका 'कासटीलेशन' नामक विमान वाहक जहाज हिन्द महासागर से चला गया है और उसका स्थान 'मिडवे' नामक जहाज ने ले लिया है। पता चला है कि हिन्द महासागर क्षेत्र मे अमेरिकी युद्धपोतों की संख्या 14 तक पहुँच गई है। अमेरिका के साम्राज्यवादी इरादों के एक कट्टर समर्थक श्री किसिंगर ने जो अब अमेरिकी सरकार से बाहर है, सुझाव दिया था कि हिन्द महासागर के लिए अलग से एक समुद्री-बेड़ा स्थापित किया जाना चाहिये। इन सबसे यह स्पष्ट हो जाता है कि अमेरिका अपने महत्त्वपूर्ण सामरिक हितों की रक्षा के लिए जहाँ चाहेगा शक्ति का उपयोग करेगा।

सोवियत सघ अमेरिका की इन गतिविधियों के प्रति सतर्क है और उसने भी अमेरिका प्रतिरक्षा विभाग की एक खबर के अनुसार अपने समुद्री बेड़े का एक

विमान वाहक जहाज 'मिन्स्क' जो आधुनिक हथियारों से लैस है और दुनिया का एक सबसे बड़ा युद्धपोत बताया जाता है, हिन्द महासागर को भेज दिया है। इसके साथ तीन अन्य युद्धपोत भी हैं। 'न्यूयॉर्क टाइम्स' की एक खबर के अनुसार सोवियत संघ हिन्द महासागर में अपनी नौ सैनिक व वैमानिक गतिविधियाँ बढ़ा रहा है। सोवियत संघ ने आधुनिक किस्म के विमान भी सर्वेक्षण-कार्य पर लगा दिए हैं। चीन ने भी अमेरिका से अपनी नई दोस्ती निभाते हुए सोवियत संघ पर आरोप लगाया है कि वह अफगानिस्तान को अपना एक गणराज्य बनाना चाहता है और हिन्द महासागर तक पहुँचने के लिए स्थल मार्ग के रूप में उसका उपयोग करना चाहता है।

दूसरी ओर सोवियत संघ के सूत्रों का कहना है कि उसका दुनिया के किसी भाग में कोई सैनिक अड्डा नहीं है और न ही उसके युद्धपोतों ने इस क्षेत्र में किसी देश को डराया धमकाया है। जहाँ तक हिन्द महासागर का सम्बन्ध है, सोवियत संघ की अमेरिका से बराबरी करना उचित नहीं है।

बड़ी ताकतों की इन गतिविधियों को देखते हुए इस क्षेत्र के उन देशों को जो इसे शान्ति क्षेत्र बनाना चाहते हैं, एक बड़ा आन्दोलन छेड़ देना चाहिए जिससे इनकी हिम्मत पस्त हो जाए और इनके नापाक इरादे पूरे न हो सकें। इसके लिए यह भी जरूरी है कि बड़ी ताकतों की राजनीति में पड़े बिना इस क्षेत्र के देशों को भी हर स्थिति का सामना करने के लिए पूरी सैनिक-तैयारी करनी चाहिए तथा इस क्षेत्र को शान्ति-क्षेत्र बनाए रखने के लिए सोवियत संघ व अमेरिका को आपस में बातचीत चलाने के लिए बाध्य करना चाहिए।



Appendix—5

# हथियार हम नहीं छोड़ेंगे

निरस्त्रीकरण दुनिया के बड़े देशों के बीच बहुत समय से बातचीत का मुख्य विषय बना हुआ है। संयुक्त राष्ट्र की ओर से भी निरस्त्रीकरण पर काफी जोर दिया जाता है और महासभा का विशेष अधिवेशन भी इस प्रश्न पर हो चुका है। जिनेवा में निरस्त्रीकरण पर अनगिनत सम्मेलन हुए, जिनमें बड़े देशों के प्रतिनिधियो ने सक्रिय भाग लिया है। शस्त्रो और सेनाओं को सीमित करने के बारे में वीयना वार्ता का लक्ष्य भी निरस्त्रीकरण ही है। ईरान और ईराक की आज की लड़ाई के समाचारों के सन्दर्भ मे भी निरस्त्रीकरण वार्ता शीघ्र ही फिर से शुरू करने का समाचार अभी पिछले सप्ताह मिला है। लेकिन इतने सब प्रयत्नों के बावजूद विश्व का कोई भी देश निरस्त्रीकरण के किसी कार्यक्रम पर आज तक सहमत नहीं हो सका। समय-समय पर विश्व के समाचार-पत्रो मे इस असहमति के कारणो की चर्चा भी होती रहती है। लेकिन गांधीजी के सिद्धान्तो पर आधारित ब्रिटेन की लघु पत्रिका 'पीस न्यूज' ने अपने हाल ही के एक संपादकीय मे निरस्त्रीकरण पर कुछ बुनियादी प्रश्न उठाए हैं। पत्र का कहना है—

लगभग सभी अपने आप को निरस्त्रीकरण का हामी बताते है। जिमी कार्टर हो, मार्ग्रेट थेचर हो या श्री ब्रेझनेव, सभी कहते सुने जाते हैं कि अगर दुनिया में निरस्त्रीकरण हो जाए तो कितना अच्छा हो। निरस्त्रीकरण के लिए विश्व मे जगह-जगह आन्दोलन हो रहे हैं। इन आन्दोलनों का परिप्रेक्ष्य राजनीति अथवा राजनीतिज्ञो से बिल्कुल भिन्न है। इन आन्दोलनों के जरिए निरस्त्रीकरण पर क्या बात की जाती है और क्या कुछ होता है इसका लेखा-जोखा करते समय भी इसी निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि राजनीतिज्ञो की तरह यहाँ भी बस बात ही होती है, इससे अधिक कुछ नही होता। विश्व मे बढ़ते हुए राष्ट्रीय सैन्यवाद को देखें तो यही लगेगा कि वास्तव मे निरस्त्रीकरण की आकांक्षा किसी भी राष्ट्र मे नहीं है।

इस तरह की दलील में बुनियादी बात को एकदम भुला दिया गया है। आखिर परमाणु टेक्नोलॉजी भी संगठित सैन्य शक्ति का रूप ले सकती है। सैन्यवाद का मुकाबला किए बिना टेक्नोलॉजी को सीमित करने या उसे छोड़ देने से निरस्त्रीकरण कभी हो नही सकता। यदि इस तरह निरस्त्रीकरण का प्रयत्न किया जाए तो कुछ समय बाद वह फिर उभर कर सामने आ सकता है। जब तक संगठित सैन्यवाद को सिद्धान्त रूप मे छोड़ नहीं दिया जाता तब तक हम निरस्त्रीकरण का लक्ष्य प्राप्त

नहीं कर सकते। विश्व के देशो की सरकारें भी अच्छी तरह जानती हैं कि सेनाओं और अस्त्र-शस्त्रो को सीमित करने मात्र से वे निरस्त्रीकरण के निकट नहीं पहुंच सकतीं। वास्तव मे सैन्यवाद छोड़े बिना निरस्त्रीकरण हो नहीं सकता।

निरस्त्रीकरण का आन्दोलन करने वाले, किसी एक देश के अपनी तरफ से निरस्त्रीकरण करने अथवा सब देशों के एक साथ निरस्त्रीकरण करने की बात कर रहे हैं। उनकी समस्या है कि दोनों मे से कौन-सा रास्ता बेहतर है। आज परमाणु युद्ध की तो हम कल्पना भी नही कर सकते। परमाणु युद्ध का विरोध करने वाले लोगों का यह भी तर्क है कि परमाणु बम होने की ही वजह से परमाणु युद्ध नही हो रहा है। लेकिन आज हम देखते हैं कि बड़े देशों की सामरिक नीति में छोटे मोटे परमाणु युद्धों की सम्भावनाएँ मौजूद हैं। परमाणु बम होने के डर से युद्ध न होने का तर्क गलत साबित हुआ है। अब इस प्रश्न पर बड़े देशों के बीच समझौते की सम्भावनाएँ भी कम हो गई हैं। सब देशों के एक साथ निरस्त्रीकरण करने की माँग के सन्दर्भ में हम तो यह देख रहे हैं कि अस्त्र-शस्त्रों की होड़ दुनिया में बढ़ती जा रही है, शायद यह अभी और बढ़ेगी। जब भी किसी एक देश के इकतरफा निरस्त्रीकरण की बात कही जाती है तो यही सवाल उठता है कि यदि सब देश निरस्त्रीकरण नही करते तो उस देश के लिए तो खतरा पैदा हो ही सकता है जिसने इकतरफा निरस्त्रीकरण कर लिया है। यही कारण है कि देश निरस्त्रीकरण के बारे में आज तक किसी समझौते पर नहीं पहुँच सके। नतीजा यह है कि राजनैतिक नेता निरस्त्रीकरण की माँग को सत्ता संघर्ष के मैदान मे ले आते हैं।

असैनिकीकरण की बात करते समय इससे उत्पन्न कुछ तात्कालिक समस्याओं का ध्यान तो रखना ही होगा। आज यह तो बराबर कहा जा रहा है कि विश्व, युद्ध के कगार पर खड़ा है भले ही कोई योजना बना कर युद्ध न हो लेकिन संयोग से युद्ध की स्थिति उत्पन्न हो सकती है। इसलिए हमें भारी खतरे से बचने के लिए कुछ अल्पकालिक उपाय तो अपनाने ही पड़ेंगे। जब तक हम विश्वव्यापी निरस्त्रीकरण नही अपना लेते तब तक शांति के लिए निरन्तर आन्दोलन करने होंगे और जहाँ ऐसे आन्दोलन हो रहे है, उनका समर्थन भी करना होगा। हम निरस्त्रीकरण के लिए ऐसे उपायों का समर्थन नही कर सकते जो बुनियादी सवालों को एक तरफ रख कर किए जा रहे हैं। हम निरस्त्रीकरण आन्दोलन को दो तरह से प्रभावित कर सकते हैं, एक तो निरस्त्रीकरण किस ढंग का हो और दूसरा यह कि अहिंसक ढंग से हम निरस्त्रीकरण के लिए लोकमत तैयार करें।

(दिनमान, 5–11 अक्तूबर, 1980)

Appendix–6

# तृतीय विश्वयुद्ध चल रहा है : रिचर्ड निक्सन व रूस की शक्तिशाली विस्तारवादी नीति, अमेरिका और पश्चिमी राष्ट्रों को रूसी खतरा और महायुद्धोत्तर अन्तर्राष्ट्रीय शतरंज पर एक महत्त्वपूर्ण लेख

---

II श्री देवेन्द्र रस्तोगी ने जून, 1980 के साप्ताहिक हिन्दुस्तान में अमेरिका के भूतपूर्व राष्ट्रपति रिचर्ड एम. निक्सन के उस लेख का सारांश प्रस्तुत किया है जिसमें उनका तर्क है कि 'तीसरा विश्वयुद्ध जारी है'। श्री निक्सन की मान्यता है कि वास्तव में तीसर विश्वयुद्ध द्वितीय महायुद्ध की समाप्ति के बाद ही शुरू हो गया था जो निरन्तर चल रहा है और इसका कभी भी वास्तविक विस्फोट हो सकता है। उन्होने यह मान्यता प्रस्थापित की है कि 'प्रत्यक्ष रूप में तीसरा विश्वयुद्ध नहीं लड़ा जा रहा है, लेकिन अप्रत्यक्ष रूप से सोवियत संघ संसार के हर क्षेत्र मे हमसे (अमेरिका और पश्चिमी राष्ट्रो से) युद्ध मे उलझा हुआ है।' श्री रस्तोगी द्वारा प्रस्तुत सारांश इस प्रकार है—

ईरान तथा अफगानिस्तान की मौजुदा स्थिति को देखते हुए आज हर जागरूक प्रेक्षक यह समझने लगा है कि विश्वयुद्ध का खतरा सिर पर मण्डरा रहा है। वह कब शुरू होगा, अभी निश्चयपूर्वक कोई नही कह पा रहा है। बन्धकों की लम्बी नजरबन्दी और अमेरिकी अपमान के कारण अमेरिका में भी युद्धोन्माद की स्थिति पैदा हो गई है। राष्ट्रपति कार्टर, जिनकी कुछ समय पूर्व तक राजनीतिक साख नष्ट हो चुकी थी, आज अमेरिका में लोकप्रिय हो गए हैं। सैनिक अभियान के असफल हो जाने पर भी आज आम अमेरिकी उनका समर्थक है। लोग लड़ने-मरने की बात करने लगे हैं। भूतपूर्व विदेशमन्त्री हेनरी किसिंगर ने तो राष्ट्रपति कार्टर द्वारा सैनिक अभियान के असफल हो जाने के बाद भी किसी तरह का प्रायश्चित करने की बजाय भविष्य में ऐसे अभियान की पुनरावृत्ति की सम्भावना व्यक्त करना, राष्ट्रपति की महत्ता का द्योतक बताया है। उनका कहना है कि हमे संसार को यह दिखा देना चाहिए कि हम सब कुछ कर सकते हैं। कोरिया, वियतनाम, क्यूबा काण्डों के बावजूद अमेरिका आज भी संसार की सबसे बड़ी महाशक्ति है।

हाल ही में अनेक पश्चिमी देशों की पत्र-पत्रिकाओं ने तीसरे विश्वयुद्ध की सम्भावना पर जब अपने पाठकों के विचार माँगे, तब 67 प्रतिशत पाठकों ने तीसरे विश्वयुद्ध को अवश्यम्भावी बताया। इसी सन्दर्भ में आजकल अमेरिका और पश्चिमी देशों में एक पुस्तक की जबर्दस्त चर्चा है। पुस्तक का नाम है 'द रियल वार' और इसके लेखक हैं भूतपूर्व अमेरिकी राष्ट्रपति रिचर्ड निक्सन। जैसा आपको याद ही होगा कि श्री निक्सन ने चीन को मान्यता दी थी, रूस ने दतान्त सन्धि की थी, लेकिन 'वाटरगेट' काण्ड में बदनाम हो गए थे। उनके विदेशमन्त्री हेनरी किसिंगर को आधुनिक चाणक्य की संज्ञा दी जाने लगी थी। उनकी मान्यता थी कि विदेश-नीति स्वार्थ और शक्ति से संचालित होती है। बाद में उनकी मान्यताओं को आदर्शवाद के कारण अनदेखा कर दिया गया। लेकिन ऐसा समझा जाता है कि वर्तमान प्रशासन अब उनकी नीतियों का अनुसरण कर रहा है।

निक्सन साहब का कहना है कि तीसरा विश्वयुद्ध 1945 में, दूसरा विश्व-युद्ध समाप्त होने के तुरन्त बाद शुरू हो गया था। वे लोग मूर्ख हैं जो इस वास्तविकता को नहीं समझते। 1945 में रूस और मित्रराष्ट्रों ने मिलकर युद्ध जीता था, लेकिन उसके बाद दोनों महाशक्तियों—रूस और अमेरिका में जो टक्कर शुरू हुई, उसमें पश्चिमी देशों की अदूरदर्शिता के कारण लगातार सिलसिलेवार रूस की जीत होती आ रही है। पूर्वी यूरोप के अनेक देशों पर उसका पूर्ण आधिपत्य है। हंगरी व चेकोस्लोवाकिया में हुए रूस विरोधी उपद्रव को उसने अमानवीयता से दबा दिया। उसने अपने प्रभाव और प्रयास से चीन में साम्यवादी सरकार का गठन करा दिया। अफगानिस्तान, वियतनाम, कोरिया में उसने अमेरिकी सैनिक शक्ति व विदेश-नीति को करारी मात दी है। तीसरी दुनिया के देशों में वह सफलतापूर्वक तेजी से घुसपैठ करता जा रहा है, विशेषकर अफ्रीकी देशों में उसका प्रभाव चिन्ता की सीमा तक बढ़ चुका है।

श्री निक्सन का कहना है कि मैंने अपने कार्यकाल में यह प्रयास किया कि संसार में शान्ति और स्थायित्व की एक मजबूत इमारत खड़ी हो, लेकिन ऐसी इमारत शक्ति-सन्तुलन पर ही खड़ी हो सकती है। उसमें अमेरिकी व पश्चिमी देशों की मुख्य भूमिका थी लेकिन मेरे कार्यकाल के बाद पश्चिमी देश मेरी नीतियों को त्यागने से रूस के हाथों करारी मात खा गए। रूस की विस्तारवादी नीति को करारा जवाब देने के लिए हमें फिर से उसी रीति-नीति को अपनाना जरूरी है। समय कम है, फिर भी हमें तुरन्त अपने प्रयास में जुट जाना होगा। वर्तमान परिस्थितियों में आम अमेरिकी के सामने दो आशंकाएँ हैं—

1. यदि वास्तव में तीसरा विश्व युद्ध छिड़ गया तो कहीं हम हार न जाएँ।
2. कहीं ऐसा न हो कि बगैर लड़ाई हुए ही हम हार जाएँ।

श्री निक्सन का कहना है—सोवियत विस्तारवाद के विषय में कोई सन्देह नहीं होना चाहिए उनका लक्ष्य स्पष्ट है। वे जो करना चाहते हैं उसे कर गुजरते जबकि हम सोचते रह जाते हैं, या सन्देह में ही समय व्यतीत कर देते हैं। रूस

कोई भी काम कर जाए, जैसे अफगानिस्तान, क्यूबा, अंगोला तथा अन्य अनेक देशों में उसने न केवल हथियार दिए, बल्कि उसके सैनिक भी वहाँ मौजूद थे, लेकिन उसकी तरफ कोई अंगुली भी नहीं उठाता, जबकि अमेरिका कहीं सहायता के लिए भी जाता है जैसे लेबनान में, हमें गालियाँ दी जाती हैं। 1974 के बाद के दुनिया के नक्शे पर नजर डालें तो स्पष्ट दिखाई देगा कि दक्षिण पूर्व एशिया, अफ्रीका, मध्य एशिया यहाँ तक कि लातीनी अमेरिका के अनेक देशों में उसकी समर्थक सरकारें बैठी हैं। ईरान मे जो वर्तमान अराजकता की स्थिति पैदा हो गई है, परोक्ष रूप से अन्ततः उसके हक में ही जाएगी। ससार के अनेक देशों में यद्यपि साम्यवाद के नाम से घृणा अवश्य हो सकती है, तथापि रूस की अपेक्षा अमेरिका के प्रति अधिक घृणा है। रूस ने साम-दाम-दण्ड-भेद का सहारा लेकर इतनी सरकारें पलटवा दीं, तो पश्चिम ने क्या कर लिया ? हम सघर्ष की स्थिति में हैं, लेकिन अपने प्रभाव क्षेत्र के विस्तार के लिए अपनी समर्थित सरकारें बनवाने में हमें कहीं सफलता मिली ?

## हर मोड़ पर रूस के हाथों मात

श्री निक्सन ने साम्यवादियों की रणनीति के सन्दर्भ में लेनिन का दृष्टिकोण लिखा है। लेनिन ने कहा था— 'संगीन मार कर देखो, यदि दूसरी तरफ कठोरता मिले, इस्पात-सा टन्न बोले, तो पीछे हट जाओ। यदि फूस मिले तो धड़ल्ले से बढ़ते जाओ।' हमें यह देखना या दिखाना है कि रूस पश्चिम को या पश्चिम रूस को फूस या इस्पात, क्या समझता है। हमारा दुर्भाग्य यह रहा कि 1960 के आसपास इस्पाती तेवर के समर्थक, बौद्धिकता के विरोधी दकियानूसी, पोंगापन्थी ठहराए गए। उस समय के अनुसार बात भी सही थी, क्योंकि मैकार्थी आदि का कहना था कि सभी के खिलाफ मुहिम चलाई जाए। पश्चिम के बौद्धिकों ने नीति-रीति में उदारता आदि को लेकर आन्दोलन किए। इसका परिणाम यह हुआ कि देश प्रेम की भावना मूर्खता ठहराई गई, सरकार के खिलाफ आन्दोलन चलाए गए। इस प्रकार बंटाधार हो गया। इन आन्दोलनकारियों की माँग थी कि पश्चिमी देशों को निःशस्त्रीकरण कर शान्ति का मार्ग प्रशस्त करने में पहल करनी चाहिए, तभी दूसरा पक्ष भी उसका अनुसरण करेगा। आज सभी पश्चिमी राष्ट्रों को इसका परिणाम भुगतना पड़ रहा है। हम अन्तर्राष्ट्रीय राजनीति में हर मोड़ पर रूस के हाथों मात खाते जा रहे हैं, क्योंकि यह विचार ही मूर्खतापूर्ण है कि हमारे घर तथा बाहर अर्थात् देश और विदेश में भी अपने आप सब ठीक हो जाएगा। आवश्यक यह है कि हम स्वयं कुछ करने से पहले दूसरों को आंकें, उनकी कूटनीति समझें। यदि हम अब भी नहीं चेते तो इस सदी के समाप्त होते-होते पश्चिमी राष्ट्रों का अस्तित्व समाप्त हो जाएगा। हम आर्थिक, सैनिक व तकनीकी दृष्टि से सम्पन्न हैं, हमारे पास विजय प्राप्त करने के लिए साजो-सामान भी है। इससे हम अपनी आजादी को बचाए रख सकते हैं, बड़ी लड़ाई को टाल सकते हैं, लेकिन इन सब के लिए इच्छा शक्ति, दृढ़ सकल्प की जरूरत है। हमारा दृष्टिकोण स्पष्ट होना चाहिए। हम मे छापामार युद्ध लड़ने की क्षमता, योग्यता तथा सैन्य बल की आवश्यकता है और यही हमारे पास नहीं है। आज फिर से वही स्थितियाँ पैदा हो गई हैं जो द्वितीय विश्व युद्ध के पूर्व थीं।

## एक राष्ट्रीय संकल्प की अपेक्षा

श्री निक्सन का कहना है कि किसी भी काम को करने में राष्ट्रीय संकल्प बड़ी महत्वपूर्ण चीज है। यदि प्रतिद्वन्द्वी पर यह उजागर हो जाए कि उसने कोई गलत काम किया, तो उसके विरुद्ध ऐसा होगा, तब वह कोई काम करने से डरेगा। लेकिन आज पश्चिमी देशों में 'राष्ट्रीय संकल्प' का अभाव है। छोटी-छोटी बातों को तूल देना हमारी आदत बन गई है। फलतः कठिनाइयाँ पैदा हो जाती हैं। वाटरगेट, वियतनाम में हार इसके उदाहरण हैं। ऐसी बातों से नैतिक बल गिरता जा रहा है।

श्री निक्सन के अनुसार आज क्रान्ति के प्रति संसार में रूमानी भावना व्याप्त है। यद्यपि जहाँ भी क्रान्ति हुई है, वहाँ का आदमी कितना दुखी है यह सभी जानते हैं, फिर भी क्रान्ति की रूमानियत की व्याख्या जोर-शोर से की जा रही है। लिकन स्टीफन नामक एक व्यक्ति ने 1919 में रूसी क्रान्ति को महती घटना बताते हुए कहा था कि उसने संसार का भविष्य देख लिया है। उसके बाद चीन में साम्यवादियों द्वारा सत्ता हथियाने और क्यूबा में सोवियत समर्थक सरकार बनने पर सब ने वाह वाह की, लेकिन किसी ने पूर्वी यूरोप की जनता पर (हंगरी, चेकोस्लोवाकिया) होने वाले अत्याचारों के विरुद्ध कुछ नहीं कहा। मजे की बात तो यह है कि पश्चिम के खुले वातावरण में साँस लेने वाले लोग सोवियत नीति का प्रचार करते हैं। यदि कोई उन देशों की तानाशाही, देश-प्रेम और अनुशासन की बात करता है, तो उसे दक्षिण पन्थी और दकियानूसी करार दे दिया जाता है। यदि लोकतन्त्र समाप्त हो जाता है, तो बुद्धिजीवी ही कहाँ रहेंगे। अप्रैल, 78 में सोवियत संघ के पहली बार अफगानिस्तान में हस्तक्षेप करने पर 'न्यूयार्क टाइम्स' ने लिखा—'हमें ठण्डे दिमाग से काम लेना चाहिए।' और ठण्डे दिमाग से काम लेने का परिणाम यह निकला कि आज अफगानिस्तान पर रूस का नियन्त्रण है। यदि हमने उसी समय रूस के विरुद्ध कोई कार्यवाही की होती, तो आज परिस्थिति कुछ और ही होती। इस घटना के बाद एक पाकिस्तानी अधिकारी ने अपने अमेरिकी दोस्त से कहा—हम तो हमेशा से यह जानते थे कि दुनिया अमेरीकियों के बस की नहीं रही। रूस हमारे देश के टुकड़े-टुकड़े करने पर लगा है। लेकिन खेल आपकी समझ में ही नहीं आ रहा। आज जो कुछ रूस अफगानिस्तान में कर रहा है, वह जारशाही की विस्तारवादी नीति के अन्तर्गत ही हो रहा है। यह साम्यवादी विचारधारा के अन्तर्गत नहीं है। रूस अपने उद्देश्यों की पूर्ति के लिए हर हथकण्डा काम में ले सकता है—वह हथियार देता है, सलाहकार देता है, सैनिक देता है, जबकि हम केवल आर्थिक सहायता या थोड़े बहुत हथियार देते हैं। हमारे हथियारों का सारे संसार में डंका पीट दिया जाता है जबकि रूसी कार्यवाही की सूचना तब मिलती है, जब सरकार पलट दी जाती है। रूस और उसके समर्थक इसे जनक्रान्ति ठहराते हैं। यूरोप और एशिया में 21 देश ऐसे हैं, जिनसे रूस और उसके साथी साम्यवादी देशों की सीमाएँ मिलती हैं। उनमें भी साम्यवादी घुसपैठ की कोशिश

कर रहे हैं। और जो तरीका उन्होंने अपनाया है, उससे परमाणु युद्ध की लड़ाई लड़े बगैर वह जीत रहे हैं।

## रूस आगे है

श्री निक्सन ने लिखा है, आज स्थिति यह है कि परम्परागत क्षेत्र में—अस्त्र-शस्त्र और सैन्य बल में—सोवियत संघ पश्चिमी देशों से बहुत आगे बढ़ गया है। क्यूबा व लातीनी अमेरिकी देशों जैसे सीमित युद्धों के चलते रहने से सोवियत संघ को बहुत लाभ होता है। यदि पश्चिमी देशों ने विशेषकर अमेरिका ने अपना सैन्य-व्यय नहीं बढ़ाया, तो 1985 तक गैर-परम्परागत क्षेत्र में भी वह हमसे आगे बढ़ जाएगा। हमारी निराशा के लिए यही काफी है। आवश्यकता इस बात की है कि शक्ति के साथ-साथ हम अपनी कमजोरियों की तरफ भी ध्यान दें। जैसे रूस पश्चिमी देशों की कमजोरी का लाभ उठाता है, उसी प्रकार हमें भी रूस की कमजोरियाँ खोज कर उनका फायदा उठाना चाहिए।

अपने इस दृष्टिकोण के प्रमाण में श्री निक्सन ने लिखा है—आज साम्यवादी खेमा विभाजित है। चीन, जो संसार का सबसे बड़ा साम्यवादी देश है, उससे रूस की दुश्मनी है। इन दोनों देशों की एक बहुत बड़ी सीमा मिलती है, जहाँ आए दिन झड़पें होती रहती हैं। विश्व के हर मंच पर चीन रूस का विरोध कर रहा है। चीन के लोग जितने समर्पित (डेडीकेटेड) हैं, उतने संसार में कहीं नहीं। चीन को अपनी अर्थ-व्यवस्था सुधारने के लिए आर्थिक मदद चाहिए। यद्यपि हम यह जानते हैं कि आर्थिक दृष्टि से सम्पन्न चीन हमारे लिए खतरा बन सकता है लेकिन हमें उसकी सहायता करनी चाहिए (दुश्मन का दुश्मन, हमारा दोस्त)। इसके अतिरिक्त साम्यवाद की पोल-पट्टी खुल चुकी है। अब सब समझते हैं कि इन देशों में साम्यवाद नहीं बल्कि तानाशाही का विकृत रूप है जहाँ जन-साधारण को बुरी तरह सताया जाता है। हाँ, इतना जरूर है कि उनकी अर्थ-व्यवस्था काम कर रही है। वे आर्थिक रूप से सम्पन्न हो गए हैं। लेकिन जनता असन्तुष्ट है। रूस में भी नई पीढ़ी तानाशाही के विरुद्ध आवाज उठाने लगी है।

श्री निक्सन आगे लिखते हैं—साम्यवादी देशों में लोकतन्त्र नहीं होने से वहाँ के शासक जो चाहें कर लेते हैं। वहाँ सरकार के कार्यकलाप के विरुद्ध आवाज उठाने का किसी को साहस ही नहीं है। यदि कोई ऐसा करता भी है तो उसे यातना शिविरों या सुधार गृहों में भेज दिया जाता है। यह देश यद्यपि जनता की सुख-सुविधा की बहुत बात करते हैं लेकिन वास्तविकता यह है कि वहाँ जनता के लिए कुछ नहीं किया जाता। इन देशों में सेना पर सर्वाधिक व्यय किया जाता है। द्वितीय विश्वयुद्ध की समाप्ति पर हमने समझा, चलो अब शान्ति हो गई है, इसलिए अब सैनिक साज-सामान को नष्ट करो या जो कुछ सैनिक दृष्टिकोण से किया गया है उसे हटा दो। लेकिन स्तालिन उसी पुराने और घिसेपिटे सामान को लेकर आगे की रणनीति के निर्माण में जुट गया। जब तक हम चेते, हमने नाटो, सीटो और सेण्टों जैसे सैनिक गठबन्धनों से उसको घेरना चाहा, उसने पश्चिमी देशों के विरुद्ध प्रचार

अभियान चला दिया। उसने शान्ति परिषदों का गठन कर अपने को शान्ति का मसीहा सिद्ध करने का प्रयास किया। हम लोग बदनाम हो गए। लेकिन जब हमने कठोर रुख अपनाया, रूस की प्रत्येक चाल की काट की, तब कहीं जाकर वह वास्तविक स्थिति को समझ पाया। उसका रुख कुछ नरम हुआ और देतांत सन्धि हो सकी। दतांत कोई प्रेम प्रसंग नहीं था, इसमें खरी-खरी बातें हुई। सभी के समान हित को ध्यान में रख कर वार्तालाप हुआ। परमाणु युद्ध की आशका को दूर रखने में दतांत काफी हद तक सफल रहा है। यह व्यवस्था काम कर सकती है और तभी तक करती रहेगी, जब तक दोनों में से एक पक्ष यह समझता रहे कि परमाणु युद्ध से लाभ की अपेक्षा नुकसान अधिक है।

श्री निक्सन का कहना है कि पूँजीवादी विचारधारा में सब कुछ पैसे में आंका जाता है। किसी काम को करने से पहले उसके आर्थिक पक्ष पर विचार किया जाता है लेकिन साम्यवादी (तानाशाही) या सोवियत विचारधारा मे सभी कुछ सैनिक दृष्टिकोण से देखा जाता है। हम यह समझते हैं कि हम किसी देश को आर्थिक सहायता देकर, उसके उद्योग मे सहायता कर उसको अपनी ओर कर सकते हैं। लेकिन रूस किसी देश मे अपना प्रभाव स्थापित करने के लिए सरकार का तख्ता पलटवा सकता है, जन-क्रान्ति के नाम पर आन्तरिक विद्रोह करा सकता है। उसने अनेक देशो विशेषकर अफ्रीका मे ऐसा किया भी है। इस प्रकार दिन-प्रतिदिन शक्ति सन्तुलन उसके पक्ष मे होता जा रहा है और इसका वह लाभ उठाएगा ही। पश्चिमी देश हर बात को निजी स्वार्थ से देखते है, इसलिए महत्त्वपूर्ण मसलों पर वे एकमत नहीं हो पाते। और अनिश्चय की इसी स्थिति में सोवियत संघ लाभ उठाता है। जहाँ-जहाँ पश्चिमी देश एकमत नहीं हो सके, वहीं रूस ने एकतरफा और तीव्र गति से काम कर अपने पैर जमा लिए। इसका ताजा उदाहरण अफगानिस्तान है। हमें कोई भी समय न खोते हुए अपनी तैयारियों मे जुट जाना चाहिए। तैयारी करने का मतलब यह नहीं कि हम युद्ध करना चाहते हैं, बल्कि यह कि यदि कोई ऐसा अवसर उत्पन्न हो जाता है कि हमें युद्ध करना पड़े तो हम तैयार हों। ऐसा न हो कि दूसरा पक्ष पूरी तैयारी के साथ युद्ध हम पर थोप दे। हम तैयारी ही करते रह जाएँ और हमारा शत्रु हमें पूरी तरह परास्त कर दे। मध्य एशिया और अफ्रीका के अनेक देशों में ऐसा हुआ है। जब हम ने कुछ करने का विचार किया तब तक बाजी हमारे हाथ से निकल चुकी थी। स्व० सर विस्टन चर्चिल और डगलस मैकार्थर ने कहा है—हारी हुई लड़ाइयों का इतिहास एक ही वाक्य से शुरू होता है—'विलम्ब से' (बहुत देर से चेते)। पर्ल हार्बर न चेतने का प्रसिद्ध उदाहरण है। डगलस मैकार्थर ने द्वितीय विश्वयुद्ध के दौरान, फिलीपीन से स्पष्ट चेतावनी दी थी कि जापान आक्रमण करने वाला है। लेकिन उनकी बात पर ध्यान नहीं दिया गया। जब जापान ने आक्रमण कर पर्ल हार्बर में अमेरिका को भारी नुकसान पहुँचाया तब तक देर हो चुकी थी।

समय हम नहीं समझते कि न केवल हम अपने देश का कितना अहित कर रहे हैं, बल्कि शत्रु को तीसरी दुनिया के देशों में हमें बदनाम कर पैर जमाने में सहायता कर रहे हैं।

श्री निक्सन ने लिखा है कि तीसरी दुनिया के देशों पर हमें तुरन्त ध्यान देना होगा। परस्पर संघर्ष में उलझे इन देशों में से जो हमारे साथ हैं, उनकी विजय हमारे हित में है। इसके लिए हमें वह सभी कुछ करना चाहिए जिससे उनमें हमारे प्रति विश्वास उत्पन्न हो। केवल आगामी चुनाव में पुनः सफलता प्राप्त करने के उद्देश्य से विश्व-रणनीति की उपेक्षा उचित नहीं। हमें यह नैतिक हिचक दूर करनी होगी, तभी हम उचित और दृढ़ निर्णय लेने में समर्थ हो सकेंगे। हमारी इसी हिचक ने लोगों या देशों का हम में विश्वास खो दिया है। उसे फिर से बनाना जरूरी है। हमने सोवियत प्रभाव-क्षेत्र मान लिया है, लेकिन उससे आगे बढ़ने से उसे रोकना होगा। उससे स्पष्ट कहना होगा कि हम आपकी सीमा के निकट कार्यवाही करने को उतने ही स्वतन्त्र हैं जितने आप हमारी सीमा के निकट करते रहे। जब तक हम सोवियत शासकों के दिमाग में यह बात अच्छी तरह से नहीं बैठा देते कि हम भी उसके प्रभाव वाले क्षेत्रों में उसके विरुद्ध कार्यवाही कर रहे हैं, तब तक उन्हें हमारे मित्र या तीसरी दुनिया के निष्पक्ष देशों के मामलों में हस्तक्षेप करने से नहीं रोका जा सकता। जिस जगह हम कुछ करना चाहेंगे, करेंगे, उस पर यह जाहिर हो जाना चाहिए। हम और हमारी शासन-व्यवस्था निश्चित रूप से साम्यवादी व्यवस्था से बेहतर है और आगे है। रूस यदि किसी देश को विजय भी करले तब भी वहाँ के लोग उसके विरुद्ध ही होंगे। 1972 में मिस्र में जो कुछ हुआ, उसके बाद सोमालिया, पेरु, चिली में जो भी हुआ, हमने उसे गम्भीरता से नहीं लिया। हमें इन देशों में होने वाले विद्रोह को कठोरता से दबाना चाहिए था।

## शासन शक्ति से चलता है

श्री निक्सन का कहना है कि हमें अपनी कमजोरी को प्रकट न करते हुए अड़े रहना चाहिए। चीन को ही देखें—6500 कि.मी. लम्बी अपनी सीमा को उसने किस मुस्तैदी से सुरक्षित कर रखा है। शासन भावुकता से नहीं, शक्ति से चलता है। जब भी कभी ताकत में कमी आएगी, सत्ता व प्रभुसत्ता भी कम होती जाएगी। कमजोर व्यक्ति की बात कोई नहीं मानता। चीन इसका प्रत्यक्ष उदाहरण है। हमें हर तरह से उसे अपनी ओर कर लेना चाहिए। यह ठीक है कि कल वह हमारे लिए खतरा बन सकता है, लेकिन आज सोवियत संघ के प्रभाव को सीमित करने के लिए वह हमारे लिए उपयोगी है, फिर सोवियत संघ की जो विचारधारा है उसको काटना भी तो हमारे लिए सम्भव नहीं।

श्री निक्सन ने लिखा है पिछले कुछ वर्षों में हमने भयंकर भूलें की है। जैसे ईरान में अपने अन्यतम समर्थक शाह को हमने त्याग दिया। मान लिया कि शाह अच्छे नहीं थे तो अयातुल्ला खुमैनी क्या अच्छे सिद्ध हुए। वियतनाम में भी हम एक के बाद एक समर्थक शासक को हटाते चले गए। परिणाम यह हुआ कि न

केवल हमें बदनाम होकर वहाँ से हटना पड़ा, बल्कि वह सोवियत प्रभाव-क्षेत्र में चला गया।

श्री निक्सन का कहना है आज भी पश्चिम और हमारे देश में जनसाधारण का मनोबल ऊँचा है। केवल बुद्धिजीवियों को हमें समझाना होगा कि वे रूमानियत में न रहें, वास्तविकता को समझें। हम लड़ाई हारते जा रहे हैं और आगे भी हारते चले जाएँगे यदि हमने अपनी यह रूमानियत नहीं छोड़ी।

## रूस से टक्कर लेने के उपाय

श्री निक्सन के अनुसार यदि हम निम्न सिद्धान्त अपनाएँ तो सोवियत संघ का सामना कर सकते हैं—

(1) बात करने के लिए हमेशा तैयार रहो, लेकिन बिना तैयारी के बात न करो।

(2) कभी आक्रामक न बनो, लेकिन अपनी दृढ़ता पर कायम रहो।

(3) बातचीत गुप्त रूप से करो, इसका परिणाम जनसाधारण को बताने से न हिचको।

(4) स्वदेश में अपने प्रचार के लिए न तो कोई ऐसी बात कहो और न कदम उठाओ, जिससे आगे चलकर कष्ट न उठाना पड़े।

(5) बातचीत के दौरान कोई ऐसी चीज देने का वायदा न करो, जिसके एवज में कुछ मिलने की सम्भावना हो।

(6) अपने प्रतिद्वन्द्वी को अपनी शक्ति कम समझने का अवसर न दो, लेकिन घमण्ड में आकर ऐसी बात न कहो, जिसे अवसर पड़ने पर कर न सको।

(7) प्रतिद्वन्द्वी के लिए सदा एक रास्ता खुला छोड़ो।

(8) हमेशा शत्रुओं और मित्रों के बीच अन्तर समझो।

(9) अपने मित्रों की इतनी मदद अवश्य करो, जितनी कि हमारा प्रतिद्वन्द्वी हमारे शत्रुओं के लिए कर रहा है।

(10) आस्था और विश्वास का होना आवश्यक है। जहाँ बिना शक्ति के आस्था बेकार है वहाँ बिना आस्था के शक्ति बन्ध्या है।

श्री निक्सन ने लिखा है, "हमें एकजुट होकर रूस से ठोक-पीट कर सौदेबाजी करनी चाहिए। अनिश्चय व कमजोरी संकट को बढ़ावा देती है, इसलिए सदा दृढ़ निश्चय व शक्ति का प्रदर्शन करना चाहिए।"

श्री निक्सन की पुस्तक काफी दिलचस्प है, लेकिन एक अमेरिकी पत्रकार ने आरोप लगाया है कि इस पुस्तक को लिखकर श्री निक्सन ने यह सिद्ध करना चाहा है कि उनकी नीतियाँ सही थीं और यदि अमेरिकी नागरिक अपने आत्मसम्मान और संसार में अमेरिका की चौधराहट को फिर से स्थापित करना चाहते हैं तो उन्हें श्री निक्सन को फिर से राष्ट्रपति बनाना होगा क्योंकि वही एकमात्र ऐसे व्यक्ति हैं जो इस उद्देश्य को प्राप्त कर सकते हैं।

Appendix-7

# द० पू० एशिया में महाशक्तियों की प्रतिस्पर्द्धा : प्रशान्त कभी भी अशान्त हो सकता है

महाशक्तियों की प्रतिस्पर्द्धा एक अर्से से पश्चिमेशिया में तनाव बनाए हुए है और इस तनाव के घातक परिणामों की कल्पना इस क्षेत्र के सभी देशों की चिन्ता का कारण बनी हुई है—अफगानिस्तान मे सोवियत सघ के सैनिक कार्रवाई के बाद यह चिन्ता बढी है और उससे विश्व शान्ति के लिए खतरा और भी बढ़ गया है। ऐसा ही खतरा दक्षिण पूर्वेशिया की तनावग्रस्त स्थिति के कारण भी बना हुआ है। वहाँ दोनो महाशक्तियाँ ही नही, तीसरी महाशक्ति बनने की प्रक्रिया से गुजर रहा चीन भी प्रतिस्पर्द्धा मे है। वह नही चाहता कि दक्षिण चीन सागर के जल मे या हिन्द-चीन की भूमि और आकाश मे किसी महाशक्ति का दखल हो, क्योकि वहाँ महाशक्तियो की उपस्थिति उसके विस्तारवादी इरादो पर पानी फेर देगी।

कम्बुजिया (कम्बोडिया या कम्पुच्या) में वियतनाम की सैनिक कार्रवाई और उसके प्रत्युत्तर में वियतनाम को सबक सिखाने के लिए चीन द्वारा किए गए हमले के बाद महाशक्तियो की यह स्पर्द्धा खुल कर सामने आ गई। वियतनाम से हटने के बाद अमेरिका इस क्षेत्र में अधिक प्रभावी नही रह गया था। दूसरी ओर सोवियत संघ की सक्रियता बढ़ गई। वियतनाम जैसा जुझारू साथी पा कर उसने दक्षिण पूर्वेशिया मे अपना प्रभाव बढ़ाने की भरपूर कोशिश की। कम्बुजिया मे वियतनाम का सैनिक हस्तक्षेप इस कोशिश का ही एक हिस्सा था। चीन तो सोवियत इरादे को पहले ही ताड़ गया था और उसने तत्काल वियतनाम पर आक्रमण करके सोवियत सघ को यह बता दिया कि वह इस क्षेत्र मे उसे अपने पाँव फैलाने नहीं देगा।

माओत्तर चीन का अमेरिका प्रेम भी शायद इसलिए बहुत प्रगाढ़ हो गया है। दक्षिण-पूर्वेशिया मे चीन को वास्तविक खतरा फिलहाल सोवियत सघ की ओर से ही है। उसकी उत्तरी सीमा पर सोवियत संघ ने कोई 20 डिवीजन सेना लगा

रखी है। इसके अलावा उसके सैकड़ों लड़ाकू और बमवर्षक विमान तथा प्रशान्त महासागर स्थित नौसैनिक बेड़ा भी तैनात है। दोनों देशों के बीच सीमा पर मुठभेड़ें भी हो चुकी है। ऐसी हालत मे यदि चीन की दक्षिण सीमा पर भी सोवियत प्रभाव बढता है तो चीन अपने भीतर ही सिमट कर रह जाएगा। पश्चिमेशिया मे चीन की पहले ही कोई दिलचस्पी नही रही—इसलिए भी कि वह क्षेत्र उसकी जमीन से दूर है और इसलिए भी कि वहाँ सोवियत सघ को बाँध रखने के लिए अमेरिका और उसके मित्र पश्चिमी देश प्राणपण से लगे हुए हैं। अफ्रीका मे दखल देने की कोशिश चीन ने अलबत्ता की थी। तानजाम रेलमार्ग इसका प्रमाण है। किन्तु वहाँ वह अपना प्रभाव बनाए रखने में सफल नही हो सका और इसमें शायद भूगोल ही उसके आड़े आया। अफगानिस्तान में सोवियत सेना की उपस्थिति से वह अलबत्ता चिन्तित हुआ है क्योंकि उससे न केवल उसकी अपनी सीमा अरक्षित हो गई है बल्कि उसके एक नए मित्र पाकिस्तान के लिए भी संकट पैदा हुआ है।

सम्भवतः यही कारण है कि इधर दक्षिण-पूर्वेशिया में जापान और आस्ट्रेलिया के माध्यम से अमेरिका ने जो अधिक दिलचस्पी दिखाई है, उसे चीन कम से कम इस समय तो अनदेखा कर ही रहा है। अमेरिका का दखल दक्षिण-पूर्वेशिया मे स्थायी रूप से बना रहे, यह चीन निश्चय ही नही चाहेगा, किन्तु इस क्षेत्र से सोवियत संघ को खदेड़ने के लिए वह तत्पर दिखाई देता है। ताइवान पर उसकी चुप्पी इसका सकेत है। दक्षिण-पूर्वेशिया मे अमेरिका और चीनी हितो मे वस्तुतः कोई बडा टकराव भी नही है। अमेरिका चाहता है कि सोवियत सघ पूर्वेशिया मे चीन से उलझा रहे ताकि पश्चिमी यूरोप पर उसका दबाव न बढ सके और न ही पश्चिमेशिया अफ्रीका लातीनी अमेरिका आदि क्षेत्रो मे वह अपना प्रभाव बढाने के लिए अपने प्रयास सघन कर सके। इसके लिए जापान, आस्ट्रेलिया और दक्षिण-पूर्वेशिया राष्ट्र सघ (एशियान) के देशो—मलेशिया, सिंगापुर, थाईदेश, इण्डोनेशिया और फिलीपीन को सैनिक दृष्टि से सुदृढ बनाने के अलावा चीन की पीठ थपथपाना भी वह जरूरी मानता है।

दक्षिण-पूर्वेशिया राष्ट्र सघ के सदस्य देश इस क्षेत्र मे विदेशी हस्तक्षेप के खतरो को समझते हैं और चाहते हैं कि क्षेत्रीय समस्याओं का समाधान आपस मे बातचीत करके ही किया जाए। गत वर्ष दिसम्बर मे उनके विदेश मन्त्री कम्बुजिया की समस्या पर विचार करने के लिए क्वालालपुर मे एक दिन के लिए मिले थे। इस मुद्दे पर उनमें तब आम सहमति पाई गई। उसी बैठक मे उन्होंने अपनी स्थायी समिति के अध्यक्ष मलेशिया के विदेश मन्त्री अहमद रिताउद्दीन को वियतनाम भेजने का फैसला किया था ताकि दोनों पक्षो के बीच सवाद शुरू हो सके किन्तु बाद की घटनाओं से स्थिति में परिवर्तन हुआ—खास तौर से अफगानिस्तान मे सोवियत संघ की सैनिक कारवाई ने एशियान के सदस्य देशो के कान खड़े कर दिए और वियतनाम तथा कम्बुजिया के प्रति उनका रवैया सख्त हो गया। इसके विपरीत अब वे एक ऐसे

श्री निक्सन ने लिखा है कि आगे क्या होगा ? कहना कठिन है। लेकिन रूस जो भी कदम उठाता है, बहुत सोच-समझ कर ही। जब कभी स्तालिन मित्र राष्ट्रों के साथ बात करने बैठता था, वह सदा भविष्य में उनकी कार्यवाही की टोह लेता रहता था। वह विजित क्षेत्रों की व्यवस्था की बात नहीं सोचता था। जो जिसके पास होगा, उसमें उसी की शासन-व्यवस्था लागू होगी। विश्वयुद्ध के अन्तिम चरण में स्तालिन मित्र राष्ट्रों को जर्मनी के चक्कर में फँसाने में सफल हो गया। मित्र राष्ट्र बर्लिन की नाकाबन्दी में व्यस्त रहे लेकिन स्तालिन ने बर्लिन के साथ-साथ पूर्व यूरोप के सभी देशों पर अधिकार जमा लिया। मित्र राष्ट्र उसका क्या कर सके। आज तक वे सभी देश उसके अधिकार में हैं। अगर आज फ्रांस में साम्यवादी सरकार नहीं है तो इसमें मित्र राष्ट्रों का कोई योगदान नहीं है। वरन् कारण यह है कि सोवियत सेनाएँ उचित समय पर पेरिस तक नहीं पहुँच सकी।

श्री निक्सन का कहना है कि यद्यपि प्रत्यक्ष रूप में तीसरा विश्वयुद्ध नहीं लड़ा जा रहा है, लेकिन अप्रत्यक्ष रूप से सोवियत संघ संसार के हर क्षेत्र में हमसे युद्ध में उलझा हुआ है। यह अलग बात है कि वह स्वयं आगे नहीं है, लेकिन पीठ पीछे सर्वत्र उसी की मौजूदगी है। पूर्वी यूरोप, चीन, हिन्द-चीन, पश्चिमी मण्डल, लातीनी व मध्य अमेरिका, अफ्रीका आदि देशों में आज भी युद्ध चालू है। पुर्तगाल, स्पेन, इटली तथा अन्य देशों में साम्यवादी दल द्वारा समर्थित सरकारों का गठन सोवियत रीति-नीति की विजय है। यही नहीं, एण्टार्कटिक अन्तरिक्ष, उत्तरी व दक्षिणी ध्रुव, समुद्र सभी जगह रूस पश्चिमी राष्ट्रों से सतत् युद्ध में उलझा है। यह उसकी कूटनीति और पश्चिमी राष्ट्रों की परस्पर अविश्वास की नीति का ही परिणाम है कि वह लगातार हमें पराजित करता चला जा रहा है। वह समाज को, देश को भीतर ही भीतर खोखला कर अपना उद्देश्य प्राप्त कर लेता है। इसमें वह हर उचित व अनुचित नीति का सहारा लेता है। ऐसी स्थिति में जो दुर्बल है वह मिटेगा ही। हम स्वतन्त्र विचारधारा वाले, बौद्धिक लोग यह समझते हैं कि परमाणु युद्ध जब होगा तभी तीसरा युद्ध होगा। लेकिन रूसी जिस युद्ध को लड़ रहे हैं उसका नाम शान्ति है। इस समय क्या नहीं हो रहा—सरकारें गिर रही हैं, लोग युद्ध के भय से घर छोड़ कर भाग रहे हैं। आन्तरिक विद्रोह को दबाने के नाम पर स्वतन्त्रता आन्दोलनों को पूरे सैन्य बल से कुचला जा रहा है। रूसी इस खेल को पूरी तरह और गम्भीरता से समझ रहे हैं, तभी तो सर्वत्र विजय उनकी ही हो रही है।

**II** श्री निक्सन ने लिखा है कि रूस योजनाबद्ध तरीके से काम कर रहा है। पश्चिम में रूस समर्थक कहते हैं कि वह अपनी सुरक्षा के लिए काम कर रहा है। मान सकते हैं लेकिन संसार के किसी भाग में घटने वाली कोई भी घटना उसके लिए खतरा क्यों बन जाती है। अफगानिस्तान-ईरान से उसकी सीमा लगती है, उसे अपनी सीमा को शान्त रखना जरूरी है। लेकिन हिन्द-चीन, अफ्रीका, दक्षिण व मध्य अमेरिका तथा दक्षिण-पूर्व एशिया के देशों में होने वाली उथल-पुथल से

उसकी सुरक्षा को किस तरह खतरा पैदा हो सकता है ? इसका एक ही अर्थ लगाया जा सकता है—जब तक संसार में कोई भी देश स्वतन्त्र है, रूस की स्वतन्त्रता को खतरा बना रह सकता है। कम्पूचिया के लोग, जिन्होंने अमेरिका के विरुद्ध रूसी-चीनी सेनाओं का साथ दिया आज प्रशान्त महासागर मे नावो में घूम कर भूखों मर रहे हैं। क्यो ? वे चीनी हैं और चीनी रूस को सहन नहीं।

## रूस का उद्देश्य मध्य-एशिया व अफ्रीका को प्रभाव क्षेत्र बनाना

श्री निक्सन ने लिखा है— रूस संसार मे अपनी चौधराहट कायम करना चाहता है। इसमे जो भी रोड़ा बनेगा वह उसका दुश्मन होगा। उसके मुख्य दुश्मन है— अमेरिका, जापान व पश्चिम यूरोप के देश। चौथे दुश्मन हैं—तीसरी दुनिया के वे छोटे-मोटे देश जो अपना भी कोई अस्तित्व समझते हैं, लेकिन आर्थिक व सैनिक रूप से कमजोर हैं। रूस ने अपना अभियान इन्हीं चौथे दुश्मनों मे शुरू किया है। रूसी जानते हैं कि इन्ही छोटे देशो के बलबूते पर, अर्थात् इनका कच्चा माल लेकर और उससे तैयार माल इन्हें बेचकर पश्चिम के देश मालामाल हुए और अपने को संसार की महाशक्ति समझने लगे। पश्चिमी राष्ट्रों मे, अमेरिका को छोड़ कर सभी की अर्थव्यवस्था अफ्रीका की खनिज सम्पदा और खाडी के देशो के तेल पर निर्भर है। यह देश क्योकि वर्षों तक पश्चिमी देशो के गुलाम रहे, इसलिए इन देशो मे पश्चिमी राष्ट्रो के प्रति घृणा होना स्वाभाविक है। यदि इन देशों पर रूसी प्रभाव कायम हो जाए तो इनका कच्चा माल पश्चिम को मिलना बन्द। बस पश्चिम के देश तबाह हो जाएँगे। श्री निक्सन ने लिखा है कि रूस के राष्ट्रपति ब्रेझनेव ने एक बार सोमालिया के राष्ट्रपति से कहा था—हमारा लक्ष्य है, किसी भी तरह फारस की खाड़ी का तेल और मध्य अफ्रीका व आस्ट्रेलिया की खनिज धातुएँ अपने अधिकार मे करना। यूरोप और जापान खनिज तेल और खनिज धातुओ के लिए इन देशों पर किस सीमा तक निर्भर है इसका अनुमान इसी बात से लगाया जा सकता है कि जहाँ जापान खनिज तेल के लिए पूर्णतः खाड़ी के देशो पर निर्भर है, वहाँ वह 90% खनिज धातुएँ भी आयात करता है। यूरोप के देश 85% खनिज तेल और 8% धातुओ के लिए इसी क्षेत्र पर निर्भर हैं। यदि इन देशो मे कुछ होने लगता है तो यूरोप और जापान मे शोर-शराबा मचने लगता है। अमेरिका को नम्र रुख अपनाने की शिक्षा दी जाती है।

## मनोबल तोड़ना उद्देश्य है

श्री निक्सन ने लिखा है कि रूस पश्चिमी देशो सहित दुनिया के हर देश के आर्थिक ढाँचे को तोडना चाहता है। वह कुछ सीमा तक इसमे सफल भी रहा है। अमेरिकी समाज को अफ्रीका के बारे मे कोई जानकारी नही है जबकि वहाँ से प्राप्त विभिन्न खनिज उसके दैनिक जीवन के लिए अत्यावश्यक है। अमेरिका व पश्चिमी देशों के लोग प्रजातन्त्र को मोजमस्ती का साधन मानते हैं। जबकि सोवियत व्यवस्था

अनुशासनबद्ध है । वहाँ के नेता ही सब निर्णय लेते हैं, स्वयं भी काम करते हैं और लोगों से करवाते भी हैं जबकि पश्चिम मे नेता के आचरण तक को व्यंग्य का निशाना बना कर उसके मनोबल को तोड़ने का हर सम्भव प्रयास किया जाता है ।

श्री निक्सन ने लिखा है कि अफ्रीका में अधिकतर आदिवासी कबीले है। जिन्हें राजनीति से कोई लेना-देना नहीं । कुछ लोग जो पढ़े-लिखे हैं उनमें पहले से ही पश्चिमी देशो के विरुद्ध घृणा है । सोवियत संघ इस घृणा का लाभ उठाता है । इन देशों के नेता व शासक अपरिपक्व हैं । नई-नई आजादी का दुरुपयोग निहित स्वार्थों के लिए करते हैं । प्रजातन्त्र व्यवस्था इसी कारण यहाँ चल नही पाती । ऐसी स्थिति मे जब किसी शासन को अपनी कुर्सी डोलती नजर आती है वह सोवियत संघ की शरण मे जाता है । सोवियत सलाहकार उसकी सत्ता बनाए रखने का आश्वासन देकर विशेषज्ञ, हथियार, सैनिक सभी कुछ उपलब्ध करा देते हैं । जब तक वह शासक रूस की इच्छानुसार काम करता है तब तक उसे रखते है और फिर उखाड़ देते हैं । मजे की बात यह है कि किसी भी शासक की कुर्सी छिनवाने के लिए आन्दोलन भी रूस की प्रेरणा से ही शुरू होता है । अफगानिस्तान प्रत्यक्ष उदाहरण है । रूस पश्चिमी देशो के साम्राज्यवाद के चिथड़े उड़ाने का कोई मौका नहीं छोड़ता जबकि स्वयं वह नया साम्राज्यवाद स्थापित कर रहा है । हम केवल पैसे से सहायता करते है जो किसी शासक को रोक नहीं पाती । हथियार एक तो सार्वजनिक रूप से दिए नही जा सकते । और यदि लुके-छिपे दिए भी गए तो रूसी बावेला मचा देते है । आज अफ्रीका महाद्वीप में विद्यमान 75% अस्त्र-शस्त्र रूस और उसके मित्र देशों द्वारा दिए गए है । संसार में पहली बार ऐसा हुआ कि अंगोला में तीसरे देश के सैनिक लडे । यदि सोवियत सैनिक वहाँ पहुँचते तो पश्चिमी राष्ट्रों को हस्तक्षेप का अवसर मिलता । इसलिए रूस ने अपने मित्र राष्ट्रों के सैनिक वहाँ पहुँचा दिए और स्वयं चौधराहट बनाए रखने के लिए पश्चिमी देशों को धमकाता रहा कि यदि उन्होने अंगोला के अन्दरूनी मामलों में हस्तक्षेप किया तो वह चुप नही बैठेगा ।

श्री निक्सन ने अपने कथ्य के प्रमाण में लिखा है—

क्रोमियम एक मामूली-सा खनिज है जो रोडेशिया व दक्षिण अफ्रीका में बहुतायत से पाया जाता है । पश्चिमी यूरोप के देश तो अपनी पूरी आवश्यकता पूर्ति के लिए इन दोनो पर निर्भर है ही, अमेरिका भी काफी मात्रा में इसका आयात करता है । अब इसका उपयोग देखिए—कार पर होने वाले रंग-रोगन, मिसाइलों व सूक्ष्ममापी यन्त्रों मे इसका प्रयोग होता है । एक जेट हवाई जहाज के निर्माण मे 1800 किलोग्राम क्रोमियम खर्च होता है । रासायनिक प्रक्रिया, प्लास्टिक के निर्माण व आक्सीकरण मे इसकी आवश्यकता है । इसी प्रकार जायरे में ताम्बा, कोबाल्ट, प्लेटिनम; दक्षिण अफ्रीका में सोना, हीरे आदि मिलते हैं । रूस यदि सारे अफ्रीका पर छा गया तो दक्षिण अफ्रीका की गोरी सरकार को गिरवाने में उसे देर नहीं लगेगी । इस कार्य मे उसे सभी एशियाई-अफ्रीकी पूरा सहयोग मिलेगा । लेकिन पश्चिम के लिए इसके कितने भयानक परि

इसका अनुमान अमेरिका या फ्रांस में बैठा आदमी नहीं लगा सकेगा। सबसे पहला तो यह कि पश्चिमी राष्ट्रों को अपने अस्तित्व के लिए आवश्यक महत्त्वपूर्ण खनिजों की प्राप्ति बन्द हो जाएगी। यदि मिले भी तो रूस अपने हितों के अनुसार उनका मूल्य निर्धारित करेगा। यदि दक्षिण अफ्रीका मे रूस समर्थित शासक बैठ जाते हैं—तो 'केप ऑफ गुड होप' का अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व का समुद्री मार्ग, जिससे 80% पैट्रोल और 75% सामरिक महत्त्व का सामान आना-जाता है उसके प्रभाव-क्षेत्र मे आ जाएगा। एक अन्य बात यह भी है कि पूरे अफ्रीका महाद्वीप का 40% औद्योगिक व 25% कृषि उत्पादन अकेले दक्षिणी अफ्रीका मे होता है।

अमेरिका को अलग-थलग करने का खेल

श्री निक्सन ने लिखा है—रूसी शतरज के खिलाडी के रूप में मशहूर है। शतरज मे दूसरे पक्ष के अधिक से अधिक मोहरों को पीटना ठीक समझा जाता है। लेकिन उस्ताद खिलाड़ी मोहरे पीटने के बजाय शुरू से ही बादशाह को घेरने का खेल खेलते हैं। सोवियत संघ यही खेल खेल रहा है। वह सभी पश्चिमी देशो का मनोबल तोड़ने मे लगा है। उसका उद्देश्य है अमेरिका को इन देशो से अलग-थलग कर किंकर्तव्यविमूढ़ कर दे। सर रॉवर्ट थाक्पर ने एक समीकरण में कहा है कि राष्ट्रीय शक्ति=काम करने वाले हाथ व प्राकृतिक साधनों का योग=मनोबल। यदि देश का मनोबल ही टूट जाए तो सब कुछ समाप्त हो जाता है। इसलिए वह सदा दो तरह की भाषा का प्रयोग करता है जिससे लोग उसके चक्कर मे आ जाते हैं।

नया रूसी नेतृत्व युद्धोन्मादी

श्री निक्सन ने लिखा है कि रूस मे निकट भविष्य में कोई विशेष परिवर्तन होने वाला नही है। वर्तमान नेतृत्व के बाद आने वाला नेतृत्व क्या अपने राष्ट्रीय हितों को भूलेगा। वर्तमान नेतृत्व तो महायुद्ध की भयावहता को समझता है, क्योंकि उसने युद्ध लड़ा है, लेकिन जाने वाला नेतृत्व, जिसने युद्ध की भयावहता नही देखी, युद्धोन्माद से भरा हो सकता है। आज भी सोवियत समरनीति आक्रामक है, उसका उद्देश्य सुनिश्चित विजय है। यदि पश्चिमी देश भी ऐसी ही नीति अपनाएँ तभी रूसी विस्तारवाद का सामना किया जा सकता है। रूसी उद्देश्य स्पष्ट है—शान्ति या क्रान्ति की आड में अपनी समर्थित सरकार बनवाए, यदि आवश्यक हो तो लड़कर भी। हमे भी यह स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिए। हमने अपने सुरक्षा बजट में 5% की वृद्धि की है जो सोवियत संघ की कूटनीति का सामना करने के लिए काफी नही है। ऐसा कर हम केवल सोवियत सघ के बराबर आ पाएँगे। लेकिन आवश्यकता इस बात है कि हम केवल संकल्प न करें, बल्कि आवश्यकता पड़ने पर तुरन्त कार्यवाही करें। इसके लिए अधिक सैन्य-बल, अस्त्र-शस्त्र की आवश्यकता होगी जो अधिक धन से ही जुटाए जा सकते हैं। हमारे राष्ट्रपति को इतना अधिकार होना चाहिए कि वह जो कुछ करे सारे अमेरिकी राष्ट्र के लिए करे। आज स्थिति इसके विपरीत है। आज हमारे देशवासी सभी राष्ट्रीय नीतियो की कटु आलोचना करते हैं। सी.आई.ए. की गतिविधियों का भण्डाफोड़ खुद हमने ही किया। ऐसा करते

शक्ति सन्तुलन के पक्ष में दिखाई पड़ते है जिसमे सोवियत सघ और वियतनाम की तुलना मे पश्चिमी गुट और चीन का पलडा भारी हो।

इस सन्दर्भ में दक्षिण-पूर्वेशिया सन्धि सगठन (सीएटो) को पुनर्जीवित करने की चर्चा भी महत्त्वपूर्ण हो जाती है। प्रशान्त महासागर मे रिमपैक-80 के नाम से जाने गए नौ-सैनिक अभ्यास को सीएटो को पुन: सक्रिय बनाने की दिशा में एक कदम माना जा रहा है। आस्ट्रेलिया इस अभ्यास मे एक प्रमुख भागीदार है और वह इस क्षेत्र के देशो को पश्चिमी गुट के समर्थन मे खड़ा करने के लिए उल्लेखनीय भूमिका निभा रहा है। इसके लिए वह प्रतिवर्ष 3 करोड़ डॉलर की सैनिक सहायता इन देशो को देता है और उनके लिए हर प्रकार के सैनिक उपकरणो का सम्भरण भी करता है। इसके अलावा एशियान के सदस्य देशो के हजारो छात्र आस्ट्रेलिया के सैनिक विद्यालयों मे सैनिक प्रशिक्षण प्राप्त करते हैं। इनमे 1500 से अधिक मलेशियाई और एक हजार से ऊपर इण्डोनेशियाई छात्र होते हैं। सिगापुर के छात्रों का एक दल भी सैनिक प्रशिक्षण के लिए शीघ्र ही आस्ट्रेलिया जाने वाला है। वास्तव में अमेरिका चाहता है कि एशियान के देश न केवल रिमपैक-80 नौसैनिक अभ्यास मे भाग लें बल्कि इस क्षेत्र मे उसकी अन्य गतिविधियो मे भी भागीदार बनें। इसी दृष्टि से इन देशों को भारी मात्रा में सैनिक सहायता देने के लिए भी तत्पर है। गत वर्ष थाईदेश को दी गई सैनिक सहायता इसका प्रमाण है और इस बात का भी कि वह सीएटो को पुनर्जीवित करने के लिए उत्सुक है। वस्तुतः वह एशियान के सदस्य देशो को एक ऐसे गुट का रूप देना चाहता है जो राजनीतिक और अन्ततः सैनिक दृष्टि से भी साम्यवाद विरोधी हो।

इस दिशा में चीन भी उसका सहायक बनने के लिए तत्पर जान पड़ता है। दक्षिण-पूर्वेशिया के लिए पीकिंग की अपनी एक सुनिश्चित विस्तारवादी नीति है जिसे क्रियान्वित करने के लिए यह जरूरी है कि इस क्षेत्र में सोवियत और अमेरिकी गुटों मे टकराव हो। चीनी नेतृत्व यह मानता है कि ऐसे संघर्ष में इन दोनो ही गुटो की शक्ति क्षीण होगी और वह इस क्षेत्र में अपनी विस्तारवादी नीति को आसानी से क्रियान्वित कर सकेगा। एशियान देश चीन के इस दूरगामी इरादे के प्रति सतर्क दिखाई पड़ते हैं। कम्बुजिया के मामले मे एशियान देशों का समर्थन जुटाने के लिए चीनी विदेश मन्त्री ने हाल मे फिलीपीन, सिगापुर और मलेशिया का दौरा किया जिसके दौरान इन देशों ने उन्हे साफ तौर पर बता दिया कि कोई भी एशियान देश महाशक्तियों के संघर्ष मे भागीदार बनना नही चाहता।

इधर दक्षिण चीन सागर के उथले जल मे तेल मिलने की सम्भावना ने स्थिति को एक नया मोड़ दे दिया है। कई तटवर्ती देशो ने इस सम्भावना को देखते हुए दक्षिण चीन सागर के जल पर बढ़ा-चढा कर अपने-अपने दावे पेश कर दिए हैं। इण्डोनेशिया ने तो 25,000 कि. मी. क्षेत्र मे तेल की खोज के काम तीन अमेरिकी कम्पनियों को दे दिया है और उसने वहाँ नौ-सैनिक अ

है। इस क्षेत्र पर वियतनाम भी अपना दावा जता रहा है। चीन कुछ वर्ष पहले ही बोर्नियो द्वीप से, जिसका कुछ भाग मलेशिया का है और कुछ इण्डोनेशिया का, कुछ मील की दूरी तक के समुद्र पर अपना अधिकार जता चुका है। इण्डोनेशिया दक्षिण चीन सागर में युद्ध की सम्भावना देखते हुए तैयारी कर रहा है।

पारासेल और स्पार्टले द्वीप समूहों पर परस्पर विरोधी दावों से भी इस क्षेत्र मे तनाव बढ़ने की सम्भावना है। चीन ने 1974 में सैनिक कार्रवाई करके पारासेल द्वीप-समूह पर अधिकार कर लिया था। उस समय तक उस पर दक्षिण वियतनाम का कब्जा था और उसकी सेना भी वहाँ थी जिसे चीनी सेना ने खदेड़ दिया। दक्षिण वियतनाम का अब अलग कोई अस्तित्व नही रहा और माना जा सकता है कि वियतनाम की मौजूदा सरकार भी पारासेल को अपना क्षेत्र मानती है, हालांकि उसने अभी उसे चीन से मुक्त कराने के लिए कोई कार्रवाई नहीं की। किन्तु 1975 मे स्पार्टले द्वीप-समूह मे सेना भेज कर उसने चीन को यह तो बता ही दिया है कि वह भी इन द्वीप-समूहों का दावेदार है। स्पार्टले द्वीप-समूह को चीन भी अपना 'ऐतिहासिक प्रदेश' बता रहा है, क्योकि 57 द्वीपो के इस द्वीप-समूह के एक द्वीप पर ताइवान (राष्ट्रवादी चीन) की सेना है। उधर फिलीपीन भी इस द्वीप-समूह के कुछ द्वीपों पर अपना अधिकार जता रहा है क्योंकि उसके अनुसार ये द्वीप स्पार्टले द्वीप-समूह का हिस्सा न होकर उसके समुद्रतट से सटे रीड बैंक के अंग हैं।

इस स्थिति में यह सम्भावना तो है ही कि दक्षिण-पूर्वेशिया मे व्याप्त तनाव कभी भी उग्र संघर्ष का रूप ले सकता है। चीन और वियतनाम दोनो ने ही फिलीपीन को अलग-अलग यह आश्वासन दे रखा है कि सीमा विवाद को शान्तिपूर्ण ढंग से परस्पर बातचीत के द्वारा ही हल किया जाएगा। अमेरिका और फिलीपीन के बीच परस्पर सुरक्षा सन्धि है। यदि फिलीपीन पर हमला हुआ तो वह अमेरिका से सैनिक सहायता पाने की आशा कर सकता है। इस सन्धि के रहते चीन या वियतनाम आसानी से फिलीपीन को नहीं छेड़ेंगे। किन्तु चीन और वियतनाम के बीच संघर्ष की सम्भावना तो है ही, चीनी नेतृत्व वियतनाम को दूसरा सबक सिखाने के लिए तत्पर जान पड़ता है। चीन किसी भी समय वियतनाम अधिकृत स्पार्टले द्वीपों पर अधिकार जमाने के लिए कार्रवाई कर सकता है। ऐसी हालत मे सोवियत संघ प्रशान्त स्थित अपने सशक्त नौ-सैनिक बेड़े को वियतनाम की सहायता के लिए हरकत में नहीं लाएगा, इसकी कोई गारंटी नही है। सोवियत संघ की कोशिश है कि वियतनाम पूर्वेशिया मे उसके लिए वही भूमिका निभाए जो कि अटलांटिक महासागर में क्यूबा निभा रहा है। अतः भावी चीन-वियतनाम संघर्ष में सोवियत संघ के सक्रिय भाग लेने की सम्भावना तो है ही। यदि ऐसा हुआ तो दक्षिण-पूर्वेशिया में व्यापक संघर्ष छिड़ सकता है।

सच तो यह है कि इस क्षेत्र के सभी देश और उनके मित्र बड़ी शक्तियाँ यह मानकर चल रही हैं कि यहाँ कभी भी युद्ध छिड़ सकता है और इसे ध्यान में रखकर ही वे सभी अपनी-अपनी व्यूह रचना कर रहे हैं।

दक्षिण-पूर्वेशिया में अमेरिका का बहुत कुछ दाव पर लगा है। जहाँ चीन अपने पाँव के नीचे की सोच कर अपनी गोटियाँ बिठा रहा है, अमेरिका की दक्षिण-पूर्वेशियाई नीति उसकी पश्चिमेशिया और यूरोप की नीतियों से जुड़ी है। अमेरिका के वियतनाम से हटने के बाद से पश्चिमेशिया और यूरोप में सोवियत संघ का दबाव अधिक बढ़ गया है, जो अमेरिकी हितों के विरुद्ध है। यह दबाव कम करने के लिए अमेरिका यह जरूरी मानता है कि सोवियत संघ दक्षिण-पूर्वेशिया में उलझे। इस क्षेत्र में युद्ध भड़कने पर सोवियत संघ के विकल्प सीमित हो जाएंगे और अफगानिस्तान में सैनिक कार्रवाई करके उसने जो प्रभाव अर्जित किया है वह भी बहुत कुछ निरस्त हो जाएगा। ऐसी हालत में महाशक्तियाँ निकट भविष्य में ही दक्षिण-पूर्वेशिया में जोर आजमाइश करें तो कोई आश्चर्य की बात नहीं होगी।

(दिनमान–अप्रैल, 1980)



Appendix-8

# क्या चीन परमाणविक हथियारों वाली तीसरी महाशक्ति बन गया है ?

मई, 1980 के मध्य चीन द्वारा अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का मध्य प्रशान्त म परीक्षण किए जाने से यह सिद्ध हो गया है कि वह तीसरी महाशक्ति के रूप मे तेजी से उभरता जा रहा है। चीन की परमाणविक शक्ति के विकास का दुनिया की राजनीति पर कुछ न कुछ असर पड़ना स्वाभाविक है। यहाँ हम श्री सुशील कपूर के जून, 1980 के एक लेख के कुछ महत्त्वपूर्ण अंशों को प्रस्तुत कर रहे हैं जिससे हमे परमाणविक शक्ति के रूप में चीन के महत्त्व और अन्तर्राष्ट्रीय जगत पर उसके प्रभाव का कुछ अनुमान लग सकेगा—

प्रशान्त महासागर मे चीनियो ने दो अन्तर-महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र छोड़ कर संसार की परमाणु-आयुद्ध वाली तीसरी शक्ति के रूप में अपनी धाक जमा ली है। आमतौर पर ऐसा समझा जाता है कि उन्होंने बहुत जल्दी यह कामयाबी हासिल कर ली। लेकिन ऐसा कोई चमत्कार नहीं हुआ। वास्तव मे चीनी प्रक्षेपास्त्रों के विकास की कहानी 1955 से ही शुरू होती है, जब डॉ. सिएन (चीनी) अमेरिका से प्रक्षेपास्त्रों की भरपूर जानकारी और अनुभव से लदे-फदे स्वदेश लौटे थे। चीनियो के लिए डॉ. सिएन का महत्त्व उतना ही है जितना हमारे परमाणु-शक्ति के लिए डॉ. होमी जहाँगीर भाभा का रहा। है

1955-56 के करीब सोवियत संघ के साथ चीन की मित्रता दाँत-काटी रोटी थी। उसी उत्साह मे रूसियो ने उन्हें एस. एस.–4 नामक धरती पर मार करने वाले राकेट ही नहीं दिए, बल्कि उसकी सारी टैकनालाजी और सिद्धान्त वगैरह-वगैरह भी उनके हवाले कर दिए। यह एक बहुत बड़ी मदद थी जो आगे चल कर चीनी प्रक्षेपास्त्रों के विकास का मुख्य आधार बनी। 1967 में चीनियो ने दावा किया कि उन्होंने अपने एक राकेट में परमाणु हथियार लगा कर उसका सफल परीक्षण किया है। 1967 में अमेरिका के रक्षा मन्त्री मैकनमारा ने अपने एक भाषण मे इस बात की जोरदार आशंका प्रकट की कि चीनी निकट भविष्य में ही अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र छोड़ने की क्षमता हासिल करने वाले हैं। 24 अप्रेल, 1970 को चीन ने अपना पहला उपग्रह छोड़ कर सिद्ध कर दिया कि प्रक्षेपण की कला उसने सीख ली है और उसका बखूबी इस्तेमाल कर सकता है। इसके बाद 1970 से लेकर 1978

के बीच चीनियों ने कोई 8 उपग्रह छोड़े जिनमे से अन्तिम उपग्रह का वजन 2·7 से लेकर 4·5 टन के बीच था। इसमें एक उल्लेखनीय बात यह है कि चीनियों ने ये सारे के सारे उपग्रह ध्रुवीय कक्षा पर छोड़े थे। इस कक्षा पर घूमने वाला उपग्रह सारी दुनिया को बखूबी देख सकता है। स्पष्टत: उनका उद्देश्य विभिन्न देशों के विरुद्ध जासूसी करना था।

पिछले तीस वर्षों से इस बात की खबरें लगातार मिलती रही है कि चीनी अपने ही इलाके मे अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का परीक्षण सीमित दूरी के लक्ष्य लेकर करते रहे है। चीनी राजनीति की नब्ज पहचानने वालों ने उनके इन प्रयोगो की व्याख्या अपने दृष्टिकोण से प्रस्तुत की है। इन विशेषज्ञों की राय है कि चीन के पास वांछित दूरी तक प्रक्षेपास्त्र छोड़ने की क्षमता तो थी, लेकिन वह राजनीतिक कारणों से कुछ संयम बरत रहे थे। सम्भवत: वे आज से तीन साल पहले ही अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का परीक्षण करके अमेरिका जैसी महाशक्ति को चौकाना नही चाहते थे।

आखिरकार वह समय भी आया जब अन्य परमाणविक शक्तियों की बराबरी करते हुए चीनियो मे प्रशान्त महासागर में अपने राकेटों के सफल प्रयोग किए। ध्यान देने की बात है कि चीन ने इस परीक्षण के लिए हिन्द महासागर नही चुना। इसका एक कारण तो यह भी हो सकता है कि खुद चीनी हिन्द महासागर को शान्ति क्षेत्र बनाए रखने की बातें करते रहे है। लेकिन इसके साथ-साथ राजनीतिक पर्यवेक्षकों को यह कारण नजर आता है कि चीन चूंकि भारत के साथ अपने सम्बन्धो को सुधारने के लिए उत्सुक है, इसलिए उसने हिन्द महासागर मे कोई ऐसी भडकाने वाली कार्यवाही करना उचित न समझा होगा।

अब तक प्राप्त समाचारो से ज्ञात हुआ है कि चीनियों ने प्रशान्त महासागर मे दो अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का परीक्षण किया है। यह परीक्षण हर दृष्टि से सफल रहा है। तरल ईंधन के बल पर छोड़े गए ये राकेट कम से कम इतनी क्षमता अवश्य रखते हैं कि चीन के राकेट-केन्द्र से चल कर रूस के यूरोपीय भाग तक मार कर सकें। इससे चीन नि:सन्देह परमाणु आयुध वाली तीसरी शक्ति कहलाने के काबिल हो गया है। लेकिन वह ऐसी परमाणविक शक्ति अभी नही बना जिसमे किसी वास्तविक परमाणविक युद्ध का सामना करने की सामर्थ्य हो। अब तक चीन ने जो कुछ सामर्थ्य अर्जित की है उसे देखते हुए सही ही कहा जा सकता है कि उसके पास परमाणु-युद्ध की स्थिति मे दोबारा हमला करने की क्षमता नहीं है। मतलब यह है कि उसमे अभी इतना दमखम नही है कि किसी वास्तविक परमाणविक हमले को झेल जाए और फिर पलट कर उसके जवाब मे प्रति आक्रमण कर सके। इसके लिए केवल धरती से छोड़े जाने वाले अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का होना भी काफी नही होता जिन्हें कि बड़ी शक्तियाँ आसानी से नाकारा बना सकती हैं। इसके लिए जरूरत होती है पनडुब्बियों और हवाई जहाजों से छोड़े जाने वाले परमाणविक प्रक्षेपास्त्रों की। उनके विकास के लिए अभी चीन को बहुत समय लगेगा।

के बीच चीनियों ने कोई 8 उपग्रह छोड़े जिनमें से अन्तिम उपग्रह का वजन 2·7 से लेकर 4·5 टन के बीच था। इसमे एक उल्लेखनीय बात यह है कि चीनियों ने ये सारे के सारे उपग्रह ध्रुवीय कक्षा पर छोड़े थे। इस कक्षा पर घूमने वाला उपग्रह सारी दुनिया को बखूबी देख सकता है। स्पष्टत: उनका उद्देश्य विभिन्न देशो के विरुद्ध जासूसी करना था।

पिछले तीस वर्षों से इस बात की खबरें लगातार मिलती रही हैं कि चीनी अपने ही इलाके में अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का परीक्षण सीमित दूरी के लक्ष्य लेकर करते रहे है। चीनी राजनीति की नब्ज पहचानने वालो ने उनके इन प्रयोगो की व्याख्या अपने दृष्टिकोण से प्रस्तुत की है। इन विशेषज्ञो की राय है कि चीन के पास वांछित दूरी तक प्रक्षेपास्त्र छोड़ने की क्षमता तो थी, लेकिन वह राजनीतिक कारणों से कुछ संयम बरत रहे थे। सम्भवत: वे आज से तीन साल पहले ही अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का परीक्षण करके अमेरिका जैसी महाशक्ति को चौंकाना नही चाहते थे।

आखिरकार वह समय भी आया जब अन्य परमाणविक शक्तियों की बराबरी करते हुए चीनियों मे प्रशान्त महासागर में अपने राकेटो के सफल प्रयोग किए। ध्यान देने की बात है कि चीन ने इस परीक्षण के लिए हिन्द महासागर नही चुना। इसका एक कारण तो यह भी हो सकता है कि खुद चीनी हिन्द महासागर को शान्ति क्षेत्र बनाए रखने की बातें करते रहे है। लेकिन इसके साथ-साथ राजनीतिक पर्यवेक्षकों को यह कारण नजर आता है कि चीन चूंकि भारत के साथ अपने सम्बन्धों को सुधारने के लिए उत्सुक है, इसलिए उसने हिन्द महासागर मे कोई ऐसी भड़काने वाली कार्यवाही करना उचित न समझा होगा।

अब तक प्राप्त समाचारो से ज्ञात हुआ है कि चीनियो ने प्रशान्त महासागर में दो अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का परीक्षण किया है। यह परीक्षण हर दृष्टि से सफल रहा है। तरल ईंधन के बल पर छोड़े गए ये राकेट कम से कम इतनी क्षमता अवश्य रखते है कि चीन के राकेट-केन्द्र से चल कर रूस के यूरोपीय भाग तक मार कर सकें। इससे चीन नि:सन्देह परमाणु आयुध वाली तीसरी शक्ति कहलाने के काबिल हो गया है। लेकिन वह ऐसी परमाणविक शक्ति अभी नही बना जिसमे किसी वास्तविक परमाणविक युद्ध का सामना करने की सामर्थ्य हो। अब तक चीन ने जो कुछ सामर्थ्य अर्जित की है उसे देखते हुए सही ही कहा जा सकता है कि उसके पास परमाणु-युद्ध की स्थिति मे दोबारा हमला करने की क्षमता नही है। मतलब यह है कि उसमे अभी इतना दमखम नही है कि किसी वास्तविक परमाणविक हमले को झेल जाए और फिर पलट कर उसके जवाब मे प्रति आक्रमण कर सके। इसके लिए केवल धरती से छोड़े जाने वाले अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का होना भी काफी नही होता जिन्हें कि बड़ी शक्तियां आसानी से नाकारा बना सकती हैं। इसके लिए जरूरत होती है पनडुब्बियो और हवाई जहाजों से छोड़े जाने वाले परमाणविक प्रक्षेपास्त्रो की। उनके विकास के लिए अभी चीन को बहुत समय लगेगा।

Appendix-8

# क्या चीन परमाणविक हथियारों वाली तीसरी महाशक्ति बन गया है ?

मई, 1980 के मध्य चीन द्वारा अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का मध्य प्रशान्त मे परीक्षण किए जाने से यह सिद्ध हो गया है कि वह तीसरी महाशक्ति के रूप मे तेजी से उभरता जा रहा है। चीन की परमाणविक शक्ति के विकास का दुनिया की राजनीति पर कुछ न कुछ असर पड़ना स्वाभाविक है। यहां हम श्री सुशील कपूर के जून, 1980 के एक लेख के कुछ महत्त्वपूर्ण अशो को प्रस्तुत कर रहे हैं जिससे हमें परमाणविक शक्ति के रूप मे चीन के महत्त्व और अन्तर्राष्ट्रीय जगत पर उसके प्रभाव का कुछ अनुमान लग सकेगा—

प्रशान्त महासागर मे चीनियो ने दो अन्तर-महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र छोड़ कर संसार की परमाणु-आयुद्ध वाली तीसरी शक्ति के रूप मे अपनी धाक जमा ली है। आमतौर पर ऐसा समझा जाता है कि उन्होने बहुत जल्दी यह कामयावी हासिल कर ली। लेकिन ऐसा कोई चमत्कार नही हुआ। वास्तव मे चीनी प्रक्षेपास्त्रो के विकास की कहानी 1955 से ही शुरू होती है, जब डॉ. सिएन (चीनी) अमेरिका से प्रक्षेपास्त्रों की भरपूर जानकारी और अनुभव से लदे-फदे स्वदेश लौटे थे। चीनियो के लिए डॉ. सिएन का महत्त्व उतना ही है जितना हमारे परमाणु-शक्ति के लिए डॉ. होमी जहाँगीर भाभा का रहा। है

1955-56 के करीब सोवियत सघ के साथ चीन की मित्रता दाँत-काटी रोटी थी। उसी उत्साह मे रूसियो ने उन्हे एस. एस.–4 नामक धरती पर मार करने वाले राकेट ही नही दिए, बल्कि उसकी सारी टैक्नालाजी और सिद्धान्त वगैरह-वगैरह भी उनके हवाले कर दिए। यह एक बहुत बड़ी मदद थी जो आगे चल कर चीनी प्रक्षेपास्त्रो के विकास का मुख्य आधार बनी। 1967 मे चीनियो ने दावा किया कि उन्होने अपने एक राकेट मे परमाणु हथियार लगा कर उसका सफल परीक्षण किया है। 1967 मे अमेरिका के रक्षा मन्त्री मैकनमारा ने अपने एक भाषण मे इस बात की जोरदार आशंका प्रकट की कि चीनी निकट भविष्य मे ही अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र छोड़ने की क्षमता हासिल करने वाले हैं। 24 अप्रेल, 1970 को चीन ने अपना पहला उपग्रह छोड़ कर सिद्ध कर दिया कि प्रक्षेपण की कला उसने सीख ली है और उसका बखूबी इस्तेमाल कर सकता है। इसके बाद 1970 से लेकर 1978

के बीच चीनियों ने कोई 8 उपग्रह छोड़े जिनमें से अन्तिम उपग्रह का वजन 2.7 से लेकर 4.5 टन के बीच था। इसमे एक उल्लेखनीय बात यह है कि चीनियों ने ये सारे के सारे उपग्रह ध्रुवीय कक्षा पर छोड़े थे। इस कक्षा पर घूमने वाला उपग्रह सारी दुनिया को बखूबी देख सकता है। स्पष्टतः उनका उद्देश्य विभिन्न देशों के विरुद्ध जासूसी करना था।

पिछले तीस वर्षों से इस बात की खबरें लगातार मिलती रही हैं कि चीनी अपने ही इलाके मे अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का परीक्षण सीमित दूरी के लक्ष्य लेकर करते रहे है। चीनी राजनीति की नब्ज पहचानने वालों ने उनके इन प्रयोगों की व्याख्या अपने दृष्टिकोण से प्रस्तुत की है। इन विशेषज्ञों की राय है कि चीन के पास वांछित दूरी तक प्रक्षेपास्त्र छोड़ने की क्षमता तो थी, लेकिन वह राजनीतिक कारणों से कुछ संयम बरत रहे थे। सम्भवतः वे आज से तीन साल पहले ही अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र का परीक्षण करके अमेरिका जैसी महाशक्ति को चौकाना नहीं चाहते थे।

आखिरकार वह समय भी आया जब अन्य परमाणविक शक्तियों की बराबरी करते हुए चीनियों में प्रशान्त महासागर में अपने राकेटों के सफल प्रयोग किए। ध्यान देने की बात है कि चीन ने इस परीक्षण के लिए हिन्द महासागर नही चुना। इसका एक कारण तो यह भी हो सकता है कि खुद चीनी हिन्द महासागर को शान्ति क्षेत्र बनाए रखने की बातें करते रहे है। लेकिन इसके साथ-साथ राजनीतिक पर्यवेक्षकों को यह कारण नजर आता है कि चीन चूंकि भारत के साथ अपने सम्बन्धों को सुधारने के लिए उत्सुक है, इसलिए उसने हिन्द महासागर मे कोई ऐसी भड़काने वाली कार्यवाही करना उचित न समझा होगा।

अब तक प्राप्त समाचारो से ज्ञात हुआ है कि चीनियो ने प्रशान्त महासागर मे दो अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का परीक्षण किया है। यह परीक्षण हर दृष्टि से सफल रहा है। तरल ईंधन के बल पर छोड़े गए ये राकेट कम से कम इतनी क्षमता अवश्य रखते हैं कि चीन के राकेट-केन्द्र से चल कर रूस के यूरोपीय भाग तक मार कर सकें। इससे चीन निःसन्देह परमाणु आयुध वाली तीसरी शक्ति कहलाने के काबिल हो गया है। लेकिन वह ऐसी परमाणविक शक्ति अभी नही बना जिसमें किसी वास्तविक परमाणविक युद्ध का सामना करने की सामर्थ्य हो। अब तक चीन ने जो कुछ सामर्थ्य अर्जित की है उसे देखते हुए सही ही कहा जा सकता है कि उसके पास परमाणु-युद्ध की स्थिति में दोबारा हमला करने की क्षमता नही है। मतलब यह है कि उसमे अभी इतना दमखम नही है कि किसी वास्तविक परमाणविक हमले को झेल जाए और फिर पलट कर उसके जवाब में प्रति आक्रमण कर सके। इसके लिए केवल धरती से छोड़े जाने वाले अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्रों का होना भी काफी नहीं होता जिन्हें कि बड़ी शक्तियाँ आसानी से नाकारा बना सकती हैं। इसके लिए जरूरत होती है पनडुब्बियों और हवाई जहाजों से छोड़े जाने वाले परमाणविक प्रक्षेपास्त्रो की। उनके विकास के लिए अभी चीन को बहुत समय लगेगा।

स्वयं चीन मे भी अन्तर महाद्वीपीय प्रक्षेपास्त्र के सफल परीक्षण के बाद कुछ परिवर्तन आने की प्रबल सम्भावनाएँ हैं। अब तक जो भी हथियार चीन के पास रहे हैं, उन सब पर वहाँ की सेना का एकाधिकार रहा है। समझा जाता है कि ये आयुध भी उसी के नियन्त्रण में रहेंगे। ऐसे में स्वय चीन के अन्दर राजनीतिक-सामरिक सम्बन्धों पर इनका गहरा असर पड़ सकता है। इस बात की भी बहुत जरूरत रहेगी कि इन आयुधों पर अत्यन्त केन्द्रीकृत नियन्त्रण रखा जाए ताकि इनका किसी भी प्रकार से अनधिकृत या अनुचित प्रयोग न हो सके। इसके लिए चीन को अपने वर्तमान सैनिक संगठन में कुछ फेर-बदल करने पड़ सकते हैं।

चीन के इन प्रक्षेपास्त्रों के विकास से दुनिया की राजनीति पर भी कुछ न कुछ असर पड़ना लाजमी है। अब यह आसानी से कहा जा सकता है कि रूस के साथ किसी किस्म की सैनिक छेड़खानी बढ़ जाने पर चीन अब अमेरिकी सरक्षण का उतना मोहताज न रहेगा। जहाँ तक चीन के पड़ोसियो का सम्बन्ध है—इस आयुद्ध के विकास को उन्हें कोई गम्भीर खतरा नहीं मानना चाहिए। बात यह है कि एक ओर जहाँ चीन ने इतने आधुनिक हथियारों का विकास कर लिया है वहाँ उसकी बाकी की सेना खासे पुराने और परम्परागत ढर्रे पर ही चल रही है। महाशक्तियों की बात और है। उन्होंने इन आयुधो के विकास के साथ-साथ अत्यन्त आधुनिक किस्म के दूसरे बहुत से हथियार भी बनाए हैं जिनके कारण वे चीन जैसे देशों से सामरिक क्षमता मे बहुत अधिक आगे है। इस बात को यो भी कहा जा सकता है कि चीन के ये प्रक्षेपास्त्र उसके लिए आक्रामक महत्त्व के कम और सुरक्षात्मक महत्त्व के अधिक सिद्ध होगे। हम चाहें तो उन्हें एक 'ढाल' कह सकते हैं। जहाँ तक तलवार का सवाल है, चीन के परम्परागत हथियारों की तलवार अभी काफी कुन्द है—उसकी धार बनाने मे उसे बहुत अधिक समय लगेगा।



Appendix—9

# अमेरिकी बन्धकों की रिहाई के लिए ईरान की चार शर्तें और अमेरिकी स्वीकृति

ईरानी मजलिस (संसद) ने 2 नवम्बर, 1980 को यह तय कर दिया कि अमेरिकी बन्धकों को किन शर्तों पर रिहा किया जा सकता है। ईरानी संसद का यह बहु-प्रतीक्षित निर्णय अमेरिकी राष्ट्रपति के चुनाव से मात्र दो दिन पूर्व तथा ईरान-ईराक के बीच छिड़े युद्ध के 42वें दिन आया। 228 सदस्यीय ईरानी ससद ने चार घण्टे की बहस के बाद 200 डिप्टियों के निर्णायक बहुमत से उन चार शर्तों की पुष्टि की जिनकी सिफारिश इस हेतु स्थापित एक विशेष आयोग ने की थी और जो ईरानी धार्मिक नेता आयतुल्ला खोमैनी द्वारा निर्धारित सिद्धान्तों के अनुसार थी। संसद मे विशेष आयोग के सदस्य होजातोलेस्लम मुमाबी खोनिहा ने इन शर्तों को पढकर सुनाया और यह भी कहा कि, "यदि सब शर्तों को पूरा करने के लिए अमेरिका को अधिक समय लगता है तो इनमें से एक-एक शर्त पूरी किए जाने पर कुछ बन्धकों की रिहाई की जाती रहेगी।"

ईरानी ससद 'मजलिस' के अधिवेशन द्वारा स्वीकृत चार शर्तें इस प्रकार हैं—

1. अमेरिका ईरान के आन्तरिक मामलो मे हस्तक्षेप न करने का वचन दे,
2. अमेरिका द्वारा ईरानी सम्पत्ति वापस लौटा दी जाए,
3. ईरान के विरुद्ध अमेरिका अपने सभी आर्थिक दावों को छोड़ दे, एव
4. स्वर्गीय शाह की सम्पत्ति ईरान वापस लाने में सहयोग प्रदान करे।

3 नवम्बर, 1980 को ईरानी प्रधान मन्त्री मोहम्मद अली रजाई तथा अल्जीरिया के राजदूत आपसी बातचीत के बाद इस बात पर सहमत हो गए कि अल्जीरिया 52 अमेरिकी बन्धकों को अपनी देखरेख मे रखे। इससे पूर्व क्रान्तिकारी नेता खोमेनी ने क्रान्तिकारी मुस्लिम छात्रो से कहा कि वे 52 अमेरिकी बन्धकों को ईरान सरकार को सौंप दें जिस पर छात्र सहमत हो गए। उल्लेखनीय है कि अल्जीरिया अमेरिका मे ईरानी हितों का प्रतिनिधित्व करता है जबकि तेहरान मे अमेरिकी हितों का कार्यभार स्विट्जरलैण्ड के पास है।

11 नवम्बर, 1980 के समाचारों के अनुसार अमेरिका ने बन्धकों के रिहाई के सम्बन्ध में ईरान ससद की शर्तों को सैद्धान्तिक रूप से स्वीकार कर लिया तथापि यह सकेत अवश्य दिया है कि ईरान द्वारा की गई वित्तीय मांगों को पूर्ण करना सम्भवतः कठिन होगा।

Appendix—10

# अमेरिका के नये राष्ट्रपति : रोनाल्ड रीगन

रिपब्लिकन नेता एवं केलिफोर्निया के भूतपूर्व गवर्नर रोनाल्ड रीगन 4 नवम्बर, 1980 को सम्पन्न हुए राष्ट्रपतीय चुनावों में वर्तमान राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर को हराकर अमेरिका के 40वें राष्ट्रपति चुन लिए गए। 69 वर्षीय रीगन को 51 प्रतिशत मत मिले जबकि जिम्मी कार्टर को 43 प्रतिशत मत ही प्राप्त हुए। रीगन को अमेरिका के 50 में से 31 राज्यों में बहुमत मिला। रीगन के साथ उनके साथी जार्ज बुश उपराष्ट्रपति चुने गए। रीगन तथा बुश 20 जनवरी, 1981 को क्रमशः राष्ट्रपति व उपराष्ट्रपति पद की शपथ लेंगे।

नए राष्ट्रपति अमेरिका की विदेश नीति को क्या नया मोड़ देंगे, यह अभी भविष्य के गर्भ में है, तथापि इस सम्बन्ध में 6 नवम्बर, 1980 के हिन्दुस्तान का सम्पादकीय पठनीय है—

"यदि हम चुनाव परिणामों का विश्लेषण करें तो एक बात स्पष्ट होगी जो रीगन की विजय से अधिक कार्टर की पराजय की द्योतक है। पद पर रहते हुए हारने वाले कार्टर डेमोक्रेटिक पार्टी के पहले उम्मीदवार हैं। जिन राज्यों को डेमोक्रेटिक पार्टी का गढ़ समझा जाता था, और जिन वर्गों को डेमोक्रेटिक पार्टी का कट्टर समर्थक समझा जाता था, उनसे भी रीगन को प्रबल समर्थन प्राप्त हुआ है। कार्टर की इस अलोकप्रियता का कारण उनकी ढुलमुल तथा अलाभकारी नीतियों को ही समझा जाना चाहिए। उनके शासन काल मे मुद्रा स्फीति मे भारी वृद्धि हुई है, मूल्य बढ़ रहे हैं तथा ऊर्जा संकट के कारण भी आम जनता की आर्थिक कठिनाइयाँ बढ़ी हैं। सबसे अधिक, कुछ भावात्मक प्रश्नों ने भी इन चुनावों मे महत्वपूर्ण भूमिका अदा की है। अमेरिका की आम जनता के मन में यह धारणा बनी हुई है कि शक्ति-सन्तुलन के मामले में अमेरिका रूस से पिछड़ गया है। अफगानिस्तान मे अमेरिकी नीति की विफलता और ईरान मे अमेरिकी बन्धकों के प्रश्न ने भी अमेरिकी जनता के मन को काफी झिंझोड़ा है। बन्धकों के प्रश्न पर ईरानी मजलिस का ताजा निर्णय भी अमेरिकी मतदाता के मन मे यह विश्वास जगा पाने में असफल रहा है कि कार्टर की नीतियों से वे (बन्धक) निकट भविष्य मे रिहा हो पाएँगे। रीगन ने अपने प्रचार मे जनता की इस मानसिक स्थिति का पूरा लाभ उठाया और अमेरिकी सैन्य शक्ति

में वृद्धि पर जोर दिया जिससे सोवियत संघ की महत्त्वाकांक्षाओं पर अंकुश लगाया जा सके और अमेरिका के मित्र देशों के मन में नया विश्वास जगाया जा सके।

चुनाव अभियान के दौरान रीगन और कार्टर ने विदेश नीति, आर्थिक नीति तथा ऊर्जा नीति के मुद्दों पर जो रुख अपनाए उनसे अमेरिका की वर्तमान नीतियों में कुछ मौलिक परिवर्तन होने के संकेत मिलते हैं। हो सकता है, अमेरिकी रुख में कड़ाई आने से तनाव के कुछ नए क्षेत्र पैदा हों। तीसरे विश्व के लिए भी रीगन ने अपने चुनाव भाषणों में कोई उत्साहजनक बात नहीं कही है। लेकिन इसका यह अर्थ नहीं कि नए राष्ट्रपति पुरानी सारी नीतियों को उलट देंगे। अब जब उनका चुनाव निश्चित हो गया है (अभी निर्वाचन मण्डल द्वारा उसकी विधिवत् पुष्टि की जानी बाकी है जिसके बाद वह आगामी वर्ष 20 जनवरी को पदभार ग्रहण करेंगे) तब पद की जिम्मेदारियाँ और व्यावहारिक समस्याएँ निश्चय ही उनकी विचारधारा को प्रभावित करेंगी। चुनाव-प्रचार के दौरान बहुत-सी ऐसी बातें कही जाती हैं जिन पर बाद में अमल करना सम्भव नहीं होता। रीगन ने भी ऐसी बहुत-सी बातें कही हैं, उदाहरणार्थ उन्होंने व्यक्तिगत करों में तीन वर्षों में तीस प्रतिशत की छूट देने का आश्वासन दिया है। अमेरिकी सैन्य शक्ति में भारी वृद्धि की बात कही है, जिस पर विपुल धनराशि खर्च होगी, साथ ही सन्तुलित बजट पेश करने का भी वचन दिया है। ये विरोधी बातें कैसे पूरी होंगी, यह भविष्य ही बताएगा। लेकिन इस बात में सन्देह नहीं कि सारी दुनियाँ की नजरें इस चुनाव पर थीं। अमेरिकी राष्ट्रपति को विश्व का सबसे शक्तिशाली व्यक्ति कहा जाता है और उसके इशारे पर लाखों-करोड़ों लोगों का भविष्य निर्भर है। अमेरिकी जनता ने अपना निर्णय दे दिया है, उसके परिणाम जानने के लिए कुछ समय तक प्रतीक्षा करनी होगी।"

Appendix—11

# जनवरी 1977 से नवम्बर 1980 तक की महत्त्वपूर्ण अन्तर्राष्ट्रीय घटनाओं की झलक

| | | |
|---|---|---|
| 7 जनवरी, 1977 | : | पाँच अफ्रीकी राष्ट्रपतियों की लुसाका में शिखर-वार्ता। |
| 12 जनवरी, 1977 | : | फ्रांस द्वारा अरब-देशों को 200 मिराज देने का निर्णय। |
| 1 फरवरी, 1977 | : | अमेरिका द्वारा दक्षिणी कोरिया से धीरे-धीरे हटने का निश्चय। |
| 5 फरवरी, 1977 | : | मिस्र और सीरिया द्वारा संयुक्त कमान गठित करने का निर्णय। |
| 18 फरवरी, 1977 | : | संयुक्त राष्ट्र अमेरिकी राजदूत एंड्रू यंग द्वारा दक्षिण अफ्रीका में कालों के शासन का समर्थन। |
| 7 मार्च, 1977 | : | काहिरा मे अरब-अफ्रीकी देशों के शिखर-सम्मेलन मे 60 देश सम्मिलित। |
| 12 मार्च, 1977 | : | ब्राजील द्वारा अमेरिका से प्रतिरक्षा समझौता रद्द। |
| 13 मार्च, 1977 | : | ब्रिटेन के प्रधान मन्त्री जेम्स केलेहन द्वारा हिन्द-महासागर को शान्ति क्षेत्र बनाने का समर्थन। |
| 20 मार्च, 1977 | : | तुर्की और सोवियत सघ में मैत्री-समझौता। |
| 24 मार्च, 1977 | : | भारत में मोरारजी देसाई जनता पार्टी के नेता निर्वाचित और प्रधान मन्त्री पद की शपथ ग्रहण। |
| 27 मार्च, 1977 | : | रूसी राष्ट्रपति पोदगोर्नी द्वारा अफ्रीकी देशों को पूर्ण सहायता का आश्वासन। |
| 7 अप्रेल, 1977 | : | अमेरिका द्वारा डियागो-गार्सिया मे सैनिक अड्डे का तेजी से निर्माण। |
| 8 अप्रेल, 1977 | | इजरायल के प्रधान मन्त्री राबिन का त्याग-पत्र। |
| 14 अप्रेल, 1977 | : | जोर्डन द्वारा चीन से राजनयिक सम्बन्ध स्थापित करने का निर्णय। |
| 21 अप्रेल, 1977 | : | जनरल जियाउर्रहमान बंगलादेश के नए राष्ट्रपति। |
| 26 अप्रेल, 1977 | : | पश्चिमी जर्मनी द्वारा सोवियत संघ को एक अरब डॉलर का ऋण। |

| | | |
|---|---|---|
| 27 अप्रैल, 1977 | : | भारत और सोवियत संघ में तीन समझौतों पर नई दिल्ली में हस्ताक्षर। |
| 4 जून, 1977 | : | अमेरिका और क्यूबा राजनयिक सम्बन्ध स्थापित करने पर सहमत। |
| 7 जून, 1977 | : | प्रधान मन्त्री देसाई और विदेश मन्त्री अटल बिहारी वाजपेयी राष्ट्रकुल सम्मेलन में भाग लेने के लिए लन्दन रवाना। |
| 8 जून, 1977 | : | लन्दन में राष्ट्रकुल शिखर-सम्मेलन शुरू। |
| 10 जून, 1977 | : | रोडेशिया के विरुद्ध केनेथ काउण्डा की योजना का राष्ट्रकुल सम्मेलन में भारत द्वारा समर्थन। |
| 15 जून, 1977 | : | लन्दन में राष्ट्रकुल सम्मेलन की समाप्ति पर संयुक्त विज्ञप्ति जारी। |
| 16 जून, 1977 | : | लियोनिद ब्रेझनेव सोवियत संघ के राष्ट्रपति निर्वाचित। |
| 19 जून, 1977 | : | वाटरगेट काण्ड समाप्त। |
| 21 जून, 1977 | : | लिकुड के नेता बेगिन द्वारा इजरायल के प्रधानमन्त्री-पद की शपथ ग्रहण। |
| 27 जून, 1977 | : | अफ्रीका स्थित जिबूती को स्वाधीनता प्राप्त। |
| 30 जून, 1977 | : | यूरोपीय आर्थिक समुदाय के देशों द्वारा फिलिस्तीनियों के लिए पृथक् राज्य का समर्थन। |
| 5 जुलाई, 1977 | : | पाकिस्तान में रक्तहीन क्रान्ति। भुट्टो सहित सभी राजनीतिक नेता गिरफ्तार और फौजी कानून लागू। जनरल जिया-उल-हक प्रमुख फौजी प्रशासक। |
| 20 जुलाई, 1977 | : | सुरक्षा परिषद् द्वारा वियतनाम को संयुक्तराष्ट्र का सदस्य बनाने का अनुमोदन। |
| 23 जुलाई, 1977 | : | श्रीलंका में जयवर्द्धन मन्त्रिमण्डल द्वारा शपथ ग्रहण। |
| 26 जुलाई, 1977 | : | अल्बानिया द्वारा चीनी विशेषज्ञों का बहिष्कार। |
| 28 जुलाई, 1977 | : | चीन द्वारा उद्जन बम का विस्फोट। |
| 10 अगस्त, 1977 | : | पैकिंग में चीन की पार्टी का ग्यारहवाँ अधिवेशन। |
| 14 अगस्त, 1977 | : | विश्व के कम्युनिस्टों के भाईचारे की भावना स्थापित करने के लिए मार्शल टीटो की सोवियत संघ और चीन की यात्रा। |
| 15 अगस्त, 1977 | : | अरब-इजरायल संघर्ष की समाप्ति के लिए अमेरिका द्वारा आठ सूत्री योजना प्रस्तुत। |
| 1 सितम्बर, 1977 | : | रोडेशिया के चुनाव में इयान स्मिथ के रोडेशियाई मोर्चे को भारी बहुमत प्राप्त। |

| | | |
|---|---|---|
| 21 सितम्बर, 1977 | : | संयुक्त राष्ट्र की महासभा के 32वें अधिवेशन के अवसर पर वियतनामी समाजवादी गणतन्त्र का संयुक्त राष्ट्र में प्रवेश। |
| 24 सितम्बर, 1977 | : | चीन द्वारा तीन अफ्रीकी देश गिनी, नाइजर और मोजाम्बिक के साथ आर्थिक और तकनीकी सहयोग सम्बन्धी समझौते। |
| 1 अक्तूबर, 1977 | : | वाशिंगटन में भारत के विदेश मन्त्री द्वारा तब तक परमाणु विस्तार निरोधक सन्धि पर हस्ताक्षर न करने की घोषणा जब तक सभी देश इस प्रकार के अस्त्रों को समाप्त करने की कार्यवाही न करें। |
| 2 अक्तूबर, 1977 | : | संयुक्तराष्ट्र में भारत के विदेश मन्त्री श्री वाजपेयी द्वारा पहली बार हिन्दी में भाषण। |
| 7 अक्तूबर, 1977 | : | चीन और सोवियत संघ के बीच पिछले आठ वर्षों में पहली बार नौ-सैनिक समझौता सम्पन्न। |
| 21 अक्तूबर, 1977 | : | प्रधान मन्त्री मोरारजी देसाई का मास्को पहुँचने पर भव्य स्वागत। |
| 1 नवम्बर, 1977 | : | सुरक्षा परिषद् में दक्षिण अफ्रीका विरोधी प्रस्तावों पर अमेरिका, ब्रिटेन और फ्रांस द्वारा निषेधाज्ञा के अधिकार का प्रयोग। |
| 5 नवम्बर, 1977 | : | संयुक्त राष्ट्र सुरक्षा परिषद् द्वारा दक्षिण अफ्रीका को अस्त्र देने पर प्रतिबन्ध। |
| 19 नवम्बर, 1977 | : | यरूशलम (इजरायल) पहुँचने पर अनवर सादात का भव्य स्वागत। लीबिया द्वारा मिस्र से राजनयिक सम्बन्ध विच्छेद। |
| 20 नवम्बर, 1977 | : | सादात का इजरायल संसद् को सम्बोधन। |
| 21 नवम्बर, 1977 | : | सादात और बेगिन द्वारा युद्ध न करने का ऐलान। |
| 24 नवम्बर, 1977 | : | लीबिया द्वारा मिस्र से सम्बन्ध विच्छेद। |
| 5 दिसम्बर, 1977 | : | मिस्र द्वारा लीबिया और सीरिया से राजनयिक सम्बन्ध का निर्णय। |
| 7 दिसम्बर, 1977 | : | मिस्र द्वारा सोवियत संघ, पूर्वी जर्मनी, हंगरी आदि के सांस्कृतिक केन्द्रों को बन्द करने के आदेश। |
| 25 दिसम्बर, 1977 | : | इजरायली प्रधान मन्त्री श्री बेगिन मिस्री राष्ट्रपति सादात के बीच इस्मायलिया में शिखर-वार्ता। |
| 26 दिसम्बर, 1977 | : | सादात-बेगिन की समझौता-वार्ता विफल, मुख्य बाधा फिलिस्तीन समस्या का हल न ढूंढ पाना। |
| 1 जनवरी, 1978 | : | अमेरिका के राष्ट्रपति श्री जिम्मी कार्टर का भारत आगमन। |

| | | |
|---|---|---|
| 3 जनवरी, 1978 | : | भारत-अमेरिका संयुक्त घोषणा—तीन करारों और घोषणाओं पर हस्ताक्षर। |
| 5 जनवरी, 1978 | : | ब्रिटिश प्रधान मन्त्री श्री जेम्स केलेहन का छः दिन की भारत यात्रा पर दिल्ली आगमन। |
| 11 जनवरी, 1978 | : | बेगिन द्वारा पश्चिम एशिया पर पाँच सूत्री प्रस्ताव प्रस्तुत। |
| 28 जनवरी, 1978 | : | पश्चिम एशिया की समस्या सुलझाने के लिए राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर और अनवर सादात में वाशिंगटन में 4 फरवरी को वार्ता। |
| 1 फरवरी, 1978 | : | 30 देशों का निरस्त्रीकरण सम्मेलन जिनेवा में शुरू। |
| 4 फरवरी, 1978 | : | कैम्प डेविड (अमेरिका) में मिस्री राष्ट्रपति अनवर सादात की जिम्मी कार्टर से वार्ता। |
| 20 फरवरी, 1978 | : | मास्को में सोवियत भारत व्यापार समझौते पर हस्ताक्षर। |
| 23 फरवरी, 1978 | : | मिस्र द्वारा साइप्रस से सम्बन्ध विच्छेद। |
| 4 मार्च, 1978 | : | हुआ कुओ फेङ् चीन के पुनः प्रधान मन्त्री निर्वाचित। |
| 8 मार्च, 1978 | : | चीन द्वारा नया संविधान प्रकाशित। |
| 11 मई, 1978 | : | सीमा पर सोवियत संघ के सैनिकों के हमले का चीन द्वारा विरोध। |
| 14 मई, 1978 | : | चीन द्वारा सोवियत संघ को युद्ध की धमकी। |
| 17 मई, 1978 | : | हवाना (क्यूबा) में गुट-निरपेक्ष देशों का ब्यूरो सम्मेलन शुरू। |
| 9 जून, 1978 | : | प्रधान मन्त्री देसाई द्वारा संयुक्त-राष्ट्र महासभा में पूर्ण निरस्त्रीकरण के लिए चार सूत्री योजना। |
| 12 जून, 1978 | : | मेजर जनरल जियाउर्रहमान द्वारा बंगलादेश के राष्ट्रपति पद की शपथ ग्रहण। मदद न मिलने पर पाकिस्तान द्वारा सैण्टो छोड़ने की धमकी। |
| 29 जून, 1978 | : | संयुक्तराष्ट्र के निरस्त्रीकरण सम्मेलन में मतैक्य का अभाव। |
| 13 जुलाई, 1978 | : | अमेरिकी कांग्रेस द्वारा भारत को परमाणु ईंधन देने का प्रस्ताव स्वीकृत। |
| 16 जुलाई, 1978 | : | बेलग्रेड सम्मेलन में गुट-निरपेक्ष आन्दोलन व्याख्याएँ और अटल बिहारी वाजपेयी सहायता पर रोक की अपील। |
| 16 अगस्त, 1978 | : | चीन द्वारा पाकिस्तान को परमाण का प्रस्ताव। |

23 अगस्त, 1978 : *फ्रांस द्वारा पाकिस्तान को परमाणु संयंत्र देने सम्बन्धी समझौता रद्द।*

7 सितम्बर, 1978 : अमेरिका और सोवियत संघ में अस्त्र प्रसार निरोध वार्ता (साल्ट) मास्को में शुरू।

10 सितम्बर, 1978 : चीन-जापान द्वारा सैनिक अधिकारियों के आदान-प्रदान का फैसला।

16 सितम्बर, 1978 : *जिया-उल-हक अब पाकिस्तान के राष्ट्रपति।*

*18 सितम्बर, 1978* : कैम्प डेविड वार्ता सफल।

10 अक्तूबर, 1978 : संयुक्त राष्ट्र महासभा में विदेश मन्त्री अटल बिहारी वाजपेयी द्वारा अपने हिन्दी भाषण में निरस्त्रीकरण के लिए छः सूत्री योजना प्रस्तुत।

24 सितम्बर, 1978 : चार अरब देशों द्वारा मिस्र से राजनयिक सम्बन्ध विच्छेद

23 अक्तूबर, 1978 : चीन-जापान शान्ति समझौते का दोनों देशों द्वारा अनुमोदन।

3 नवम्बर, *1978* : *मिस्र तथा इजरायल द्वारा सभी मुद्दों पर सहमति।*

4 नवम्बर, 1978 : मास्को में सोवियत संघ और वियतनाम में एक मैत्री समझौते पर हस्ताक्षर।

29 नवम्बर, 1978 : सोवियत संघ द्वारा परमाणु परीक्षण।

8 दिसम्बर, 1978 : ब्रिटेन द्वारा गिलबर्ट द्वीप समूह को जुलाई, 1979 में स्वाधीन करने सम्बन्धी एक समझौते पर हस्ताक्षर।

1 जनवरी, 1979 : अमेरिका और चीन में राजनयिक सम्बन्ध स्थापित और वुडकाक पीकिंग में प्रथम अमेरिकी राजदूत।

16 जनवरी, 1979 : फ्रांस और चीन द्वारा परमाणु सहयोग सम्बन्धी समझौते पर हस्ताक्षर।

29 जनवरी, 1979 : चीन के उपप्रधानमन्त्री तेंग सियाओ पिंग का वाशिंगटन पहुँचने पर भव्य स्वागत।

1 फरवरी, *1979* : *निर्वासित धार्मिक नेता अयातुल्ला खुमैनी को पेरिस से तेहरान लौटने पर भव्य स्वागत।*

5 फरवरी, 1979 : अयातुल्ला खुमैनी द्वारा तेल विशेषज्ञ डॉ. मेहदी बजरगन को देश का प्रधान मन्त्री नियुक्त।

12 फरवरी, 1979 : अटल बिहारी वाजपेयी का पीकिंग आगमन।

17 फरवरी, 1979 : चीन का वियतनाम पर हमला।

19 फरवरी, 1979 : बंगलादेश के चुनाव में [illegible] जियाउर्रहमान की [illegible] राष्ट्रीय प[illegible] बहुमत प्राप्त।

| | | |
|---|---|---|
| 26 फरवरी, 1979 | : | ग्रमेरिकी राष्ट्रपति जिम्मी कार्टर द्वारा पश्चिम एशिया में शान्ति समझौते के लिए एक बार शिखर वार्ता का ग्राग्रह । |
| 3 मार्च, 1979 | : | चीन द्वारा वियतनाम से ग्रपनी सेनाएँ वापस बुलाने का फैसला । |
| 4 मार्च, 1979 | : | ब्रिटेन चीन द्वारा 14 ग्ररब डॉलर व्यापार समझौते पर पीकिंग मे हस्ताक्षर । |
| 7 मार्च, 1979 | : | कार्टर का काहिरा पहुँचने पर भव्य स्वागत । |
| 10 मार्च, 1979 | : | मिस्री नेताग्रों से वार्ता के बाद ग्रमेरिकी राष्ट्रपति का तेल ग्रवीव (इजरायल) ग्रागमन । |
| 12 मार्च, 1979 | : | ईरान ग्रौर पाकिस्तान द्वारा 'सेंटो' से सम्बन्ध विच्छेद |
| 14 मार्च, 1979 | : | पश्चिम एशिया वार्ता समाप्ति के बाद कार्टर वाशिंगटन वापस । इजरायली मन्त्रिमण्डल द्वारा शान्ति सन्धि की महत्त्वपूर्ण धाराएँ स्वीकार । |
| 15 मार्च, 1979 | : | तुर्की द्वारा भी केन्द्रीय सन्धि संगठन (सेंटो) से सम्बन्ध विच्छेद । |
| 21 मार्च, 1979 | : | शान्ति सन्धि के बाद इजरायल को ग्रमेरिका द्वारा तीन ग्ररब डॉलर सहायता का ग्राश्वासन । |
| 22 मार्च, 1979 | : | इजरायली कनेस्ट (संसद्) द्वारा मिस्र ग्रौर इजरायल में शान्ति सन्धि का ग्रनुमोदन । |
| 26 मार्च, 1979 | : | वाशिंगटन मे मिस्र के राष्ट्रपति ग्रनवर सादात ग्रौर इजरायल प्रधान मन्त्री मेनाहिम बेगिन द्वारा शान्ति-सन्धि पर हस्ताक्षर । |
| 8 ग्रप्रेल, 1979 | : | सीरिया को सोवियत ग्रस्त्र प्राप्त । |
| 14 ग्रप्रेल, 1979 | : | नेपाल में मन्त्रिमण्डल का महाराज वीरेन्द्र द्वारा पुनर्गठन वियतनाम कम्बोडिया मे शान्ति, मैत्री ग्रौर सहयोग की ग्रनुमोदित सन्धि का ग्रादान-प्रदान । |
| 16 ग्रप्रेल, 1979 | : | प्रधान मन्त्री मोरारजी देसाई के ढाका पहुँचने पर भव्य स्वागत । |
| 20 ग्रप्रेल, 1979 | | मिस्र द्वारा इजरायल से शान्ति सन्धि तथा संसद् भंग के प्रस्ताव पर जनमत संग्रह मे 99 प्रतिशत से ग्रधिक व्यक्तियो द्वारा ग्रनुमोदन । |
| 23 ग्रप्रेल, 1979 | : | ब्रेझनेव को लेनिन पुरस्कार, मिस्र द्वारा कुवैत से राजनयिक सम्बन्ध विच्छेद । |
| 25 ग्रप्रेल, 1979 | : | मिस्र ग्रौर इजरायल द्वारा शान्ति सम्बन्धी दस्तावेजो का ग्रादान-प्रदान । |

